इस लिये उन पर पाबन्दी लगाना उचित नहीं .रयासत ने २ मार्च १९३९ को इन्हें लिखा, "हमने ..ानुओं को उस हुक्म से मुस्तसना कर दिया है[१]"।

दुओं और बौद्धों के तीर्थ स्थानों की यात्रा में रुचि दिलाने .लये रेलवे बोर्ड ने सचित्र हालात छपवाये। जैनतीर्थों की एसी कोई पुस्तक न देखकर श्री दिगम्बरदास ने मन्त्री के नाते से प्रेम वर्द्धिनी सभा की ओर से जोरदार शब्दों में १८ मई १९३९ को रेलवे बोर्ड को जैनतीर्थों के सचित्र हालात छपवाने की प्रेरणा की तो उनका उत्तर आया, "हम इसके लिये तैयार हैं आप तस्वीरें और हालात भेज दें[२]।

दूसरे महायुद्ध के समय ला० रूड़ामल शामियाने वालों का दामाद बा० श्रीपालचन्द लन्दन में थे। पत्रों में जर्मनी की इङ्गलैण्ड पर अन्धाधुन्ध गोले बरसाने के समाचार पढ़कर वह घबरा गये। बहुत दिनों से उनका पत्र न आने के कारण वह बहुत दुखी थे। उन्होंने अनेक पत्र और टेलीग्राम भी भेजे परन्तु वहाँ से कोई उत्तर न आया तो ला० रूड़ामल ने जैन प्रेम वर्द्धिनी सभा के सभापति लाला उलफतराय भक्त से इस दुख को दूर करने के लिये कहा। उन्होंने श्री दिगम्बरदास को लन्दन से उनके दामाद के

---

१ Letter No.1017 of March 2. 1939 from Molvi Mohd Azhar Hassan Munsarim Hyderabad State to the Secretary Jain Prem Wardhany Sabha, Saharanpur.

२ Letter No. C. P. O. 110/G of May 30, 1939 from the Central Publicity Officer Railway Board of Govt. of India to the Secretary Jain Prem Wardhany Sabha, Saharanpur —"I thank you for your letter of 18th inst. This Bureau is prepared to consider the production of a pamphlet for *Jain religious places of interest* and thank you very much for your offer of assistance in this connexion. I have sent you one copy of our ' Indian places of pilgrimage" and "Buddhist places of pilgrimage". The Jain pamphlet would follow similar lines and if you can supply descriptions of Jain religious placces in India somewhat in the same manner, I shall be very pleased to have them. Any photographs that you may be able to supply would also be most useful."

समाचार मँगवाने को कहा तो इन्होंने उनकी पुत्री की आ०
वायसराय महोदय को ऐसा दर्द भरा पत्र लिखा कि उन्होंने भारत
के हाई कमिश्नर लन्दन को उनके समाचार मालूम करने को लिखा,
जिस पर हाई कमिश्नर का लन्दन से उत्तर आया, "हमने
श्रीपालचन्द को अपने दफ्तर में बुलाया था वह बिल्कुल राजी
खुशी है। हमने उन्हें आपके पास पत्र भेजने को भी कह
दिया"। कुछ ही दिनों बाद लन्दन से उन्होंने केवल अपनी राजी
खुशी का पत्र ही नहीं बल्कि २००० के लगभग रुपये भी भेजे।

मामचन्द जी की माता ने जैन प्रेम वर्द्धिनी सभा से अपने
पुत्र की शिक्षा तथा खान-पान और देखभाल का उचित प्रबन्ध
करने को कहा तो इसके मन्त्री श्री दिगम्बरदास ने उन्हें जैन
अनाथाश्रम दरिया गञ्ज देहली में भेज दिया, जिस पर वहाँ के
जनरल मैनेजर श्री अजितप्रसाद जैन ने लिखा, "आपके द्वारा भेजा
हुआ मामचन्द नाम का बालक आया और आपकी चिट्ठी और
इक़रारनामा लाया। इसको आश्रम में भर्ती कर लिया गया है।
आप बालक की ओर से किसी प्रकार की चिन्ता न करें[१]"।

भ० महावीर के लिये तो आपके हृदय में अटूट भक्ति है।
हर साल ही आप चन्दनपुर की यात्रा को जाते रहे हैं। एक बार
आप वहाँ से वापिस आने को थे कि बा० गिरधरलाल एडवोकेट
सहारनपुर और बा० मेहरचन्द ठेकेदार यमुनानगर भी वहाँ
पहुँच गये और उन्होंने श्री दिगम्बरदास को एक दिन अधिक
ठहरने पर रजामन्द कर लिया। वह अपना बँधा बिस्तर खोल कर
लेटे ही थे कि कानों में यह ध्वनि पड़ी, "यहाँ भाव की क़दर है,
ज्यादा ठहरने की नहीं। जब जाने का इरादा कर लिया तो अधिक
ठहरने से क्या लाभ"? इस पर आपने अधिक ठहरना उचित न

---

१ Letter of July 21, 1944 from Shri Ajit Pershad, G. Manager, Jain Society for the Protection of Orphans, Darya Ganj, Delhi to B. Digamber Das Jain.

समझा और दोनों बन्धुओं से आज्ञा लेकर सहारनपुर लौट आये। रात्रि में घर पहुँचे तो घर के ताले टूटे पाये, अन्दर जाकर देखा तो चोर घुसे हुए थे जो उनके पहुँचने पर छतोंछत भाग गये। सामान पर दृष्टि डाली तो सब ठीक पाया। मित्र और सम्बन्धियों ने चान्दनपुर की घटना सुनी तो सब कहने लगे, "बाबू जी ! यह सब भ० महावीर का ही चमत्कार है"।

वीर भक्तिवश ही २८ अक्तूबर १९४० को वीर निर्वाण के उपलक्ष मे श्री दिगम्बरदास ने दैनिक उर्दू मिलाप का सचित्र विशेष महावीर अङ्क निकलवाया, जिसे जैन-अजैन सब ने बहुत ही पसन्द किया। अखिल भारतीय जैन महासभा के सभापति सेठ हुकमचन्द जी ने मिलाप के सम्पादक को विधाई दी[1] और अखिल भारतीय दिगम्बर जैन परिषद् के पत्र 'वीर' ने मिलाप के इस सर्व धर्म समभावों का बड़े सुन्दर शब्दों में स्वागत किया[2]। इससे पहले किसी प्रसिद्ध दैनिक पत्र ने भ० महावीर के आदर्श जीवन तथा सन्देश पर कोई विशेष अङ्क नहीं निकाला था। भ० महावीर और उनकी शिक्षा पर जो सामग्री आज भिन्न-भिन्न पत्रों में दिखाई देती है, वह मिलाप की उदारता और बा० दिगम्बरदास के कथित परिचय का ही फल है।

मुझे पूर्ण विश्वास है कि इतिहासकारों, अहिंसा प्रेमियों, सुख-शान्ति के अभिलाषियो और भारत की प्राचीन संस्कृति तथा जैन इतिहास के जानने के शैदाओं के लिये प्रमाण सहित ऐतिहासिक यह पुस्तक बड़ी लाभदायक और उपयोगी है।

---

१ Letter of Oct 21 1940 from Rajyabhushan, Rao Raja Rajya Ratan Sir Seth Sarup Chand Hukam Chand Kt to the Editor Milap —"The idea of your proposed Shreemad Bhagwan Mahavira's Nirwan Ank is the novel idea to carry at each one's door the most highly beneficial and Peace-Giving doctrine of Ahimsa. I wish every success to your attemp and the renowned popularity of Milap edited under your able guidance".

२ वीर, देहली (१६ नवम्बर, १९४०) पृ० ६।

The greatest Apostle of Ahinsa, Truth & World Peace

LORD WARDHAMANA MAHAVIRA



* ॐ अर्हम् *

# लोक-दृष्टि में श्री वर्धमान महावीर

और

# उनकी शिक्षा

## ऋग्वेद में श्री वर्धमान-भक्ति

देव बर्हिर्वर्धमानं सुवीरं स्तीर्णं राये सुभरं वेद्यस्याम् ।

घृतेनाक्तं वसवः सीदतेदं विश्वेदेवा आदित्या यज्ञियासः ॥ ४ ॥

—ऋग्वेद[1] मंडल २, अ. १, सूक्त ३.

अर्थात्—हे देवों के देव, वर्धमान[2] ! आप सुवीर (महावीर) हैं, व्यापक हैं। हम संपदाओं की प्राप्ति के लिये इस वेदी पर घृत से आपका आह्वान करते हैं, इसलिये सब देवता इस यज्ञ में आवें और प्रसन्न होवें।

---

१. ऋग्वेद, अथर्ववेद, यजुर्वेद और सामवेद में अर्हन्तों तथा दूसरे जैन तीर्थंकरों की भक्ति और स्तुति के अनेक श्लोक "अर्हन्त-भक्ति" खण्ड २ व "जैन धर्म और वैदिक धर्म" खण्ड ३ में देखिये।

२. Vedas and Hindu Purans contain the names of Jain Tirthankaras frequently.

—Veda Tirth Prof. Virupaksha Beriyar: Jain Sudhark.

## यजुर्वेद में भगवान् महावीर की उपासना

आतिथ्यं रूपं मासरं महावीरस्य नग्नहुः ।
रूपमुपसदामेतत्तिस्रो रात्रीः सुरासुता ॥ १४ ॥

—यजुर्वेद[1] अ० १९ । मन्त्र १४

अर्थात्—अतिथि स्वरूप पूज्य मासोपवासी नग्न स्वरूप महावीर[2] की उपासना करो जिससे संशय, विपर्यय, अनध्यवसाय रूप तीन अज्ञान और धन मद, शरीर मद, विद्या मद की उत्पत्ति नहीं होती[3] ।

---

१. वेदों में भी कुछ जैन धर्म के तीर्थंकरादि का नाम आता है या नहीं इस विचार से हमने देखा तो हमें बहुत से मंत्र मिले जिनमें जैन तीर्थंकर तथा साक्षात् अर्हन्त का नामोल्लेख है तथा अन्य देवताओं की तरह जैन तीर्थंकरों का भी आह्वान तथा स्तुति है ।

—पं० मक्खनलाल : "वेद पुराणादि ग्रन्थों में जैन धर्म का अस्तित्व" पृ० ५२.

२. इस श्लोक में महावीर शब्द से किसी अन्य महापुरुष का भ्रम न हो जाए इस लिए वेद निर्माताओं ने 'नग्न स्वरूप' शब्द लिखकर इस बात को स्पष्ट कर दिया है कि महावीर जैनियों के तीर्थंकर हैं । यदि आप ऋग्वेद, अथर्ववेद, यजुर्वेद और सामवेद में जैन अर्हन्तों तथा तीर्थंकरों की भक्ति के विशेष श्लोक जानना चाहें तो "अर्हन्त-भक्ति" खण्ड २ व "जैन धर्म और वैदिक धर्म" खण्ड २ देखिए।

३. i. Yajur Veda contains the names of Jain Tirthankaras.
—Dr. Radhakrishnan: Indian Philosophy, Vol. II P. 287.

ii. Jain Tirthankaras are well- Known in the Vedic Literature. —Dr. B. C. Law Historical Gleanings.

# श्रीमद्भागवत पुराण में जैन तीर्थंकर को नमस्कार

नाभेरसा वृषभ आसतु देव सूनुर्योवैचचार समदृग् जड़ योगचर्याम् ।
यत्पारमहंस्य मृषयः पदमामनन्ति स्वस्थः प्रशांतकरणः परिमुक्तसंग ।१०।
—भागवत, स्कंध २, अ. ७ ।

अर्थात्—ऋषभ अवतार कहे हैं कि ईश्वर अग्नीन्ध्र के पुत्र नाभि से सुदेवी पुत्र ऋषभदेव जी हुये समान द्रष्टा जड़ की तरह योगाभ्यास करते रहे, जिनके पारमहंस्य पद को ऋषियों ने नमस्कार किया, स्वस्थ शांत इन्द्रिय सब संग त्याग कर 'ऋषभदेव जी हुए जिनसे जैन धर्म प्रगट हुआ'' ।

श्रीऋषभदेव[१] से किसी और महापुरुष का भ्रम न हो सके इसी लिये इसी ग्रंथ[३] के स्कन्ध ५ के अध्याय ५ में यह स्पष्ट कर दिया गया है कि श्री ऋषभदेव जी राज पाट को त्याग कर 'नग्नदिगम्बर' हो गये थे और वे अर्हन्त देव होकर परम अहिंसा धर्म का उपदेश देकर मोक्ष गये[४] ।

---

१. Bhagwat Puran endorses the view that Rishahha Deva (Ist Tirthankara of Jains) was founder of Jainism.
—Dr. Radhakrishnan: Indian Philosophy Vol II P. 287.

२ प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव का वर्णन हिंदू पुराणों में भी मिलता है जहां उन्हें प्राचीन काल का बताया है—Hon'ble Shri P.S Kumar Raja Swamy, Vir. Delhi.

३. The Brahmanas have myths in their Purans about Rishabha Son of King Nabhi and Queen Meru. These particulars are also related by the Jains—Dr, B.C. Law : VOA Vol II P 7.

४. For details see "Lord Rishabhadeva" in Vol III.

## उपनिषद् में नग्न दिगम्बर त्यागियों के गुण

"यथाजात रूप धरो निर्ग्रन्थो निष्परिग्रहस्तत् ब्रह्ममार्गे सम्यक् सम्पन्नः शुद्धमानसः प्राणसंधारणार्थं यथोक्त काले विमुक्तो भैक्षमाचरन्नुदरपात्रेण लाभालाभयोः समो भूत्वा शून्यागार देवगृह तृणकूट वल्मीक वृक्षमूल कुलालशालाग्निहोत्र गृह नदी पुलिन गिरि कुहर कंदर कोटर निर्झर स्थंडिलेषु तेष्वनिकेत वास्य प्रयत्नो निर्ममः शुक्ल ध्यान परायणोऽध्यात्म-निष्ठोऽशुभकर्म निर्मूलन परः संन्यासेन देह त्यागं करोति स परमहंसो नाम परमहंसो नामेति" ॥

—अ०२१ त्रिशखोपनिषद (जाबालोपनिषद) पृ: २६०-२६१

अर्थात्—जो 'नग्नरूप'[१] धारण रखने वाले, अन्तरंग[३] और वहि-रंग[४] परिग्रहों के त्यागी, शुद्ध मन वाले, विशुद्धात्मीय मार्ग में ठहरे हुये, लाभ[५] और अलाभ[६] में समान बुद्धि रखने वाले, हर प्राणी की रक्षा करने वाले[७], मन्दिर पर्वत की गुफा दरियाओं के किनारे और एकान्त स्थान[८] पर शुक्ल ध्यान[९] में तत्पर रहने वाले, आत्मा में लीन होकर अशुभ कर्मों[१०] का नाश करके संन्यास सहित शरीर का त्याग[११] करने वाले हैं वे परमहंस कहलाते हैं।

१. "यथा नाम तथा गुण" खण्ड २।
२. "बाइस परीषह" खण्ड २ में नग्नता नाम की छटी परीषह।
३-४. अंतरंग और वहिरंग परीग्रहों के भेद जानने के लिए देखिए "म० महावीर का त्याग" खण्ड २।
५-६. "बाइस परीषह" खण्ड २ में अलभ नाम की पन्द्रवीं परीषह।
७. "जैन धर्म वीरों का धर्म है" खण्ड २।
८. "बारह तप" विविक्त शय्यासन नाम का पांचवां तप खण्ड २।
९. "बारह तप" में शुक्ल ध्यान नाम का बारहवां तप खण्ड २।
१०. "कर्मवाद" खण्ड २।
११. विशेषता के लिए "रत्नकरण्ड श्रावकाचार" देखिए।

# विष्णु पुराण में जैन धर्म की प्रशंसा

कुरुध्वं मम वाक्यानि यदि मुक्तिमभीप्सथ ।
अर्हध्वं धर्ममेतंच मुक्ति द्वारमसंवृतम् ॥ ५

धर्मोविमुक्तो रर्होय वै तस्मादपरोवर: ।
अत्रैवावस्थिता: स्वर्गं विमुक्तिवाभिगच्छथ ॥ ६ ॥

अर्हध्वं धर्ममे तंच सर्वे यूय महाबला ।
एवं प्रकारैर्बहुभि र्युक्तिदर्शनवर्जितै: ॥ ७ ॥

—विष्णुपुराण[1], तृतीयांश, अध्याय १७.

अर्थात्—यदि आप मोक्ष-सुख के अभिलाषी हैं तो 'अर्हत मत[2]' ( जैन धर्म ) को धारण कीजिये, यही मुक्ति का खुला दरवाजा है। इस जैन धर्म से बढ़ कर स्वर्ग और मोक्ष का देने वाला और कोई दूसरा धर्म नहीं है।

---

१. विष्णु पुराण में जैन धर्म की अधिक प्रशंसा जानने के लिए देखिये—"जैन धर्म और हिन्दु धर्म" खंड ३।

२ अर्हन्त = अरी [शत्रु] हंत [नाश करने वाला] कर्म रूपी शत्रु को नाश करने वाले अर्हन्त कहलाते हैं।
[क] हिंदी विश्व कोश [कलकत्ता] अर्हन्त = सर्वज्ञ, जिनेन्द्र, जिन, जैनियों के उपास्य देवता।
[ख] हिंदी शब्द सागर कोश [काशी] अर्हन्त = जैनियों के पूज्य देवजिन।
[ग] भास्कर ग्रन्थमाला संस्कृत हिंदी कोश [मेरठ] अर्हन्त = जैन तीर्थङ्कर, जिन, जिनेन्द्र।
[घ] शब्द कल्पद्रुम कोश, अर्हन्त = जिन।
[ङ] शब्दार्थ चिंतामणि कोश, अर्हन्त = जिन, जिनेन्द्र।
[च] श्रीधर भाषा कोश, अर्हन्त = जैन मुनि।
[छ] "अर्हन्त भक्ति" खंड २ भी देखिये।

# स्कन्धपुराण में श्री जिनेन्द्र-भक्ति

अरिहंतप्रसादेन सर्वत्र कुशलं मम ।
सा जिह्वा या जिनस्तौति तौ करौ यौ जिनार्चनौ ॥ ७ ॥

सादृष्टिर्या जिने लीना तन्मनो यज्जिनेरतम् ।
दया सर्वत्र कर्तव्या जीवात्मा पूज्यते सदा ॥ ८ ॥

—स्कन्ध पुराण[1], तीसरा खण्ड, (धर्म खण्ड) अ० ३८.

श्री 'अर्हन्त देव'[2] के प्रसाद से मेरे हर समय कुशल है। वह ही जबान है जिससे जिनेन्द्रदेव[3] का स्तोत्र पढ़ा जाय और वह ही हाथ है जिन से जिनेन्द्रदेव की पूजा की जाय, वह ही दृष्टि है जो जिनेन्द्र के दर्शनों में तल्लीन हो और वही मन है जो जिनेन्द्र में रत हो।

---

१. स्कन्ध पुराण में अहिंसा धर्म की प्रशंसा, जैन तीर्थंकरों का वर्णन और जैन व्रतादि पालने की शिक्षा के अनेक श्लोक जानने के लिए देखिए "जैन धर्म और हिन्दू धर्म" खन्ड २।

२. See foot-note No 1. P 45.

३. i जिनेन्द्र = जिन (जीतने वाला) इन्द्र (राजा) कर्म रूपी शत्रुओं तथा मन को जीतने वालों का सम्राट।

ii जिन, जिनेन्द्र, जिनेश्वर, सर्वज्ञ, सब का अर्थ अर्हन्त अथवा जैनियों के पूज्य देव जानने के लिए फुटनोट पृष्ठ ४२ पर देखिये।

iii जिन तथा जिनेन्द्र का अर्थ अधिक विशेषता से जानने के लिए देखिए "श्री रामचन्द्र जी की जिनेन्द्र भक्ति" पृ० ५०।

## मुद्राराक्षस नाटक में अर्हन्त-वन्दना

प्राकृत—सासण मलिहंताणं पडिवज्जह मोहवाहि वेज्जाणं ।
जे मुत्तमत्तकडुअं पच्छापत्थं उपदिसन्ति ॥ १८ ॥

संस्कृत—शासनमर्हतां प्रतिपद्यध्वं मोहव्याधि वैद्यानां ।
ये मुहूर्तमात्रं कटुकं पश्चात्पथ्यमुपदिशन्ति ॥ १८ ॥

—मुद्राराक्षस नाटक चतुर्थोऽङ्क पृ० २१२

अर्थात्—मोहरूपी रोगके इलाज करनेवाले अर्हन्तों के शासन को स्वीकार करो जो मुहुर्तमात्र के लिये कडुवे हैं किन्तु पीछे से पथ्य का उपदेश देते हैं ।

प्राकृत—धम्म सिद्धि होदु सावगाणाम् ।

संस्कृत—धर्म सिद्धि भंवतु श्रावकाणाम् ।

—मुद्राराक्षस नाटक चतुर्थोऽङ्क पृ० २१२

अर्थात्—श्रावकों[2] को धर्म की सिद्धि हो ।

प्राकृत—अलहंताणं पणमामि जे दे गंभीलदाए बुद्धीए ।
लोउत्त लेहिं लोए सिद्धि मग्गेहि गच्छन्ति ॥ २ ॥

संस्कृत—अर्हतानां प्रणमामि ये ते गम्भीरतया बुद्धे ः।
लोकोत्तरैर्लोके सिद्धि मार्गैर्गच्छन्ति ॥ २ ॥

—मुद्राराक्षस नाटक पंचमोऽङ्क पृ० २२१

अर्थात्—संसार में बुद्धि की गंभीरता से लोकातीत (अलौकिक) मार्ग से मुक्ति को प्राप्त होते हैं उन अर्हन्तों[1] को मैं प्रणाम करता हूँ ।

---

१. For Various athourities that Jin or Jinendra is Called 'Arhant', see, Page 46.

२. The householder Jains are called 'Shravaga'
—Jain Gharist P. 3.

## बौद्ध ग्रन्थों में वीर-प्रशंसा

'मज्झिम निकाय' में निर्ग्रन्थ* ज्ञातपुत्र* भगवान महावीर को सर्वज्ञ, समदर्शी तथा सम्पूर्ण ज्ञान और दर्शन का ज्ञाता स्वीकार किया है[१]।

'न्यायबिन्दु' में भ० महावीर को श्री ऋषभदेव के समान सर्वज्ञ तथा उपदेशदाता बताया है[२]।

'अंगुत्तर निकाय' में कथन है कि निगंठ* नातपुत्त* भ० महावीर सर्वदृष्टा थे, उनका ज्ञान अनन्त था और वे प्रत्येक क्षण, पूर्ण सजग, सर्वज्ञरूप में ही स्थित रहते थे[३]।

'संयुक्त निकाय' में उल्लेख है कि सर्वप्रसिद्ध भ० नातपुत्र महावीर यह बता सकते थे कि उनके शिष्य मृत्यु के उपरान्त कहाँ जन्म लेंगे ? विशेष-विशेष मृत व्यक्तियों के सम्बन्ध में जिज्ञासा करने पर उन्होंने बता दिया कि अमुक व्यक्ति ने अमुक स्थान में अथवा रूप में नव जन्म धारण किया है[४]।

'सामगाम सुत्त' में पांवांपुरी से भ० महावीर के निर्वाण प्राप्त करने तथा उनके श्रमण* संघ के महात्माओं को जनसाधारण की श्रद्धा और आदर के पात्र होने का वर्णन है[५]।

---

१ निग्रन्थों-आवुसो नाथपुत्तो सब्ब दरस्सी।
अपरिसेसे णाण दंस्सणं परिजानाति ॥

—मज्झिमनिकाय भाग १ पृष्ट ९२-९३।

अर्थात्—निर्ग्रन्थ ज्ञातपुत्र महावीर सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हैं वे सम्पूर्ण ज्ञान और दर्शन के ज्ञाता हैं।

२. सर्वज्ञ आप्तो वा सज्योतिर्ज्ञानादिकमुपदिष्टवान्। यथा ऋषभ वर्धमानादि रिति ॥

—न्यायबिन्दु अध्याय ३।

अर्थात्—सर्वज्ञ आप्त ही उपदेशदाता हो सकता है। यथा ऋषभ और वर्धमान।

३. 'बौद्ध ग्रन्थों में भगवान महावीर' : जैन भारती, वर्ष ११ पृष्ट ३८४।

४. P. T. S., II P 214.

५ 'महात्मा बुद्ध पर वीर प्रभाव' खंड २।

* 'यथा नाम तथा गुण' खंड २।

## महाराजा दशरथ की जिन शासन-प्रशंसा

मैंने आज मुनि सर्वभूतहित स्वामी के मुख से जिन शासन का व्याख्यान सुना। कैसा है जिन शासन ? सकल पापों का वर्जन हारा है। तीन लोक में जिसका चरित्र सूक्ष्म अति निर्मल तथा उपमा रहित है। सर्व वस्तुओं में सम्यक्त परम वस्तु है और सम्यक्त का मूल जिन शासन है।

शरीर, स्त्री, धन, माता-पिता, भाई सब को तज कर यह जीव अकेला ही परलोक को जाता है। चिरकाल देव लोक के सुख भोगे। जब उनसे तृप्ति नहीं हुई तो मनुष्य लोक के भोगों से तृप्ति कैसे हो सकती है ? मैं संसार का त्याग कर के निश्चित रूप संयम धारूंगा। कैसा है संयम ? संसार के दुःखों से निकाल कर सुख करणहारा है। मैं तो निःसंदेह मुनिव्रत धारूंगा[1]। महाराजा दशरथ जिन दीक्षा लेकर जैन साधु होगये[2]।

गृहस्थ तथा राज्यकाल में श्री महाराजा दशरथ जैनी थे[3] और जैन धर्म को पालते थे[4]। इनके सुपुत्र श्री रामचन्द्र जी भी जैन-धर्मी[5] थे। जैन मुनि हो, तप करके वे मोक्ष गये[6] और सीता जी ने पृथिवीमती नाम की आर्यिका से जिन दीक्षा ले जैन साधुका हो गई[7]। महाराजा दशरथ के श्रमण अर्थात् जैन मुनियों को नित्य आहार कराने को महर्षि स्वामी बाल्मीकि जी ने भी स्वीकार किया है:—

तापसा भुंजते चापि श्रमणाश्चैव भुंजते ॥ १२ ॥

—बाल्मीकि रामायण बाल० स० १४ श्लोक १२.

---

१. पद्मपुराण; पर्व ३१ पृ० २६३—३०३

२. Dasaratha did not die of sorrow but retired into forest to lead the life of ascetic "—Prof. S. R. Sharma: Jainism And Karnataka Culture, P. 76.

३-४ फुटनोट नं० १।

५-६. 'श्री रामचंद्र जी की जिनेन्द्र भक्ति', खण्ड १ पृ० ५०.

७. पद्मपुराण, पर्व १०५ पृ० ६१०।

# श्री रामचन्द्र जी की जिनेन्द्र भक्ति



दशांगनगर (वर्तमान मन्दसौर) के राजा वज्रकर्ण ने प्रतिज्ञा ले रखी थी कि सिवाय जिनेन्द्र भगवान् के किसी को मस्तक न झुकाऊँगा[1]। यह बात उज्जैन के महाराजा सिंहोदर को अनुचित लगी कि उसके आधीन होने पर भी वज्रकर्ण उसको वन्दना नहीं करता। इसी कारण उसने वज्रकर्ण पर आक्रमण कर दिया। श्री रामचन्द्र जी को पता चला तो तुरन्त श्री लक्ष्मण जी से कहा, "वज्रकर्ण अणुव्रतों का धारी श्रावक है, वह जिनेन्द्रदेव, जैनमुनि और

---

१. रा० रा० वासुदेव गोविंद आपटे : जैन धर्म महत्व (सूरत) भा० १ पृ० ३०

जिनसूत्र के सिवाय दूसरे को नमस्कार नहीं करता है। यदि जिनेन्द्र भगवान् के भक्त की सहायता न की गई तो सिंहोदर बड़ा बलवान् है वह वज्रकर्ण को हरा कर उसका राज्य छीन लेगा। इस लिये उसकी सहायता करो।" श्री लक्ष्मण जी स्वयं तीर-कमान लेकर रण भूमि में पहुँचे, सिंहोदर से लड़कर वज्रकर्ण की विजय कराई[1]। जब श्री रामचन्द्र जी के हृदय में एक जिनेन्द्र भक्त के लिए इतनी श्रद्धा थी कि बिना उसके कहे अपने प्राणों से प्यारे श्री लक्ष्मण जी की जान जोखम में डालकर उसकी सहायता की तो पाठक स्वयं विचार कर सकते हैं कि जिनेन्द्र भगवान् के सम्बंध में उनकी कितनी अधिक भक्ति होगी?

जान २ की बाजी लड़ी जा रही हो, रावण श्री रामचन्द्र जी की परम प्यारी पत्नी को चुरा कर ले जाये[1] और युद्ध में उनके प्यारे भ्राता को मूर्छित करदे, वही रावण श्री रामचन्द्र जी के विरुद्ध प्रयोग करने के लिए मंत्र-विद्या की सिद्धि के हेतु सोलहवें जैन तीर्थंकर श्री शान्तनाथ भगवान् के मन्दिर में जाता है[2] और अपने राज-मंत्रियों को आज्ञा देता है "जब तक मैं जिनेन्द्र भगवान् की पूजा में मग्न रहूँ मेरे राज्य में किसी प्रकार की भी जीव हत्या न की जाये। मेरे योद्धा लड़ाई तक बन्द रखें और मेरी प्रजा भी जिनेन्द्र भगवान् की पूजा करे[3]"। जासूसों द्वारा जब इस बात

---

१. पद्मपुराण पर्व ३३ पृ० ३१८।

२ ३. For acquiring of magic power, Ravana issued orders that through out his territories no animal life should on no account be taken, that his worriors should for a time desist from fighting and *All his subject should be diligent in performing the rites of* JAINA-PUJA and then he entered the JINA-TEMPLE.

—Prof S.R. Sharma, Jainism and Karnataka Culture, P.78.

का पता विभीषण को लगा तो उसने श्री रामचन्द्र जी से कहा, "रावण इस समय जिनेन्द्र भगवान् की पूजा में लीन है और उसने अपने योद्धाओं को शत्रुओं पर भी शस्त्र उठाने से बन्द कर रक्खा है। इस लिए रावण पर आक्रमण करने का यह बड़ा उचित अवसर है[1]"। श्री रामचन्द्र जी ने कहा, "विभीषण यह सत्य है कि रावण हमारा शत्रु है, उसने हमारी सीता को चुराया और हमारे भ्राता लक्ष्मण को मूर्छित किया। उसका वश करना हमारा कर्तव्य है, परन्तु इस समय वह जिनेन्द्र भगवान् की भक्ति में मग्न है, मैं कदाचित् उस के जिनेन्द्र भक्ति जैसे महान उत्तम और पवित्र कार्य में बाधा न डालूँगा[2]।

कुलभूषण और देशभूषण नाम के दो दिगम्बर मुनियों के तप में उनके पिछले जन्म के बैरी राक्षस बाधा डाल रहे थे, श्री रामचंद्र जी को पता चला तो वे धनुष उठा कर श्री लक्ष्मण सहित स्वयं वहां गये और दोनों जैन साधुओं का उपसर्ग दूर किया, उपसर्ग दूर होते ही उनको केवल ज्ञान प्राप्त होगया और वे जिनेन्द्र होगये।

श्री रामचन्द्र जी की जिनेन्द्र-भक्ति न केवल जैन ग्रन्थों में पाई जाती है बल्कि स्वयं हिन्दू ग्रन्थ भी स्वीकार करते हैं कि

---

१-२ When Bhibhiksana learned through spies what Ravanna was doing, he hastened to Rama and urged him to attack and Slay Ravana before he could fortify himself with his new and formidable power. But Rama replied:—

"Ravana has sought *Jinendra's* aid
In true religious form.
It is not meet that we should fight
With one engaged in holy rite."

—Prof. S.R. Sharma: Jainism & Karnataka Culture. P.78.

श्री रामचन्द्र जी की अभिलाषा जिन[1] (जिनेन्द्र) के समान वीतराग होने की थी।

> नाहं रामो न मे वाञ्छा भावेषु न च मे मनः।
> शांतमासितुमिच्छामि स्वात्मनीव जिनो यथा॥ ८॥
>
> — योगवासिष्ठ वैराग्य प्रकरण सर्ग १५ पृष्ठ ३३

मैं न राम हूँ और न मेरी वाञ्छा संसारी पदार्थों में है। मैं तो जिनेन्द्र भगवान के समान अपनी आत्मा में वीतरागता और शान्ति की प्राप्ति का अभिलाषी हूँ।

श्री रामचन्द्र जी[2] की यह उत्तम भावना उनके हृदय की सच्ची आवाज थी, राज पाट को लात मार कर चारण ऋद्धि के धारक स्वामी सुव्रत नाम के जैन मुनि से जिन दीक्षा धारण कर वे जैन साधु हो गये[3] और केवल-ज्ञान प्राप्त करके[4] जिन (जिनेन्द्र) हुये[5] और संसार को जैन धर्म का उपदेश देकर तुँगी गिरि पर्वत से मोक्ष प्राप्त किया[6]। इसी कारण जैन भगवान् महावीर के समान श्री रामचन्द्र जी की भी भक्ति और वन्दना करते हैं[7]।

---

१. (क) हिन्दी विश्व कोश (कलकत्ता) जिन = जिनेश्वर, जिनेन्द्र, जैनियों के उपासक देवता।
   (ख) हिन्दी शब्द सागर कोश (काशी) जिन = जैनियों के पूज्य देव।
   (ग) भास्कर ग्र० नं० १ संस्कृत हिन्दी कोश (मेरठ) जिन = जैन तीर्थंकर।
   (घ) शब्द कल्पद्रुम कोश. जिन = अर्हन्त।
   (ङ) शब्दार्थ चिन्तामणि कोश. जिन = जैनियों का देवता।

२. श्री रामचंद्र जी लक्ष्मण जी तथा सीता जी का जीवन और उनके भव आदि जानने के लिए देखिये 'पद्मपुराण पर्व १०६ पृष्ठ ६२२।

३. पद्मपुराण भाषा, पर्व ११९।

४-५. पद्मपुराण पर्व १२२ पृष्ठ ६८१।

६. पद्मपुराण पर्व १२३ पृष्ठ ६८६।

७. पद्मपुराण पर्व १०६ पृष्ठ ६२२।

उनके पिता महाराजा दशरथ भी जब तक गृहस्थ में रहे, श्रमणों (जैन साधुओं) को अहार[1] देते थे और जब जैन साधु हुये[2] तो घोर तप करने लगे[3]। और सती सीता जी भी जैन साधुका होगई थी[4]।

यही कारण है कि भगवान महावीर की दृष्टि में श्री रामचन्द्र जी का जीवन-चरित्र पाप-रूपी अन्धेरे को दूर करने के लिये कभी मन्द न पड़ने वाले सूर्य के समान बताया:—

> श्रीमद्रामचरित्रमुत्तममिदं नानाकथापूरितम् ।
> पापध्वान्तविनाशनैकतरणि कारुण्यवल्लीवनम् ॥
> भव्यश्रेणिमनःप्रमोदसदनं भक्त्यानघं कीर्तितम् ।
> नानासत्पुरुषालिवेष्ठितयुतं पुण्यं शुभं पावनम् ॥ १८० ॥
> श्रीवर्धमानेन जिनेश्वरेण त्रैलोक्यवन्द्येन यदुक्तमादौ ।
> ततः परं गौतमसंज्ञकेन गणेश्वरेण प्रथितं जनानां ॥ १८१ ॥
>
> श्री जिनसेनाचार्यः रामचरित्र

अर्थात्—श्री गौतम गन्धर्व के शब्दों में तीन लोक के पूज्य श्री महावीर की दृष्टि में श्री रामचन्द्र जी का चरित्र परम सुन्दर, अति मनोहर, महा कल्याणकारी और पाप-रूपी अन्धेरे को दूर करने के लिये कभी मन्द न पड़ने वाला चमकता हुआ सूर्य है। अहिंसा रूपी जहाज को चलाने के लिये वल्ली के समान है। इसमें सीता सुग्रीव, हनुमान और वाली आदि अनेक महापुरुषों के कथन शामिल होने के कारण महापुण्यरूप है और सज्जन पुरुषों के हृदय को शुद्ध व पवित्र करने वाला है[5]।

---

१ से ४ 'महाराजा दशरथ की जिन-शासन प्रशंसा' पृ० ४६।

५. For details see "Jainism and Karnataka Culture". (Karnataka Historical Research Society, Dharwar) PP. 76-80.

## श्री हनुमान जी की जैन धर्म प्रभावना



श्री हनुमान जी आदिपुर के राजा पवनंजय के सुपुत्र थे। इनकी माता का नाम अंजना सुन्दरी था, जो महेन्द्रपुर के राजा श्री महेन्द्रकुमार की राजकुमारी थी।

हनुमान जी के जन्मते ही उनको उनकी माता सहित उनके मामा श्री अतिसूर्य विमान में बैठा कर अपने हुए देश में ले जा रहे थे कि वे खेलते हुये माता की गोद से उछल कर विमान से गिर पड़े। आकाश से एक जन्मते बालक का नीचे पृथ्वी पर गिरना उसकी माता के लिये कितना दुःखदाई हो सकता है? परन्तु अंजना सुन्दरी को गर्भ के समय ही एक जैन मुनि ने बता दिया था कि तुम्हारे चमशरीरी महापुरुष उत्पन्न होगा जो इसी भव से मोक्ष जायेगा। इस लिए उसको विश्वास था कि दिगम्बर जैन साधु के वचन कदाचित् झूठे नहीं हो सकते। उसका पुत्र

जीवित है, विमान से पृथ्वी पर उतरे तो उन्हों ने देखा कि श्री हनुमान जी बड़े आनन्द के साथ अपने पांव का अंगूठा चूस रहे हैं, और जिस सुदृढ़ तथा विशाल पर्वत पर गिरे थे वह खंड २ हो गया है। माता अंजना सुन्दरी ने प्रेम से हनुमान जी को छाती से लगाया और उनकी इतनी प्रभावशाली शक्ति को देख कर उन का नाम महावीर रक्खा, परन्तु जब हुरुहू देश की राजधानी में उनका पहला जन्मोत्सव मनाया गया तो हुरुहू देश के नाम पर इन का नाम श्री हनुमान जी प्रसिद्ध हो गया।

हनुमान जी वानरवंशी नरेश थे, वानर चिन्ह उनके झन्डे की पहिचान थी। कुछ लोग उनको सचमुच वानर जाति का समझते हैं, परन्तु वास्तव में वे महा सुन्दर कामदेव और मानव जाति के ही महापुरुष थे[1]।

श्री हनुमान जी जैनधर्मी थे[2]। जब तक वे गृहस्थ में रहे अहिंसा धर्म का पालन करते हुये रावण जैसे शक्तिशाली बहिरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त की और जब ७५० विद्याधर राजाओं के साथ श्री धर्मरत्न नाम के जैन मुनि से दीक्षा लेकर जैन साधु[3] हुये तो कर्मरूपी अन्तरंग शत्रुओं पर विजय प्राप्त कर तुङ्गी-गिरि से मोक्ष प्राप्त किया और उनकी रानी ने भी बंधुमती नाम की आर्यिका से साधुका के व्रत धारे[4]।

---

1 Valmikiji though called Hanuman monkey, speaks him highly learned, which is obviously a self contradictory statement. The Jain writers offer an explaination as to how they were mistaken for monkeys. Their National Flag had the figure of a monkey. Their army was called the Vanara Sena. This popular phrase was misinterpreted by the later writers who transformed the Vidyadharas into monkeys.

—Prof. A. Chakarvarti, M.A. I.E.S. VOV. II P. 5.

२ से ४. पद्मपुराण पर्व ११२-११३, पृ० ६५२-६५८।



# श्री कृष्ण जी
## को
## भावना





श्री कृष्ण जी के पिता श्री वासुदेव जी और बाईसवें जैन तीर्थंकर श्री अरिष्टनेमि जी के पिता श्री विजयभद्र आपस में सगे भाई थे[1]। श्री अरिष्टनेमि ऐतिहासिक महापुरुष हुये हैं[2]। वेदों और पुराणों तक में इनके गुणों का भक्तिपूर्वक वर्णन है[3]। ये बालब्रह्मचारी[4] और महाबलवान्[5] थे। जब तक गृहस्थ में रहे, जैन धर्म का पालन करते हुये भी जरासिन्ध जैसे अनेक महा योद्धाओं पर विजय प्राप्त करते रहे[6]। और जब जिन-दीक्षा लेकर जैन साधु हुये तो कर्म रूपी शत्रुओं पर विजय प्राप्त करके केवल ज्ञान (सर्वज्ञता) प्राप्त किया[7]। जब श्री कृष्ण जी ने इनके केवल ज्ञान के समाचार सुने तो उसी समय चक्र की प्राप्ति और

---

१. Dr Fehrer: Apigraphica Indica, Vol. II, P. 206-207.

२-३. "वीर समय से पहले जैन सम्राट" खण्ड ३ मे २२ वें तीर्थंकर श्री नेमिनाथ जी के फुट नोट।

४-७. (क) हरिवंश पुराण, (ख) पाण्डव पुराण, (ग) नेमिपुराण।

पुत्र के उत्पन्न होने की सूचना भी मिली। श्री कृष्ण जी तीनों सुखद समाचारों को एक साथ सुन कर विचार करने लगे कि किस का उत्सव प्रथम मनाया जाये, वे धर्मात्मा थे, वे धार्मिक कार्य को विशेषता देते हुए अपने परिवार, चतुरंगी सेना और प्रजा सहित सबसे प्रथम श्री अरिष्टनेमि के केवल ज्ञान की वन्दना करने गये और उनकी तीन परिक्रमाएँ देकर भक्तिपूर्वक नमस्कार[1] कर इस प्रकार स्तुति करने लगे[2] :—

"हे नाथ ! आप धर्मचक्र चलाने में चक्री के समान हो, केवलज्ञान रूपी सूर्य से लोकालोक को प्रकाशित कर रहे हो, समस्त संसार को रत्नत्रयरूपी मोक्ष मार्ग दिखाने वाले हो, आप देवों के देव और जगद्गुरु हो, आप देवतागण द्वारा पूज्य हो, भला हमारी क्या शक्ति जो आपकी भली प्रकार स्तुति कर सकें[3] ।"

द्वारकानगर में भगवान् नेमिनाथ जी का उपदेश होरहा था—"कल्पवृक्ष मांगने पर और चिन्तामणि विचार करने पर ही इच्छित वस्तु प्रदान करते हैं परन्तु धर्म बिना मांगे और बिना इच्छा करे सुख प्रदान करता है। धर्म का साधन युवावस्था में ही हो सकता है। इसलिये सच्चे सुख के अभिलाषियों को भरी जवानी में जिन-दीक्षा लेना उचित है।" भगवान् के उपदेश को

१. When the Shamosarn of Lord Nemi was reported to have come near Diwarka Ji, Lord Krishna went to see Him with Yadovas, his mother, the Princes and the princesses of his family. Lord Krishna in respect of Lord Nemi Nath, leaving aside his royal robe etc entered the Shamosarn, and bowed down to Lord Arisht Nemi.
—Prof. Dr. H. S. Bhattacharya: Lord Arisht Nemi. P.58.

२-३. श्री नेमिपुराण पृ० ३०६-३०७।

सुन कर थावच्चाकुमार नाम के एक बालक को भी वैराग्य उत्पन्न हो गया उसने जैन साधु बनने का दृढ़ निश्चय कर लिया। उस के माता पिता ने बहुत मना किया, परन्तु जब वह न माना तो माता पिता ने श्री कृष्ण जी के दरबार में दुहाई मचाई। श्री कृष्ण जी बालक को खुद समझाने उसके मकान पर आये और उससे पूछा कि तुम्हें क्या दुःख है, जिस के कारण तुम दीक्षा ले रहे हो ? मैं अवश्य तुम्हारे दुःख को मेटूँगा"। बालक ने उत्तर दिया, "मुझे कर्मरोग लगा हुआ है जिस के कारण आवागमन के चक्कर में फंसकर अनादि काल से जन्म मरण के दुःख भोग रहा हूं, मेरा यह दुख मेट दो"। ऐसा सुन्दर उत्तर पाकर श्रीकृष्णजी बड़े प्रसन्न हुये और उन्हों ने बालक को आशीर्वाद देकर उसके माता-पिता को सराहा कि धन्य हो ऐसे माता-पिता को जिनके बच्चे ऐसे शुभ विचारों और उत्तम भावनाओं वाले होते हैं। माता पिता ने कहा कि यही तो कमा कर हमारा पेट भरता था, अब हम बूढ़ों का गुजर कैसे होगा ? श्री कृष्ण जी ने कहा—"इसकी चिन्ता मत करो, जब तक तुम लोग जीवित रहोगे, सरकारी खजाने से तुमको यथेष्ट सहायता मिलती रहेगी"। और श्री कृष्ण जी ने समस्त राज्य में मुनादी करादी कि जो जिन-दीक्षा धारेगा, उसके कुटुम्ब वालों को सारी उम्र तक राज्य की ओर से खर्च मिला करेगा' और उस बालक को अपनी चतुरंग सेना, गाजे-बाजों और ठाठ-बाट के साथ स्वयं श्री नेमिनाथ जी के समोशरण में ले जाकर जिन-दीक्षा दिलवाई[२]।

श्री कृष्ण जी अगले युग में 'मम' नाम के बारहवें तीर्थंकर इसी भारतवर्ष में होंगे, इसीलिये भावी तीर्थंकर होने के कारण जैनधर्म वाले श्री कृष्ण जी को परम पूज्य स्वीकार करते हैं[३]।

१-२. जैनग्रन्थ माला (रामस्वरूप पब्लिक हाईस्कूल नाभा) भा० २ पृ० ७२।

३. हरिवंशपुराण।







श्रमण (जैन साधु) बहुत बड़ी संख्या में फिलिस्तीन के अन्दर अपने मठों में रहते थे[१]। हजरत ईसा ने जैन साधुओं से अध्यात्म विद्या का रहस्य पाया था[२] और इनके ही आदर्शों पर चलकर अपने जीवन की शुद्धि के लिये आत्म-विश्वास[३] (Self-reliance) विश्व प्रेम[४] (Universal love) तथा जीव-

---

१ i. Sir William James: Asiatic Researches. Vol. III.
 ii. Megasthenes: Ancient India. P. 104
 iii Dr. B. C. Law. Historical Gleanings P. 42.

२. Anekant Vol. VII. P. 173.

३. "Know Thyself."—Lord Christ.

४. "Peace on Earth, Good will unto all." Says Christ.

दया[१] (Ahinsa) समता[२], अपरिग्रह[३] आदि धर्मों की साधना की थी[४]।

यह निश्चय हो रहा है कि हजरत ईसा जब १३ वर्ष के हुये और उनके घर वालों ने उनके विवाह के लिये मजबूर किया तो वह घर छोड़कर कुछ सौदागरों के साथ सिन्ध के रास्ते भारत में चले आये थे[५]। वह जन्म से ही बड़े विचारक, सत्य के खोजी और सांसारिक भोग-विलासों से उदासीन थे[६]। भारत में आकर वह बहुत दिनों तक जैन साधुओं के साथ रहे,[७] प्रभु ईसा ने अपने आचार-विचार की मूल शिक्षा जैन साधुओं से प्राप्त की थी[८]।

महात्मा ईसा ने जिस पैलस्टाइन में जाकर ४० दिन के उपवास द्वारा आत्मज्ञान प्राप्त किया था। वह प्रसिद्ध यहूदी मि०

---

१. a.—"What ever you do not wish your neighbour to do unto you, don't unto him.

b—"Thou shalt not build thy happiness on the misery of another'—Christ.

२. "Towards your fellow creature be not hostile. All beinges hate pain, therefore don't kill them."—Christ.

३. प्रभु ईसा मसीह का कहना है कि सुई के नाके से ऊँट का निकल जाना मुमकिन है परन्तु अधिक परिग्रह की इच्छा रखने वालों का आत्मिक कल्याण होना मुमकिन नहीं।

४. *"इतिहास में भगवान् महावीर का स्थान" पृ० १६।*

५. पं० सुन्दरलाल जी : हजरत ईसा और ईसाई धर्म, पृ० २२।

६. पं० बलभद्र जी सम्पादक जैन संदेश' आगरा।

७. पं० सुन्दरलाल जी : हजरत ईसा और ईसाई धर्म, पृ० १६२।

८. इतिहास में भगवान् महावीर का स्थान, पृ० १६।

आजकल के अनुसार जैनियों का प्रसिद्ध तीर्थ पालिताना है[१]। जहाँ हजरत ईसा मसीह ने तपस्या की थी और जैन शिक्षा ग्रहण की थी उसी पालिताना के नाम पर पैलिस्टाइन बस गया था[२]। बहुत दिनों तक जैन साधुओं की संगति में रह कर वह फिर नैपाल और हिमालय होते हुए ईरान चले गये और वहां से अपने देश में जाकर उन्होंने अहिंसा और विश्व प्रेम का प्रचार चालू कर दिया[३]। उन्होंने जिन तीन विशेष सिद्धान्तों (१) आत्मा और परमात्मा की एकता (२) आत्मा का अमरत्व (३) आत्मा के दिव्य स्वरूप का उपदेश दिया था, ये यहूदी संस्कृति से संबन्ध नहीं रखते, बल्कि जैन संस्कृति के मूलाधार हैं[४]।

"जिसने दया नहीं की, क़यामत के दिन उस पर भी दया नहीं होगी[५]। जो दूसरों के गले पर छुरियाँ चलाते हैं, उन को अधिकार नहीं कि पाक अञ्जील को अपने नापाक हाथों में लें[६] धिक्कार है उन पर जो खुदा के नाम पर कुर्बानी करते हैं[७]। तू किसी का खून मत कर[८]। यदि जीव की हत्या करने के कारण तुम्हारे हाथ खून से भरे हुये हैं तो मैं तुम्हारी तरफ से अपनी आँखें बन्द कर लूंगा और प्रार्थना करने पर भी ध्यान न दूँगा[९]।" ये शिक्षायें जैन धर्म के सिद्धान्तों से मिलती-जुलती हैं।

---

१ से ४. Anekant. Vol. VII. P. 173.

५. St. Johns 11. 13.

Mr. F. H. Begrie.

६ से ७. मिति की अन्जील अ० १ आयत ११—१५।

८. "Thou shalt not kill." Christ's First Ordinance.

९. And when ye spread forth your hands. I will hide my eyes from you. Yes, when ye make many prayers. I will not hear. if your hands are full of blood."

—Hosia. 8. 15.

## महात्मा श्री जरदोस्त की अहिंसामयी शिक्षा



बेजबान पशुओं की हत्या करना पारसी धर्म में बहुत बड़ा गुनाह है[1]। पूज्य गुरु श्री जरदोस्त मांस त्यागी थे[2]। और उन्हों ने दूसरों को भी मांस त्याग की शिक्षा दी[3]। सेठ रुस्तम ने तो अंडा तक खाना भी पाप बताया है[4]। उनका विश्वास है कि मांस भक्षण से मनुष्य के स्वाभाविक गुण तथा प्रेम भावना नष्ट हो जाती है[5]। जो दूसरों से अधिक बोझ उठवाते हैं वे ऊंट, घोड़ा, बैल आदि अधिक बोझ के कष्ट को सहन करने वाले पशु होते[6]

---

१. विद्याभूषण पं० ईश्वरलाल : मांसाहार विशारद० भाग २ पृ० ८५—९० ।

२से३. प्रसिद्ध पारसी ग्रन्थ 'शायस्तलाशायस्त' ।

४मे५. सन् १८९७ में सेठ रुस्तम जी का थियोसोफीकल सोसायटी के ब्लेवेटस्की लाज में दिया हुआ भाषण ।

६. 'खशद्दान खशद्र' आयत १-२ ।

हैं। जो अपने स्वार्थ या दिल्लगी के कारण भी किसी को सताते हैं, दोजख की आग में बुरी तरह तड़फते हैं[1]। ईरानी कवि 'फिरदोसी' के शब्दों में पशु हत्या न करना, शिकार न खेलना, मांस भक्षण न करना ही पारसी धर्म के गुण हैं[2]। महात्मा जरदोस्त का तो फरमान है कि बच्चा जवान या बूढ़ा किसी भी प्रकार की जीव-हिंसा उचित नहीं है[3]।



## हजरत मोहम्मद साहब का अहिंसा से प्रेम

अरब में जैनियों द्वारा अहिंसा का प्रचार अवश्य किया गया था[4]। हजरत मोहम्मद अहिंसा धर्म के प्रभाव से अछूते नहीं थे[5]। उनका अन्तिम जीवन महा अहिंसक था[6]। वे कंबल एक लबादा रखते थे[7]। खुरमा रोटी और दूध उनका भोजन था[8]। उन्होंने अपने अनुयायियों को अहिंसामय व्यवहार का उपदेश दिया था[9]। आज भी जो मुसलमान मक्का शरीफ की यात्रा को जाते हैं, जब तक वहां रहते हैं, वे मांस नहीं खाते[10] नंगे पाँव जयारत करते हैं[11]। जूं भी कपडों में हो जाय तो उसे मारना तो बड़ी बात है, कपड़ों तक से नीचे नहीं गिराते[12]।

---

१. पारसी प्रसिद्ध ग्रन्थ 'जिन्दा वस्ता'।

२. 'फिरदोसी : शाहनामा'।

३. जरदोस्तनामा।

४-१०. आचार्य श्री नरेन्द्रदेव:—ज्ञानोदय, वर्ष १, अङ्क ७, पृष्ठ ३३।

११-१२. जैन संसार (नवम्बर सन् १९४२) पृष्ठ १७।

अपने कलामे-हदीस में हजरत मोहम्मद साहब ने फरमाया कि यदि तुम जग के प्राणियों पर दया (अहिंसा) करोगे तो खुदा तुम पर दया करेगा[1]। थोड़ी सी दया (अहिंसा) बहुत सी इबादत (भक्ति) से अच्छी है[2]। कुर्बानी का मांस और खून खुदा को नहीं पहुँचता[3], बल्कि तुम्हारी परेजगारी (पवित्रता) पहुचती है[4]।

एक शिकारी एक हिरणी को पकड़ कर ले जा रहा था। रास्ते में हजरत मोहम्मद साहब मिल गये। हिरणी ने उनसे कहा कि मेरे बच्चे भूखे हैं, थोड़ी देर के लिये मुझे छुड़वादो, बच्चों को दूध पिलाकर मैं तुरन्त वापिस आ जाऊंगी। हिरणी के दर्द भरे शब्दों से हजरत मोहम्मद साहब का हृदय पसीज गया, हिरणी की बेबसीको देख कर उनकी आंखों में आंसू आ गये और उन्होंने शिकारी से कहा :—

"हैवान है पर अन्देशाये वहशत जरा न कर।
आती है वह बच्चों को अभी दूध पिला कर॥"

शिकारी हँसा और कहने लगा कि पशुओं का क्या विश्वास?

---

१. 'इरहमु मनफिल ओर्ई यरहम कुमुर्रहमानु'।

—पैगम्बर मोहम्मद साहब : 'कलाम हदीस'

२. 'अलमुशफक्त खेर मन कसरते आदत'।

३. कुरानशरीफ, पारा १७, सुरा हज, रुक ५, आयत ३८।

४. मौलवी कादरबख्श : इस्लाम की दूसरी किताब।

इस पर हज़रत साहब ने फरमाया कि अच्छा हम ज़ामिन हैं। शिकारी ने कहा कि यदि यह वापिस न आई तो तुम्हें इसकी जगह शिकारे अजल बनना पड़ेगा। इस पर आप मुस्कराये और फरमाया :—

"इस वक्त यही शर्त सही, जिसको खुदा दे।
हम जान लगाते हैं, तू ईमान लगादे॥"

शिकारी ने हजरत मोहम्मद साहब की जमानत पर हिरणी को छोड़ दिया, वह भागती हुई अपने बच्चों के पास गई और उन्हें दूध पिलाकर कहा– 'यह हमारी तुम्हारी आखरी मुलाकात है, एक शिकारी ने मुझे पकड़ लिया था, एक महापुरुष ने अपने जीवन की जमानत पर छुड़वाया है"। बच्चों ने कहा"–माता हम पर जैसे बीतेगी, देख लेंगे, तू बचनहारी न हो"। हिरणी ने वापिस आकर हजरत मोहम्मद साहब को धन्यवाद दिया और शिकारी से कहा कि अब मैं जिबे होने को तैयार हूँ। शिकारी पर उसके शब्दों का इतना प्रभाव पड़ा कि उसने सदा के लिये हिरणी को छोड़ दिया[1]। वास्तव में हजरत मोहम्मद साहब बड़े दयालु थे उन्होंने अहिंसा धर्म का प्रचार किया[2]।

यह तो उनके जीवन का केवल एक ही दृष्टान्त है। यदि उनके जीवन की खोज की जाये तो किसी को भी उनके 'अहिंसा-प्रेमी' होने में सन्देह न रहे[3]।

---

१. आईनाये हमदर्दी।

२. "जैन धर्म और इस्लाम" खण्ड २।

३. 'Ahinsa in Islam' Vol. I.

# श्री गुरु नानकदेव का अहिंसा-प्रचार



जब कपड़ों पर खून की छींट लग जाने से वे नापाक हो जाते हैं तो जो मनुष्य खून से लिप्त मांस खाते हैं, उनका हृदय कैसे शुद्ध और पवित्र रह सकता है[1]। ६८ तीर्थों की यात्रा से भी इतना फल प्राप्त नहीं होता जितना अहिंसा और दया से होता है[2]। जिस के हृदय में दया नहीं वह महा विद्वान् होने पर भी मनुष्य

१. जे रत लगे कपड़े, जामा होवे पलीत।
जे रत पीवें मानुषा, तिन क्यों निर्मल चित॥
—बाबा नानक बार मास मांझ, महल्ला १ पृ० १४०।

२. अड़सठ तीरथ सकल पुन जीवन दया प्रधान।
जिसनूं देवे दया कर सोई पुरुष सुजान॥
—माझ महल्ला ५ बारा माह (माघ माह)

कहलाने का अधिकारी नहीं है[१]। जब मरे हुये बकरे की खाल से लोहा भस्म हो जाता है, तो जो जीवित बकरे को मार कर खाते हैं उनकी दशा क्या होगी[२] ? जहां मांस भक्षण होता है वहां दया धर्म नहीं रह सकता[३]। यह झूठी कल्पना है कि थोड़े से पाप कर लेने में क्या हर्ज है, क्योंकि अधिक पुण्य करके उस थोड़े से पाप को धोया जा सकता है[४]। पवित्र ग्रंथ साहब में तो यहां तक उल्लेख है कि यदि जीवों की हत्या करना धर्म है तो अधर्म क्या है[५]।

गुरु नानकदेव मांस-भक्षण के विरोधी थे। वे एक दिन घूमते हुये एक जंगल में जा निकले। वहां के लोगों ने उनसे भोजन के लिये कहा तो गुरु जी ने फरमाया :—

"यों नहीं तुमरो खायें कदापि, हो सब जीवन के सन्तापी।
प्रथम तजो आमिष का खाना, करो जास हित जीवन हाना॥"

—नानक प्रकाश पूर्वार्ध अध्याय ५५

अर्थात्—हम तुम्हारे यहां कदाचित् भोजन नहीं कर सकते, क्योंकि तुम जीव हिंसा करते हो। जब तक तुम मांस भक्षण का त्याग न करोगे, तुम्हारे जीवन का कल्याण न हो सकेगा।

---

१. दयाभाव हृदय नहीं, ज्ञान कथा बेहद।
ते नर नरकै जायेंगे, कहै कबीर यह शब्द॥

२. बुरा गरीब का मारना, बुरी गरीब की आह।
मुये बकरे की खाल से, लोहा भस्म हो जाय॥

३. मुचम करके चौका पाया, जीव मारके मांस चढ़ाया।
जिस रसोई चढाया मास, दया धर्म का होया नास॥

४. तिल भर मछली खायके, करोड़ गऊ दे दान।
काशी करवत ले मरो, तो भी नरक निदान॥

५. जीअ बधहु सुधरम कर, थापहु अधरम कहहु कत भाई।
आपस कउ मुनवर कर थापउ, का कउ कहहु कसाई॥

—ग्रन्थ साहब कबीर रागमारू पृ० ११०३।

# महर्षि दयानन्द जी का वीर सिद्धान्त से प्रेम



स्वामी दयानन्द जी ने मांस, मदिरा तथा मधु के त्याग की शिक्षा दी[1]। और वस्त्र से पानी छान कर पीने का उपदेश दिया[2]। वेदतीर्थ आचार्य श्री नरदेव जी शास्त्री के शब्दों में स्वामी दयानन्द जी यह स्वीकार करते थे कि श्री महावीर स्वामी ने अहिंसा आदि जिन उच्च कोटि के अनेक सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है, वे सब वेदों में विद्यमान हैं[3]। और बताया है कि भगवान् महावीर की अहिंसा दुर्बल अहिंसा नहीं थी, किन्तु संसार के प्रबल से प्रबल महापुरुष की अहिंसा थी[4]। वैदिक शब्दों में कहा जाये तो "मित्रस्य चक्षुषा समीक्षामहे" है।

---

१. सत्यार्थप्रकाश समुल्लास ३—१०।

२. 'बिन छने जल का त्याग' खण्ड २।

३-४. वेदतीर्थ आचार्य श्री नरदेव : जैन संदेश आगरा (२६ जून १९४५) पृ० २४।

# महाराजा भर्तृहरि की दिगम्बर होने की भावना

एको रागिषु राजते प्रियतमा देहार्धधारी हरो,
नीरागेषु जिनो विमुक्तललना संगो न यस्मात्परः।
दुर्वारस्मरबस्मरोरगविषज्वालावलीढो जनः,
शेषोमोह विजृम्भितो हि विषयान् भोक्तुं न मोक्तुं क्षमः ॥ ७१ ॥[1]

—श्रीमत् भर्तृहरिकृत शतकत्रय।

अर्थात्—प्रेमियों में एक शिवजी मुख्य हैं, जो अपनी प्यारी पार्वतीजी को सर्वदा अर्द्धांग में लिये रहते हैं और त्यागियों में जैनियों के देव जिन भगवान् ही मुख्य हैं, स्त्रियों का संग छोड़ने वाला उनसे अधिक कोई दूसरा नहीं है और शेष मनुष्य तो मोह से ऐसे जड़ हो गये हैं कि न तो विषयों को भोग ही सकते हैं और न छोड़ ही सकते हैं।

महाराजा भर्तृहरि जी की इच्छा थी कि मैं नग्न दिगम्बर होकर कब कर्मों का नाश करूंगा :—

एकाकी निस्पृहः शान्त पाणिपात्रो दिगम्बरः।
कदा शम्भो भविष्यामि कर्मनिर्मूलनक्षमः ॥ ५८ ॥

—वैराग्य शतक, पृ० १०७

अर्थात्—हे शम्भो, मैं अकेला इच्छारहित, शांत, पाणिपात्र और दिगम्बर होकर कर्मों का नाश कब कर सकूंगा ?

---

१. लक्ष्मीनारायण प्रेस मुरादाबाद की सं. १६८२ की छपी हुई पं० गङ्गाप्रसादकृत भाषा टीका के शृङ्गार शतक का ७१ वां श्लोक।

# महाराजा श्रेणिक बिम्बसार की वीर-भक्ति

"जै जै केवल ज्ञान प्रकाश, लोकालोक करण प्रतिभास । ४५ ।
जय भव कुमुद विकासन चन्द, जय २ सेवत मुनिवर वृन्द । ४६ ।
आज ही सीस सुफल मो भयो, जब जिन तुम चरणन को नयो । ४७ ।
नेत्र युगल आनन्दे भये, तुम पद कमल निहारे तबे । ५० ।
कानन सुफल सुनि धुन धरि, रसना सुफल गावे गुन भरी । ५१ ।
ध्यान धरत हिरदै अति भयो, कर युग सुफल पूजते भयो । ५२ ।
धन्य धन्य अब ही मो भयो, पाप कलंक सकल भजी गयो । ५३ ।
मो करुणा कर जिनवर देव, भव भव में पाऊँ तुम सेव" ॥ ५४ ॥

—तरेपन क्रिया, अध्याय १, पृ० ४-५

हे भगवान् महावीर ! आपकी जय हो। आप केवल ज्ञान रूपी लक्ष्मी से शोभित हैं, जिस के कारण लोक-परलोक के समस्त पदार्थों को हाथ की रेखा के समान दर्शाने वाले हो। भव्य जीवों के हृदयरूपी कमल को खिलाने के लिये आप सूर्य के समान हैं। मुनीश्वर तक भी आप की सेवा करते हैं। आप के चरणों में झुक जाने के कारण आज मेरा मस्तक भी सफल हो गया। आपके दर्शन करने से मेरी दोनों आंखें आनन्दमयी हो गईं। आप का उपदेश सुनने से मेरे दोनों कान शुद्ध हो गये और आप की स्तुति करने से मेरी जबान पवित्र हो गई। आपका ध्यान करने से मेरा हृदय निर्मल हो गया, आप की पूजा करने से मेरे दोनों हाथ सफल हो गये। आपके दर्शनों से मेरे पापों का नाश होकर आज धन्य है कि मेरा नर-जन्म सफल हो गया। दया के सागर श्री जिनेन्द्र भगवान् अब तो केवल मेरी यही अभिलाषा है कि हर भव और हर जन्म में आप को पाऊँ और आप की सेवा करूँ[1]।

---

१. विशेषता के लिए देखिए "महाराजा श्रेणिक और जैनधर्म" तथा "महाराजा अशोक पर वीर प्रभाव"।

# श्रीमत् कुन्दकुन्दाचार्य की वर्धमान-वन्दना



एस सुरासुरमणु सिवव विदं, धोदघाइ कम्ममलं ।
पणमामि वड्ढमाणं तित्थं धम्मस्स कत्तारं ॥ १ ॥

श्रीमत् कुन्दकुन्दाचार्यः प्रवचनसार पृ० १

भवनवासी, व्यन्तर, ज्योतिषी और कल्पवासी चारों प्रकार के देवों के इन्द्र तथा चक्रवर्ती जिन को भक्ति पूर्वक वन्दना करते हैं और जो ज्ञानावर्णी, दर्शनावर्णी, मोहनी और अन्तराय चारों घातिया कर्मों को काट कर अनन्तानन्त ज्ञान, अनन्तान्त दर्शन, अनन्तानन्त सुख और अनन्तानन्त शक्ति को प्राप्त किये हुये हैं और धर्म तीर्थ के प्रवर्तक तीर्थंकर भगवान् श्री वर्धमान हैं, मैं उनको नमस्कार करता हूँ ।

## श्री समन्तभद्र आचार्य की वीर-श्रद्धांजलि

देवागम नभोयान चामरादिविभूतयः।

मायाविष्वपि दृश्यन्ते नातस्त्वमसि नो महान् ॥ १ ॥

—आप्त मीमांसा

अर्थात्—देवों का आगमन, आकाश में गमन और चामरादिक (दिव्य चमर, छत्र, सिंहासन, चामण्डलादिक) विभूतियों का अस्तित्व तो मायावियों में—इन्द्रजालियों में भी पाया जाता है, इनके कारण हम आपको महान् नहीं मानते और न इस कारण से आप की कोई खास महत्ता या बड़ाई ही है।

'भगवान् महावीर' की महत्ता और बड़ाई तो उनके मोहनीय, ज्ञानावरण, दर्शनावरण अन्तराय नामक कर्मों का नाश करके परम शान्ति को लिए हुये शुद्धि तथा शक्ति की पराकाष्ठा को पहुँचने और ब्रह्म-पथ का—अहिंसात्मक मोक्षमार्ग का, नेतृत्व ग्रहण करने में है। अथवा यों कहिये कि आत्मोद्धार के साथ-साथ लोक की सच्ची सेवा बजाने में है।

त्वं शुद्धिशक्त्योरुदयस्य काष्ठां तुलाव्यतीतां जिनशांति रूपाम्।

अवापिथ ब्रह्मपथस्य नेता महानीतियत् प्रतिवक्तुमीशाः ॥ ४ ॥

—श्रीसमन्तभद्राचार्यः युक्त्यनुशासन।

★

## श्री मानतुङ्गाचार्य की जिनेन्द्र-स्तुति

★




त्वामव्ययं विभुमचिन्त्यमसंख्यमाद्यं ब्रह्माणमीश्वरमनन्तमनङ्गकेतुम् ।
योगीश्वरं विदितयोगमनेकमेकं, ज्ञानस्वरूपममलं प्रवदन्ति सन्तः ॥२४॥

—मानतुङ्गाचार्यः भक्तामर स्तोत्र ।

अर्थात्—हे श्री जिनेन्द्र भगवान् ! आप अक्षय, परम ऐश्वर्य-संयुक्त, सर्वज्ञ, योगेश्वर, सर्वव्यापक, देवों के देव महादेव, अनन्तानन्त गुणों की खान, कर्मरूपी मल से पवित्र, शुद्धचित्त रूप, कामदेव का नाश करने वाले, अर्हन्त तथा तीनों लोक और तीनों काल के समस्त पदार्थों को एक साथ देखने और जानने वाले केवल ज्ञानी हो। मैं आपकी बार बार वन्दना करता हूँ ।

# ब्राह्मण धर्म पर जैन धर्म की छाप



लोकमान्य श्री बालगङ्गाधर तिलक

जैनधर्म अनादि है। गौतम बुद्ध महावीर स्वामी के शिष्य थे। चौबीस तीर्थंकरों में महावीर अन्तिम तीर्थंकर थे। यह जैन धर्म को पुनः प्रकाश में लाये, अहिंसा धर्म व्यापक हुआ। इनसे भी जैन धर्म की प्राचीनता मानी जाती है। पूर्वकाल में यज्ञ के लिये असंख्य पशु-हिंसा होती थी, इसके प्रमाण मेघदूत काव्य[1] तथा और ग्रन्थों से मिलते हैं। रन्तिदेव नामक राजा ने यज्ञ किया था,

१. महाकवि कालिदासकृत मेघदूत श्लोक ४५।

उसमें इतना प्रचुर पशुवध हुआ था कि नदी का जल खून से रक्त वर्ण हो गया था। उसी समय से उस नदी का नाम चर्मवती प्रसिद्ध है। पशुवध से स्वर्ग मिलता है इस विषय में उक्त कथा साक्षी है, परन्तु इस घोर हिंसा का ब्राह्मण-धर्म से विदाई ले जाने का श्रेय जैनधर्म को है। इस रीति से ब्राह्मणधर्म अथवा हिन्दू-धर्म को जैन धर्म[1] ने अहिंसा धर्म बनाया है। यज्ञ-यागादि कर्म केवल ब्राह्मण ही करते थे क्षत्री और वैश्यों को यह अधिकार नहीं था और शूद्र बेचारे तो ऐसे बहुत विषयों में अभागे बनते थे। इस प्रकार मुक्ति प्राप्त करने की चारों वर्णों में एक सी छूट न थी। जैन-धर्म ने इस त्रुटि को भी पूर्ण किया है।

मुसलमानों का शक, इसाईयों का शक, विक्रम शक, इसी प्रकार जैन धर्म में महावीर स्वामी का शक (सन्) चलता है। शक चलाने की कल्पना जैनी भाईयों ने ही उठाई थी।

आजकल यज्ञों में पशुहिंसा नहीं होती। ब्राह्मण और हिन्दु-धर्म मे मांस-भक्षण, और मदिरा-पान बन्द हो गया सो यह भी जैनधर्म का ही प्रताप है। जैन-धर्म की छाप ब्राह्मण- धर्मपर पड़ी।

१. जैन-धर्म का महत्व (सूरत) भाग १ पृ ८१-९२।

# अहिंसा के अवतार भगवान् महावीर



अहिंसा के आराधक श्री महात्मा गांधी

"मेरा विश्वास है कि बिना धर्म का जीवन बिना सिद्धान्त का जीवन है और बिना सिद्धान्त का जीवन वैसा ही है जैसा कि बिना पतवार का जहाज"[१]। जहां धर्म नहीं वहां विद्या नहीं, लक्ष्मी नहीं, और नीरोगता भी नहीं। सत्य से बढ़कर कोई धर्म नहीं और अहिंसा परमोधर्मः से बढ़ कर कोई आचार नहीं है। जिस धर्म में जितनी ही कम हिंसा है, समझना चाहिये कि उस धर्म में उतना ही अधिक सत्य है[२]।

भगवान् महावीर अहिंसा के अवतार थे उनकी पवित्रता ने संसार को जीत लिया था। महावीर स्वामी का नाम इस समय यदि किसी भी सिद्धान्त के लिए पूजा जाता है तो वह अहिंसा है। प्रत्येक धर्म की उच्चता इसी बात में है कि उस धर्म में अहिंसा तत्व की प्रधानता हो। अहिंसा तत्त्व को यदि किसी ने अधिक से अधिक विकसित किया है तो वे महावीर स्वामी थे[३]।

---

१-२. अनेकान्त वर्ष ४, पृ० ११२।

३. महावीर स्मृति ग्रन्थ (आगरा) भाग १ पृ० २।

## जैनधर्म की विशेष सम्पत्ति



डा० श्री राजेन्द्रप्रसाद जी

मैं अपने को धन्य मानता हूँ कि मुझे महावीर स्वामी के प्रदेश में रहने का सौभाग्य मिला है। अहिंसा जैनों की विशेष सम्पत्ति है। जगत के अन्य किसी भी धर्म में अहिंसा सिद्धान्त का प्रतिपादन इतनी सफलता से नहीं मिलता।

—अनेकान्त वर्ष ६, पृ० ३६।

## भ० महावीर का कल्याण-मार्ग



डा० श्री राधाकृष्णन् जी

यदि मानवता को विनाश से बचाना है और कल्याण के मार्ग पर चलना है तो भगवान् महावीर के सन्देश को और उनके बताये हुए मार्ग को ग्रहण किये बिना और कोई रास्ता नहीं।

—शान्तिदूत महावीर, पृ० ३०





श्री पंडित जवाहरलाल नेहरू

## भगवान् महावीर का त्याग

आशा है कि भगवान् महावीर द्वारा प्रणीत सेवा और त्याग की भावना का प्रचार करने से सफलता होगी।

—वीर देहली (१५ १,५१) पृ० ४।



## अहिंसा वीर पुरुषों का धर्म है

जैन धर्म पीले कपड़े पहनने से नहीं आता। जो इन्द्रियों को जीत सकता है, वही सच्चा जैन हो सकता है। अहिंसा वीर पुरुषों का धर्म है। कायरों का नहीं। जैनों को अभिमान होना चाहिए कि कांग्रेस उनके मुख्य सिद्धान्त का अमल समस्त भारत वासियों को करा रही है। जैनों को निर्भय होकर त्याग का अभ्यास करना चाहिए।

—अनेकान्त, वर्ष ६, पृ० ३६।



सरदार श्री वल्लभ भाई पटेल

# संसार के पूज्य भगवान् महावीर



भगवान् महावीर एक महान् आत्मा हैं जो केवल जैनियों के लिये ही नहीं बल्कि समस्त संसार के लिये पूज्य हैं। आज कल के भयानक समय में भगवान महावीर की शिक्षाओं की बड़ी जरूरत है। हमारा कर्त्तव्य है कि हम उनकी याद को ताजा रखने के लिये उन के बताये हुये मार्ग पर चलें[1]।

श्री जी बी. मावलंकार स्पीकर भारत पा०



## भगवान् महावीर का उपदेश शान्ति का सच्चा मार्ग है

श्री राजगोपालाचार्य

महावीर भगवान् का संदेश किसी खास कौम या फिरके के लिये नहीं है बल्कि समस्त संसार के लिये है। अगर जनता महावीर स्वामी के उपदेश के अनुसार चले तो वह अपने जीवन को आदर्श बनाले। संसार में सच्चा सुख और शांति उसी सूरत में प्राप्त हो सकती है जब कि हम उनके बतताये हुये मार्ग पर चलें।

—जैन संसार देहली मार्च १९४७ पृ० ५।

---

१. (१४-४-४६ को जैन कालिज सहारनपुर में दिए हुए भाषण का सार)

# तलवार से अधिक अहिंसा

देशभक्त डा० श्री सतपाल जी, स्पीकर पंजाब असेम्बली

प्रेम और अहिंसा का व्रत पालना ही आत्मा का सच्चा स्वरूप है। लोग कहते हैं कि तलवार में शक्ति है परन्तु महात्मा गांधी ने अपने जीवन से यह सिद्ध करके दिखा दिया कि अहिंसा की शक्ति तलवार से अधिक तेज़ है।

—देशभक्त मेरठ, (जून सन् ३४) पृ० ५।





## जैन-धर्म का प्रभाव



श्री प्रकाश जी मंत्री भारत सरकार

जैनधर्म और संस्कृति प्राचीन है। भारतवासी जैनधर्म के नेताओं तीर्थंकरों को मुनासिब धन्यवाद नहीं दे सकते। जैनधर्म का हमारे किसी न किसी विभाग में राष्ट्रीय जीवन पर बहुत बड़ा प्रभाव है। जैनधर्म के साहित्यिक ग्रन्थों की स्वच्छ और सुन्दर भाषा है। साहित्य के साथ २ विशेषरूप से जैनधर्म ने आकर्षण किया है जो मानव को अपनी ओर खींचता है। जैनधर्म कला को आर्ट के नमूने देखकर आश्चर्य होता है। जैनधर्म ने सिद्ध कर दिया है कि लोक और परलोक के सुख की प्राप्ति अहिंसा व्रत से हो सकती है।

—वीर देहली (१५-१-५१) पृष्ठ ५

## महान् तपस्वी भगवान् महावीर

राजर्षि श्री पुरुषोत्तमदास जी टण्डन

भगवान् महावीर एक महान् तपस्वी थे। जिन्होंने सदा सत्य और अहिंसा का प्रचार किया। इनकी जयन्ती का उद्देश्य मैं यह समझता हूँ कि इनके आदर्श पर चलने और उसे मजबूत बनाने का यत्न किया जावे।

—वर्द्धमान देहली, अप्रैल १९५३ पृ० ८।

## विश्व शान्ति के संस्थापक

आचार्य श्री काका कालेलकर जी

मैं भगवान् महावीर को परम आस्तिक मानता हूँ। श्री भगवान् महावीर ने केवल मानव जाति के लिये ही नहीं पर समस्त प्राणियों के विकास के लिये अहिंसा का प्रचार किया। उनके हृदय में प्राणीमात्र के कल्याण की भावना सदैव ज्वलंत थी। इसी लिये वह विश्व-कल्याण का प्रशस्त मार्ग स्वीकार कर सके। मैं दृढ़ता के साथ कह सकता हूँ कि उनके अहिंसा सिद्धान्त से ही विश्व-कल्याण तथा शान्ति की स्थापना हो सकती है।

—ज्ञानोदय वर्ष १, पृ० ६६।

## महान् विजेता

आचार्य श्री नरेन्द्रदेव जी

महावीर स्वामी ने जन्म-मरण की परम्परा पर विजय प्राप्त की थी। उनकी शिक्षा विश्व मानव के कल्याण के लिये थी। अगर आपकी शिक्षा संकीर्ण रहती तो जैनधर्म अरब आदि देशों तक न पहुँच पाता।

—ज्ञानोदय वर्ष १, पृ० ८२३।



## प्रेम के उत्पादक

आचार्य श्री विनोबा भावे जी

लोग कहते हैं कि अहिंसा देवी निःशस्त्र है मैं कहता हूँ यह गलत खयाल है। अहिंसा देवी के हाथ में अत्यन्त शक्ति शाली शस्त्र है। अहिंसा रूप शस्त्र प्रेम के उत्पादक होते हैं, संहारक नहीं।

—ज्ञानोदय भाग १, पृ० ५६४।

## वीर उपदेश से भारत सुदृढ़



श्री के. एम. मुन्शी गवर्नर उ. प्र.



कामना है कि भगवान् महावीर का उपदेश भारत को सुदृढ़ करे।

–वीर देहली १५-१-५१ पृ. ४



## जैन समाज का राजनैतिक भाग



जैन समाज ने देश के राजनैतिक तथा आत्मिक जीवन में विशेष भाग लिया है।

–वीर देहली १५-१-५१ पृ. ४





श्री एस. पी. मोदी भूतपूर्व गवर्नर उ.प्र.

## विश्व कल्याण के नेता

गभवान् महावीर समस्त प्राणियों का कल्याण करने वाले महापुरुष हुए हैं ।

जैनसंसार मार्च सन् ४७ पृ.५



शेरे पंजाब लाला लाजपतराय जी



## महा उपकारी और त्यागी



श्री राजा महाराजसिंह गवर्नर बम्बई

आशा है भगवान् महावीर की सेवा और त्याग की भावना का प्रसार होगा।

वीर देहली १५-१-५ पृ० ४३

कानों में पड़ गया तो शीशा और लाख गर्म करके उनके कानों में ठूंस दिया जाता था[१]। यदि किसी शूद्र ने वेदों का उच्चारण कर लिया तो उसकी जीभ काटली जाती थी[२], यदि किसी प्रकार धर्म का श्लोक याद कर लिया तो उनके शरीर के टुकड़े कर दिये जाते थे[३]। छूत-छात इतने जोरों पर था कि शूद्रों के शरीर से छू जाने वाले और शूद्र से बात-चीत करने वाले मनुष्य तक को उस जन्म में महाभ्रष्ट शूद्र और मृत्यु के बाद कुत्ते की गति का अधिकारी माना जाता था[४]। ऐसी भयानक स्थिति के समय भगवान् महावीर का जन्म हुआ[५], भगवान् महावीर स्वामी ने ही ऊँच-नीच की भावना का प्रभावशाली खण्डन कर शूद्रों तक के लिये स्वर्ग के द्वार खोल दिये[६]।

## जातिगत भेद-भाव

Caste or sex or place of birth,
Can not alter human warth.
Why let caste be so supreme,
'T is but folloy's passing stream.— Lord Mahavira.

---

अर्थात्—शूद्र को बुद्धि न दो और न यज्ञ का प्रसाद दो और उसे धर्म तथा व्रत का उपदेश न दो।

१-३ "श्रवणे च युजतुभ्यां श्रोत्रपरिपूरणम्।
उच्चारणे जिह्वाच्छेदो धारणे हृदयविदारणम्।"—वैदिकवाङ्मय
अर्थात्—शूद्र यदि वेदों का श्रवण करले तो उसके कान शीशे और लाख से भर देने चाहियें, उच्चारण करले तो उसकी जीभ काट देनी चाहिये और यदि याद करले तो उसका हृदय विदारण कर डालना चाहिये।

४. 'शूद्राान्नात् शूद्रसंपर्कात् शूद्रेण सह भाषणात्।
इह जन्मनि शूद्रत्वं मृतः श्वा चाभिजायते॥—स्मृतिग्रन्थ।
अर्थात्—शूद्र के अन्न से, छू जाने से और बात-चीत करने से भी मनुष्य इस जन्म में शूद्र हो जाता है और वह मरने के बाद कुत्ता होता है।

५. पं० जुगलकिशोर : भगवान् महावीर और उनका समय।

६. जैन धर्म और शूद्र खण्ड २।

महापाप करने पर भी ब्राह्मणों को केवल इस लिये कि ब्राह्मण-कुल में जन्म लिया, उनको देवताओं का देवता स्वीकार किया जाता था[1]। पुरोहित लोग हिंसामयी यज्ञ कराने के लिये हर समय तैयार रहते थे, क्योंकि यही उनकी जीविका थी[2]। पापी से पापी ब्राह्मण का भी धर्मात्माओं के समान आदर सत्कार होता था। ऊँच-नीच का भेद-भाव जोरों पर था[3]। ऐसे भयानक समय में भगवान् महावीर स्वामी ने संसार को बताया कि आत्मा सब जीवों में एक समान है[4]। मनुष्य मनुष्य सब एक हैं अपने कर्मों के विशेष की अपेक्षा से क्षत्रिय, ब्राह्मण, वैश्य और शूद्र चार वर्ण हैं। चारों वर्णवाले जैन धर्म का पालने में परम समर्थ हैं[5]। ब्राह्मण के शरीर पर कोई ऐसा कुदरती चिन्ह नहीं जिससे उसकी प्रधानता नजर आवे[6]। भगवान् महावीर ने तो स्पष्ट कहा है कि कोई ऊंच जाति में जन्म लेने से ऊँच, और नीच जाति में

---

१. ब्राह्मणः सम्भवे नैव देवानामपि दैवतम्।—मनुस्मृति, ११-८४।
अर्थात्—ब्राह्मण जन्म से ही देवताओं का देवता है।

२. पं० अयोध्याप्रसाद गोयलीय 'हमारा उत्थान और पतन, पृ० ६३।

३. (क) ज्ञानोदय भाग २, पृ० ६७३।
(ख) आजाद हिन्दुस्तान (१६-४-१९५१), पृ० २४।

४. जैन धर्म और पशु-पक्षी, खण्ड ३।

५. विप्रक्षत्रियविट्शूद्राः प्रोक्ताः क्रियाविशेषतः।
जैनधर्मे पराः शक्तास्ते सर्वे बान्धवोपमाः॥
—श्री सोमसेन : त्रैवर्णिकाचार, अ. ७, १४२।

अर्थात्—ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चारों वर्ण अपने २ कर्मों के विशेष की अपेक्षा से कहे गये हैं। जैन धर्म को पालन करने में इन चारों वर्णों के मनुष्य परम समर्थ हैं और उसे पालन करते हुए सब आपस में भाई २ के समान हैं।

६. श्री गुणभद्राचार्य : उत्तरपुराण, पर्व ७४।

जन्म लेने से नीच नहीं होता[1], बल्कि रागादि कषाय करने से नीच और उनका त्याग करके धर्म सेवन करने वाला उच्च होता है। ब्राह्मण कुल में जन्म लेने वाला दयाभाव नहीं रखता तो वह चाण्डाल है[2] और शूद्र अपने आसन, वस्त्र, आचरण और शरीर को शुद्ध कर लेता है तो वह ब्राह्मण है[3]। व्रती चाण्डाल वास्तव में ब्राह्मण के समान है[4]। जैन धर्म किसी विशेष देश, समाज या जाति की सम्पत्ति नहीं है, चाण्डाल कुल में जन्म लेने वाला जैन साधु होकर तप तक कर सकता है[5]। शूद्र कुल में जन्म लेनेवाला यदि जैन धर्म में विश्वास रख कर सम्यग्दृष्टि हो जाये तो वह जिनेन्द्र भगवान् की पूजा तक का अधिकारी है[6]। ऐसे अनेक दृष्टान्त मौजूद हैं कि चाण्डालों ने वीर भगवान् के उपदेश से प्रभावित होकर केवल श्रावक धर्म ही नहीं बल्कि मुनि धर्म तक ग्रहण किया[7]।

---

१. जैन धर्म और शूद्र, खण्ड ३।

२. सुत्तनिपात (वसलसुत्त) जिसका हवाला मांसाहार विचार, भाग २, पृ० ५।

३. शूद्रोऽप्युपस्कराचारवपुः शुध्याऽस्तु तादृशः।
जात्याहीनोऽपि कालादि लब्धौ ह्यात्मा धर्मभाक्॥

—श्रीसागारधर्मामृत, अ० २ श्लो० २२।

अर्थात्—आसन और बर्तन आदि जिसके शुद्ध हों, मांस और मदिरादि के त्याग से जिसका आचरण पवित्र हो और नित्य स्नान आदि के करने से जिसका शरीर शुद्ध रहता हो, ऐसा शूद्र भी ब्राह्मण आदि वर्णों के सदृश श्रावक धर्म का पालन करने योग्य है।

४. न जातिर्गर्हिता काचिद् गुणाः कल्याणकारणम्।
व्रतस्थमपि चाण्डालं तं देवा ब्राह्मणं विदुः॥

—श्री रविषेणाचार्य, पद्मपुराण, ११-२०३।

अर्थात्—हे देवो! कोई भी जाति बुरी नहीं है क्योंकि गुण ही कल्याण के करने वाले होते हैं। व्रती चाण्डाल को भी ब्राह्मण जानो।

५-७ जैनधर्म और शूद्र धर्म, खण्ड ३।

## धार्मिक दुर्दशा

The Rishis, who discovered the law of Non-Violence in the midest of Violence were greater geniuses than Newton and greater warriors than Wellington.

— Prof. Dr. Roman Rolland: Mahatma Gandhi, P. 48.

उस समय धर्मतत्व लोगों की दृष्टि से ओझल हो गया था और उस की बड़ी दुर्दशा थी[1]। तीनसौ तरेसठ प्रकार के धर्म प्रचलित थे[2]। नदी, नालों, पहाड़ों तथा सूरज और चाँद को देवी-देवता मानकर पूजा जाता था[3]। चारों तरफ मिथ्यात्व रूपी अंधेरा छा रहा था[4]। सारे संसार में हा हाकार मचा हुआ था[5]। हिंसा को अहिंसा, पाप को पुण्य और अधर्म को धर्म कहते थे[6]। जनता धर्म के असली रूप को भूल गई थी[7]। ऐसी महाहिंसक स्थिति में जो वीर अहिंसा स्थापित करे वही सच्चा महावीर है[8]। संसार के समस्त प्राणियों का जीवन महादुःखदायी था। ऐसे महा भयानक समय में भगवान् महावीर का जन्म हुआ[9]।

## सामाजिक दुःस्थिति

The Jaina view displays a remarkable sense of moral responsibility and there are a number of features in Jainism or things that are suggestive in the re-thinking of fundamental problems of to day.

—Prof. M.A. Venkata Rao:- Mysindia (August 2, '53) p. 7.

---

१-२. कामताप्रसाद : भगवान् महावीर, पृ० ४० ।

३-५ पं० अयुध्याप्रसाद गोयलीय : हमारा उत्थान और पतन, पृ० २३ ।

६ अनेकान्त, भा० १, पृ० ७ ।

७ दैनिक उर्दू मिलाप, दिवाली ऐडीशन १९५० पृ० ५ ।

८ Prof. Dr. Roman Rolland : Mahatma Gandhi, P 48.

९. पं० जुगलकिशोर : भगवान महावीर और उनका समय ।

भगवान् महावीर के समय भारत की सामाजिक स्थिति भी बड़ी भयानक थी[१]। मानव-स्वभाव को कोई क़दर न थी[२]। हिंसा, परिग्रह, अनाचार और दुराचार का बोल बाला था[३]। खुद़गर्ज़ी और मतलब-परस्ती इतने ज़ोरों पर थी कि भाई अपने भाई के पेट में खंजर चभाने में भय न खाता था[४]। स्त्रियों का कोई आदर-सत्कार न था[५], उनके लिये "न स्त्री स्वातन्त्रमर्हति" जैसी कठोर आज्ञायें थीं। वह केवल भोग की सामग्री, विलास की वस्तु, पुरुष की सम्पत्ति अथवा बच्चा जनने की मशीन मात्र रह गई थी[६]। स्त्रियों को धार्मिक ज्ञान प्राप्त करने का अधिकार न था[७]। अपने निजी स्वार्थ के वश होकर उत्तम से उत्तम रीति-रिवाज नष्ट कर दिये गये थे। किस में शक्ति थी कि धर्म के ठेकेदारों के विरुद्ध प्रभावशाली आवाज़ उठा सके? भगवान् महावीर ने ही ऐसी बिगड़ी दशा में समस्त कुरीतियों को नष्ट करके सुख और शान्ति की स्थापना की[८]।

---

१. ज्ञानोदय, भा० २, पृ० ६५५।

२-३. ज्ञानोदय, भाग २, पृ० ६७३।

४-५. हमारा उत्थान और पतन, पृ० ३३।

६. अनेकान्त, वर्ष ११, पृ० १००।

७. Megasthenes also said, "The Brahmans do not communicate a knowledge of philosophy to their wives." But Mahavira took a highly rational attitude in this matter and permitted the inclusion of women into His SANGHA, and this step marked a revolutionary improvement of their status in Society.

—Dr. Bool Chand: Lord Mahavira (JCRS. 2.) P. 15.

८. अनेकान्त, वर्ष ११, पृ० १००।

## बाल-ब्रह्मचारी

**Lord Mahavisa did not marry**

—Prof. Dr. H. S. Bhattacharya: Lord Mahavira P 13.

वर्द्धमान कुमार की वीरता, रूप, गुण और सुन्दर युवावस्था देख कर अनेक राजा-महाराजा अपनी-अपनी कुमारियों का सम्बन्ध श्री वर्द्धमान जी से करने के लिये राजा पर जोर डालने लगे। माता त्रिशला देवी तो इस बाट में थी ही कि कब मेरा लाडला बेटा जवान हो और मैं विवाह करके अपने दिल के अरमान निकालूं। उन्होंने कलिंग देश के महाराजा जितशत्रु की राजकुमारी यशोदा को अनुपम सुन्दरी, महागुणों की खान और हर प्रकार से योग्य जानकर उससे कुमार वर्द्धमान का विवाह करना निश्चित् किया[1]। राजा सिद्धार्थ ने भी इस प्रस्ताव को सराहा। संसार की भयानक अवस्था को देखकर वर्द्धमान का हृदय तो पहले से ही वीतरागी था, वह कब काम वासना रूपी जाल में फँसना पसन्द करते? जब माता जी ने इसकी स्वीकारता मांगी तो कुमार वर्द्धमान जी मुस्करा दिये और बोले—"माता जी! अधिक मोह के कारण आप ऐसा कह रही हो, संसार की ओर भी जरा देखो, कितना दुःखी है वह?" रानी त्रिशला देवी ने कहा—"बेटा यह ठीक है, किन्तु तुम्हारी यह युवावस्था तो गृहस्थाश्रम में प्रवेश करने की है, यशोदा से विवाह करके पहले गृहस्थ धर्म का आदर्श उपस्थित करो, यह भी एक कर्त्तव्य है,

---

१. यशोदययां सुतया यशोदया पवित्रवत्या वीरविवाहमङ्गलम्।
अनेककन्या परिवारयाऽऽरुहत्समीक्षितुं तुङ्गमनोरथं तदा ॥ ८ ॥
स्थितेऽथनाथे तपसि स्वयंभुवि प्रजात कैवल्य विशाललोचने।
जगद्विभूत्यै विहरत्यपि क्षितिं क्षितिं विहाय स्थितवांस्तपस्ययम् ॥ ९ ॥

—श्री जिनसेनाचार्यः हरिवंशपुराण

फिर धर्मतीर्थ की स्थापना करना।" राजकुमार वर्द्धमान जी ने कहा– "मां ! देखती हो, कुछ लोग भोग में कितने अन्धे हो रहे हैं ? परउपकारता के लिये समाज में स्थान नहीं है ! आत्मिक धर्म को भूले हुए है। स्त्री जाति को योग्य सम्मान प्राप्त नहीं है। शूद्रों के लिये धर्म सुनना पाप बताया जाता है। स्वाद के वश हिंसक यज्ञ होते हैं। संसार इन्द्रियों का दास बना हुआ है। तो क्या मैं भी उनकी भांति भ्रान्ति में पडूं[1] ? मां की ममता भी वर्द्धमान जी की कर्त्तव्य दृढ़ता के सम्मुख क्षीण हो गई[2]।

दिगम्बरीय सम्प्रदाय के अनुसार श्री वर्द्धमान महावीर सारी उम्र ब्रह्मचारी रहे, परन्तु श्वेताम्बरी सम्प्रदाय इन का यशोदा से विवाह होना बताता है। श्री वर्द्धमान के ब्रह्मचारी होने या न होने से उनकी विशेषता या गुणों में कोई कमी नहीं पड़ती। अनेक तीर्थंकर ऐसे हुए जिन्होंने विवाह कराया, परन्तु निष्पक्ष विद्वानों के ऐतिहासिक रूप से विचार करने के लिये दोनों सम्प्रदायों के प्रमाण देना उचित है।

पद्मपुराण[3] हरिवंशपुराण[4] और तिलोयपण्णत्ती[5] नाम के दिगम्बरीय ग्रन्थ बताते हैं कि २४ तीर्थंकरों में श्री से वासुपूज्य,

---

१-२. 'अहिंसा वाणी' वर्ष २, पृ० ५।

३. वासुपूज्यो महावीरो मल्लिः पार्श्वो यदूत्तमः।
'कुमारा' निर्गता गेहात् पृथिवीपतयोऽपरे॥
—पद्मपुराण २०-६७।

४. निष्क्रान्तिर्वासुपूज्यस्य मल्लेर्नेमिजिनान्त्ययोः।
पञ्चानां तु 'कुमाराख्यां' राज्ञां शेषजिनेशिनाम्॥
—हरिवंशपुराण ६०-२१४।

५. णेमी मल्ली वीरो 'कुमारकालं' मि वासुपुज्जो य।
पासो वि य गहिदतवो सेसजिणा रज्ज चरिमंमि॥
—तिलोयपण्णत्ती ४, ६०, ७२।

मल्लिनाथ, अरिष्टनेमि, पार्श्वनाथ और महावीर पाँच बाल-यति हुए हैं, जिन्होंने 'कुमार' अवस्था में संसार त्याग दिया था। श्वेताम्बरीय ग्रन्थ भी अपने पउमचरिय[1] तथा आवश्यकनिर्युक्ति[2] नाम के ग्रन्थों में इसी बात को स्पष्ट रूप से स्वीकार करते हैं कि महावीर ने 'कुमार' अवस्था में संसार त्याग दिया था! अब केवल यह देखना है कि 'कुमार' शब्द का अर्थ क्या है? 'कुमार' का अर्थ है कुँवारा यानी अविवाहित अथवा ब्रह्मचारी[3]! आवश्यकनिर्युक्ति की गाथा २२१-२२२ में 'कुमार' शब्द का मतलब यदि बाल्यावस्था होता तो उसी ग्रन्थ की गाथा २२६ में[4] 'पठमवय' अर्थात् पहली[5] यानी कुमार अवस्था में वीर स्वामी के दीक्षा लेने का कथन न आता! इससे और भी स्पष्ट होगया कि पहली बार गाथा २२१ और २२२ में 'कुमार' शब्द का

---

१. मल्ली अरिट्ठनेमी पासो वीरो य वासु पुज्जो ॥ ५७ ॥
एए 'कुमारसीहा' गेहाओ निग्गया जिणवरिन्दा ।
सेसा वि हु रायाणो पुहई भोत्तूण निक्खन्ता ॥ ५८ ॥
—पउमचरियं

२. वीरं अरिट्ठनेमि पासं मल्लिं च वासुपुज्जं च ।
एए मुत्तूण जिणे अवसेसा आसि रायाणो ॥ २२१ ॥
रायकुलेसु वि जाया विसुद्धवंसेसु खत्तियकुलेसु ।
न य इच्छियाभिसेआ 'कुमारवासम्मि' पव्वइया ॥ २२२
—आवश्यकनिर्युक्ति

३ (i) पाइय सद्द महण्णवो कोष पृ० ३१९ ।
(ii) जैनागम शब्द संग्रह पृ० २६० ।

४. वीरो अरिट्ठनेमि पासो मल्ली वासुपुज्जो य ।
'पढम एवए' पव्वइया सेसा पुण पच्छिम वयंमि ॥ २२६ ॥
—आवश्यकनिर्युक्ति

५. मनुष्य की चार अवस्थाओं में पहली कुमार अवस्था है:—
(१) कुमार (२) युवा (३) प्रौढ (४) वृद्ध ।

अर्थ अविवाहित अर्थात् ब्रह्मचारी ही है[1], जैसा कि स्वयं श्वेताम्बरीय मुनि श्री कल्याणविजय जी भी स्वीकार करते हैं कि भगवान् महावीर के अविवाहित होने की दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यता बिलकुल निराधार नहीं है[2] ?

---

१ "स्वयं श्वेताम्बरी प्राचीन ग्रन्थों, 'कल्पसूत्र' और 'आचाराङ्गसूत्र' में भगवान् महावीर के विवाह का उल्लेख नहीं है। श्वेताम्बरीय 'आवश्यक निर्युक्ति' में स्पष्ट लिखा है कि भगवान् महावीर स्त्री-पाणिग्रहण और राज्याभिषेक से रहित कुमारावस्था में ही दीक्षित हुए थे। (नयइत्थिआभिसेआ कुमारविवासंमि पव्वइया) अतएव वल्लभीनगर में जिस समय श्वे० आगमग्रन्थ देवर्द्धिगणि क्षमा-श्रमण द्वारा संशोधित और संस्कारित किए गए थे, उस समय प्राचीन आचार्यों की नामावली चूर्णि और टीकाओं में विवाह की बात बढ़ाई गई सम्भव दीखती है। उस समय गुजरात देश में बौद्धों की संख्या काफी थी। वल्लभी राजाओं का आश्रय पाकर श्वे० जैनाचार्य अपने धर्म का प्रसार कर रहे थे। बौद्धों को अपने धर्म में सुगमता से दीक्षित करने के लिए उन्हें अपनी ओर आकृष्ट करने के लिये उन्होंने अपने आगमग्रन्थों का सङ्कलन बौद्ध ग्रन्थों के आधार से किया प्रतीत होता है। बौद्ध यात्री हुएन्त्सॉंग ने अपने यात्रा विवरण ( पृ० १४२ ) में स्पष्ट लिखा है कि श्वेतपटधारी जैनियों ने बौद्ध-ग्रन्थों से बहुत सी बातें लेकर अपने शास्त्र रचे हैं। पाश्चात्य विद्वान् भी इस बात को स्वीकार करते हैं कि सम्भवतः श्वेताम्बरों ने श्री महावीर जी का जीवन वृत्तान्त म० गौतमबुद्ध के जीवन चरित्र के आधार से लिखा है। (बुल्हर, इण्डियन सेक्ट ऑफ दी जैन्स पृ० ४५) "ललित विस्तार" और "निदान कथा" नामक बौद्ध ग्रन्थों में जैसा चरित्र गौतम बुद्ध का दिया है, उससे श्वेताम्बरों द्वारा वर्णित भ० महावीर के चरित्र में कई बातों में सादृश्य है। कैम्ब्रिज हिस्ट्री ऑफ इंडिया पृ० १५६ ) इस दशा में दिगम्बर जैनियों की मान्यता समीचीन विदित होती है और यह ठीक है कि महावीर जी बालब्रह्मचारी थे।"

—कामताप्रसाद: भगवान् महावीर पृ० ७६-८१।

२. "दिगम्बर सम्प्रदाय महावीर को अविवाहित मानता है जिसका मूलाधार शायद श्वेताम्बर सम्प्रदाय सम्मत 'आवश्यकनिर्युक्ति' है। उसमें जिन पांच तीर्थंकरों को 'कुमार प्रव्रजित' कहा है, उनमें महावीर भी एक हैं। यद्यपि

श्वेताम्बरीय प्रसिद्ध मुनि श्री चौथमल जी महाराज ने अपने "भगवान् महावीर का आदर्श जीवन"[1] के पृ० १६१ पर जो भगवान् महावीर को जन्म कुण्डली[2] दी है उसी के आधार पर श्री ऐल० ए० फल्टेन साहब ने ज्योतिष की दृष्टि से भी यही सिद्ध किया कि भगवान् महावीर का विवाह नहीं हुआ बल्कि वे बालब्रह्मचारी थे[3]।

---

पिछले टीकाकार 'कुमार प्रव्रजित' का अर्थ 'राजपद नहीं पाये हुए' ऐसा करते हैं, परन्तु 'आवश्यकनिर्युक्ति' का भाव ऐसा नहीं मालूम होता।

श्वेताम्बर ग्रन्थकार महावीर को विवाहित मानते हैं और उसका मूलाधार 'कल्पसूत्र' है। कल्पसूत्र के किसी सूत्र में महावीर के गृहस्थ आश्रम का अथवा उनकी भार्या यशोदा का वर्णन हमारे दृष्टिगोचर नहीं हुआ।

कुछ भी हो इतना तो निश्चित है कि महावीर के अविवाहित होने की दिगम्बर सम्प्रदाय की मान्यता बिलकुल निराधार नहीं है।"

श्वेताम्बर मुनि श्री कल्याणविजय जी महाराजः श्रमण भ० महावीर (श्री क० वि० शास्त्र संग्रह समिति जालोर, मारवाड़) पृ० १२।

१. चौथमल जी का यह प्रसिद्ध ग्रन्थ श्वेताम्बर सम्प्रदाय की प्रसिद्ध संस्था 'श्री जैनोदय पुस्तक प्रकाशक समिति रतलाम' ने विक्रम सं० १९८९ में प्रकाशित किया है।

२. इस जन्म कुण्डली को, 'वीर-जन्म' खण्ड २ में देखिये।

३. The Svetambara Jains hold that Lord Mahavira was married and had a daughter, while Digambera School asserts with definiteness that Lord Mahavira was not at all married. His Janam-kundli as given in this book. is admitted by Svetambaras, according to which under the rules of Astrology also he is proved to be un-married:—

पत्नीभावे यदा राहुः पापयुग्मेन वीक्षितः।
पत्नीयोगस्तदा न स्यात् ………………॥

जब दिगम्बर सम्प्रदाय दूसरे अनेक तीर्थंकरों का विवाह होना स्वीकार करता है, यदि वर्द्धमान कुमार का भी विवाह होता तो कोई कारण न था कि श्री जिनसेनाचार्य ने जहां हरिवंश पुराण में महावीर के विवाह की योजना का उल्लेख किया है[1], वे यशोदा से उनके विवाह होने का कथन न करते। वास्तव में भगवान् महावीर का विवाह नहीं हुआ, वे बाल ब्रह्मचारी थे[2], निष्पक्ष विद्वानों ने भी उन्हें अखण्ड ब्रह्मचारी बताये हैं[3]।

---

Meaning: 'when the Rahu appears in the 7th house and is aspected by two evil Planets, there is no possibility of a wife"

In another place the Astrology rule runs:—

पत्नीभावे यदा राहुः पापयुग्मेन वीक्षितः।
पत्नी योगस्थिता तस्य भूताऽपि म्रियतेऽचिरात् ॥

Meaning: "When Rahu stands in the 7th house and is aspected by two eivil planets, the wife remains in expectation and while in expectation she soon dies"

In the horsecope of Lord Mahavira Rahu stands in the 7th house and is seen by two evil planets—'Saturn' and 'Mars' therefore there can be no wife to Lord Mahavira. according to both the rules, the versions given by Digamberas is correct'.

—L A. Paltane : Mahavira Commemoration. Vol. I P 87.

१. हरिवंश पुराण पर्व ६६, श्लोक ८, ९, जिन को अर्थ सहित फुटनोट नं० १ में पृ० २६४ पर देखिये।

२. (i) खण्डेलवाल जैन-हितेच्छु (१६ नवम्बर १९४३) पृ० ६ और ४२।

(ii) पं० नाथूराम प्रेमी : जैन साहित्य और इतिहास पृ० ५७२।

(iii) अनेकान्त वर्ष ४ पृ० ५८०।

(iv) जैन संक्षिप्त इतिहास भा० २ खंड १ पृ० ५४।

३. डा० वासुदेवशरण अग्रवाल : भगवान् महावीर (कामताप्रसाद) भूमिका पृ० २।

# पूर्व-जन्म

जो सत्पुरुषों की कथा तथा उनके पूर्व जन्मों को पढ़ते हैं, कहते हैं, विश्वासपूर्वक सुनते हैं, उनमें अनुराग रखते हैं, इसमें सन्देह नहीं है कि उनका पाप दूर होकर अवश्य पुण्य का उपार्जन होता है। श्री कृष्ण जी ने भ० नेमिनाथ बाइसवें तीर्थंकर और महाराजा श्रेणिक ने भ० महावीर चौबीसवें तीर्थंकर के समोसरण में महापुरुषों की कथाओं को विश्वासपूर्वक सुन कर इतने विशेष पुण्य का उपार्जन किया कि जिनके पुण्य फल से वे आने वाले युग में स्वयं तीर्थंकर भगवान् होंगे।

—श्री गौतम गन्धर्व : पद्मपुराण, पर्व १।

## मांसाहारी भील

एक दिन महावीर स्वामी एकान्त में विचार कर रहे थे, कि यह संसार क्या है ? मैं कौन था ? क्या हुआ ? अब क्या हूँ ? अनादि काल से कितनी बार जन्म-मरण हुआ ? उन्होंने अवधिज्ञान से विचारा कि एक समय मेरा जीव जम्बूद्वीप के विदेह क्षेत्र में पुष्कलावती देश में पुण्डरीकिणी नाम के नगर के निकट मधुक नाम के बन में पुरुरवा नाम का मांसाहारी भीलों का सरदार था, कालिका पत्नी थी, पशुओं का शिकार करके मांस खाता था, एक दिन रास्ता भूलकर श्री सागरसेन नाम के मुनि उस जंगल में आ निकले। दूर से उनकी आंखों की चमक देख हिरन का भ्रम हुआ, झट तीर कमान उठा उनकी ओर निशाना लगाया ही था कि कालिका ने कहा कि यह हिरन नहीं, बनदेवता मालूम होते हैं। वे दोनों मुनिराज के पास गये।

मुनिराज ने उपदेश दिया कि संसार में मनुष्य-जन्म पाना बड़ा दुर्लभ है। इसे पा कर भी मिट्टी में मिल जाने वाले शरीर का दास

बना रहना उचित नहीं। भील बोला—"महाराज ! मैं किसी का दास नहीं हूं भीलों का सरदार हूं।" उसकी यह बात सुन कर साधु हँस दिये और बोले—"अरे भोले जीव ! तू सरदार कहां है ? दो अंगुल की जीभ ने तुझे अपना दास बना रखा है, जिसके स्वाद के लिये तू दूसरे जीवों के प्राण लेता फिरता है।" भील चुप था। भीलनी ने कहा—"यदि खायें नहीं तो भूख से मर जायें ?" साधु बोले—"भूख से किसी को न मरना चाहिये, किन्तु ध्यान यह रखना चाहिये कि अपनी भूख प्यास की ज्वाला मिटाने के लिये दूसरे जीवों को कष्ट न हो। अन्न, जल और फल खाकर भी मानव जीवित रह सकता है। पशु-हत्या में हिंसा अधिक है। मांस मदिरा और मधु जीवों का पिण्ड है। इनके भक्षण से बड़ा पाप लगता है[1] आज ही इनका त्याग कर दो"। भील-भीलनी ने स्थूल रूप से अहिंसा व्रत ग्रहण करके उनका पालन किया, जिसके पुण्य फल से भील सौधर्म नाम के पहले स्वर्ग में देव हुआ। उसने दूसरों को सुखी बनाया, इस लिये स्वर्ग के सुख उसे मिले।

## चक्रवर्ती-पुत्र

स्वर्ग के भोग भोगने के बाद मैं अयोध्या नगरी में श्री ऋषभदेव[2] के पुत्र प्रथम चक्रवर्ती भरत[3] के मरीचि नाम का पुत्र हुआ। संसार को दुःखों की खान जान कर जब श्री ऋषभदेव जी ने जिन दीक्षा ली, तो कच्छ महाकच्छ आदि ४ हजार राजे भी उनके साथ दीक्षा लेकर जैन साधु होगये थे, तो मरीचि भी उनके साथ जैन-साधु हो गया था।

एक दिन अधिक गरमी पड़ रही थी, भूमि अंगारे के समान

१. आठ मूल गुण खण्ड २ में माँस का त्याग, मदिरा का त्याग, मधु का त्याग।
२ जैन धर्म के संस्थापक श्री ऋषभदेव, खण्ड ३।
३. भरत और भारतवर्ष, खण्ड ३।

तप रही थी, शरीर को झुलसाने वाली गरम लूयें चल रही थीं, सूरज की तपत से शरीर पसीने में तर होरहा था। मरीचि उस समय प्यास की परिषय को सहन न कर सका; इसलिये दिगम्बर पद को त्याग कर उसने वृक्षों की छाल पहन ली लम्बी जटा रख ली। कंद, मूल फल खाने लगा और यह विचार कर के कि जैसे श्री ऋषभदेव के हजारों शिष्य हैं, उसने कपिल आदि अपने भी बहुत से शिष्य बना कर सांख्य मत का प्रचार करना आरम्भ कर दिया[1]। संसारी पदार्थों की अधिक मोह-ममता त्यागने के कारण मृत्यु के बाद वह ब्रह्म नाम के पाँचवें स्वर्ग में देव हुआ।

## ब्राह्मण-पुत्र

स्वर्ग से आकर मैं अयोध्या के कपिल ब्राह्मण की काली नाम की स्त्री से जटिल नाम का पुत्र हुआ। बड़ा होकर परिव्राजक सांख्य-साधु होगया। संसारी वस्तुओं को त्यागने का कैसा सुन्दर फल प्राप्त होता है! मृत्यु होने पर सौधर्म स्वर्ग में देव हुआ।

भोग भोगने के बाद इसी भारतवर्ष के स्थूणागार नामके नगर में भारद्वाज नामक ब्राह्मण की स्त्री पुष्पदन्ता के पुष्पमित्र नाम का पुत्र हुआ। वहाँ भी परिव्राजक का साधु होकर सांख्य मत का

---

१. एक बंगाली बैरिष्टर ने 'प्रैक्टिकल पाथ' ( Practical Path ) नाम के ग्रन्थ में लिखा है कि ऋषभदेव का नाती मरीचि प्रकृतिवादी था और वेद उसके तत्वानुसार होने के कारण ही ऋग्वेद आदि ग्रन्थों की ख्याति उनके ज्ञान द्वारा हुई है। फलतः मरीची ऋषि के स्तोत्र, वेद, पुराण आदि ग्रन्थों में है और स्थान-स्थान पर जैन तीर्थंकरों का उल्लेख पाया जाता है।

—स्वामी विरूपाक्ष वडियर, धर्मभूषण, पंडित, वेदतीर्थ, विद्यानिधि, एम० ए० प्रोफेसर संस्कृत कालेज इन्दौर : जैन धर्म मीमांसा।

प्रचार किया[1]। संसार त्यागने के कारण फिर सौधर्म स्वर्ग प्राप्त हुआ[2]।

वहां से आकर श्वेतिक नाम के नगर में अग्निभूति ब्राह्मण की गौतमी नाम की स्त्री से अग्निसह नाम का पुत्र हुआ[3]। यहाँ भी परिव्राजक धर्म का संन्यासी होकर प्रकृति आदि २५ तत्वों का प्रचार किया[4]।

संसार त्यागने के कारण फिर मर कर सनतकुमार नाम के तीसरे स्वर्ग में देव हुआ[5]।

वहाँ से फिर इसी भारत क्षेत्र के मन्दिर नाम के नगर में गौतम नाम के ब्राह्मण की कौशाम्भी नाम की स्त्री से अग्निभूति नाम का पुत्र[6] हुआ। यहाँ भी सांख्य मत का प्रचार किया[7]। संसार त्यागने के हेतु महेन्द्र नाम का चौथा स्वर्ग प्राप्त हुआ।

वहां से आकर मैं उक्त मन्दिर नाम के नगर में साकुलायन नाम के ब्राह्मण की मन्दिरा नाम की पत्नी से भारद्वाज नाम का पुत्र हुआ[8]। पूर्वजन्म के संस्कारों के कारण त्रिदण्डी दीक्षा ग्रहण की और तप के प्रभाव से देवायु का बंध कर ब्रह्म नाम के पांचवें स्वर्ग में देव हुआ[9]। संसारी मोह-ममता के त्याग का देखिये कितना सुन्दर फल मिलता है! सम्यग्दर्शन न होने पर भी संसारी सुखों का तो कहना ही क्या, स्वर्गों तक के भोग आप से आप प्राप्त होजाते हैं तो सम्यग्दर्शन के प्राप्त हो जाने पर मोक्ष के अविनाशक सुखों में क्या सन्देह हो सकता है?

## त्रस, स्थावर, नर्क और निगोद

आग में कूदना, विष का सेवन करना, समुद्र में डूब मरना उत्तम है, किन्तु मिथ्यात्व सहित जीवित रहना कदाचित् उचित

---

१-९ श्री महावीरपुराण (जिनवाणी-प्रचारक कार्यालय कलकत्ता) पृ० १४-१५।

नहीं है[1] । सर्प तो एक जन्म में दुःख देता है, लेकिन मिथ्यात्व जन्म-जन्मान्तर तक दुःख देता है[2] । मिथ्यात्व के प्रभाव से जीव नरक तक में भी दुःख अनुभव नहीं करता, किन्तु दूसरे अधिक ऋद्धियों वाले देवों की उत्तम विभूतियों को देख कर ईर्ष्या भाव करने, महा सुखों के देनेवाली देवाङ्गनाओं का वियोग होने तथा आयु के समाप्त होने से छः महीने पहले माला मुरझा जाने से मिथ्यादृष्टि स्वर्ग में भी दुःख उठाता है । मृत्यु के छः महीने पहले मेरी भी माला मुरझा गई तो इस भय से कि मरने के बाद न मालूम कहाँ जन्म होगा ? ये स्वर्ग के सुख प्राप्त होंगे या नहीं ? अत्यन्त शोक और रुदन किया, जिसका फल यह हुआ कि स्वयं स्वर्ग की आयु समाप्त होते ही मैं निगोद[3] में आ पड़ा । अनन्तानन्त वर्षों तक वहां के दुःख उठा कर वर्षों तक वहाँ के दुःख भोगे, फिर एकइन्द्रीय वनास्पति काय प्राप्त हुई । कई बार मैं गर्भ में आया और वह गर्भ गिर गये । इसी प्रकार ६० लाख बार जन्म-मरण के दुःख सहन करके शुभ कर्म से राजगिरी नाम की नगरी में शांडिली नामक ब्राह्मण की स्त्री पारासिरी के स्थावर नाम का पुत्र हुआ[6] । संसारी पदार्थों की अधिक इच्छा न रखने और मन्द कषाय होने के कारण आयु के समाप्त होने पर महीन्द्र नाम के चौथे स्वर्ग में देव हुआ[7] ।

## श्रावक तथा जैन-मुनि

जिस प्रकार काठ की संगति से लोहा भी तिर जाता है, उसी प्रकार धर्मात्माओं की संगति से पापी तक का भी कल्याण होजाता

---

१-२. चौबीसी पुराण (जिनवाणी का० कलकत्ता) पृ० २४३ ।

३-४ विस्तार के लिये खंड २ में भ० महावीर का धर्म उपदेश ।

५. श्री शकलकीर्ति जी : वर्द्धमान पुराण (हस्तलिखित) ।

६-७. श्री महावीर पराण (कलकत्ता) पृ० १६ ।

है। अब की बार महीन्द्र स्वर्ग में धर्मात्मा लोगों की संगति मिली जिसके कारण मैं विषय-भोगों में न फँस कर मन्द-कषाय रहा। स्वर्ग के सुखों को पुण्य तथा नरक, निगोद को पाप कर्मों का फल जान कर, माला मुरझाने पर भी मैं दुखी न हुआ, तो इसका फल यह हुआ कि स्वर्ग की आयु समाप्त होने पर मैं मगध देश की राजधानी राजगृह में विश्वभूति नाम के राजा की जैनी नाम की रानी से विश्वनन्दी नाम का बड़ा पराक्रमी राजकुमार हुआ। राजा का विशाखभूति नाम का एक छोटा भाई था, जिसकी लक्ष्मणा नाम की रानी और विशाखनन्द नाम का पुत्र था। यह सारा परिवार जैनी था। विश्वनन्दी बड़ा बलवान और धर्मात्मा था, वह श्रावक व्रत बड़ी श्रद्धा से पालता था।

संसार को असार जान कर अपने आत्मिक कल्याण के लिये विश्वभूति ने संसार त्यागने की ठान ली। उसके राज्य का अधिकारी तो उसका पुत्र विश्वनन्दी ही था, परन्तु उसको बच्चा जान कर अपना राज्य छोटे भाई विश्वभूति के सुपुर्द करके अपने पुत्र विश्वनन्दी को युवराज बना दिया और स्वयं श्रीधर[1] नाम के मुनि से जिन दीक्षा लेकर जैन-साधु होगया।

युवराज विश्वनन्दी के बागीचे पर विशाखनन्दी ने अपना अधिकार जमा लिया। समझाने से न माना और लड़ने को तैयार होगया तो विश्वनन्दी विशाखनन्दी पर झपटा। विशाखनन्दी भय से भागकर एक पेड़ पर चढ़ गया। विश्वनन्दी ने एक ही झटके में उस वृक्ष को जड़ से उखाड़ दिया। विशाखनन्दी भाग कर पत्थर के एक खम्भे पर चढ़ गया, परन्तु विश्वनन्दी ने अपनी कलाई की एक ही चोट से उस पत्थर के खम्भे को भी तोड़ दिया। विशाखनन्दी अपनी जान बचाने के लिये बुरी तरह भागा। उसकी ऐसी

---

१. महावीर पुराण (कलकत्ता) पृ० १७।

भयभीत दशा को देखकर विश्वनन्दी को वैराग्य आ गया और श्री संभूत नाम के मुनि से दीक्षा ले कर जैन-मुनि होगया। इस घटना से विशालभूति को भी बहुत पश्चात्ताप हुआ कि पुत्र के मोह में फँस कर साधु-स्वभाव विश्वनन्दी का बागीचा विशाखनन्दी को दे दिया, सच तो यह है कि यह समस्त राज्य ही उसका है। जब विश्वनन्दी ने ही भरी जवानी में संसार त्याग दिया तो मुझ वृद्ध को राज्य करना कैसे उचित है? वह भी जैन-साधु हो गया।

विशाखनन्दी मकान की छत पर बैठा हुआ था कि विश्वनन्दी जिनका शरीर कठिन तपस्या के कारण निर्बल होगया था, आहार के निमित्त नगरी में आये तो असाता कर्म के उदय से एक गऊ भागती हुई दूसरी ओर से आई। जिससे मुनि महाराज को धक्का लगा और वह भूमि पर गिर पड़े। विशाखनन्दी ने यह देख कर हंसते हुए कहा कि हाथ से वृक्ष उखाड़ने और कलाई की एक चोट से वज्रमयी खम्भ को तोड़नेवाला वह तुम्हारा बल आज कहाँ है? आहार में अन्तराय जान कर मुनिराज तो बिना आहार किये सरल स्वभाव जङ्गल में वापिस जाकर फिर ध्यान में लीन होगये, परन्तु विशाखनन्दी मुनिराज की निन्दा करने के पाप फल से सातवें नरक गया, जहां महाक्रोधी और कठोर नारकीयों ने उसे गर्म घी में पकवान के समान पकाया, कोल्हू में उसे गन्ने के समान पीड़ा और आरे से उसके जीवित शरीर को चीरा, मुद्गरों से पीटा। वर्षों इसी प्रकार उसको नरकों की वेदनाएँ सहनी पड़ीं। महामुनि विश्वनन्दी शान्तप्रणाम आयु समाप्त करके तप के प्रभाव से महाशुक्र नाम के दसवें स्वर्ग में देव हुये। विशालभूति भी तप के प्रताप से उसी स्वर्ग में देव हुये थे। यह दोनों आपस में प्रेम से स्वर्गों के महासुख भोगते थे।

## नारायण पद

स्वर्ग के महा सुख भोग कर विशाखभूति का जीव इसी भारत क्षेत्र में सुरम्य देश के पोदनपुर नगर के प्रजापति नाम के राजा की जयावती नाम की रानी से विजय नाम का प्रथम बलभद्र हुआ और मैं विश्वनन्दी का जीव उसी राजा की मृगावती नाम की रानी से त्रिपृष्ठ नाम का पहला नारायण हुआ। हम दोनों बड़े बलवान् थे। पिछले जन्म के संस्कार के कारण हम दोनों का आपस में बड़ा प्रेम था। विशाखनन्दी का जीव अनेक कुगतियों के दुःख भोगता हुआ विजयार्द्ध पर्वत के उत्तर में अलकापुरी के राजा मयूरग्रीव की रानी नीलंजना के अश्वग्रीव नाम का प्रतिनारायण हुआ। यह बड़ा दुष्ट था, इसी कारण इस की प्रजा इससे दुखी थी।

विजयार्द्ध के उत्तर में ही रथनपुर नाम के देश में एक चक्रवाक नाम की नगरी थी जिस का राजा ज्वलनजटी था, जिसकी रानी वायुवेगा थी जिसके स्वयंप्रभा नाम की पुत्री थी जिसके रूप को सुनकर अश्वग्रीव उससे विवाह कराना चाहता था। परन्तु ज्वलनजटी ने अपनी राजकुमारी का विवाह त्रिपृष्ट कुमार से कर दिया। जब अश्वग्रीव ने सुना तो अपने चक्र-रत्न के घमण्ड पर ज्वलनजटी पर आक्रमण कर दिया। खबर मिलने पर त्रिपृष्ठ कुमार और उसका भ्राता विजय उसकी सहायता को आ गए। पहले तो दूत भेज कर अश्वग्रीव को समझाना चाहा, परन्तु वह न माना। जिस पर देश रक्षा के कारण इनको भी युद्ध भूमि में आना पड़ा। बड़े घमसान का युद्ध हुआ। अश्वग्रीव योद्धा था, उसके पास बड़ी भारी सेना थी। दूसरी ओर बेचारा ज्वलनजटी। शेर और बकरी का युद्ध क्या? कई बार ज्वलनजटी की सेना के पांव उखड़ गए। मगर त्रिपृष्ट दोनों हाथों में तलवार लेकर इस वीरता से लड़ा कि अश्वग्रीव के दांत खट्टे

होगये और जोश में आकर उसने त्रिपृष्ट पर अपना चक्र चला दिया। पुण्योदय से वह चक्र त्रिपृष्ट कुमार की दाहिनी भुजा पर आ विराजमान हुआ और उसने वह चक्ररत्न अश्वग्रीव पर चला दिया जिस के कारण अश्वग्रीव प्राणरहित हो गया। उसकी फौज भाग गई, त्रिपृष्ट कुमार तीनों खण्ड का स्वामी नारायण हो गया।

अफ्यून का नशा, भङ्ग का नशा, शराब का नशा तो संसार बुरा जानता ही है, किन्तु दौलत तथा हकूमत का नशा इन सब में अधिक बुरा है। तीनों खण्ड का राज्य प्राप्त होने पर त्रिपृष्ट आपे से बाहर होगया। गाना सुनने में उसकी अधिक रुचि थी। उसने शय्यापाल को आज्ञा दे रखी थी कि जब तक वह जागता रहे गाना होता रहे और जब उसको नींद आ जाये गाना बन्द करवादे। शय्यापाल को भी गाने में आनन्द आने लगा। एक दिन की बात है कि त्रिपृष्ट सो गया परन्तु शय्यापाल गाने में इतना मस्त हो गया कि त्रिपृष्ट के सो जाने पर भी उसने गाना बन्द नहीं करवाया। जब त्रिपृष्ट जागा तो उस समय तक गाना होते देख कर वह आग बबूला होगया और उसने शय्यापाल के कानों में गर्म शीशा भरवा दिया। विषय भोग में फँसे रहने के कारण वह मर कर महातमप्रभा नाम के सातवें नरक में गया जहाँ इतने महादुख उठाने पड़े कि जिन को सुन कर हृदय कांप उठता है[१]।

## पशु-गति

नरकों के महादुःख वर्षों तक सहन करने के बाद मुझे इसी भारतवर्ष में गङ्गा नदी के किनारे वनसिंह के पहाड़ों में शेर की योनि प्राप्त हुई। यहां भी अनेक जीवों की हत्या करने के कारण

---

१. भ० महावीर का धर्म उपदेश, खंड २।

रत्नप्रभा नाम के पहले नरक में गया। वहां के दुःख भोगने के बाद सिंधुकूट के पूर्व हिमगिरि पर्वत पर फिर सिंह हुआ। एक दिन हिरण का शिकार करने के लिये उसके पीछे भाग रहा था कि उसी समय अजितंजय और अमिततेज नाम के दो चारण मुनि वहां आगये। उन्होंने शेर से कहा कि पिछले जन्म में भी तुम शेर ही थे जीव हत्या करने के कारण तुम्हें वर्षों तक नरक के महा दुःख भोगने पड़े। यदि तुम अपना कल्याण चाहते हो तो जीव-हत्या तथा मांस भक्षण का त्याग कर दो। शेर ने कहा कि मांस के सिवाय मेरे लिये और कोई भोजन नहीं है। अमिततेज नाम के मुनिराज ने कहा—"दिगम्बर पदवी को त्याग कर तुम ने श्री ऋषभदेव के वचनों आदि का अनादर किया था। इसी मिथ्यात्व के कारण जन्म-मरण, नरक आदि के अनेक दुःख सहने पड़े। अपने एक जीवन की रक्षा के लिये अनेक जीवों का घात कैसे उचित है? पिछले पापों के कारण तो तुम आज पशुगति के दुख भोग रहे हो, यदि अब भी मिथ्यात्व को दूर करके सम्यग्दर्शन प्राप्त न किया तो इस आवागमन के चक्कर से न निकल सकोगे।" मुनिराज के उपदेश से मृगराज की आंखें खुल गईं। आत्मा की वाणी को आत्मा क्यों न समझे! सिंह की आत्मा में भी ज्ञान तो था, परन्तु ज्ञानावर्णी कर्म के कारण वह गुण ढका हुआ था। योगीराज अजितञ्जय ने उसका परदा हटा दिया, सिंह को पहले जन्मों की याद आगई जिससे उसका हृदय इतना दुखी हुआ कि उसकी आंखों से टप-टप आंसू पड़ने लगे। शिकार से उसे घृणा हो गई। उसने तुरन्त ही मांस-भक्षण तथा जीव-हिंसा के त्याग की प्रतिज्ञा करली। मुनिराज के वचनों में पूरा श्रद्धान करने से उसे सम्यग्दर्शन प्राप्त हो गया। सम्यग्दर्शन से अधिक कल्याणकारी वस्तु तो सारे संसार में कोई नहीं है, हर प्रकार के संसारी सुखों तथा स्वर्ग की विभूतियों का तो कहना ही क्या है, मोक्ष तक के

सुख बिना इच्छा के आप से आप ही प्राप्त हो जाते हैं। हिंसा के त्याग और सम्यग्दर्शन की प्राप्ति का फल यह हुआ कि मर कर वे सौधर्म नाम के पहले स्वर्ग में सिंहकेतु नाम का महान् ऋद्धियों का धारी देव हुआ। जहाँ से वह अकृत्रिम चैत्यालय में जाकर श्रेष्ठ द्रव्यों सहित अर्हन्त देव की पूजा किया करता था। मनुष्य लोक नन्दीश्वरादि द्वीपों में जिनेन्द्र भगवान् की प्रतिमाओं की पूजा तथा मुनियों की भक्तिपूर्वक वन्दना करता था।

## राज्यपद

स्वर्ग में भी अर्हन्त भक्ति करने के पुण्य फल से मैं विजयार्द्ध पर्वत के उत्तर की तरफ कनकप्रभ नाम के देश में विद्याधरों के राजा पंख की कनकमाला नाम की रानी से कनकोज्वल नाम का बड़ा पराक्रमी और धर्मात्मा राजकुमार हुआ। निर्ग्रंथ मुनि के उपदेश से प्रभावित होकर और संसारी सुखों को क्षणिक जान कर भरी जवानी में दीक्षा लेकर जैन साधु हो गया और तप कर के लांतवें नाम के सातवें स्वर्ग में महा ऋद्धिधारी देव हुआ, वहां भी वह सम्यग्दृष्टि शुभ ध्यान तथा जिन पूजा में लीन रहता था, जिस के पुण्य फल से वह अयोध्या नगरी के राजा वज्रसेन की रानी शीलवती से हरिषेण नाम का बड़ा बुद्धिमान् राजकुमार हुआ। राजनीतिक के साथ-साथ जैन सिद्धान्तों का बड़ा विद्वान् था। मैं श्रावक धर्म को भलि भांति पालता था। एक दिन विचार कर रहा था कि मैं कौन हूँ? मेरा शरीर क्या है? स्त्री, पुत्र आदि क्या मेरे हैं और कुछ मेरा लाभ कर सकते हैं? मेरी तृष्णा किस प्रकार शान्त होगी? तो मुझे संसार महाभयानक दिखाई पड़ा, वैराग्य भाव जाग्रत हो गए और श्री श्रुतसागर नाम के निर्ग्रन्थ मुनि से दीक्षा लेकर मैं जैन साधु हो गया। दर्शन,

ज्ञान, चरित्र, तपरूप चारों आराधनाओं का सेवन करके समाधि-मरण से प्राणों का परित्याग होने के कारण महासुखों के प्रदान करने वाले महाशुक्र नाम के दसवें स्वर्ग में महान् ऋद्धि-धारी देव का भी देव हुआ।

## चक्रवर्तीपद

आज का संसार भी स्वीकार करता है कि जैनी अधिक धनवान् और आदर सत्कार वाले हैं। इसका कारण उनका त्याग, अहिंसा पालन और अर्हन्त भक्ति है। जब थोड़ी सी अर्हन्त पूजा करने, मोटे रूप से हिंसा को त्यागने तथा श्रावक धर्म को पालने से अपार धन, आज्ञाकारी सन्तान अतिसुन्दर स्त्री, महायश और सतकार, निरोग शरीर की बिना इच्छा के भी तृप्ति हो जाती है तो भरपूर राज-पाट और संसारी सुख प्राप्त होने पर भी जो इनको सम्पूर्ण रूप से बिना किसी दबाव के त्याग करके भरी जवानी में जिन दीक्षा लेकर कठोर तप करते हैं, उन्हें इस लोक में राज्य सुख और परलोक में स्वर्गीय सुख की प्राप्ति में क्या सन्देह हो सकता है ? मन्द कषाय होने और मुनि धर्म पालने का फल यह हुआ कि स्वर्ग की आयु समाप्त होने पर मैं विदेह क्षेत्र में पुष्कलावती नाम के देश में पुण्डरीकिणी नगरी के राजा सुमित्र की रानी सुव्रता के प्रियमित्रकुमार नाम का चक्रवर्ती सम्राट हुआ। ९६ हजार रानियां, ८४ लाख हाथी, १८ करोड़ घोड़े, ८४ हजार पैदल मेरे पास थे। ९६ करोड़ ग्रामों पर मेरा अधिकार था। ३२ हजार मुकुट बन्द राजा और १८ हजार मलेच्छ राजा मेरे आधीन थे। मनवांछित फल की प्राप्ति करा देने वाले १४ रत्न[1] और नौ निधियाँ जिनकी रक्षा देव करते थे, मैं स्वामी था।

---

१-२. विस्तार के लिये भ० महावीर का आदर्श जीवन, पृ० १०९-११०।

मैं रात दिन किये गये अशुभ कर्मों को सामयिक द्वारा नष्ट करता और साथ ही अपनी निन्दा करता था कि आज मुझ से ये पाप क्यों होगये ? इस प्रकार मैं शुभ क्रियाओं द्वारा धर्म का पालन करता था और दूसरा को रुचि धर्म में कराता था।

एक दिन मैं परिवार सहित तीर्थंकर श्री क्षमङ्कर जी की बन्दना को उनके समोशरण में गया। भगवान् के मुख से संसार का भयानक स्वरूप सुन कर मेरे हृदय में वीतरागता आगई और छः खण्ड के राज्य तथा चक्रवर्ती विभूतियों को त्याग कर जिन दीक्षा लेकर जैन साधु होगया[१]। तप और त्याग के प्रभाव से मैं सहस्रार नाम के बारहवें स्वर्ग में उत्तम विभूतियों का धारी सूर्यप्रभ नाम का महान् देव हुआ[२]।

## इन्द्रपद

मनुष्य जन्म के तप का प्रभाव स्वर्ग में भी रहा, धर्म प्राप्ति के लिये मैं रत्नमयी जिन प्रतिमाओं के दर्शनों को जाता था, उन की भक्तिपूर्वक अनमोल रत्नों से पूजा करता था। नन्दीश्वर द्वीप में भी जाकर अकृत्रिम चैत्यालयों की पूजा किया करता था। तीर्थंकरों तथा मुनीश्वरों की भक्ति में आनन्द लेता था[३]। कण्ठ से झरने वाले अमृत का आहार करता था। तीर्थंकरों के पञ्च कल्याणक उत्साह से मनाता था, जिस के पुण्य फल से स्वर्ग की आयु समाप्त होने पर मैं भारत क्षेत्र में छत्राकार नगर के महाराजा नन्दिवर्धन की वीरवती नाम की रानी से नन्द नाम का राजकुमार हुआ। धर्म में अधिक रुचि होने के कारण श्रावकों के बारह व्रतों को अच्छी तरह पालन करता था[४]। श्री प्रोष्टिल नाम के मुनि के उपदेश से वैराग्य आगया तो राजपाट को लात मार कर उनके निटक दीक्षा लेकर जैन साधु हो गया[५]। और केवली भगवान्

१-५. महावीर पुराण (कलकत्ता), पृ० ४०-४१।

के निकट सोलह कारण भावनाएँ[1] मन, वचन काय से भाकर तीर्थंकर नामक महापुण्य प्रकृति का बंध किया। आयु के अन्त में आराधनापूर्वक शरीर त्याग कर, उत्तम तप के प्रभाव से अच्युत नाम के सोलहवें स्वर्ग के पुष्पेत्तर विमान में देवों के देव इन्द्र हुये।

## तीर्थंकरपद

पुण्य की महिमा देखिये जिसके कारण बिना इच्छा के भी स्वर्ग के उत्तम सुख स्वयं प्राप्त हो जाते हैं और स्वर्ग से भी महाउत्तम विमान आप से आप मिल जाते हैं। विमान में सम्यग्दृष्टि देवों से तत्व-चर्चा करने, तीर्थंकरों के कल्याण को उत्साहपूर्वक मनाने सरल स्वभाव, मन्द कषाय तथा अहिंसामयी व्यवहार करने के कारण अच्युत विमान से आकर अब मैं माता त्रिशलादेवी का पुत्र वर्द्धमान हुआ हूं[2]।

## वीर-वैराग्य

पूर्व जन्म के चित्र जब सिनेमा की फिल्म के समान एक के

---

१. विस्तार के लिये "जैनधर्म प्रकाश" पृ० १०१।

२. श्वेताम्बर जैनों की मान्यता है कि पहले महावीर का जीव ऋषभदत्त ब्राह्मण की पत्नी देवनन्दा के गर्भ में आया था, परन्तु इन्द्र की आज्ञा से नैगमेशदेव ने उसे क्षत्राणी त्रिशला की कोख में पहुंचा दिया, क्योंकि तीर्थंकर हमेशा क्षत्रिय होते हैं। श्वेताम्बरों की इस मान्यता के विषय में श्वेताम्बरीय विद्वान् श्री चन्द्रराज भण्डारी के निम्न-वाक्य दृष्टव्य हैं—"इस में सन्देह नहीं है कि उपरोक्त प्रमाण में से बहुत से प्रमाण बहुत ही महत्वपूर्ण हैं। इन से तो प्रायः यही जाहिर होता है कि 'गर्भहरण' की घटना कवि की कल्पना ही है"। भ० महावीर, पृ० ६५)।

—श्री कामताप्रसाद : भगवान् महावीर पृ० ६८।

बाद दूसरे श्री वर्द्धमान महावीर के अवधि ज्ञान[१] में झलके तो उनके हृदय में वीतरागता के भाव जाग उठे। वे विचार करने लगे कि संसार रूपी नाटकघर में अनादि काल से मैंने कैसे-कैसे नाटक खेले। पाप कर्म से शिकारी भील हुआ। अहिंसा व्रत से चक्रवर्ती सम्राट का पुत्र हुआ। मेरे उस भव के पिता भरत ने चक्रवर्ती विभूतियों में सच्चा सुख न देख, नग्न दिगम्बर मुनि हुए और उसी भव में मोक्ष गये। मेरे ताऊ बाहुबली जी ने जिन दीक्षा ले, जैन साधु हो उसी भव से निर्वाण पद पाया। मेरे बाबा श्री ऋषभदेव सम्पूर्ण राज सुखों को त्याग कर जैन साधु हो, उसी जन्म से मुक्ति प्राप्त की। मैं मन्दभागी दिगम्बर मुनि पद से डिगने के कारण आज तक संसार में रुल रहा हूँ।

# बारह भावना

## १—अनित्य भावना

राजा राणा छत्रपति, हथियन के असवार।
मरना सबको एक दिन अपनी-अपनी बार[२]॥

---

१. Deeply immersed in self-contemplation. the prince went or seeing through 'Clairvoyant vision' (Avadhi). births after births that from the beginingless time, He is being moved by karma in this world. —Prof. Dr. H. S. Bhattacharya : Lord Mahavira, (J.M.M.Delhi) P. 13-14.

२. Kings, Emperors and Presidents.
And riders of aeroplanes;
All shall die at one's own turn
Admidst the sea and plains.
—1st. Meditation of Transitoriness of things.

स्त्री, पुत्र, धन आदि संसार के सारे पदार्थ नष्ट होने वाले हैं। जब देवी-देवता और स्वर्ग के इन्द्र तथा चक्रवर्ती सम्राट सदा नहीं रह सके तो मेरा शरीर कैसे रह सकता है? केवल आत्मा ही सदा से है और सदा रहनेवाली है। इसके अलावा जितने भी संसार के पदार्थ हैं, वे सब अनित्य हैं, आत्मा से भिन्न हैं, एक दिन उनसे अवश्य अलग होना है। पुण्य के प्रताप से संसारी पदार्थ स्वयं मिल जाते हैं और अशुभ कर्म आने पर स्वयं नष्ट होजाते हैं, तो फिर उनकी मोह-ममता करके कर्मों के आस्रव द्वारा अपनी आत्मा को मलीन करने से क्या लाभ?

## २—अशरण भावना

दल-बल देवी-देवता, मात-पिता परिवार।
मरती बरियां जीव को, कोई न राखनहार[१]॥

इस जीव को समस्त संसार में कोई शरण देने वाला नहीं है। जब पाप कर्म का उदय होता है तो शरीर के कपड़े भी शत्रु बन जाते हैं। जब प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव को निरन्तर छः माह तक आहार नहीं हुआ, तो उनके जन्मोपलक्ष में १५ मास तक साढ़े तीनकरोड़ रत्न प्रतिदिन बरसाने वाले देव कहां चले गये थे? सीता जी के अग्नि-कुण्ड को जलमयी बनाने वाले देव, रावण के द्वारा सीता जी को चुराते समय कहां सोगये थे? हजारों योद्धाओं के प्राणों को नष्ट करके रावण के बन्धन से सीता जी को

---

१. No army, power and invention,
Mother, fathere and the kins;
All at the time of Death
Shall none keep ye in.
—2nd. Meditation of No-Shelter.

छुड़ा कर लाने और वृक्षों तक से उनका पता पूछने वाले श्री राम-चन्द्र जी का प्रेम गर्भवती सीता जी को वनों में निकालते समय कहां भाग गया था? देवी-देवता, यन्त्र-मन्त्र, मात-पिता, पुत्र-मित्र आदि किसी की भी सारे संसार में कोई शरण नहीं है। यदि पुण्य का प्रताप है तो शत्रु तक मित्र बन जाते हैं। पुण्यहीन को सगे और मित्र तक जवाब दे देते हैं।

सारे संसार में यदि कोई शरण्य है तो अर्हन्त भगवान् ही हैं। क्योंकि द्रव्य रूप से जो आत्मा अर्हन्त भगवान् की है वही आत्मा हमारी है। जो गुण अर्हन्त भगवान् की आत्मा में प्रकट हैं, वे ही गुण हमारी आत्मा में छुपे हुये हैं। अर्हन्त होने से पहले उनकी आत्मा भी हमारे समान कर्मों द्वारा मलीन और संसारी थी। और हम संसारी जीव भी यदि अपनी आत्मा के कर्मरूपी मैल को उन के समान दूर करदें तो हमारी आत्मा के गुण प्रकट होकर हमारी पर्याय भी शुद्ध होकर अर्हन्त भगवान् के समान सर्वज्ञ हो जाये। इस लिये जो अर्हन्त भगवान् को द्रव्य रूप से, गुण रूप से और पर्याय रूप से जानता है[1]। वह अपनी आत्मा और इसके गुणों को अवश्य जानता है, और जो अपनी आत्मा को जानता है, वह निज-पर के भेद को जानता है[2]। और जो इस भेद-विज्ञान को जानता है, उसका मोह संसारी पदार्थों से अवश्य छूट जाता है। और जिसकी लालसा अथवा रागद्वेष नष्ट होजाते हैं, उसका मिथ्यात्व अवश्य जाता रहता है। और जिसका मिथ्यात्व दूर हो गया उसको सम्यग्दर्शन प्राप्त हो जाता है[3]। सम्यग्दृष्टि का ज्ञान सम्यक्ज्ञान और उसका चरित्र सम्यक् चरित्र हो जाता है। इन तीनों रत्नों की एकता मोक्षमार्ग है, जो अविनाशक सुखों और सच्ची शान्ति का स्थान है। इस लिये

१-३. सम्यक्दर्शन (सोनगढ़) पृ० ६-८।

सदा आनन्द ही आनन्द प्राप्त करने के हेतु सारे संसार में व्यवहार रूप से केवल अर्हन्त भगवान् की शरण है।

## ३—संसार-भावना

दाम बिना निरधन दुखी, तृष्णावश धनवान।
कहूं न सुख संसार में, सब जग देखो छान[१]॥

यह संसार दुःखों की खान है। संसारी सुख खाँड में लिपटा हुआ जहर है। तलवार की धार पर लगा हुआ मधु है। इन से सच्चे सुख की प्राप्ति मानना ऐसा है, जैसे विष भरे सर्प के मुख से अमृत झड़ने की आशा। जिस प्रकार हिरण यह भूल कर कि कस्तूरी इसकी अपनी नाभि में है उसकी खोज में मारा-मारा फिरता है, इसी प्रकार जीव यह भूल कर कि अविनाशक सुख तो इस की अपनी निज आत्मा का स्वाभाविक गुण है, सुख और शान्ति की खोज संसारी पदार्थों में करता है। यदि संसार में सुख होता तो छयानवें हजार स्त्रियों को भोगने वाला, बत्तीस हजार मुकुट बन्ध राजाओं का सम्राट, जिनकी रक्षा देव करते हैं, ऐसे नौनिधि और चौदह रत्नों का स्वामी, छःखण्ड ( समस्त संसार ) का प्रजापति चक्रवर्ती राजसुखों को लात मार कर संसार को क्यों त्यागते ? जब संसारी पदार्थों में सच्चा आनन्द नहीं, तो इनकी इच्छा और मोह-ममता क्यों ?

---

१. Pain to the poor without wealth,
And rich in the wit of Desire;
Oh ! Shall ye see amidst the world
Nay joice, but anxiety sphere.
—3rd. Meditation of Worldly Condition.

## ४—एकत्व-भावना

आप अकेला अवतरै, मरै अकेला होय ।
यों कबहूं इस जीव को, साथी सगा न कोय[१] ॥

मेरी आत्मा अकेली है, अकेले ही कर्म करती है, अकेले ही कर्म का फल भोगती है। स्त्री, पुत्र, मित्र आदि हमारे दुःखों को देख कर चाहे जितना खेद करें, परन्तु जो दुःख हमको हो रहा है उसमें कदाचित् कमी नहीं कर सकते। जब वेदनीय कर्म का प्रभाव कम होगा तभी दुःखों में कमी होगी। चारों घातिया कर्मों का संवर तथा निर्जरा भी आत्मा अकेली ही करके अर्हन्त अथवा अघातिया कर्मों को भी काट कर सिद्ध होकर अविनाशी सुखों का अकेले ही आनन्द लूटती है। जब आत्मा का कोई दूसरा साथी-सङ्गी नहीं है तो संसारी पदार्थों, कषायों और परिग्रहों को अपनाकर अपनी आत्मा को मलीन करके संसारी बन्धन दृढ़ करने से क्या लाभ ?

## ५—अन्यत्व-भावना

जहां देह अपनी नहीं, तहां न अपनो कोय ।
घर सम्पति पर प्रगट ये, पर हैं परिजन लोय[२] ॥

---

१. Single Cometh ye,
And goeth alone;
None saw a Companion
That followeth the Soul
—4th. Meditation of Solitary Condition of Soul.

२. Whence the body thou not,
How others are thee;
House, wealth and else visible
Are aloof from the unseen Ye.
—5th. Meditation of Soul being seperate from body.

जिस प्रकार म्यान में रहने वाली तलवार म्यान से अलग है उसी प्रकार शरीर में रहने वाली आत्मा शरीर से भिन्न है। आत्मा अलग है, शरीर अलग है, आत्मा चेतन, ज्ञान रूप है, शरीर जड़, ज्ञान शून्य है। आत्मा अमूर्तिक है, शरीर मूर्तिमान है। आत्मा जीव (जानदार) शरीर अजीव (बेजानदार) है। आत्मा स्वाधीन है और शरीर इन्द्रियों द्वारा पराधीन है। आत्मा निज है, शरीर पर है। आत्मा राग-द्वेष, क्रोध-मान, भय-खेद रहित है, शरीर को सर्दी-गर्मी, भूख-प्यास आदि हजारों दुःख लगे हैं। इस जन्म से पहले भी यही आत्मा थी और इस जन्म के बाद नरक स्वर्ग, अर्हन्त अथवा मोक्ष प्राप्त करने पर भी यही आत्मा रहेगी। आत्मा नित्य है, शरीर नष्ट होने वाला है, आत्मा के चोला बदलने पर यह शरीर यहीं पड़ा रह जाता है। जब प्रत्यक्ष में अपना दिखाई देने वाला यह शरीर ही अपना नहीं, तो स्पष्ट अलहदा दिखाई देनेवाले स्त्री, पुत्र, धन, सम्पत्ति आदि कैसे अपने हो सकते हैं? जब उनका संयोग सदा नहीं रहता तो इनकी मोह-ममता क्या? जिस प्रकार किरायेदार मकान से मोह न रख कर किराये के मकान में रहता है, उसी प्रकार जीव को शरीर का दास न बनकर शरीर से जप-तप करके अपनी आत्मा की मलीनता दूर करके शुद्धचित् रूप होना ही उचित है।

## ६—अशुचि भावना

दिपै चाम चादर मढ़ी हाड़ पिंजरा देह,
भीतर या सम जगत में और नहीं घिन गेह[१]॥

---

१. Encased within the film of Skin,
Body—a Skeleton of Flesh and bone;
Nowhere is seen so ugly a thing
Throughout the Worldly zone.
—6th Meditation of the Impurity of Body.

आत्मा निर्मल है, इसका स्वभाव परम पवित्र है। क्रोध, मान, माया, लोभ, राग-द्वेष, चिन्ता, भय, खेद आदि १४ अंतरङ्ग तथा स्त्री, पुत्र, दास-दासी, धन सम्पत्ति आदि दस प्रकार के बहिरङ्ग परिग्रहों से शुद्ध है। शरीर महा मलीन है। इसका स्वभाव ही अपवित्र है, इसके ९ द्वारों से हर समय मल-मूत्र, खून, पीप आदि टपकते हैं। अनादि काल से अनेक बार शरीर को खूब धोया, परन्तु क्या कोयले को धोने से उसकी कालिमा नष्ट हो जाती है? यदि मैं अपनी आत्मा को कषायों और परिग्रहों से एक बार भी शुद्ध कर लिया होता तो कर्मरूपी मल को दूर करके हमेशा के लिये शुद्धचित् रूप होजाता। जिन्होंने अपनी आत्मा को सांसारिक पदार्थों की मोह-ममता से शुद्ध कर लिया, वे अजर-अमर हो गये, मोक्ष प्राप्त कर लिया, आवागमन के फंदे से मुक्त होगये। यदि मैं भी पर पदार्थों की लालसा छोड़ दूं तो आठों कर्म नष्ट होकर सहज में अविनाशक सुखों के स्थान—मोक्ष को अवश्य प्राप्त कर सकता हूँ।

## ७—आस्रव भावना

> मोह नींद के जोर, जगवासी घूमें सदा।
> कर्म चोर चहु ओर, सरबस लूटें सुध नहीं[१]॥

सारे संसार में मेरा कोई बुरा या भला नहीं कर सकता और न मैं ही किसी दूसरे का बुरा या भला कर सकता हूं। दूसरे का बुरा तब होगा जब उसके पाप-कर्म हृदय में आवेंगे, केवल मेरे

---

१. Heated with various thoughts on Earth,
Thou ever suffered Death and Birth;
Ah! Chains of Desire electrified alround
Plundered ye, and thou knew not.

—7th. Meditation of Enflow of karmas.

चाहने से उसका बुरा नहीं हो सकता। हां, किसी का बुरा चाहने से मेरे कर्मों का आस्रव होकर मेरी आत्मा मलीन हो, मैं स्वयं अपना बुरा कर लेता हूं। इसी प्रकार जब मेरे अशुभ कर्म आवेंगे तो दूसरे के मेरा बुरा न चाहने पर भी मुझे हानि होगी। और शुभ कर्मों के समय दूसरों के बुरा करने पर भी मुझे लाभ होगा। जब कोई मेरी आत्मा का बुरा नहीं कर सकता, तो शत्रु कौन? और जब किसी दूसरे से मेरी आत्मा का कल्याण नहीं हो सकता तो मित्र कौन? मैं स्वयं पांच प्रकार के मिथ्यात्व, बारह प्रकार के अव्रत, पच्चीस प्रकार के कषाय और पन्द्रह प्रकार के योग करके सत्तावन* द्वारों से स्वयं कर्मों का आस्रव कर के अपनी आत्मा के स्वाभाविक गुण, अविनाशक सुख व शान्ति की प्राप्ति में रोड़ा अटकाने के कारण स्वयं अपना शत्रु बन जाता है।

## ८—संवर-भावना

पंच महाव्रत संवरण, समिति पंच परकार।
प्रबल पंच इन्द्री-विजय, धार निर्जरा सार[१]॥

पांच समिति, पांच महाव्रत, दस धर्म, बारह भावना, तीन गुप्ती, बाईस परिषय जय रूपी सत्तावन* द्वारों से मैं स्वयं आस्रव (कर्मों का आना) का संवर (रोक थाम) कर सकता हूँ और इस प्रकार अपनी आत्मा को कर्म रूपी मल से मलीन होने से बचा सकता हूं। दूसरा मेरी आत्मा का भला-बुरा करने वाला सारे संसार में कोई शत्रु या मित्र नहीं।

---

१. Whence light reflected by the Science Divine,
Broke the Desires unto the dust;
Onward it traced a path to tread
For the Soul to escape from the idea's crust.

8th Meditation of Stoppage of karmas.

* कर्मवाद, खण्ड १।

## ९—निर्जरा-भावना

ज्ञान दीप तप तेल भर, घर शोधे भ्रम छोर
या विध बिन निकसै नहीं, बैठे पूरब चोर[1] ॥

जिस प्रकार एक चतुर पोत संचालक छेद हो जाने से जहाज में पानी घुस आने पर पहले छेदों को बन्द करता है और फिर जहाज में भरे हुये पानी को बाहर फेंक कर जहाज को हल्का करता है जिससे उसका जहाज बिना किसी भय के सागर से पार हो सके, उसी प्रकार ज्ञानी जीव पहले आस्रव रूपी छेदों को संवर रूपी डाटों से बन्द करके कर्म रूपी जल को आने से रोक देता है, फिर आत्मा रूपी जहाज में पहले से इकट्ठा हुये कर्म रूपी जल को तप रूपी अग्नि से सुखा कर निर्जरा (नष्ट) कर देता है, जिस से आत्मा रूपी जहाज संसार रूपी सागर को बिना किसी भय के पार कर सके।

## १०—लोक-भावना

चौदह राजु उतंग नभ, लोक पुरुष संठान ।
तामें जीव अनादितें, भरमत हैं बिन ज्ञान[2] ॥

---

१. Followed by the lamp of Wisdom,
And sacrifice- as oil lit;
Ran ye- to get out the prison
Of the atomic idea's knit.
—9th. Meditation of Shedding of Karmas.

२. Vast's the magnitude of the Universe,
The Earth midway-the Heaven and Hell;
Where's the soul from time's infinite
Whithered without a scientific cell.
—10th. Meditation of Universe.

यह संसार (Universe) जीव (Soul) अजीव (Matter) धर्म (Medium of motion) अधर्म (Medium of rest) काल (Time) आकाश (Space) छः द्रव्यों (Substances) का समुदाय है[1]। ये सब द्रव्य सत् रूप नित्य हैं, इस लिये जगत भी सत् रूप नित्य, अनादि[2] और अकृत्रिम[3] है, जिसमें ये जीव देव, मनुष्य, पशु, नरक, चारों गतियों में कर्मानुसार भ्रमण करता हुआ अनादि काल से आवागमन के चक्कर में फँस कर जन्म मरण के दुःखों को भोग रहा है। जिस प्रकार धान से छिलका उतर जाने पर उसमें उगने की शक्ति नहीं रहती, उसी प्रकार जीव आत्मा से कर्म रूपी छिलका उतर जाने पर आत्मा चावल के समान शुद्ध हो जाती है, और उसमें जन्म की शक्ति नहीं रहती और जब जन्म नहीं तो मरण और आवागमन कहां ? कर्मों का फल भोगने के लिये ही तो जीव संसार में रुल रहा है। जब शुभ अशुभ दोनों प्रकार के कर्मों की निर्जरा होगई तो फल किस का भोगोगे ? इस लिए संसार के अनादि भ्रमण से मुक्त होने के लिये निर्जरा से भिन्न और कोई उपाय नहीं।

## ११—बोधि-दुर्लभ भावना

धन कन कंचन राजसुख, सबहि सुलभकर जान।
दुर्लभ है संसार में एक यथारथ ज्ञान[४] ॥

---

१-३. भगवान् महावीर का धर्मोपदेश खण्ड २।

४ Wealth, gold and the rule.
All are easy to gain;
Hard it's to get in the World
A Scientific mind with a Scientific reign.
—11th. Meditation of the Rarity of Acquiring Enlightenment.

इस जीव को स्त्री, पुत्र, धन, शक्ति आदि तो अनादि काल से न मालूम कितनी बार प्राप्त हुये, राज-सुख, चक्रवर्ती पद, स्वर्गों के उत्तम भोग भी अनेक बार प्राप्त हुये, परन्तु सच्चा सम्यक्ज्ञान न मिलने के कारण आज तक संसार में रुल रहा हूँ। मैंने पर पदार्थों को तो खूब जाना, परन्तु अपनी निज आत्मा को न समझा कि मैं कौन हूँ? बार-बार जन्म-मरण करके संसार में क्यों भ्रमण कर रहा हूँ? इससे मुक्त होने और सच्चा सुख प्राप्त करने का क्या उपाय है? जब संसारी पदार्थों की लालसा में फंस कर उनसे मुक्त होने की विधि पर कभी विचार नहीं किया तो फिर मुक्ति कैसे प्राप्त हो? इसलिये संसारी दुःखों से छुटने के लिये और सच्ची सुख शान्ति प्राप्त करने के लिये निज-पर के भेद-विज्ञान को विश्वासपूर्वक जानने की आवश्यकता है।

## १२—धर्म भावना

जांचे सुरतरु देय सुख, चिंतत चिंता रैन।
बिन जांचे बिन चितये, धर्म सकल सुखदैन[1]॥

अपनी आत्मा का स्वाभाविक गुण ही आत्मा का धर्म है। आत्मा के स्वाभाविक गुण तीनों लोक, तीनों काल में समस्त पदार्थों को एक साथ जानना, सारे पदार्थों को एक साथ देखना, अनन्तानन्त शक्ति और अनन्ता सुख को अनुभव करना है। यह धर्म सम्यक्दर्शन[2], सम्यग्ज्ञान[3], सम्यक्चारित्र[4], रत्नत्रय[5]रूपी है, अहिंसामयी[6] है दशलक्षण[7]स्वरूप है। इनको प्राप्त करने से यह

१. Delight in the result when pray thou master,
And dejection is the fruit when anxiety thy fate;
Whence ne ye beg, nor in an anxious mood
'FREEDOM' is sure through 'the Scientific gate'.

12th. Meditation on Dharma (Law).

२-७. भगवान् महावीर का धर्मोपदेश, खण्ड २।

जीव आठों कर्मों को काट कर मोक्ष (Salvation) प्राप्त करके सच्चा सुख और आत्मिक शान्ति प्राप्त कर सकता है।

इस प्रकार बारह भावना भाने से श्री वर्द्धमान महावीर की संसारी पदार्थों से रही-सही मोह-ममता भी नष्ट हो गई। संसार उन्हें महादुःखों की खान और धोखे की टट्टी दिखाई देने लगा। उन्होंने अपने माता-पिता से प्रार्थना की कि जब तक कर्मरूपी इन्धन तप रूपी अग्नि में भस्म नहीं होगा, आत्मिक शान्ति रूपी रसायन की प्राप्ति नहीं हो सकती। इस लिये तप करने के लिये जिन दीक्षा ग्रहण करने की आज्ञा दीजिये। पिता जी ने कहा—"क्षत्री धर्मः परमोधर्म" राज्य करना ही क्षत्रियों का धर्म है। वीर स्वामी ने उत्तर में कहा—"छः खण्ड का राज्य करने वाले भरत सम्राट आज कहाँ है?" और भरत सम्राट पर विजय[1] प्राप्त करने वाले श्री बाहुबलि योद्धा आज कहां? इन्द्र को जीतने वाला[2], कैलाश पर्वत को हिला देने वाला[3] म्लेच्छों और राक्षसों का अधिपति रावण आज कहाँ? और ऐसे महायोद्धा रावण को भी जीतने वाले श्री रामचन्द्र जी आज कहाँ[4]? मैं संसारी उत्तमोत्तम वस्तुओं का धारी नारायण हुआ। छः खण्डों का स्वामी चक्रवर्ती हुआ। परन्तु आवागमन से मुक्त न हो सका। राज सुख तो क्षण भर का है। पृथ्वी पर हरी घास पर ओस के समान क्षणिक है।" पिता जी ने कहा माता को तुम्हारा कितना मोह है? वीर स्वामी ने उत्तर दिया—"मैंने अनादि काल से अनन्तानन्त जन्म धारे, अनेक जन्म के मेरे अनेक माता-पिता थे, वे आज कहां? संसार में कोई ऐसा जीव नहीं है, कि जिस किसी से किसी जन्म में कुछ न कुछ सम्बन्ध न रहा हो।" माता त्रिशला देवी ने कहा कि बन में रीछ, बघेरे, सांप, शेर आदि

---

१. श्री आदिनाथ पुराण।

२-४. पद्मपुराण।

अनेक भयानक पशु निवास करते हैं। कोमल शरीर होने के कारण भूख, प्यास, सर्दी, गर्मी आदि परिषहों का सहन करना भी बड़ा दुर्लभ है। वीर स्वामी ने बड़े विनयपूर्वक माता जी से निवेदन किया—"आप तो गुणों की खान हो, भली भांति जानती हो कि आत्मा मेरी है, शरीर मेरा नहीं, आत्मा के निकल जाने पर यह यहीं पड़ा रह जाता है, तो इसका क्या मोह ? जिस प्रकार नदियों से सागर और इन्धन से अग्नि कभी तृप्त नहीं होती, उसी प्रकार संसारी सुखों से लालची जीव का हृदय कभी तृप्त नहीं होता ? सच्चा सुख तो मोक्ष में है। मोक्ष की प्राप्ति मुनि-धर्म के बिना नहीं। स्वर्ग के देव भी मुनि धर्म पालन करने के लिये मनुष्य जन्म की अभिलाषा करते हैं। मेरे याद है, जब मैं स्वर्ग में था, तो दूसरे सम्यक् दृष्टि देवों के समान मैंने भी प्रतिज्ञा की थी कि यदि मनुष्य जन्म मिला तो अवश्य मुनि-धर्म ग्रहण करूंगा। कृपा करके मुझे अपने वचन पूरे करने का अवसर दीजिये।"

अपने अवधिज्ञान से श्री वर्द्धमान महावीर का वैराग्य जान, ब्रह्मलोक के बाल ब्रह्मचारी और महान् धर्मात्मा लोकान्तिदेव भगवान् महावीर के वैराग्य की प्रशंसा करने के लिये स्वर्ग लोक से कुण्डग्राम आये[1] और वीर स्वामी को भक्तिपूर्वक नमस्कार कर, उनकी इस प्रकार स्तुति की:—

"तप से महा गन्दा शरीर परम पवित्र हो जाता है, तप मनुष्य जन्म का तत्व है, धन्य है आपने संसार को असार जाना। वह

१. यह है भी स्वाभाविक कि जिसे जो वस्तु प्यारी है और जिससे उसकी प्राप्ति होती है, उसके निकट वह स्वतः ही पहुँच जाता है। लौकान्तिक देवगण विरागी आत्मानुभवी होते हैं। तीर्थंकर के महावैराग्य और श्रेष्ठ परिणाम विशुद्धि का रसास्वादन करने के लिये वे कुण्डलपुर में आये। भ०महा०,पृ०८७

कौनसा शुभ दिन होगा कि हम स्वर्ग के देव मनुष्य जन्म धार कर आपके समान संसार को त्याग कर तप करेंगे।"

वीर स्वामी के माता-पिता की भी स्तुति करके लौकांतिदेवों ने उनसे कहा कि आपका बुद्धिमान पुत्र तारनतरण जहाज है, जो स्वयं इस दुख भरे भव सागर से पार होगा और दूसरों को धर्म का सच्चा मार्ग दिखा कर पार उतारेगा। आपके लिये आज से बढ़कर और कौनसा शुभ दिन होगा? धन्य है ऐसे भाग्यशाली माता-पिता को कि जिनके सुपुत्र ने पाप रूपी अन्धकार के नाश करने का दृढ़ निश्चय कर लिया है। देवों के इस प्रकार समझाने से उनका मोहान्धकार नष्ट हो गया और उन्होंने बड़े हर्ष के साथ वीर स्वामी को जिन-दीक्षा लेने की आज्ञा दे दी।

## वीर-त्याग

कोई इष्टवियोगी विलखै, कोई अनिष्टसंयोगी।
कोई दीन-दरिद्री दीखै, कोई तन का रोगी॥
किसही घर कलिहारी नारी, भाई कहीं बैरी होवै।
कोई पुत्र बिन झूरै, कोई मरे तब रोवै॥
जो संसार विषै सुख होता, तीर्थङ्कर क्यों त्यागे।
काहे को शिव साधन करते, संयम सों अनुरागे॥

—चक्रवर्ती सम्राट श्री वज्रनाभि : वैराग्यभावना

जहाँ रावण जैसा विद्याधरों का स्वामी एक स्त्री की अभिलाषा में तीन खण्ड का राज्य नष्ट करदे, भीष्मपितामह के पिता जैसे वीर कामवासना के वश होकर एक मछियारे की नीच जाति कन्या से विवाह करालें, जहां मगध देश के सम्राट श्रेणिक बिम्बसार के पिता उपश्रेणिक काम के वश होकर, यमदण्ड नाम के जंगली भील की पुत्री तिलकमती से विवाह करालें, जहां विश्वामित्र ऋषि जैसे

महा तपस्वी का तप मेनका जैसी साधारण स्त्री डिगादे वहां श्री वर्द्धमान् महावीर कामरूपी अग्नि को वश करने में महावीर रहे।

भरत को जिस राज- पाट के दिलाने के लिये माता केकयी ने श्रीरामचन्द्र जी जैसे योग्य, होनहार राजकुमार को चौदह वर्ष के लिये वनों में निकलवा दिया, जिस राज-पाट की प्राप्ति के लिये दुर्योधन ने अपने भाइयों तक के साथ महाभारत जैसा भयानक युद्ध करके भारत के प्रसिद्ध योद्धाओं का अन्त कर दिया, जिस राजपाट को प्राप्ति के लिये बनवीर ने मेवाड़ के राणा उदयसिंह को मरवाने के लिये हजारों यत्न किये, जिस राज-पाट के लिये मोहम्मद गौरी ने भारत पर सत्रह बार आक्रमण किया, जिस राज-पाट की लालसा में सिकन्दर महान् ने लाखों यूनानी वीरों को मरवा डाला, जिस राज-पाट के हेतु औरङ्गजेब ने अपने पिता शाहजहां को बन्दीगृह में डाल दिया, उसी राज-पाट को श्री वर्धमान महावीर ने एक सच्चा अधिकारी और माता-पिता की अभिलाषा के बावजूद हँस के हँस में सहर्ष त्याग दिया।

श्री वर्द्धमान महावीर ने जिन दीक्षा लेने से पहले अपने खजाने का मुंह खोल कर स्पष्ट आज्ञा दे दी थी कि अमीर हो या गरीब, जिसका जो जी चाहे ले जावे. चुनाँचे तीन अरब अठासी करोड़ अस्सी लाख अशर्फियों की मालयत की सम्पत्ति अनाज आदि दान देकर उन्होंने जनता की सात पुश्तों तक की जरूरतों को पूरा कर दिया था[1]।

खेत (जमीन) मकानात, चांदी, सोना, पशु-धन, अनाज, नौकर, नौकरानी, वस्त्र, बर्तन, इस प्रकार की बाह्य तथा क्रोध,

---

१. मास्टर रखाराम मोदगल, आत्मानन्द ए० वी० स्कूल लुधियाना।

मान, माया, लोभ, हास्य, रति, अरति, शोक, भय, घृणा, स्त्रीवेद, पुरुषवेद, नपुंसकवेद, मिथ्यात्व, चौदह अंतरङ्ग, समस्त २४ परिग्रहों का त्याग करके २६ साल तीन महीने २० दिन[1] की भरी जवानी में सम्पूर्ण राज-पाट ठुकराकर और इन्द्रिय-सुखों से मुंह मोड़कर अपने आत्मोत्कर्ष को साधने और दुखियों की सच्ची सेवा करने के लिये श्री वर्द्धमान महावीर ने ईसामसी सन् से ५६६ वर्ष पूर्व मंगसिर बदी दशमी के दिन[2] संध्या समय चन्द्रप्रभा[3] नाम की पालकी में बैठ कर ज्ञातखण्ड[4] नाम के वन में अपने सम्पूर्ण वस्त्र, आभूषण आदि उतार कर नग्न दिगम्बर[5] होकर जैन साधु

---

१. धवल और जय धवल तथा भगवान् महावीर और उनका समय, पृ० १२।

२. अनेकान्त, वर्ष ११, पृ० ६६-६६।

३-४. पं० खूबचन्द शास्त्री : महावीर चरित्र (सूरत) पृ० २५७।

५. Mahavira discarded cloth.

—Illustrated Weekly. (March 22, 1958) P. 16.

(ii) विस्तार तथा नग्नता की विशेषता के लिए 'बाइस परिषयजय' में नग्नता नाम की छठी परिषह के फुटनोट, खण्ड २।

(iii) श्वेताम्बरीय 'कल्पसूत्र' में कथन है कि यद्यपि भ० महावीर दिगम्बर वेष में रहे थे, परन्तु इन्द्र का दिया हुआ 'देवदूष्य' वस्त्र धारण करते थे। दीक्षा के दूसरे वर्ष में उन्होंने उस का भी त्याग कर दिया था और वे अचेलक (नग्न) हो गए थे। इस पर पं० नाथूराम जी प्रेमी लिखते हैं। "भगवान् के समयवर्ती आजीवक आदि सम्प्रदाय के साधु भी नग्न ही रहते थे, पीछे जब दिगम्बरी वृत्ति साधुओं के लिए कठिन प्रतीत होने लगी होगी और देश कालानुसार उन के लिए वस्त्र रखने का विधान किया गया होगा, तब यह 'देवदूष्य' की कल्पना की गई होगी। भगवान् रहते थे नग्न, पर लोगों को वस्त्र सहित ही दिखलाई देते थे, श्वेताम्बर सम्प्रदाय के इस अतिशय का फलितार्थ यही है कि भगवान् नग्न रहते थे।" (जैन हितैषी बम्बई भा० १३)

—भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० ८६।

होगये[१]। उन्होंने अपने केशों का भी लौंच कर डाला और २८ मूलगुण[२] ग्रहण करके पत्थर की शिला पर "ॐ नमः सिद्धेभ्यः"[३] कह कर उत्तर[४] की ओर मुंह करके ध्यान में लीन होगये। जिसको अपने अवधिज्ञान से विचार कर स्वर्गों के देवों ने श्री वर्द्धमान महावीर का तप कल्याणक बड़े उत्साह से मनाया। इसी ज्ञातखण्ड नाम के वन में तपस्या करते हुये उनको चौथे प्रकार का मनःपर्यय ज्ञान भी प्राप्त होगया था।

## वीर का प्रथम आहार

जिस प्रकार बड़ का छोटा सा बीज बो देने से भी बहुत बड़ा वृक्ष उत्पन्न हो जाता है उसी प्रकार पात्र को दिया हुआ थोड़ा सा भी दान बहुत उत्तम तथा मनवांछित फल की उत्पत्ति करनेवाला है। दान के फल से मिथ्यादृष्टि को भोग-भूमि के सुख मिलते हैं और सम्यग् दृष्टि स्वर्गों के सुख भोगता हुआ परम्परा से मोक्ष पाता है। तीर्थङ्कर भगवान का प्रथम पारण करने वाला तद्भव मोक्षगामी होता है। —श्रावक-धर्म-संग्रह पृ० १७१।

---

१ Lord Mahavira being a 'genius Suyambuddha' required no teacher. Paying obeisance to 'Siddha', Lord Mahavira Himself observed the Dharma of Sramanas.

(a) Uttra Puran. P. 610.

(b) Jain Suttra Vol. I. P. 76-78.

(c) Jain Hostel Magzine, Allahabad (January 1938) P.9.

२. श्रावक-धर्म-संग्रह (वीर सेवा मन्दिर सरसावा) पृ० २५।

३-४. Mahavira took off even cloth and became absobutely naked and uncovered. He turned to the North and uttering "Salutation to the Siddhas" uprooted with his own hands five tufts of hair from his head and adopted the order of homeless monks.

—Prof-Dr.H.S. Bhattacharya : Lord Mahavira. P.24.

महावीर स्वामी का प्रथम आहार मगध देश के कुल ग्राम के सम्राट कुल[1] के यहाँ ७२ घण्टे[2] के उपवास के बाद हुआ।

जो निर्ग्रन्थ मुनियों और सच्चे साधुओं को भक्तिपूर्वक विधि के साथ शुद्ध आहार देते हैं और जिन के ऐसे नियम हैं कि मुनि के आहार का समय गुजर जाने पर भोजन करेंगे, उनके पाप इस प्रकार धुल जाते हैं जिस प्रकार जल से लहू धुल जाता है[3]। राज-सुख और इन्द्र-पद की प्राप्ति सहज से हो जाती है। संसारी सुख तो साधारण बात है, भोग भूमि के मनोवाञ्छित फल भी आप से आप मिल जाते हैं। सहस्रभट सुभट ने नियम ले रखा था कि सम्यग्दृष्टि साधुओं के आहार का समय जब गुजर जाया करेगा तब भोजन किया करूंगा। इस नियम का मीठा फल यह हुआ कि वह कुबेरकान्त नाम का इतना भाग्यशाली सेठ हुआ कि जिसकी देव भी सेवा करते थे। पिछले जन्म में इच्छारहित साधुओं को आहार कराने के कारण ही हरिषेण छः खण्ड का स्वामी चक्रवर्ती सम्राट हुआ। जब त्यागियों और साधुओं के आहार कराने से इतना पुण्य-लाभ है, तो जिस के घर तीर्थंकर भगवान् का आहार हो उसके पुण्य का क्या ठिकाना? स्वर्ग तो उसी भव में मिल ही जाता है और मोक्ष जाने की ऐसी छाप लग जाती है कि थोड़े ही भव धारण करके वह अवश्य मोक्ष प्राप्त कर लेता है। वीर स्वामी के आहार को अपने अवधिज्ञान से जान कर स्वर्ग के देवों तक ने भी पंच अतिशय किये।

---

१. उत्तर पुराण, पृ० ६११।

२. पं० सूरजभान वकील : महावीर भगवान् पृ० ४।

३. गृहकर्मणापि निचितं कर्म विमार्ष्टि खलु गृहविमुक्तानां।
अतिथीनां प्रतिपूजा रुधिरमलं धावते वारि॥ ११४॥

—रत्नकरण्डश्रावकाचार।

## वीर-चरण-रेखा

जैसें योद्धाओं में वासुदेव, फूलों में अरविन्द कमल, क्षत्रियों में चक्रवर्ती श्रेष्ठ हैं, वैसे ही ऋषियों में श्री वर्धमान महावीर प्रधान हैं, कि जिनके चरणों में अपना सर झुकाने के लिए स्वर्ग के इंद्र और संसार के चक्रवर्ती लालायित रहते हैं। —सूत्र कृताङ्ग

सोने की पालिकी में चलने वाले राजकुमार वर्द्धमान आहार करने के बाद नंगे पांव पैदल जङ्गल को वापिस लौट आये और एक वृक्ष के नीचे पद्मासन लगाकर ध्यान में लीन हो गए। थोड़ी देर बाद उसी रास्ते से पुष्पक नाम का सामुद्रिक शास्त्री गुजरा तो उसने वीर स्वामी के चरणों की रेखा देखकर अपने सामुद्रिक ज्ञान से जान लिया कि यह चरण किसी बहुत भाग्यशाली और प्रतापी सम्राट के हैं, उसने विचार किया कि अवश्य कोई महाराजा रास्ता भूल कर इस जङ्गल में आ घुसा। यदि मैं उसको सही रास्ता बता दूं तो वे मुझे इतना धन देंगे कि मैं सारी उम्र की जीविका की चिन्ता से मुक्त हो जाऊँगा। यह सोचकर वह पांव के चिन्हों के साथ-साथ चलता हुआ उसी स्थान पर पहुँच गया कि जहां वीर स्वामी ध्यान में मग्न थे। वह आगे को चलने लगा, परन्तु पांव के निशान आगे न दीखे। वह केवल उस वृक्ष तक ही थे। सामुद्रिक शास्त्री को वहां कोई सम्राट नजर न पड़ा। वीर स्वामी को साधारण साधु जान कर विचार किया कि शायद मेरी समझ में कुछ अन्तर रह गया हो, उसने वहीं अपनी पुस्तक को बगल से निकाल कर वीर स्वामी की रेखाओं से मिलान किया तो वह आश्चर्य करने लगा कि पुस्तक के अनुसार तो ये बड़े भाग्यशाली सम्राट होने चाहियें, परन्तु यहाँ तो इनके पास लङ्गोटी तक भी नहीं। उसने सोचा कि मेरी यह पुस्तक

गलत है जिस तरह आज इससे धोखा हुआ आइन्दा भी भय है, इस लिये वह अपनी पुस्तक को फाड़ने लगा। जो लोग वीर स्वामी के दर्शनों को आये थे उन्होंने पूछा, पण्डित जी यह क्या? उसने कहा, "मेरी पुस्तक के अनुसार ये चरणरेखायें किसी प्रतापी महाराजा की होनी चाहियें, परन्तु उनके स्थान पर मैं ऐसे साधारण मनुष्य को देख रहा हूँ कि जिस बेचारे के पास एक लत्ता तक भी नहीं, मेरा ग्रन्थ गलत मालूम होता है, इस के रखने से क्या लाभ"? लोगों ने समझाया कि पण्डित जी! जिनको आप साधारण भिक्षुक समझते हो ये तो महाराजा सिद्धार्थ के भाग्य-शाली राजकुमार हैं, जिन्होंने राज्य काल में किसी भी याचक को खाली हाथ नहीं लौटाया और अब एक ऐसा असाधारण दान देने के लिये तैयार हुए हैं कि जिस को पाकर संसार के समस्त प्राणी सदा सुख और शान्ति अनुभव करेंगे। यह सुन कर पंडित जी बड़े प्रसन्न हुए और वीर स्वामी को भक्तिपूर्वक नमस्कार किया[१]।

## बाइस परिषहजय

"A real Conqueor is the man that having withstood all pains and sorrows has got over them, and take with him high up, above all worldly miseries, pure and unsoiled his most precious treasure—Soul."
—Dr. Albert Poggi : Mahavira's Adrash Jiwan. P. 16.

जैसे ज्ञानी मनुष्य क़र्ज़ की अदायगी से अपनी जिम्मेदारी में कमी जान कर हर्ष मानता है वैसे ही श्री वर्धमान महावीर दुःखों और उपसर्गों को अपने पिछले पाप कर्मों का फल जान कर

---

१. भगवान् महावीर का आदर्श जीवन, पृ० २४४।

उन की निर्जरा के लिये २२ प्रकार की परिषह बिना किसी भय, खेद तथा चिन्ता के सहन करते थे:—

**१. भूख परीषह**—एक दिन भी भोजन न मिले तो हम व्याकुल हो जाते हैं, परन्तु श्री वर्द्धमान महावीर ने बिना भोजन किये महीनों तक कठोर तप किया। आहार के निमित्त नगरी में गए, विधिपूर्वक शुद्ध आहार अन्तराय रहित न मिला तो बिना आहार किये वापस लौट आये और बिना किसी खेद के ध्यान में मग्न होगये। चार पांच रोज के बाद फिर आहार को उठे फिर भी विधि न मिलने पर बिना आहार वापस आकर फिर ध्यान में लीन होगये। इस प्रकार छः छः[1] महीने तक आहार न मिलने पर वे इस को अन्तरायकर्म का फल जान कर कोई शोक न करते थे।

**२. प्यास की परीषह**—गर्मियों के दिन, सूरज की किरणों से तपते हुए पहाड़ों पर तप करने के कारण प्यास से मुंह सूख रहा हो, तो भी मांगना नहीं, आहार कराने वाले ने आहार के साथ बिना माँगे शुद्ध जल दे दिया तो ग्रहण कर लिया वरन् वेदनीय कर्म का फल जान कर छः छः महीने तक पानी न मिलने पर भी कोई खेद न करते थे।

**३. सर्दी की परीषह**—भयानक सर्दी पड़ रही हो, हम अङ्गीठी जला कर, किवाड़ बन्द करके लिहाफ आदि ओढ़कर भी सर्दी-सर्दी पुकारते हों, पोह-माह की ऐसी अन्धेरी रात्रियों में नदियोंके किनारे ठण्डी हवा में वर्द्धमान महावीर नग्नशरीर तप में लीन रहते थे। और कड़ाके की सर्दी को वेदनीय कर्म का फल जान कर सरल स्वभाव से सहन करते थे।

---

१. भगवान महावीर का आदर्श जीवन, पृ० ३३१।

**४. गर्मी की परीषह**—गर्म लू चल रही हो, जमीन अङ्गारे के समान तप रही हो, दरिया का पानी तक सूख गया हो हम ठण्डे तहखानों में पङ्खों के नीचे खसखस की टट्टियों में बर्फ के ठण्डे और मीठे शर्बत पी कर भी गर्मी-गर्मी चिल्लाते हों, उस समय भी श्री वर्द्धमान सूरज की तेज किरणों में आग के समान तपते हुये पर्वतों की चोटियों पर नग्न शरीर बिना आहार पानी के चरित्र मोहिनीय कर्म को नष्ट करने के हेतु महाघोर तप करते थे।

**५. डांस व मच्छर आदि की परीषह**—जहां हम मच्छरों तक से बचने के लिये मशहरी लगाकर जालीदार कमरों में सोते हैं, यदि खटमल, मक्खी, मच्छर, कीड़ी तक काट ले तो हा-हा कार करके पृथ्वी सिर पर उठा लेते हैं, वहां वर्द्धमान महावीर सांप, बिच्छु, कानखजूरे, शेर, भगेरे तक की परवाह न करके भयानक वन में अकेले तप करते थे। महाविष भरे सर्पों ने काटा, शिकारी कुत्तों ने शरीर को नोच दिया, शेर, मस्त हाथी आदि महाभयानक पशुओं ने दिल खोल कर सताया, परन्तु वेदनीय कर्म का फल जान कर महावीर स्वामी समस्त उपसर्ग को सहन करके ध्यान में लीन रहते थे।

**६. नग्नता परीषह**—जहां नष्ट होने वाले शरीर की शोभा तथा विकारों की चंचलता को छिपाने[1] के लिये हम अनेक

१. जब तक बालक रहता है उसमें लज्जा भाव उत्पन्न नहीं होता लेकिन जब बड़ा हो जाता है तो लज्जा का अनुभव करने लगता है। यह लज्जाभाव ही है कि जो मनुष्य को नग्न रहने से रोकता है कपड़ा पहिनने से हम अपना शरीर नहीं ढांपते बल्कि दोषों को ढांपते हैं। अगर कोई मनुष्य ऐसा वीर है कि अपनी इन्द्रिय की चंचलता को वश में रखे तो उसे कपड़ा पहिनने की आवश्यकता नहीं। दिगम्बर (नग्न) रहना शुद्ध आत्मा होने की दलील है।
—श्री पं० रामसिंह जी सहायक संपादक दैनिक हिन्दुस्तान नई देहली, हिन्दी जैन गजट २८ अक्तूबर १९४३ पृ० २२।

प्रकार के सुन्दर वस्त्र पहिनते हैं वहाँ श्री वर्द्धमान महावीर ने अपनी इन्द्रियों तथा मन पर इतना काबू पा रखा था कि उन्हें लङ्गोटी तक की भी आवश्यकता न थी[1]। चरित्र मोहनीय कर्म का नाश नरने के हेतु वे कतई नग्न रहते थे[2]।

अत्यन्त रूपवती स्त्री को देखकर भी दिगम्बर निर्ग्रंथ मुनियों को विकार उत्पन्न नहीं होता[3]। बड़े-बड़े बाजोरों तक में सिंह के समान नग्न चलते फिरते हैं[4]। इनको बहुत ही सम्मान प्राप्त है[5]।

---

१. यूरपीन यात्री मार्को पोको (Marco Pole) दक्षिण भारत में दिगम्बर नग्न मुनि को देख कर अचम्भे में रह गया, उसने नंगे रहने का कारण पूछा, उत्तर में मुनिराज ने कहा, हम दुनिया में नंगे ही आए हैं, इन्द्रिय विकार हमारे हृदय में उत्पन्न नहीं होता। संसार की समस्त स्त्रियां हमारी माताएँ, बहिनें और पुत्रियां हैं। जिस प्रकार एक बालक अपनी माता-बहिनों के सामने नग्न रहने में लज्जा नहीं मानता और जिस प्रकार तुम हाथ, चेहरा को नग्न रखने में लज्जा नहीं मानते, उसी प्रकार हम नग्न रहने में लज्जा नहीं करते।
—Marco Pole. Vol. II P. 366.

२ फुटनोट नं० १, पृ० ३०० ।

३. "Although the women reach them out of devaotion, you can not see in them (Jain Naked Sadhus) any sign of sensuality, but on the contrary you would say they are absorbed in abstraction."

—J. B. Tavernier's Travels, P. 291.

४. I have seen Jain Sadhus walking stark naked through a large town; Women and girls looking at them without any more emotion than may be created, wnen a hermit passes.

—Dr.Bernier's Travels in the Mogul Empire P.317.

५. Jain naked saints held the highest honour. Every wealthy house is open to them even the apartments of the women. —McCrindle's Ancient India. P. 71.

ऋग्वेद[1], यजुर्वेद[2], उपनिषद[3], शिवपुराण[4], कूर्मपुराण[5], पद्मपुराण[6]
रामायण[7], विवेकचूड़ामणि[8], बौद्ध[9], सिख[10], मुसलमान[11], इसाई[12]

१. "मुनयो वातरशनाः पिशंगा वसते मलाः ।
वातस्यानुध्राजियन्ति यद्देवासो अविक्षित ॥,'
—ऋग्वेद मंडल १०, ११, १३६ ।

२. यजुर्वेद में भगवान् महावीर की उपासना, खण्ड १ पृ० ४२ ।

३. उपनिषद ने नग्न दिगम्बर त्यागियों के गुण, खण्ड १, पृष्ठ ४४ ।

४. "मयूरचन्द्रिका पुञ्जपिच्छकां धारयन् करे । —शिवपुराण, १०-८०-८२ ।

५. कूर्म पुराण उपरिभाग ३७-७ ।

६. पद्मपुराण-पाताल खण्ड ७२-३३ ।

७. बाल्मीक रामायण बाल काण्ड, स्वर्ग १४ श्लोक १२ ।

८. वस्त्रं क्षालय-शोषणादिरहितं दिग्वास्तु शय्या मही ,
संचारो निगमान्तवीथिपुविदां क्रीड़ा परे ब्रह्मणि ॥
—शंकराचार्य विवेक चूड़ामणिः

९. Dr. Bimal Charan Law : Historical Gleanings. P. 93-95.

१०. Willson's "Religious Sects of the Hindus." P. 275.

११. (i) Abdul Kasim Gilani discarded even lion strip and remained 'Completely Naked'. —Religious Life & Attitude in Islam P. 203

(ii) Higher Saints of Islam called Abdals remained perfectly naked.—Mysticism and Magic in Turkey.

(iii) जलालुद्दीन रूमी : असलामुल पे मनजुम पृ० २६४-३८४ ।

(iv) इसी ग्रन्थ का पृ० १०३, १०४ ।

(v) Jaurnal of Royal Asiatic Society Vol. IX. P. 232.

१२. बाइबिल (Bible) में लिखा है कि उसने अपने कपड़े उतार दिये थे और हजरत 'सैमुयल' (Samuel) को भी नङ्गा रहने की शिक्षा दी उनके बिलकुल नग्न होने और लङ्गोटी तक भी त्याग देने पर लोगों ने पूछा क्या ये भी पैगम्बर हैं ? —Samuel XIX P. 24.

यहूदियों[1], आदि[2] में भी इनका उल्लेख है। गांधीजी को नग्न स्वयं प्रिय था[3]। महाराजा भर्तृहरि जी नग्न होने की इच्छा रखते थे[4]। स्वामी रामकृष्ण परमहंस के सम्बन्ध में लिखा है कि वे बालक के समान दिगम्बर हैं[5]।

७. **अरति परीषह**—वर्द्धमान् महावीर इष्टवियोग और अनिष्ट संयोग को चारित्र मोहनीय का फल जान कर किसी से राग-द्वेष न रखते थे।

८. **स्त्री परीषह**—जहां किसी सुन्दर स्त्री को देख कर हमारे में विकार उत्पन्न होजाते हैं, परन्तु वीर स्वामी को स्वर्ग की महा सुन्दर देवाँगनाओं तक ने लुभाना चाहा, तो भी वे सुमेरु पर्वत के समान निश्चल रहे। सूरदास जो वीर थे जिन्होंने स्त्रियों को देखकर हृदय में चंचलता उत्पन्न होने के कारण अपनी दोनों आँखें नष्ट करलीं, परन्तु वीर वास्तव में महावीर थे कि जिन्होंने आँखें होने तथा अनेक निमित्त कारण मिलने पर भी मन में विकार तक न आने दिया।

९. **चर्या परीषह**—जहाँ हम चार कदम चलने के लिये सवारी ढूँढते हैं, वहाँ सोने की पालकी में चलने वाले और मखमलों के गद्दों में निवास करने वाले वर्द्धमान महावीर पथरीले और काँटों-दार मार्ग तक में तथा आग के समान तपती हुई पृथ्वी पर नंगे पाँव पैदल ही विहार करते थे।

---

१. यहूदियों में भी मैराज का विश्वास करने वाले जो पहाड़ों पर आबाद हो गये थे लंगोटी तक त्याग कर बिलकुल नग्न रहते थे।

—Ascention of Ishaih. P. 32.

२. Lecky's History of European Monks. Chapter IV.

३. जैन शासन (भारतीय ज्ञानपीठ काशी) पृ० १०० ।

४. महाराजा भर्तृहरि की दिगम्बर होने की भावना, खण्ड १ पृ० ७० ।

५ Reminiscences of Ramkrishna" Vol I. P 310.

१०. आसन परीषह—जहां हम एक आसन थोड़ी देर भी सरलता से नहीं बैठ सकते, भगवान महावीर महीनों-महीनों एक आसन एक ही स्थान पर तप में लीन रहते थे। जिस समय तक की प्रतिज्ञा कर लेते थे अधिक से अधिक उपसर्ग और कष्ट आजाने पर भी वे आसन से न डिगते थे।

११. शय्या परीषह—जहां हम पलङ्ग के जरा भी ऊँचे-नीचे हो जाने पर व्याकुल हो जाते हैं। सोने-चांदी के पलँगों, रेशमी और मखमली गद्दों तथा सुगन्धित पुष्पों की सेज पर सोने वाले वर्द्धमान महावीर कठोर भूमि पर बिना किसी वस्त्र तथा सेजों आदि के नग्न शरीर वेदनीय कर्म को नष्ट करने के हेतु रात्रि को भी ध्यान में मग्न रहते थे।

१२. आक्रोश परीषह—जहां हम साधारण बातों पर क्रोधित होजाते हैं, वहां बिना किसी कारण के फबतियां उड़ाये जाने और कठोर शब्द सुनने पर भी वर्द्धमान महावीर किसी प्रकार का खेद तक न करते थे।

१३. वध परीषह—दुष्टों ने अज्ञानता, ईर्षा तथा उनके तप की परीक्षा के वश श्री वर्द्धमान महावीर को लोहे की जंजीरों से जकड़ दिया[१], लाठियों से मार-पीट की[२], उनके दोनों पांवों के बीच में चुल्हे के समान अग्नि जलाकर खीर पकाई[३], दोनों कानों में कीलें ठोंक दीं[४], परन्तु श्री वर्द्धमान महावीर इतने दयालु और क्षमावान् थे कि तप के प्रभाव से इतनी ऋद्धियां प्राप्त हो जाने पर भी कि वे इन सब कष्टों को सहज ही में नष्ट करदें, वेदनीय कर्मों की निर्जरा के हेतु, समस्त उपसर्गों को वे सरल हृदय से सहन करते थे।

---

१-२. उर्दू मिलाप, महावीर एडिशन (२६ अक्तूबर १२४०) पृ० ११, ४६, ५३।

३-४. जैन ग्रन्थमाला (रामस्वरूप जैन स्कूल नाभा) भा० १ पृ० ५७।

१४. याचना परीषह—अधिक से अधिक कष्ट, भूख प्यास होने पर भी श्री वर्द्धमान महावीर किसी से कोई पदार्थ, मांगना तो एक बड़ी बात है, मांगने की इच्छा तक भी न करते थे।

१५. अलाभ परीषह—अनेक बार नगरी में आहार निमित्त जाने पर भी भोजनादि का लाभ विधि-अनुसार न हुआ तो अन्तराय कर्म रूपी कर्जे की अदायगी जान कर खेद तक न करते थे।

१६. रोग परीषह—जहां हम थोड़े से भी रोग हो जाने पर महा दुःखी हो जाते हैं। श्री वर्द्धमान जी महाभयानक रोग उत्पन्न हो जाने पर भी उसे वेदनीय कर्म का फल जान कर औषधि की इच्छा तक न करते थे।

१७. तृणस्पर्श परीषह—नंगे पाँव चलते हुए कङ्कर या कांटादि भी चुभ जाय तो श्री वर्द्धमान महावीर उसे भी शान्तिचित्त सहन करते थे।

१८. मल परीषह—शरीर पर धूल लग जाने या किसी ने राख, मिट्टी, रेत आदि उन के शरीर पर डाल दिया तो भी उसका खेद न करके श्री वर्द्धमान तप में लीन रहते थे।

१९. अविनय परीषह—जहां हम संसारी जीव थोड़ा सा भी आदर सत्कार में कमी रह जाने पर महा दुःखी होते हैं, वीर स्वामी चार ज्ञान के धारी महा ज्ञानवान्, महाधर्मात्मा तथा महातपस्वी और ऋद्धियों के स्वामी होने पर भी कोई उन का सत्कार न करे तो चारित्र मोहनीय कर्म का फल जान कर वे किसी प्रकार का खेद न करते थे।

२० प्रज्ञा परीषह—जहां हम थोड़ी सी बात पर भी अधिक मान कर बैठते हैं वहां महाज्ञानवान्, महातपस्वी, महाउत्तम कुल

के शिरोमणी, होने पर भी श्री महावीर स्वामी किसी प्रकार का मान न करते थे।

२१. **अज्ञान परीषह**—वर्षों तक कठोर तपस्या करने पर भी केवल ज्ञान (Omniscience) की प्राप्ति न होने से वे इस की प्राप्ति में शंका न करते थे बल्कि यह विश्वास रखते हुए कि मेरा ज्ञानावर्णी कर्मरूपी इंधन इतना अधिक है कि यह कठोर तपस्या भी उसको अभी तक भस्म न कर सकी, अपने कर्मों की निर्जरा के लिये और अधिक कठोर तप करते थे।

२२. **अदर्शन परीषह**—जहां हम थोड़ा सा भी धर्म पालने से अधिक संसारी सुखों की अभिलाषा करते हैं और उन की तुरन्त प्राप्ति न होने पर उस में शंका करने लगते हैं, वहां श्री वर्द्धमान महावीर बारह वर्ष तक सच्चा सुख न मिलने से धर्म के महत्व में शंका न करते थे। उन्हें विश्वास था कि कर्मों का नाश हो जाने पर अविनाशक सुखों की प्राप्ति आप से आप अवश्य हो जायेगी।

## वीर-उपवास

भगवान महावीर ने बारह वर्ष से भी अधिक महाकठिन तप किया। इस दीर्घकाल में उन्होंने केवल ३४९ दिन ही पारण किया तथा सभी उपवास निर्जल ही थे।

पं० अनूपशर्मा : वर्द्धमान ( ज्ञानपीठ काशी ) पृ० ३०।

वीर स्वामी ने सांसारिक पदार्थों का राग-द्वेष और मोह-ममता तो त्याग ही दी थी, परन्तु उन्होंने शरीर का मोह भी इतना त्याग दिया था कि आहार तक से भी अधिक रुचि न थी। आहार के लिए नगरी में जाने से पहले ऐसी प्रतिज्ञा[1] कर लेते थे कि यदि अमुक विधि से आहार पानी मिला तो ग्रहण करेंगे वरन्

---

१. वृत्तिपरिसंख्यान नाम का तीसरा बहिरङ्ग तप।

नहीं। वे अपनी इस कठिन प्रतिज्ञा को किसी के सन्मुख भी न करते थे। अनेक बार ऐसा हुआ कि तीन-तीन, चार-चार दिन के बाद आहार को उठे और राजा, प्रजा सभी महास्वादिष्ट भोजन कराने को उनकी प्रतीक्षा में अपने दरवाजों पर खड़े रहे परन्तु विधिपूर्वक आहार न मिलने पर वह बिना आहार जल लिए जङ्गल में वापस लौट आये। ऐसे अवसरों पर अपने अन्तराय कर्म का फल जान कर हृदय में खेद किये बिना ही वह फिर तप में लीन हो जाया करते थे।

एक बार कोशाम्बरी[1] के जङ्गल में महावीर स्वामी तप कर रहे थे कि उन्होंने प्रतिज्ञा की—आहार किसी राज कन्या के हाथ से लूंगा, उस राज कन्या का सिर मुंडा हुआ हो, वे दासी की अवस्था में कैद हो और आहार में कोदों के दाने[2] दे। देखिये श्री वर्द्धमान महावीर की प्रतिज्ञा कितनी कठोर है। कन्या राजकुमारी हो परन्तु उसकी अवस्था दासी की हो और सिर मुंडा हो, यदि किसी एक बात की भी कमी रह गई तो आहार-पानी दोनों का त्याग। वीर स्वामी अनेक बार आहार को उठे परन्तु विधि पूर्वक आहार न हो सका। यहां तक कि आहार-पानी लिये उन्हें छः मास हो गये।

## चन्दना-उद्धार

विशाली के राजा चेटक की एक पुत्री चन्दना देवी नाम की अपनी सखियों के साथ बागीचे में क्रीड़ा कर रही थी। उसकी सुन्दरता को देख, एक विद्याधर उसे जबर्दस्ती उठा कर लेगया और अपने साथ विवाह करना चाहा। शीलवती चन्दना जी उसके वश में न आई तो उसने उसे एक *भयानक जङ्गल में छोड़ दिया जहाँ*

---

१. इलाहाबाद का प्राचीन नाम।

२. ˚० परमानन्द शास्त्री।

"एक व्यापारी का काफला पड़ा था। चन्दनाजी ने उस व्यापारी से वैशाली का रास्ता पूछा। व्यापारी वैशाली के बहाने उनको अपने घर ले गया और उनके मनोहर रूप पर मोहित होकर उनसे विवाह कराने को कहा। चन्दना जी महाशीलवती थी वह कब किसी के बहकावे में आ सकती थी ? व्यापारी आसानी से अपना कार्य सिद्ध होता न देख कर जबरदस्ती करने लगा, चन्दना देवी ने उसे डाटा। व्यापारी ने कहा कि क्या तुम भूल रही हो कि यह मेरा मकान है, यहां तुम्हारी कौन सहायता करेगा ? चन्दनाजी ने चोट खाये हुए शेर के समान दहाड़ते हुए कहा कि जरा भी बुरी निगाह से देखा तो तुम्हारी दोनों आँखें निकाल लूंगी। व्यापारी चन्दना जी पर जबरदस्ती करने को उठा ही था कि चन्दना जी के शीलव्रत के प्रभाव से एक भयानक देव प्रकट हुआ[1]। उसने व्यापारी की गर्दन पकड़ली और कहा, जालिम ! अकेली स्त्री पर इतना अत्याचार ? बता तुझे अब क्या दण्ड दूं ? व्यापारी देव के चरणों में गिर पड़ा और गिड़गिड़ाकर क्षमा मांगने लगा। देव ने कहा, "तूने हमारा कुछ नहीं बिगाड़ा तो हमसे क्षमा कैसी ? जिस शीलवन्ती को तू सता रहा था उसी से क्षमा माँग" ! व्यापारी चन्दना जी के चरणों में गिर पड़ा और बोला, बहन ! मैं न पहिचान सका कि आप इतनी महान् शीलवती हो। मुझे क्षमा करो। मैं अभी आपको वैशाली छोड़ कर आता हूं। व्यापारी आखिर व्यापारी ही था, देव के भय से वह चन्दना जी को लेकर वैशाली की ओर तो चल दिया, परंतु रास्ते में विचार किया कि जब यह अनमोल रत्न मेरे हाथों से जा ही रहा है, तो बेचकर इसके दाम क्यों न उठाऊँ ? वैशाली के बजाय वह कौशाम्बी नाम के नगर में पहुंचा। उस समय दास-दासियों की अधिक खरीद-बेच होती

---

१. विस्तार के लिए श्री चन्दना चरित्र, देखिये।

थी। चौराहे पर लाकर चन्दना जी को नीलाम करना शुरू कर दिया। इनके रूप और जवानी को देख कर एक वेश्या ने चन्दना जी को अपने काम की वस्तु जान कर दो हजार अशर्फियों[1] में मोल ले ली। चन्दना जी ने पूछा, माता जी आप कौन हैं ? मुझ दुखिया को इतना अधिक मूल्य देकर क्यों खरीदा ? वेश्या ने उत्तर दिया—"चन्दना ! तू चिन्ता न कर, अब तेरी मुसीबतों के दिन समाप्त होगए। मैं तुझे सर से पांवों तक सोने और हीरे जवाहरातों से लाद दूंगी। स्वादिष्ट भोजन और सुन्दर वस्त्र पहनने को दूंगी।" चन्दना जी उसकी बातों को परख गई और उसके साथ जाने से इन्कार कर दिया। वेश्या जबरदस्ती चन्दना जी को घसीटने लगी, कि तू मेरी दासी है, मैंने तुझे दो हजार अशर्फियों में खरीदा है। इस खींचातानी में अनेक लोगों की भीड़ वहां हो गई। उसी भीड़ में से एक नौजवान आगे बढ़ा और वेश्या को अशर्फियों की दो थैलियां देकर बोला—"खबरदार ! इस महासती के अपने नापाक हाथ मत लगाना"। और बड़े मीठे शब्दों में चन्दना जी से कहा कि तुम मेरी धर्म की पुत्री हो, मेरे साथ मेरे मकान पर चलो।

ये उपकारी नौजवान कौशाम्बी नगरी के प्रसिद्ध सेठ वृषभसेन थे, जो बड़े धर्मात्मा और सज्जन थे। सेठ जी दूसरी दासियों से अधिक चन्दना जी का ध्यान रखते थे। चन्दना जी सेठ जी की स्त्री से भी अधिक रूपवती, गुणवती और बुद्धिमती थी। यह देख कर उनकी स्त्री ईर्ष्याग्नि से जलने लगी और झूठा कलंक लगाकर उसके अतिसुन्दर, काली नागिन के समान बालों को कटवा कर सिर मुंडवा दिया और बन्दीखाने में डाल दिया। खाने को कोदों के दाने देने लगी। ऐसी दुखी दशा को भी चंदना

---

१. जैन वीराङ्गनाएँ, (कामताप्रसाद) पृ० १२।

## वीर-आहार :: चन्दना-उद्धार



होते ही चन्दना जी को भगवान महावीर के दर्शन ।
कट गईं खुदबखुद बेड़ियाँ और गुलामी के बन्धन ॥
—प्रो० जगदीशचन्द्र जोश

जी पहले पाप कर्मों का फल जान कर बिना किसी खेद के प्रसन्न चित्त होकर सहन करती थी और विचार करती थी कि संसार में कुरूप स्त्रियां अपने आपको भाग्यहीन समझती हैं, परन्तु मैं तो यह अनुभव कर रही हूँ कि यह रूप महादुखों की खान है। जिस के कारण मैं अपने माता पिता से जुदा हुई और यह कष्ट उठा रही हूँ।

सारा देश महादुःख अनुभव कर रहा था कि छः मास होगये श्री वर्द्धमान महावीर का आहार-जल नहीं हुआ, चन्दना जी रह-रह कर विचारती थी कि यदि मैं स्वतन्त्र होती तो अवश्य उनके आहार का यत्न करती, मैं बड़ी अभागिनी हूं कि मेरे इस नगर में होते हुए वीर स्वामी जैसे महामुनि छः महीने तक बिना आहार-जल के रहें ? चन्दना जी को वही कोदों के दाने भोजन के लिए मिले तो उन्होंने यह कह कर कि जब श्री वीर स्वामी को आहार नहीं हुआ तो मैं क्यों करूं ? उन को रखने के लिये आंगन में आई तो वीर स्वामी की जय जयकार के शब्द सुने, दरवाजे की तरफ लपकी तो वीर स्वामी को सामने आते देख कर पड़गाहने को खड़ी हो गई, भगवान् को भरे नयन देख, भूल गई वह इस बात को कि मैं दासी हूं और उसने भगवान को पड़गाह ही लिया। पुण्य के प्रभाव से कोदों के दाने खीर[1] हो गये, निरन्तराय आहार हुआ। स्वर्ग के देवों ने पंचाश्चर्य करके हर्ष मनाया। लोगों ने कहा, "धन्य है पतितपावन भगवान महावीर को जिन्होंने दलित कुमारी का उद्धार किया। धन्य है सेठ वृषभसेन को जिन्होंने बावजूद इस प्रधानता के कि किसी दूसरे घर में जबरदस्ती रही हुई स्त्री को आश्रय न दो, कुरीतियों से न दब कर उन्होंने चन्दना जी को शरण दी और वे लोकमूढता में नहीं बहे।"

---

१ सो वह तक्र कोदवन वोद, तन्दुल खीर भयो अनुमोद।
मार्टीपात्र हेममय सोय, धरम तनैं फल कहा न होय ॥३६६॥—वर्द्धमानपुराण

राजा तथा बड़े बड़े सेठ और सेठ वृषभसेन स्वयं महीनों से ललचाई आंखों से वीर स्वामी के आहार के निमित्त पडगाहने को खड़े रहे, परन्तु भगवान् तो लोककल्याण के लिये योगी हुए थे। उन्होंने अपने उदाहरण से लोक को यह पाठ पढ़ाया कि वह पतित से घृणा न कर[1], जो अपनी कमजोरी तथा जबरदस्ती करने से धर्मपद तक से गिर गये हों, उन को भी दोबारा धर्म पर लगाना जैन धर्म की मुख्यता है[2]।

सत्य की विजय हुई। चन्दना जी का शीलव्रत कब खाली जा सकता था? महारानी मृगावती ने सुना तो वह महाभाग्य चन्दना जी को बधाई देने आई। बन्धन में पड़ी हुई दासी का यह सौभाग्य? यह तो लोक के लिये ईर्ष्या की वस्तु थी। क्योंकि लोक तो उसे दासी ही जानता था। भगवान महावीर ने मुंह से नहीं, बल्कि अपने चरित्र से चन्दना का उद्धार करके दास-दासी अथवा गुलामी का अन्त करने का आदर्श उपस्थित किया[3]। महारानी मृगावती ने उसे देखा तो उसे अपनी आंखों पर विश्वास न आया वह तो उसकी छोटी बहन थी, उसकी प्रसन्नता का पार न था वह चन्दना जी को अपने साथ राजमहल में ले गई। माता पिताके पास दूत भेजा वे सब वर्षों से बिछड़ी हुई चन्दना जी से मिल कर बहुत खुश हुये। चन्दना जी ने अपने उद्धार पर संतोष की सांस ली जरूर, परन्तु उसने संसार की ओर देखा तो दुनिया में उस जैसी दुखिया बहुत दिखाई पड़ीं। आखिरकार जब भगवान् महावीर को केवल ज्ञान प्राप्त होगया तो चन्दना जी ने स्त्री जाति को संसारी दुःखों से निकाल कर मोक्ष मार्ग पर लगाने तथा अपने आत्मिक कल्याण के लिये जिन दीक्षा लेली[4]।

१-२ सम्यग्दर्शन के आठ अङ्गों में से स्थितिकरण नामक छठा अङ्ग।

३. कामताप्रसाद : भगवान् महावीर, पृ० ६७।

४. वीरसङ्घ, खण्ड २।

# वीर-तप

तप से कर्म कटते हैं, पापों का नाश होता है। राज्य-सुख और इन्द्र-पद तो साधारण बात है, तप से तो संसारी आत्मा, परमात्मा तक हो जाती है। तप बिना मनुष्य-जन्म निष्फल है।

—लौकान्तिकदेव : वर्द्धमान पुराण, पृ० ६० ।

कर्मों की निर्जरा के हेतु श्री वर्द्धमान महावीर छः प्रकार का बाह्य तथा छः प्रकार का अन्तरङ्ग, १२ प्रकार का तप[1] करते थे:—

१. अनशन—कषायों और इच्छाओं को घटाने के लिये भोजन का त्याग करके मर्यादा रूप धर्म ध्यान में लीन रहना।

२. अवमौदर्य—इन्द्रियों की लोलुपता, प्रमाद और निद्रा को कम करने के लिये भूख से कम आहार लेना।

३. वृत्तिपरिसंख्यान—भोजन के लिये जाते हुए कोई प्रतिज्ञा ले लेना और उसे किसी को न बताते हुए उस के अनुसार विधि मिलने पर भोजन करना, नहीं तो उपवास रखना।

४. रसपरित्याग—स्वाद को घटाने और रसों से मोह हटाने के लिये मीठा, घी, दूध, दही, तेल, नमक इन छः रसों में से एक या अनेक का मर्यादा रूप त्याग करना।

५. विविक्त शय्यासन—स्वाध्याय, सामायिक तथा धर्म ध्यान के लिये पर्वत, गुफा, श्मशान आदि एकान्त में रहना।

६. कायक्लेश—शरीर की मोह-ममता कम करने के लिए, शरीरी दुःखों का भय न करके महाघोर तप करना।

७. प्रायश्चित—प्रमाद व अज्ञानता से दोष होने पर दण्ड लेना।

८. विनय—सम्यग्दर्शी साधुओं, त्यागियों और निर्ग्रंथ मुनियों

१. विस्तार के लिए आत्म दर्शन (सूरत) व जैनधर्म प्रकाश, पृ० ११७।

का आदर-सत्कार करना।

९. वैय्यावृत्य—बिना किसी स्वार्थ के आचार्यों, उपाध्यायों, तपस्वियों तथा साधुओं की सेवा करना।

१०. स्वाध्याय—आत्मा के गुणों को विश्वास पूर्वक जानने तथा धर्म की बुद्धि के लिये शास्त्रों का मनन करना।

११. व्युतसर्ग—२४ प्रकार की परिग्रहों से ममता त्यागना।

१२. ध्यान—चार प्रकार के होते हैं:—

(१) आर्त—स्त्री-पुत्रादि के वियोग पर शोक करना, अनिष्ट सम्बन्ध का खेद करना, रोग होने पर दु:खी होना, आगामी भोगों की इच्छा करना।

(२) रौद्र—हिंसा करने, कराने व सुनने में आनन्द मानना। असत्य बोलकर, बुलवाकर, बोला हुआ सुनकर खुशी होना। चोरी करके, कराकर, सुनकर हर्षित होना। परिग्रह बढ़ाकर, बढ़वा कर, बढ़ती हुई देखकर हर्ष मानना।

(३) धर्म—सात तत्वों को विचारना, अपने व दूसरों के अज्ञान को दूर करने का उपाय सोचना, पाप कर्मों के फल का स्वरूप विचारना, यह विचारना कि मैं कौन हूँ ? संसार क्या है ? मेरा कर्त्तव्य क्या है ? तथा बारह भावनाएँ भाना।

(४) शुक्ल—शुद्ध आत्मा के गुणों का बार-बार चिन्तवन करते हुए उसी के स्वरूप में लीन रहना।

आर्त्त और रौद्र तो पाप बंध का कारण हैं। धर्म व शुक्ल में जितनी अधिक वीतरागता होती है उतनी ही अधिक कर्मों की निर्जरा होती है और जितना शुभ राग होता है उतना अधिक पुण्य बन्ध का कारण है। श्री भगवान् महावीर आर्त्त और रौद्र ध्यान का त्याग करके मन वचन काय से धर्म-ध्यान तथा शुक्ल-ध्यान में लीन रहते थे।





शीत-तप नदी के किनारे,
वीर थे जब कर रहे।
हिरण उनके रगड़ तन को
खाज अपनी हर रहे॥





गगन से रवि आग
जब बरसा रहा था।
तप्त गिरि पर वीर का
तप छा रहा था।





## तप



प्रबल झंझा के झकोरे,
बरसता था अमित जल।
बूंद टप-टप टपकता था,
वीर थे तप में अचल॥



क्षीर-सागर के कमल पर,
ऊर्ध्व पाण्डुकवन शिलापर
वीर पार्थिवीधारणा में—
लीन थे शुचि साधनाकर

## विषधर सर्प :: अमृतधर देव

श्री वर्द्धमान महावीर एक भयानक जङ्गल की ओर सिंह के समान निर्भय होकर विहार कर रहे थे, कि कुछ लोगों ने कहा—"यहां से थोड़ी दूर झाड़ियों में चण्डकौशिक नाम का एक बहुत भयानक नागराज रहता है। उसकी एक ही फुङ्कार से दूर दूर के जीव मर जाते हैं, इस लिये इस ओर न जाइये"। वे न रुके और चण्डकौशिक के स्थान पर ही ध्यान लगा दिया। चण्ड-कौशिक फुङ्कार मारता हुआ बाहर आया तो जहाँ दूर-दूर के वृक्ष तक उसकी फुङ्कार से सूख गए वीर स्वामी पर कुछ प्रभाव होता न देख कर चण्डकौशिक आश्चर्य करने लगा और अपनी कमजोरी पर क्रोध खाकर उनकी तरफ फना करके सम्पूर्ण शक्ति से फुङ्कार मारी, परन्तु वीर स्वामी बदस्तूर ध्यान में मग्न खड़े रहे। चण्डकौशिक अपनी जबरदस्त हार को अनुभव करके क्रोध से तिलमिला उठा और पूरे जोर से वीर स्वामी के पैर में डङ्क मारा। वीर स्वामी के चरणों से दूध जैसी सफेद धारा निकली, परन्तु वह ध्यान में लीन खड़े रहे। चण्डकौशिक हैरान था कि मुझ से भी बलवान् आज मेरी शक्ति का इम्तिहान करने मेरे ही स्थान पर कौन आया है ? वह वीर स्वामी के चेहरे की ओर देखने लगा, उनकी शान्त मुद्रा और वीतरागता का चण्डकौशिक पर इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि उसके हृदय में एक प्रकार की हल-चल सी मच गई। वह सोच में पड़ गया कि इन्होंने मेरा क्या बिगाड़ किया, जो ऐसे महातपस्वी को भी कष्ट दिया। मैंने अपने एक जीवन में लाखों नहीं, करोड़ों के जीवन नष्ट कर दिये। मैं बड़ा अपराधी हूँ, दुष्ट हूं, पापी हूं। ऐसा विचार करते करते उसका हृदय कांप उठा और श्रद्धा से अपना मस्तक वीर स्वामी के चरणों में टेकता हुआ बोला—"प्रभो ! क्षमा कीजिये, मैंने आपको

पहिचाना न अपने आप को" । वीर स्वामी तो पर्वत के समान निश्चल, समुद्र के समान गम्भीर, पृथ्वी के समान क्षमावान थे, उपसर्गों को पाप कर्मों का फल जान कर सरल स्वभाव से सहन करते थे और उपसर्ग करने वालों को कर्मों की निर्जरा करनेवाला महामित्र समझते थे। चण्डकौशिक के उपसर्ग का उनको न खेद था न क्षमा मांगने का हर्ष। उनकी उदारता से प्रभावित होकर नागराज ने प्रतिज्ञा करली कि मैं किसी को बाधा न दूंगा । उस का जीवन बिलकुल बदल चुका था । जहर की जगह अमृत ने ले ली थी। लोग हैरान थे कि जिस चण्डकौशिक को जान से मारने के लिये देश दीवाना होरहा था, वह आज उसको दूध पिला रहा है। यह तो है श्री वर्द्धमान महावीर के जीवन का केवल एक दृष्टान्त, उन्होंने ऐसे अनेकों पापियों का उद्धार किया[१] ।

## ग्वाले का उपसर्ग

वर्द्धमान महावीर जङ्गल में तप कर रहे थे, उसी जगह एक ग्वाला बैलों को चरा रहा था । साधारण पुरुष जान कर ग्वाले ने कहा कि मैं अभी आता हूं, तुम मेरे बैलों को देखते रहना । उन के कुछ उत्तर न देने पर भी ग्वाला बैलों को उनके भरोसे पर छोड़ कर चला गया। थोड़ी देर बाद वापस लौटा तो बैलों को वहां न पाया। वे चरते चरते कुछ दूर निकल गये थे । उसने महावीर स्वामी से पूछा कि मेरे बैल कहां हैं ? प्रभु तो ध्यान में मग्न थे, बैलों को वहां न देख कर ग्वाला पहले से ही जोश में आरहा था, वीर स्वामी का कोई उत्तर न पाकर उसे और भी अधिक क्रोध उपजा और दुर्वचन कहते हुए बोला कि क्या तुझे सुनाई नहीं देता जो हमारी बात का जवाब तक भी नहीं दिया। आ, आज तेरे दोनों कान खोल दूं । उस पापी ने भाव देखा न ताव दो लकड़ी

१. भगवान् महावीर का आदर्श जीवन, पृ० २१७ ।

के मोटे किल्ले महावीर स्वामी के कानों में ठोक दिये । जब हमारे एक सुई चुभने से महान् दुःख होता है तो वीर स्वामी को कितना कष्ट हुआ होगा ? नारायण पद में शैयापाल के कानों में गर्म गर्म शीशा भरवाया था तो आज शैयापाल के जीव ने ग्वाले की योनि में अपना पिछला कर्जा चुकाया। सत्य है तीर्थंकरों तक को भी कर्मों का फल भोगना पड़ता है।

## देवों द्वारा वीर-तप की परीक्षा

श्री वर्द्धमान महावीर की कठोर तपस्या से केवल मर्त्यलोक के जीव ही नहीं, वल्कि स्वर्गलोक के देवी-देवता भी दाँतों तले अंगुली दबाते थे। एक दिन इन्द्र महाराज की सभा में वीर स्वामी की तपस्या की प्रशंसा हो रही थी, कि भव नाम के एक रुद्र देव को विश्वास न हुआ कि पृथ्वी के मनुष्यों में इतनी अधिक शक्ति, शान्ति, स्वभाव-गम्भीरता हो। उसने इन्द्र महाराज से कहा कि जितनी शक्ति आपने वीर स्वामी में बताई है, उतनी तो हम स्वर्ग के देवताओं में भी नहीं। यदि आज्ञा दो तो परीक्षा करके अपना भ्रम मिटा लूं। इन्द्र महाराज ने स्वीकारता दे दी।

श्री वर्द्धमान महावीर उज्जैन नगरी के बाहर अतिमुक्तक नाम की श्मशान भूमि में प्रतिमा योग धारण किये नदी के किनारे तप में मग्न थे। रुद्र ने अपने अवधि ज्ञान से विचार करके कि महावीर स्वामी इस समय कहाँ हैं ? उसी श्मशान भूमि में आ गया। रात्रि का समय, सुनसान और भयानक स्थान, सर्दी की ऋतु, नदी के किनारे प्रसन्न मुख श्री महावीर स्वामी को तप में लीन देख कर रुद्र आश्चर्य में पड़ गया। उसने अपनी देव-शक्ति से श्मशान भूमि को अधिक भयानक बना कर अपने दांत बाहर निकाल, माथे पर सींग लगा, आंखें लाल कर बहुत भयानक

## देवों द्वारा वीर-तप की परीक्षा



रुद्र देव आया वीर का लेने को इम्तहान,<br>
सरदी की रात्रि और उज्जैन का श्मशान।<br>
मायामयी के राक्षसों से उपसर्ग कराया घोर,<br>
पर डिगा न सका वह महावीर का ध्यान।

शब्दों में इतना शोर किया कि मनुष्य तो क्या पशु तक भी काँप उठे। वीर स्वामी पर अपना कुछ प्रभाव न देख कर उसने इतनी शक्ति से चिल्लाना, चिंघाड़ना और गरजना आरम्भ कर दिया कि दूर-दूर के जीव भयभीत होकर भागने लगे।

अपना कार्य सिद्ध न होता देख कर रुद्र ने अपनी मायामयी शक्ति से महा भयानक भीलों की फौज बनाई जो नङ्गी तलवारें हाथ में लेकर डराती और धमकाती हुई वीर स्वामी के चारों तरफ ऊधम मचाने लगी। इस पर भी वीर स्वामी को चलायमान होता न देख, उसने महाभयानक शेरों, चित्तों और मगेरों की डरावनी सेना से इतना अधिक घमसान मिचवाया कि समस्त श्मशान भूमि दहल गई। परन्तु फिर भी वीर स्वामी को बिना किसी खेद के प्रसन्न मुख ध्यान में मग्न देख कर रुद्र के छक्के छूट गए। उसने हिम्मत बांध कर इस कद्र गर्द गुब्बार और मिट्टी बरसाई कि वीर स्वामी नीचे से ऊपर तक मिट्टी में दब गए। वीर स्वामी को फिर भी ध्यान से न हटा देख इतनी वर्षा बरसाई कि तमाम श्मशान पानी ही पानी होगया और ऐसी तेज हवा चलाई कि वृक्ष तक जड़ से उखड़ कर गिरने लगे। वीर स्वामी को विशाल पर्वत के समान निरन्तर तप में लीन देख, वह आश्चर्य करने लगा कि यह मनुष्य है या देवता ? अपनी कमजोरी पर क्रोध करते हुए रुद्र ने मायामयी से अनेक विष भरे सर्प, बिच्छू, कानखजूरे आदि उनके नग्न शरीर से चिपटा दिये, परन्तु वीर स्वामी ने तो पहले से ही अपने शरीर से मोह हटा रक्खा था, जब चण्डकौशिक जैसा भयानक अजगरों का सम्राट ही उनके तप को न डिगा सका तो भला इन सर्पों, बिच्छुओं, कानखजूरों में क्या शक्ति थी कि वे वीर स्वामी के ध्यान को भङ्ग कर सकें ? वीर तो महावीर थे, रुद्र इतने भयानक उपसर्गों पर

देवताओं द्वारा वीर-परीक्षा



श्री वीर स्वामी की धीरता, गम्भीरता, वीरता, शान्त मुद्रा और सहनशक्ति को देख कर विचार करने लगा कि वीर स्वामी में मेरी मायामयी शक्ति को पछाड़ने की अद्भुत शक्ति होने पर भी मुझे परीक्षा का पूरा अवसर दिया। मनुष्य तो क्या देवताओं की भी मजाल न थी कि मेरे अत्याचारों के सामने ठहर सकें। मैंने ऐसे महान् तपस्वी और आत्मिक वीर को बिना कारण कष्ट देकर अपनी नरक की आयु बांध ली, उसने विनयपूर्वक भक्ति से वीर स्वामी को नमस्कार किया और कहा कि इन्द्र महाराज के शब्द वास्तव में सत्य हैं। वीर स्वामी वीर ही नहीं, बल्कि 'अतिवीर' हैं'।

## देवाङ्गनाओं द्वारा वीर की परीक्षा

हर प्रकार की जांच में पूरा उतरने पर रुद्र ने श्री वर्द्धमान महावीर के तप की स्वर्ग लोक में बड़ी प्रशंसा की तो देवाङ्गनाएं कहने लगीं—"आपने वीर स्वामी पर रेत, मिट्टी आग, पानी बरसा कर अनेक प्रकार के ऐसे महा भयानक उपसर्ग किये कि जिन को सहन करने वाले का तो कहना ही क्या? सुनने वाले का हृदय भी कांप जाये, परन्तु आपने यह विचार नहीं किया कि तपस्वी अपने शरीर से मोह-ममता नहीं रखते। तप के प्रभाव से उपसर्गों के समय उनका हृदय वज्र के समान कठोर हो जाता है और अपने पिछले पाप कर्मों का फल जान कर उनकी निर्जरा के लिये वे अधिक से अधिक भयानक उपसर्गों को भी आनन्द के साथ सहन कर लेते हैं। ऐसे महान् तपस्वी तो केवल काम वासना

---

१. Rudra caused all sort of sufferings to Mahavira, which He bore with unflinching courage, peace of mind and immense love. His forbearance appealed to Rudra, who fell in His feet, begged pardon for his misdeed and called Him by name ATIVIRA. —Jai Dhawle, 96. P. 72.

के ही वश में आ सकते हैं। आपको याद होगा कि कौशिक जैसे तपस्वी का तप मेनका नाम की अप्सरा ने थोड़ी सी देर में नाच-कूद कर भङ्ग कर दिया था, जिस से भोग-विलास करने पर शकुन्तला नाम की लड़की उत्पन्न हुई। चलो हम देखते हैं, वे कैसे वीर हैं, जो तप से नहीं डिगते"।

स्वर्ग की अनेक महान सुन्दरी, नवयुवती, कोमल शरीर देवाङ्गनाएँ रङ्ग बिरंगे चमकीले वस्त्रों और अमूल्य रत्नों से झिलमिलाते हुए आभूषणों में सज-धज कर, बड़े मधुर शब्दों में प्रेम भरे गीत गाकर वीर स्वामी के चारों तरफ नाचने लगीं। अधिक देर तक इसका कोई प्रभाव वीर स्वामी पर न देख, वे कहने लगीं—"आपके प्रभावशाली और उत्तम तप से प्रसन्न होकर इन्द्र महाराज ने हमें आपकी सेवा में भेजा है। जिनकी अभिलाषा के लिये बड़े-बड़े चक्रवर्ती सम्राट एड़ियां रगड़ते हुए मर गए और जिनकी प्राप्ति महा-भयानक युद्ध, कठोर तपस्या, तन्त्र-मन्त्र आदि पर भी दुर्लभ है, धन्य है! वीर प्रभु, आपको कि वे आज आपकी आज्ञा का पालन करने के लिए स्वयं आपके द्वार पर खड़ी हैं"। श्री वर्द्धमान महावीर का कोई उत्तर न पाकर उन्होंने अपनी मायामयी शक्ति से वीर स्वामी के मन को चंचल कर देने और काम चेष्टा को उभारने के अनेक साधन जुटा दिये[1]। परन्तु वृक्षों को उखाड़ देने वाली तेज हवा वर्द्धमान महावीर के तप रूपी पर्वत को न डिगा सकी। अपने सारे दांव-पेंच खाली जाते देख कर वे सब वीर स्वामी के चरणों में झुक कर गिड़गिड़ाने लगीं, "वीर प्रभु! आप तो बड़े दयालु हो, हमने तो सुन रखा था कि आप किसी का हृदय किसी प्रकार भी नहीं दुखाते, परन्तु हम तो आज यह अनुभव कर रही हैं कि आप वज्र-

---

१. भगवान् महावीर का आदर्श जीवन, पृ० ३०१।

हृदय हो। महान् तपस्वियों का तप भी तो स्वर्ग के विषय-भोगों की लालसा के कारण ही होता है, तो फिर आप कैसे तपस्वी हो जो स्वर्ग की देवाङ्गनाओं तक को भी अङ्गीकार नहीं करते"। इस पर भी श्री वर्द्धमान महावीर का मन जरा भी चलायमान होता न देख, स्वर्ग की देवाङ्गनाएँ आश्चर्य में पड़ गईं। उन्होंने बड़ी विनय और भक्ति के साथ श्री वर्द्धमान महावीर स्वामी को नमस्कार करके कहा कि यदि संसार में कोई सच्चा 'सुवीर' और परम तपस्वी है तो महावीर स्वामी आप ही हैं।

## वीर-सर्वज्ञता

Outside the town Jrmbhika- Grama, on the Northern bank of the river Rajupalika in the field of the house holder Samaga, under a Sala tree, in deep meditation, Lord Mahavira reached the complete and full, the unobstructed, unimpeded, infinite and Supreme, best knowledge and ntuitation, called KEVALA.

—Dr. Bool Chand : Lord Mahavira. (JCRS..2) p. 44.

विहार प्रान्त के जृम्भकग्राम[1] के निकट ऋजुकूला नदी के किनारे शाल के वृक्ष के नीचे एक पत्थर की चट्टान पर पद्मासन से वर्द्धमान महावीर शुक्ल ध्यान में लीन थे। १२ वर्ष ५ महीने और १५ दिन[2] के कठोर तप से उनके ज्ञानावरणी, दर्शनावरणी, मोहनीय और अन्तराय चारों घातिया कर्म इस तरह से नष्ट होगये,

१. वर्तमान खोज से यह स्थान समेद शिखर से २५-३० मील दूर आज कल झरिया नगर के निकट होना अनुमानित किया गया। झरिया जृम्भक है और बाराकर नदी वीर समय की ऋजुकूला नदी है।

—कामताप्रसाद : भ० महावीर पृ० १०८।

२. पं० कैलाशचन्द : जैनधर्म (दि० जैन सङ्घ चोरासी), पृ० २३।

जिस तरह भट्टी में तपने से सोने का खोट नष्ट होजाता है, जिससे हज़रत ईसामसीह से ५५७ वर्ष पहले वैशाख सुदि दशमी[1] के तीसरे प्रहर[2] महावीर स्वामी केवल ज्ञान प्राप्त कर सर्वज्ञ[3] होकर आत्मा से परमात्मा[4] होगये। अब वे संपूर्ण ज्ञान के धारी थे। तीनों लोक और तीनों काल के समस्त पदार्थ तथा उनकी अवस्थाएँ उनके ज्ञान में दर्पण के समान स्पष्ट झलकती थीं।

निस्संदेह 'केवलज्ञान' प्राप्त करना अथवा सर्वज्ञ होना मनुष्य जीवन में एक अनुपम और अद्वितीय घटना है। इस घटना के महत्व को साधारण बुद्धिवाले शायद न भी समझें, परन्तु ज्ञानी और तत्वदर्शी इसके मूल्य को ठीक परख सकते हैं[5]। ज्ञानके कारण ही मनुष्य और पशु में इतना अन्तर है और जिसने केवल ज्ञान प्राप्त कर लिया, इससे अनोखी और उत्तम बात मनुष्य जीवन में क्या हो सकती है? यह अवश्य ही जैन धर्म की विशेषता है कि जिसने साधारण मनुष्य को परमात्मा पद प्राप्त करने की विधि

---

१-२. श्री पूज्यपाद जी : निर्वाण भक्ति श्लोक १०-११-१२।

३. Mahavira attained the highest Knowledge and intuition called Kevala, which is infinite, supreme, unobstructed, unimpeded, complete, full, omniscient, all-seeing and all-knowing. —Amar Chand : Mahavira (J. Mission Society Banglore) P. 11.

४. Of all Indian cults it was Jainism which had developed a thorough Psychological Technique for the Spiritual development of the human being from manhood to Godhood —Dr. Felix Valyi : Hindustan Times, (Oct. 3. 1950) P. 10.

५. A Scientific Interpretation of Christianity P. 44-45.

बताई[१]। मनुष्यत्व का ध्येय ही सर्वज्ञता है और यह गुण वीरस्वामी ने अपने मनुष्य जीवन में अपने पुरुषार्थ से स्वयं प्राप्त करके संसार को बता दिया कि वह भी सर्वज्ञता प्राप्त कर सकते हैं[२]। महात्मा बुद्ध, महावीर भगवान् के समकालीन थे। बावजूद प्रतिद्वंदी नेता (Rival Reformer) होने के, उन्होंने भी वीर स्वामी का सर्वज्ञ और सर्वदर्शी होना स्वीकार किया है[३]। मज्झिमनिकाय और न्यायविन्दु नाम के प्रसिद्ध बौद्ध ग्रन्थों में भी श्री वर्द्धमान महावीर को सर्वज्ञ, स्पष्ट शब्दों में स्वीकार किया है[४]। जिनके बीच में महावीर स्वामी रह रहे थे, वे महात्मा बुद्ध से आकर कहते थे कि भगवान् महावीर सर्वज्ञ[५], सर्वदर्शी[६] और एक अनुपम नेता हैं[७], वे अनुभवी मार्ग प्रदर्शक[८] हैं, बहुप्रख्यात[९] हैं, तत्ववेत्ता[१०] हैं, जनता द्वारा सम्मानित[११] हैं और साथ ही महात्मा बुद्ध से पूछते थे कि आपको भी क्या सर्वज्ञ और सर्वदर्शी कहा जा सकता है[१२]? महात्मा बुद्ध ने कहा कि मुझे सर्वज्ञ कहना सत्य नहीं है[१३]। मैं

---

१. Jainism raises man to Godhood. This conception is more rational and scientific than ideal of extra cosmic God siting on thigh and guiding human affairs.

—Prof. Dr. M. Hafiz Syed : VOA, Vol III P. 9.

२. No other religion is in a position to furnish a list of men, who have attained to God-hood by following its teachings, than Jainism. —Change of Heart P. 21.

३. Nattaputra (Lord Mahavira) is all-knowing and all seeing possessing an infinite Knowledge.

—Majhima Nikaya, I. P. 92 93.

४. इसी ग्रन्थ का पृ० ४८।

५-६. अंगुत्तर निकाय (P T. S.) भा० १ पृ० १२०।

७-८. संयुक्त निकाय, भा० १ पृ० ६१-६४।

९-११. Diologue of Buddha, P. 66.

१०-१२. Life of Buddha, P. 15.

तीन ज्ञान का धारी हूं। मेरी सर्वज्ञता हर समय मेरे निकट नहीं रहती। भगवान् महावीर की सर्वज्ञता अनन्त है[1], वे सोते, जागते, उठते, बैठते हर समय सर्वज्ञ हैं[2]।

ब्राह्मणों के ग्रन्थों में भी महावीर स्वामी को सर्वज्ञ कहा है[3]। आज कल के ऐतिहासिक विद्वान भी भगवान् महावीर को सर्वज्ञ स्वीकार करते हैं[4]।

केवलज्ञान की प्राप्ति एक ऐसी बड़ी और मुख्य घटना थी कि जिसका जनता पर प्रभाव हुए बिना नहीं रह सकता था[5]। कौन ऐसा है जो सर्वज्ञ भगवान् को साक्षात् अपने सम्मुख पाकर आनंद में मग्न न होजाय[6]। मनुष्य ही नहीं देवों के हृदय भी प्रसन्न होगये[7]। श्रद्धा और भक्ति के कारण उनके दर्शन करने के लिए वे स्वर्गलोक से जृम्भकग्राम में दौड़े आये[8] देवों और मनुष्यों ने उत्सव मनाया, ज्योतिषी देवों के इन्द्रने मानों त्यागधर्म का महत्व प्रकट करने के लिये ही महावीर स्वामी के समवशरण की ऐसी विशाल रचना

---

१-२. मज्झिम निकाय, भा० १, पृ० २३८-४८२।

३. (a) S. B. E. Series Vol II P.270-287 and Vol.XX P 313.
   (b) Indian Antiquary, Vol. VIII. P. 313

४. (a) डा० विमलचरण ला : भगवान् महावीर का आदर्श जीवन, पृ० ३३।
   (b) डा० ताराचन्द : अहले हिन्द की मुख्तसर तारीख।
   (c) Dr H. S. Bhattacharya : Jain Antiquary. XV. P. 14.
   (d) M.McKay : Mahavira Commemoration Vol.I P.143.
   (e) Prof. G. Brahmappa : Voice of Ahinsa, Vol III.P. 4.
   (f) सुमेरुचन्द्र दिवाकर : जैन शासन पृ० ४२-५२।
   (g) P. Joseph May (Germany) : Mahavira's Adrash Jiwan P. 17.
   (h) Some Historical Jain Kings & Heroes (Delhi) P. 80.

५-६. संक्षिप्त जैन इतिहास, भा० २, खण्ड १, पृष्ठ ७६।

७-८. श्री कामताप्रसाद : भगवान् महावीर पृ० ११०।

की कि जिसको देख कर कहना पड़ता था कि यदि कोई स्वर्ग पृथ्वी पर है तो यही है, यही है, यही है।

तीर्थंकर भगवान् के समवशरण की यह विशेषता है कि उसका द्वार गरीब-अमीर, छोटा-बड़ा, पापी-धर्मात्मा, सब के लिये खुला होता है[1]। पशु-पक्षी तक भी बिना रोक-टोक के समवशरण में धर्मोपदेश सुनने के लिये आते हैं[2]। जात-पाँत, छूत-छात और ऊँच-नीच का यहाँ कोई भेद नहीं होता। राजा हो या रङ्क, ब्राह्मण हो या चाण्डाल सब मनुष्य एक ही जाति के हैं और वे सब एक ही कोठे में बैठ कर आपस में ऐसे अधिक प्रेम के साथ धर्म सुनते हैं, मानों सब एक ही पिता की सन्तान हैं[3]।

भगवान के दर्शनों से बैर भाव इस तरह नष्ट होजाते हैं, जिस तरह सूर्य के दर्शनों से अंधकार। तीर्थंकर भगवान की शान्त मुद्रा और वीतरागता का प्रभाव केवल मनुष्यों पर ही नहीं, किन्तु क्रूर स्वभाव वाले पशु-पक्षी तक अपने बैर भाव को सम्पूर्ण रूप से भूल जाते हैं[4]। नेवला-साँप, बिल्ली-चूहा, शेर-बकरी भी परं शान्त-चित्त होकर आपस में प्रेम के साथ मिल-जुल कर धर्मोपदेश सुनते हैं और उनका जातीय विरोध तक नष्ट हो जाता है[5]। यह सब भगवान महावीर के योगबल का माहात्म्य था। उनकी आत्मा में अहिंसा की पूरी प्रतिष्ठा होचुकी थी, इसलिये उनके सन्मुख किसी का भी बैर स्थिर नहीं रह सकता था[6]।

---

१-२. अनेकान्त वर्ष ११, पृ० ९७।

३-६. "अहिंसाप्रतिष्ठायां तत्सन्निधौ वैरत्यागः" । ३५ ।

—महर्षि पातञ्जलि : योगदर्शन

अर्थात्—अहिंसा के प्रभाव से क्रूर स्वभाव वाले पशु-पक्षी तक भी अपनी शत्रुता को भूल कर आपस में प्रेम-व्यवहार करने लगते हैं।

# इन्द्रभूति पर वीर-प्रभाव

**जब लोग एक पैसे की मिट्टी की हंडिया को भी ठोक बजा कर खरीदते हैं, तो अपने जीवन के सुधार और बिगाड़ वाले मसले को बिना परीक्षा किये क्यों आंख मीच कर ग्रहण करना चाहिये? इन्द्रभूति गौतम आदि अनेक महापंडितों ने तर्क और न्याय की कसौटी पर भगवान महावीर के उपदिष्ट ज्ञान को कसा और जब उसे सौ टंच सोना समान निखिल सत्य पाया तो वे उनकी शरण में आये।**

**—श्री कामताप्रसाद : भगवान महावीर पृ १३८।**

श्री वर्द्धमान महावीर के सर्वज्ञ हो जाने पर उनकी दिव्य ध्वनि[1] न खिरी तो सौधर्म नाम के प्रथम स्वर्ग के इन्द्र ने अपने ज्ञान से गणधर की आवश्यकता समझ कर उसकी खोज में चल दिया। उस समय ब्राह्मणों का बड़ा जोर था। चारों वेदों के महा ज्ञाता और माने हुए विद्वान् इन्द्रभूति थे। इन्द्र ब्राह्मण का वेष धारण कर उनके पास गया और उनसे कहा, "कि मेरे गुरु ने इस समय मौन धारण कर रखा है, इस लिये आप ही उसका मतलब बताने का कष्ट उठावें।" इंद्रभूति गौतम बहुत विद्वान् थे, उन्होंने कहा—"मतलब तो मैं बताऊँगा मगर तुमको मेरा शिष्य बनना पड़ेगा"। इन्द्र ने कहा, "मुझे यह शर्त मंजूर है परन्तु आप उस का मतलब न बता सके तो आप को मेरे गुरु का शिष्य होना पड़ेगा"। इन्द्रभूति को तो अपने ज्ञान पर पूरा विश्वास

---

१. Mahavira's message was in deed to all livings, and so the language he used was understood by beasts and birds as well as by men.

Mr. Alfred Master I.C.S.; C.I.E, Vir Nirvan Day in Landon (World Jain Mission, Aliganj. 24) P. 6.

था, उस ने कहा, "तुम अपने श्लोक बताओ, हमें तुम्हारी शर्त मंजूर है।" इस पर इंद्र ने श्लोक कहा:—

"त्रैकाल्यं द्रव्यषट्कं नव पदसहितं जीवषट्कायलेश्या ।
पञ्चान्ये चास्तिकाया व्रतसमितिगतिज्ञानचारित्रभेदाः ॥
इत्येतन्मोक्षमूलं त्रिभुवनमहितैः प्रोक्तमर्हद्भिरीशैः ।
प्रत्येति श्रद्दधाति स्पृशति च मतिमान्यः स वै शुद्धदृष्टिः[1]" ॥

श्लोक को सुन कर इन्द्रभूति गौतम हैरान होगये और दिल ही दिल में विचार करने लगे कि मैंने तो समस्त वेद और पुराण पढ़ लिए किन्तु वहाँ तो छः द्रव्य, नौ पदार्थ और तीन काल का कोई कथन नहीं है। इस श्लोक का उत्तर तो वही दे सकता है जो सर्वज्ञ हो और जिसे समस्त पदार्थों का पूरा ज्ञान हो। इन्द्रभूति ने अपनी कमजोरी को छिपाते हुए कहा कि तुम्हें क्या, चलो। तुम्हारे गुरु को ही इसका अर्थ बताता हूं। उनके दोनों भाई और पाँचसौ शिष्य उनके साथ चल दिये। जब उन्होंने समवशरण के निकट, मानस्तम्भ देखा तो उनका मान खुद‌बखुद इस तरह नष्ट होगया जिस तरह सूर्य को देख कर अंधकार नष्ट हो जाता है। ज्यों-ज्यों वह आगे बढ़ते थे त्यों-त्यों अधिक शान्ति और वीतरागता अनुभव करते थे। समवशरण की महिमा को देख कर वह चकित रह गये। महावीर भगवान् की वीतरागता से प्रभावित होकर बड़ी विनय के साथ उनको नमस्कार किया। इसके दोनों भाई और पांचसौ चेलों ने जो इन्द्रभूति से भी अधिक प्रभावित हो चुके थे अपने गुरु को नमस्कार करते देख कर उन सभी ने भगवान महावीर को नमस्कार किया। इन्द्रभूति गौतम ने बड़ी विनय के साथ भगवान् महावीर से पूछा कि इस विशाल मण्डप की रचना मनुष्य के तो वश का कार्य नहीं है, फिर इसको किस ने

---

१. जैन धर्म प्रकाश, (ब्रह्मचारी शीतलप्रसाद जी) पृ० १९५।

## वीर-समवशरण और इन्द्रभूति गौतम गणधर



वीर-केवल-ज्ञान सुन, सुर देव रचते समवशरण ।
इन्द्र गौतम संग जाता, वीर - दर्शन को तत्क्षण ॥

—'प्रफुल्लित'

रचा[1] ? उत्तर में उन्होंने सुना कि ज्योतिष देवों के इन्द्र चन्द्रमा[2] ने अपने अवधिज्ञान से म० महावीर का केवल ज्ञान जान कर अपने सब देवताओं की सहायता से यह समवशरण रचा है। गौतम स्वामी ने पूछा, चन्द्रमा कौन था ? और किस पुण्य के कारण वह चन्द्रमा नाम का देवता हुआ ? उत्तर में उन्होंने सुना कि श्रावस्ती नाम के नगर में अङ्कित नाम का एक साहूकार रहता था। तेईसवें तीर्थंकर पार्श्वनाथ भगवान् के उपदेश से प्रभावित होकर वह जैन मुनि हो गया और उसने घोर तप किया, जिसके फल से वह आज स्वर्ग में चन्द्रमा नाम का देव हुआ। वहां से वह विदेह क्षेत्र में जन्म लेकर मोक्ष प्राप्त करेगा। भगवान् के इतने जबरदस्त ज्ञान को देख कर कट्टर ब्राह्मण इन्द्रभूति पर बड़ा प्रभाव पड़ा और उसका तथा उसके भाईयों का मिथ्यात्व रूपी अंधेरा नष्ट होगया। वह बार-बार उस बूढ़े ब्राह्मण को धन्यवाद देते थे कि जिन की बदौलत आज उनको सच्चे धर्म और सच्चे ज्ञान का वह अनुपम मार्ग मिला कि जिसको ढूंढने के लिये उन्होंने वर्षों से घर बार छोड़ रखा था। भगवान् महावीर के तेज और अनुपम ज्ञान से प्रभावित हो कर इन्द्रभूति गौतम अपने दोनों भाईयों और पांच सौ चेलों सहित जैन साधु हो गए[3]।

इन्द्रभूति गौतम बुद्धिमान तो थे ही, सम्यग्दर्शन की प्राप्ति हो जाने से वे इतने ऊंचे उठे कि बहुत जल्दी भगवान् महावीर के सबसे बड़े गणधर (Chief Pontiff) बन गये। उसके भाई और चेले भी उस समय के माने हुए विद्वान् थे। सुनांचे इन्द्रभूति, उस के दोनों भाई अग्निभूति और वायुभूति तथा पांच सौ चेलों में से सुधर्म, मौर्य, मौण्ड, पुत्र, मैत्रेय, अकंपन, अधवेल तथा प्रभास ये ११ भी भगवान् महावीर के गणधर बन गये।

---

१-३, बत्तीस स्तोत्र, पृ० ६२।

भगवान् महावीर को केवल ज्ञान तो ईस्वीय सन् से ५५७ वर्ष पहले वैशाख सुदी दशमी[1] को प्राप्त होगया, परन्तु उन की दिव्यध्वनि ६६[2] दिन बाद खिरने के कारण उनका पहला धर्म उपदेश श्रावण कृष्णा प्रतिपदा को हुआ था। जिसकी वीर शासन जयन्ती आज तक मनाई जाती है।

## वीर-उपदेश

"I request you to understand the teachings of Lord Mahavira, think over them and translate them into action".

—Father of the Nation, Shri Mahatma Gandhi[3].

"जिस प्रकार वृक्षों के समूह को वन, सिपाहियों के समूह को फौज और स्त्री-पुरुषों के समूह को भीड़ कहते हैं, उसी प्रकार जीव[4] और अजीव के समूह को संसार अथवा जगत (universe)

---

१. जैन शासन, पृ० २६५ तथा अनेकान्त वर्ष ११, पृ० ६६-६६।

२. हरिवंश पुराण, सर्ग २, श्लोक ६१-६२।

३. A Public Holiday on Lord Mahavira's Birthday (Mahavira Jain Sabha Mandavla, Bishangarh, Marwar). P. 3.

४. Is there a Soul? If so what is its proof? After elaborate investigations for years togather, the scientists have also come to the conclussion that the conscious element in man may be identified with what is termed as 'soul'. Prof. S. H. Hodgson (Time and Space P. 155) has established its existence. We have to take the existence of the 'Knower' or thinker for granted; for it is not possible to go a step farward without accepting this self—evident truth. If there is no thinker or 'Knower' then who is it that thinks or knows? Shri Shankaracharya says:—"The self is not contigent in

कहते हैं[१]। अजीव के पुद्गल, धर्म, अधर्म, काल, आकाश पाँच भेद हैं[२]। इसलिये जीव, पुद्गल[३],

---

the case of any person; for it is self—evident. The self is not established by the proofs of the existence of self. Nor it is possible to deny such reality, for it is the very essence of him who would deny it".

In order to know soul, one should first believe in one's own existence. cogito ergosum—"I think, therefore I am". declared Descartes. "I am, therefore I think", said Maxmuller. One can not think unless one has existence. The question, "do I exist" ? does not arise, because it is against the proof of that which has been accepted as a postulate and which is self- evident truth.

—C.S.Mallinathan, Sarvartha Siddhi (Intro).P XV XIV.

१-२. The entire universe is composed of two substances: living and non-living. The latter comprises five substances known as Matter, Space, Time and Media of Motion and Rest. These six Substances pervade the whole universe".—Ishwar Dutt A.R.C S. (London Hons) : J H. M. ( January' 1937) P. 1.

३. 'Pudgala' ( matter ) is a common and indestructible element which is present in all substances like earth, wood, human body, metal, air. gas, water. fire, light, sound, elecltricity, xray etc. It is found by scientists that every atom of an element consist of two or more packets of forces ( Shakti ) which they have called proton and electron indentified as positive and negative electricity respectively The different properties of the element of gold, iron, oxygen, Hydrogen etc. They have proved consists of different numbers of electrons

धर्म[१], अधर्म[२], काल[३], आकाश[४] इन छः द्रव्यों (Substances) के समूह से 'जगत्' कोई भिन्न पदार्थ नहीं है।

---

each element is made up of. According to this theory one element could be converted into another. This theory establishes the truth of Jain Metaphysics beyound any doubt. —K B. Jinaraja Hegde M.L.A. Anekant. Vol II. P. 87.

१. 'Dharma' according to Jainism is a medium of motion. Sound can not travel without the medium of air. Fish can not float without the medium of liquid. Birds can not fly without the medium of air. Magnetic waves travel long distances, even in areas where there is no air, it travels through water mountains, metal screens and even up to stars and sun. Air is not a medium for those magnetic waves. The Scientists could not explain that medium, though they were definite that there must be a medium. This they call 'ether' which satisfies all the attributes of 'Dharma' as explained by Jain Metaphysicists. —K. B. Jinaraja Hegde. Abid. P. 87.

२. 'Adharma' is a medium necessary for things to remain at rest or static. It is not the character of anything in this Universe to remain either in static or in motion If there should be a medium for motion we could easily conceive that there may be a medium of rest. Abid. P. 87.

३. 'Kala' is time. Sun, stars, earth, vegetation, human beings animals all undergo change every second. What is its cause ? The cause of such nature which brings changes is called by Jain Metaphysicist as Kala, Abid P. 88.

४. 'Akasa' is space. It gives room for all other five

मृत्यु से आत्मा की पर्याय (शरीर) का परिवर्तन होता है, आत्मा नष्ट नहीं होती[१]। कर्मानुसार[२] दूसरा चोला बदल[३] लेती है। जैसे सोने का कड़ा तुड़वा कर हार बनवाया, हार तुड़वा कर डली बनवाई, कड़ा और हार की अवस्था तो बदल गई परन्तु द्रव्य की अपेक्षा से सोने का नाश नहीं हुआ। तीनों अवस्थाओं में सोना मौजूद[४] रहा, वैसे ही द्रव्य की अवस्था चाहे बदल जावे, परन्तु किसी द्रव्य का नाश नहीं होता[५] और जब द्रव्य नित्य और अनादि है तो द्रव्यों का समूह यह जगत भी अनादि[६]

---

elements named above. Without Akasa nothing can exist independently of one another. It is due to Akasa that every thing finds its own place.

—K.B.Jinaraja Hegde, M.L.A: Anekanta Vol.II.P 88.

१ Death had no power the immortal soul to stay.
That when its present body turns to clay,
Seeks a fresh home and with unlessened might,
Inspires another frame with life and light

—ड्रायडनका : जैन शासन, पृ० २२।

२-३. 'Is Death the End of Life' ? This book's P. 189.

४. A Scientific Interpretation of Christianity, P. 44-45.

५. Nothing is destroyed altogather and nothing new is created. Birth and decay is not of the real substance but of their modifications. —J.H.M. (Nov. 1924) P.7.

६. (१) ऋग्वेद—"त्रिनाभि चक्रम जरम भवनम्"।

—ऋ० मण्डल १. सूक्त १६४ मन्त्र २।

अर्थ—यह त्रिनाभि रूप चक्रवाला सूर्य अजर, अमर और अविनाशी है।

(२) अथर्ववेद—"सन्तु देव न शीर्यंते सेनाभि मन्त्र"।

—अथर्ववेद काण्ड १२ सू० १-६१।

(३) उपनिषद—"अर्ध्वमूलोऽवाक् शाख एषो श्वत्थः सनातनः"।

—कठोपनिषद ३-२-१।

और अकृत्रिम[1] है।

संसार में यह जीव कर्मानुसार भ्रमण कर रहा है। अनन्तानंत

---

अर्थ—संसार रूपी वृक्ष सनातन है।

(४) गीता—'ऊर्ध्वमूलमधः शाखमश्वत्थं प्राहुरव्ययम्'। —गीता अ० १५-१।

अर्थ—यह ऊर्ध्वमूल और अधः शाख वाला संसार रूपी वृक्ष अव्यय (सनातन) नित्य है।

(५) महाभारत—"सदापर्णः सदा पुष्पः शुभाशुभ फलोदयः।
आजीव्य सर्वभूतानां ब्रह्मवृक्षः सनातनः॥
—अश्वमेध पर्व, अ० ३५-३७-१४।

अर्थ—यह जगत रूपी वृक्ष, चांद, तारे आदि पुष्पों और फलों से सदा प्रफुल्लित रहता है। यह सनातन है, न कभी बना है और न कभी बिगड़ेगा।

(६) The Soul being incorporeal is simple; since thus it is both uncompound and indivisible into parts, so the soul is immortal.
—Ante Nicene Christian Library. X X. 115.

(७) For non-jain references, Anekant', Vol.VII.P.39.

(८) Soul is simple, eternal, deathless and immortal:-
(a) English Psychologist. William McGougall.
(b) English Thinker. Prof. Bowne' Metaphysics.
(c) Haeckel : The Riddle of the Universe, P. 18.
(d) Prof. Dr. M. Hafiz Syed :VOA.Vol III P.10.
(e) Lokamania B.G. Tilk: Kaisri, 13th Dec. 1910.
(f) Prof. Ghasi Ram: Cosmology Old & New.
(g) हिन्दी तथा अंग्रेजी जैनग्रन्थ त्रिलोकसार, गोमटसार, द्रव्य संग्रह।

१. (१) जब ईश्वर प्रत्यक्ष दिखाई नहीं देता तो उसके होने का प्रमाण क्या? जब हम एक मकान को देखते हैं तो निश्चित् रूप से यह समझ लेते हैं कि इसके बनाने वाला जरूर कोई कारीगर है क्योंकि हमने हमेशा मकान को कारीगरों द्वारा बनते देखा है, लेकिन कुदरती बातों को हमने

वर्षों तक यह निगोद में रहा जहाँ एक श्वास में १८

ईश्वर द्वारा होते नहीं देखा। ऐसे दृष्टान्त से ईश्वर को कर्त्ता-हर्त्ता कैसे सिद्ध किया जा सकता है? —यूरोप के प्रसिद्ध दार्शनिक ह्यूम: ईश्वर मीमांसा, (दि० जैन संघ) पृ० ७१२।

(२) "How can it be that Brahma,
Would make a world, and keep it miserable,
Since, if all-powerful, he leaves it so,
He is no god, and if not powerful,
He is not Good". —Arnold : Light of Asia.

(३) Who and what rules the Universe ? So for as you can see, rules itself and indeed the whole anology with a country and its ruler is false.Julian Huxley.

(४) Can this world full of miseries, inequalities, cruelties and barbarities be the handi work of a good, just and true God ?
—Shair-i-Punjab Lala Lajpat Rai,Marhatta,1933.

(५) The Jainas denied that God, in the sense of the Creator and Sustainer of the universe, existed. "If God created the universe" asks Jinasen Acarya, "Where was he before creating it ? If he was not in space, where did he localise the universe ? How could a formless or immaterial substance like God creat the world of matter ? If the material is to be taken as always existing, why not take the world itself as 'unbegun' ? If the creature was uncreated, why not suppose the world to be itself self-existing" ? Then he continues, "Is God selfsufficient ? If he is, he need not have created the world. If he is not, like an ordinary potter, he would be incapable

बार[१] जन्म-मरण के महा दुःख सहे। जिस प्रकार एक भड़बूजे की

of the task, sinee, by hypothesis, only a perfect being could produce it. If God created the world as a mere play of his will, it would be making God childish. If God is benevolent and if he has created the world out of his grace, he would not have brought into existence misery as well as felicity". Hence, the conclusion of the Jainas as was in the words of Subhachandra, "Locka (world) was not created, nor is it supposed by any being of the name of Hari or Hara and is in a sense eternal".

—cf. Bandarkar, op. cit. P 113.

(६) Man is said to have been created by God, but the broad and bold truth is that God has been created by men as a scape goat.

—J. H. M. (Dec. 1934) P. 3.

(७) For detailed arguements and sound reasons that. the world has not been created by Cod, see:—

(a) Bhagwat Gita, V. 14-15. This books P 117.
(b) Confluence of Opposities P. 291.
(c) Jain Shasan (Gianpitha Kashi). P, 25-41.
(d) Dr. Beni Madho Barva : —History of pre-Buddhistic Indian Philosophy.
(e) Prof Mallinathan : Sarvartha Siddhi (Intro.) Mahavira Atishay Committee, P. XII.
(f) Mr. Herbert Warren : Digamber Jain (Surat) Vol. IX P 48.

१. एक घड़ी ४८ मिनट की होती है जिसमें ३७७३ श्वास होते हैं। जब एक श्वास में १८ बार जन्म-मरण हुआ तो पाठक स्वयं विचार कर सकते हैं कि

भट्टीसे कोई दाना किसी प्रकार तिड़ककर बाहर निकल पड़ता है उसी प्रकार बड़ी कठिनाईयों से यह जीव निगोद से निकला तो एकइन्द्रीय स्थावर[1], जीव हुआ। जैसे चिन्तामणी रत्न बड़ी कठिनाई से मिलता है उसी प्रकार त्रस[2] जीवों का शरीर पाना बड़ा दुर्लभ है। इस जीव ने किड़ी, भौंरा, भिरड़, आदि शरीरों को बार बार धारण करके महा दुःख सहा। कभी यह बिना मन का पशु हुआ, कभी मन सहित शक्तिशाली सिंह, भौंरा आदि पाँच इन्द्रिय पशु हुआ। तब भी उसने कमजोर पशुओं को मार-मार कर खाया और हिंसा के पाप-फल को भोगता रहा और जब यह जीव स्वयं निर्बल हुआ तो अपने से प्रबल जीवों द्वारा बाँधे जाने, छिदा जाने, भेदा जाने, मारा पीटा जाने, अति बोझ उठाने तथा भूख-प्यास आदि के ऐसे महादुःख पशु पर्याय में सहन करने पड़े, जो करोड़ों जबानों से भी वर्णन न किये जा सकें और जब खेद से मरा तो नरक में जा पड़ा, जहाँ कि भूमि को छूने से ही इतना दुःख होता है जो हजारों सर्पों और बिच्छुओं के काटने पर भी नहीं होता। नरक में नारकीय एक दूसरे को मोटे डन्डों से मारते हैं, बरछियों से छेदते हैं और तलवारों से शरीर के टुकड़े-टुकड़े कर देते हैं। नारकीयों का शरीर पारे का होता है, फिर जुड़ जाता है, इस लिये फिर वही मार काट। इस प्रकार हजारों साल तक नरक के महा दुःख भोगे।

यदि किसी शुभ कर्म से मनुष्य पर्याय भी मिल गई तो यहाँ माता के पेट में बिना किसी हलन-चलन के सिकुड़े हुए नौ महीनों तक उल्टा लटकना पड़ा। दरिद्रता में पैसा न होने और अमीरता में तृष्णा का दुःख। कभी स्त्री तथा संतान न होने का खेद।

---

एक दिन में इस जीव को कितनी बार जन्म-मरण करना पड़ता है।

—छः ढाला (जैना वाच कम्पनी देहली ७) पृ० २।

१-२. विस्तार के लिये छः ढाला व रत्नकरण्ड श्रावकाचार देखिये।

यदि यह दोनों वस्तु प्राप्त भी हो गई तो नारी के कलहारी और संतान के आज्ञाकारी न होने का दुःख। कभी रोगी शरीर होने की परिषय, तो कभी इष्ट-वियोग तथा अनिष्ट-संयोग के दुःख। बड़े से बड़ा सम्राट, प्रधान मन्त्री आदि जिसको हम प्रत्यक्ष में सुखी समझते हैं, शत्रुओं के भय तथा रोग-शोक आदि महा दुःखों से पीड़ित है।

स्वर्ग को तो सुखों की खान बताया जाता है। यह जीव स्वर्ग में भी अनेक बार गया, परन्तु जितनी इन्द्रियों की पूर्ति होती गई उतनी ही अधिक इच्छाओं की उत्पत्ति के कारण वहां भी यह व्याकुल रहा, दूसरे देवों की अपने से अधिक शक्ति और ऋद्धि को देख कर ईर्षा भाव से कुढ़ता रहा। इस प्रकार यह संसारी जीव अपनी आत्मा के स्वरूप को भूल कर देव, मनुष्य, पशु, नरक, चारों गतियों की चौरासी लाख योनियों में भ्रमण करते हुये कषायों को अपनी आत्मा का स्वभाव जान कर उनमें आनन्द मानता रहा। स्वर्ग में गया तो अपने को देव, पशु, गति में अपने को पशु तथा नरक में अपने को नारकीय समझता रहा। मनुष्य गति में भी राजा, सेठ, वकील, डाक्टर, जज, इञ्जीनीयर जो भी पदवी पाता रहा उसी को अपना स्वरूप मानता रहा। क्षण भर भी यह विचार नहीं किया कि मैं कौन हूँ ? मेरा असली स्वरूप क्या है ? मेरा कर्तव्य क्या है ? यह संसार क्या है ? मैं इसमें क्यों भ्रमण कर रहा हूं ? इस आवागमन के चक्कर से मुक्त होने का उपाय क्या हो सकता है ?

देव हो या नारकीय, मनुष्य हो या पशु, राजा हो या रङ्क, हाथी हो या कीड़ी, आत्मा हर जीव में एक समान है[1]। शरीर

१. (i) कोई भी पशु-पत्ती ऐसा नहीं जो तुम्हारे (मनुष्य) के समान न हो।

Koran. P. VI.

आत्मा से भिन्न है। जब यह शरीर ही अपना नहीं और जीव निकल जाने पर यहीं पड़ा रह जाता है, तो स्त्री-पुत्र, धन-सम्पत्ति आदि जो प्रत्यक्ष में अपनी आत्मा से भिन्न हैं, अपनी कैसे हो सकती हैं? संसारी पदार्थों की अधिक मोह-ममता के कारण ही अज्ञानी जीव निज-पर का भेद न जान कर अपने से भिन्न पदार्थों को अपनी मान बैठता है।

इस विश्वास का कि पर-द्रव्य मेरे हैं, मैं उनका बुरा या भला कर सकता हूं, यह अर्थ है कि जगत में जो अनन्त पर-द्रव्य हैं, उनको पराधीन माना। पर द्रव्य मेरा कुछ कर सकता है, इसका मतलब यह है कि अपने स्वभाव को पराधीन माना। इस मान्यता से जगत के अनन्त पदार्थों और अपने अनन्त स्वभावों की स्वाधीनता की हत्या हुई। इसलिये इसमें अनन्त हिंसा का पाप है।

जगत के पदार्थों को स्वाधीन की जगह पराधीन मानना तथा जो अपना स्वरूप नहीं, उसको अपना स्वरूप मानना अनन्त झूठ है।

जिसने अनंत पर-पदार्थ को अपना माना उसने अनन्त चोरी का पाप किया। "एक द्रव्य दूसरे का कुछ कर सकता है" ऐसा मानने वाले ने अनन्त द्रव्यों के साथ एकता रूप व्यभिचार करके अनन्त मैथुन सेवन का महापाप किया है। जो अपना न होने पर भी जगत के पर पदार्थों को अपना मानता है, वह अनन्त परिग्रहों का महापाप करता है। इसलिये पर पदार्थों को अपना जानना और यह विश्वास करना कि मैं पर का भला-बुरा कर सकता हूँ या वह मेरा भला-बुरा कर सकते हैं, जगत का सब से बड़ा महापाप और मिथ्यात्व है।

---

(ii) हम सब खुदा के बेटे हैं। Sabia.

(iii) 'Souls are equal'. Ante Nicene Christian Library, XII. 362.

तीन लोक के नाथ श्री तीर्थंकर भगवान कहते हैं "मेरा और तेरा आत्मा एक ही जाति का है"। जैसे स्वभाव और गुण वैसे ही हैं जैसे तेरे स्वभाव और गुण। अर्हन्त अथवा केवल ज्ञान दशा प्रगट हुई वह कहीं बाहर से नहीं आगई। जिस प्रकार मार के छोटे से अंडे में साढ़े तीन हाथ का मोर होने का स्वभाव भरा है उसी प्रकार तेरी आत्मा में परमात्म पद प्रगट करने की शक्ति है। जिस तरह अंडे में बड़े-बड़े जहरीले सर्प निगल जाने की शक्ति है उसी तरह तेरी आत्मा में मिथ्यात्व रूपी विष का दूर करके अर्हन्त पद अथवा केवल ज्ञान प्रगट करने की शक्ति है। परन्तु जैसे यह शङ्का करके कि छोटे से अंडे में इतना लम्बा मोर कैसे हो सकता है उसे हिलाये-जुलाये तो उसका रस सूख जाता है और उससे मोर की उत्पत्ति नहीं होती, वैसे ही आत्मा के स्वभाव पर विश्वास न करने तथा यह शंका करने से कि मेरा यह संसारी आत्मा सर्वज्ञ भगवान के समान कैसे हो सकता है, तो ऐसी मिथ्यात्व रूपी शङ्का करने से सम्यग्दर्शन नहीं होता।

सम्यग्दर्शन अनुपम सुखों का भण्डार है, सर्व कल्याण का बीज है, पाप रूपी वृक्ष को काटने के लिये कुल्हाड़ी के तथा संसार रूपी सागर से पार उतरने के लिये जहाज के समान है, मिथ्यात्व रूपी अंधेरे को दूर करने के लिये सूर्य और कर्म रूपी ईन्धन को भस्म करने के लिये अग्नि है। जो क्रोध, मान, लोभ, इच्छा,

---

१ (i) "Because as he is, so are we in this world" John IV. 17.

(ii) ईश्वरः सर्वभूतानां हृद्देशेऽर्जुन तिष्ठति। गीता अ० १८, श्लोक ६१।

(iii) सर्वं विश्वात्मकं विष्णुम्' —नारद पुराण प्रथम खण्ड स० ३९।

(iv) 'आसीनः सर्वभूतेषु' —वाराह पुराण अ० ६४।

(vi) 'ईश्वरः सर्वभूतस्थः' याज्ञवल्क्य स्मृति श्लोक १०८।

राग-द्वेष आदि कषायों से पीड़ित तथा इष्ट-वियोग और अनिष्ट-संयोग से मूर्छित हैं, उन के लिये सम्यग्दर्शन से अधिक कल्याण-कारी और कोई औषधि नहीं। जो ज्ञान और चारित्र के पालने में प्रसिद्ध हुए हैं, वे भी सम्यग्दर्शन के बिना मोक्ष प्राप्त नहीं कर सके? सम्यग्दर्शन के भाव से पशु भी मानव है और उस के अभाव से मानव भी पशु है। जितने समय सम्यग्दर्शन रहता है उतने समय कर्मों का बंध नहीं हो सकता। सम्यग्दर्शन रूपी भूमि में सुख का बीज तो बिना बोये ही उग जाता है, परन्तु जैसे बंजर भूमि में बीज गिरने पर भी फल की प्राप्ति नहीं होती, उसी प्रकार सम्यग्दर्शन रूपी भूमि पर दुःख का बीज गिर जाने पर भी कदाचित् फल नहीं दे सकता। यदि एक क्षण मात्र भी सम्यग्दर्शन प्रगट कर लिया जाय तो मुक्ति हुए बिना नहीं रह सकती। सम्यग्दर्शन वाले जीव का ज्ञान सम्यग्ज्ञान, चारित्र सम्यग्चारित्र स्वयं हो जाता है। सम्यग्दर्शन, सम्यग्ज्ञान और सम्यग्चारित्र तीनों का समूह रत्नत्रय है और रत्नत्रय मोक्ष मार्ग है। इस लिये सम्यग्दर्शन एक बार भी धारण हो जाये तो इच्छा न होने पर भी यदि हो सका, तो उसी भव में; अन्यथा अधिक से अधिक १५ भव में मोक्ष अवश्य प्राप्त कर लेता है[1]।

पदार्थ के समस्त अङ्गों को सम्पूर्णरूप से जानने के लिये जीव का अनेकान्तवादी अथवा स्याद्वादी और आत्मा के स्वाभाविक-गुणों को ढकनेवाले कर्मरूपी परदे को हटाने के लिये अहिंसावादी होना जरूरी है, अहिंसा को पूर्णरूप से संसारी पदार्थों और उनकी मोह-ममता के त्यागी निर्ग्रंथ नग्न साधु ही भली भांति पाल सकते हैं। इसलिये जो अपनी आत्मा के गुणों को प्रगट करने तथा अवि-नाशी सुख-शान्ति की प्राप्ति के अभिलाषी हैं, उन्हें अवश्य निज

१. सम्यग्दर्शन जैन स्वाध्याय मन्दिर ट्रस्ट (सोनागढ़ सौराष्ट्र) भा० १, पृ० १० ।

और पर का भेद-विज्ञान विश्वासपूर्वक जान कर मुनि-धर्म का पालन करना उचित है, परन्तु जो जीव संसारी पदार्थों की मोह-ममता अनादि काल से करते रहने की आदत के कारण एकदम निर्ग्रंथ साधु होने की शक्ति नहीं रखते, वे गृहस्थ में रहते हुए ही संसारी पदार्थों की मोह-ममता कम करने का अभ्यास करने के लिये सप्तव्यसन[1] का त्याग करके आठ मूल गुण[2] श्रावक के बारह व्रत[3] अवश्य धारण करें। जैसे जल बिना बावड़ी, कमल बिना तालाब और दांत बिना हाथी शोभित नहीं वैसे ही तप-त्याग शील संयम आदि के बिना मनुष्य जन्म शोभा नहीं देता। जितनी अधिक श्रद्धा और रुचि इनमें बढ़ेगी, उतनी ही अधिक शान्ति, संतोष और वीतरागता उत्पन्न होगी। इस प्रकार धीरे-धीरे ११ प्रतिमाएँ[4] पालते हुये जिन-दीक्षा लेकर निर्ग्रन्थ मुनि-धर्म पालने का यत्न करना चाहिये।

संसारी पदार्थों में सुख मानने वाला लोभी जीव स्वर्ग प्राप्ति की अभिलाषा करता है, परन्तु स्वर्गों में सच्चा सुख कहाँ? जिस प्रकार क्षीर सागर का मीठा और निर्मल जल पीने वाले को खारी बावड़ी का जल स्वादिष्ट नहीं लगता, उसी प्रकार मोक्ष के अविनाशी तथा सच्चे सुखों का स्वाद चखने वालों को संसारी तथा स्वर्ग के सुख आनन्ददायक नहीं होते। इसलिये सम्यग्दृष्टि देव तथा देवों के भी देव इन्द्र तक मनुष्य जन्म पाने की अभिलाषा करते हैं कि कब स्वर्ग की आयु समाप्त होकर हमें मनुष्य जीवन मिले और हम तप करके कर्मों को काट कर मोक्ष रूपी अविनाशी सुख प्राप्त कर सकें। कर्म बाँधने के लिये तो चौरासीलाख योनियाँ[5] हैं, परन्तु कर्म काटने के लिये केवल एक मनुष्य-पर्याय ही है। मनुष्य जन्म मिलना बड़ा दुर्लभ है। निगोद[6] से निकलने के बाद

---

१-६. श्रावक-धर्म-संग्रह (वीरसेवामन्दिर सरसावा मू० ३।) पृ० ७७-२५३।

अरबों-खरबों वर्षों में अधिक से अधिक सोलह बार मनुष्य जन्म मिलता है और यदि इनमें मोक्ष की प्राप्ति न हुई तो नियमानुसार यह जीव फिर निगोद में अवश्य चला जाता है, जहाँ से फिर निकल कर आना इतना दुर्लभ है जितना चिन्तामणि रत्न को अपार सागर में फेंक कर फिर उसको पाने की इच्छा करना। जिस प्रकार मूर्ख पारस पथरी की कीमत न जान कर उसे फेंक देता है, उसी प्रकार धर्म पालने पर नौकरी नहीं लगी, मुकदमा नहीं जीता गया, सन्तान नहीं हुई, बीमारी नहीं गई, धन नहीं मिला तो धर्म छोड़ना पारस पथरी फेंकने के समान है। धर्म अवश्य अपना सुन्दर फल देगा, यह तो पहले पाप-कर्मों की तीव्रता है जो धर्म पालने पर भी तुरन्त संसारी सुख नहीं मिलते। इसमें धर्म का दोष नहीं। श्रावक-धर्म[1] पालने से धन-सम्पत्ति, सुन्दर स्त्रियां, आज्ञाकारी पुत्र, निरोग शरीर तथा राज-सुख, चक्रवर्ती पद और स्वर्ग की विभूतियां बिना मांगे आप से आप ही मिल जाती है और मुनि-धर्म[2] पालने से समस्त संसारी दुःखों से मुक्त होकर यही संसारी जीवात्मा सच्चा आनन्द, अविनाशी सुख और आत्मिक शान्ति का धारी सर्वज्ञ, सर्वदृष्टा तथा सर्वशक्तिमान परमात्मा तथा मोक्ष प्राप्ति की सिद्धि अवश्य हो जाती है।[3]

---

१ i House Holder's Dharama -/12/- Jain Parishad Delhi.
ii उर्दू जैन मतसार /8/- J. Mitar Mandel, Delhi.
iii रत्नकरण्ड श्रावकाचार ।।।) उग्रसैन एडवोकेट, रोहतक

२ Sannyas Dharam and Practical Dharam 1-8 each from *Jain Parishad, Dariba Kala, Delhi*

३. The Salient feature of Jainism is real existence of individual soul having capacity of rising to Godhood.
—Prof. Prithvi Raj : VOA. Vol. I. Part 6. P. 11.

# वीर-शासन

जिन-शासन सकल पापों का वर्जनहारा और तिहुं लोक में अति निर्मल तथा उपमारहित है।

—महाराजा दशरथ : पद्मपुराण, पर्व ३१, पृ० २६६।

## अहिंसावाद

"True world peace could be won only through the aplication of sipirtual and moral values—not by the most terrifying instruments of destruction" [१]

—President Eisenhower, Washington

पिछले दो महा भयानक युद्धों के अनुभव ने संसार को बता दिया कि हिंसा से चाहे थोड़ी देर के लिये शत्रु दब जाये, परन्तु शत्रुता का नाश नहीं होता, इसलिये युद्ध और हिंसा में विश्वास रखने वाले देश भी तलवार से अधिक अहिंसा की शक्ति को स्वीकार करने लगे हैं[२] और भारत से विश्वशान्ति की आशा करते हैं[३]।

यह विचार करना कि आज से लगभग ढाई हजार वर्ष पहले श्री वर्द्धमान महावीर या महात्मा बुद्ध ने अहिंसा की स्थापना की, ठीक नहीं है। अहिंसा एक अत्यन्त प्राचीन संस्कृति है, जिसकी महिमा का प्राचीन से प्राचीन ग्रन्थों में भी बड़ा सुन्दर कथन है। 'मनुस्मृति' में महर्षि मनु जी ने बताया कि हजारों साल तक अश्व-

---

१-२. A. B. Patrika, Northern Edition (24th Nov. 1953) P.5.

३. *"I regard India as the most hopeful factor at present for world peace."*

—Honble Mr. Fenner Brockway, M.P. House of Common, Lon'daon. VOA. II. 143.

मेध यज्ञ करने से भी वह लाभ नहीं, जो अहिंसा धर्म के पालने से होता है[1]। भागवत् पुराण में हर प्रकार के यज्ञ और तप करने से भी अधिक अहिंसा का फल बताया है[2]। 'रामायण' में अहिंसा को धर्म का मूल स्वीकार किया है[3]। शिवपुराण[4] वाराहपुराण[5], स्कन्धपुराण[6], रुद्रपुराण[7] में भी अहिंसा की महिमा का कथन है। महाभारत में ब्राह्मणों को हजारों गउवों के दान से भी अधिक उत्तम अहिंसा को बताया है[8]। श्रीकृष्ण जी ने तो यहाँ तक स्पष्ट कर दिया है कि वहीं धर्म है जहाँ अहिंसा है[9] और कहा है :—

> अहिंसा परमो धर्मस्तथाऽहिंसा परो दमः।
> अहिंसा परमं दानमहिंसा परमं तपः॥
> अहिंसा परमो यज्ञस्तथाऽहिंसा पर फलम्।
> अहिंसा परमं मित्रमहिंसा परमं सुखम्॥
>
> —महाभारत अनुशासन पर्व

---

१. अर्षे वर्षेऽश्वमेधेन यो जयेत शतं समाः।
मांसानि न च खादेत तयो पुण्यफलं समम्॥—मनुस्मृति अ० ५, श्लोक ५३।

२. सर्वे वेदाश्च यज्ञाश्च तपो दानानि चानघ।
जीवाभयप्रदानस्य न कुर्वीरन् कलामपि॥—भागवत स्क० ३, अ० ७, श्लो० ११

३. दया धर्म का मूल है पाप मूल अभिमान।
'तुलसी' दया न छोड़िये जब तक घट में प्रान॥—तुलसीदास : रामचरित

४. अहिंसा परमो धर्मः पापमात्मप्रपीडनम्।—शिवपुराण

५. अहिंसा परमो धर्मो ह्यहिंसा परमं सुखम्।—गरुड़पुराण

६. अहिंसा परमोधर्मः।—स्कन्धपुराण

७. सर्वे तनुभृतस्तुल्या यदि बुद्धया विचार्यते।
इदं निश्चित्य केनापि न हिंस्यः कोऽपि कुत्रचित्॥—रुद्रपुराण

८. कपिलानां सहस्राणि यो द्विजेभ्यः प्रयच्छति।
एकस्य जीवितं दद्यात् स च तुल्यं युधिष्ठिर!॥—महाभारत शान्तिपर्व

९. अहिंसा लक्षणो धर्मो ह्यधर्मं प्राणिनां वधः।
तस्माद् धर्मार्थिभिर्लोकैः कर्तव्या प्राणिनां दया॥—श्रीकृष्ण जी : महाभारत।

श्री व्यास जी के शब्दों में —हिन्दू धर्म के तो समस्त १८ पुराण अहिंसा की ही महिमा से भरपूर हैं[1] । वैदिक[2], बौद्ध[3], मुसलमान[4], सिक्ख[5], इसाई[6] पारसी[7] आदि धर्मों में भी अहिंसा को बड़ा उत्तम स्थान प्राप्त है।

डा० कालीदास नाग ने अहिंसा सिद्धान्त की खोज और प्राप्ति को संसार की समस्त खोजों और प्राप्तियों से महान् सिद्ध करते हुए न्यूटन के Law of Gravitation से भी अधिक बताया है[8] । डा० राजेन्द्रप्रसाद जी ने अहिंसा जैनियों की विशेष सम्पत्ति कही है[9] । सरदार पटेल के शब्दों में अहिंसा वीर पुरुषों का धर्म है[10] । भारत जैनियों की अहिंसा के कारण पराधीन नहीं हुआ[11] बल्कि स्वतन्त्र ही अहिंसा की बदौलत हुआ है[12] ।

श्री महात्मा गाँधी जी अहिंसा के महान पुजारी थे, उन्होंने यह भाव भी जैन धर्म ही से प्राप्त किये थे[13] । महात्मा गाँधी जी जैसे महापुरुष स्वयं महावीर स्वामी को अहिंसा का अवतार मानते हैं[14] । चीन के विद्वान् प्र० तान युनशां ने अहिंसा का सब से पहला स्थापक जैन तीर्थंकरों को स्वीकार किया है[15] ।

जैन धर्म के अनुसार राग द्वेषादि भावों का न होना अहिंसा है और उनका होना हिंसा है[16] । अहिंसा को विधिपूर्वक तो मुनि और साधु ही पाल सकते हैं, जिनके उत्तम क्षमा है, जो वैरागी हैं, जिनको कष्ट दिये जाने पर भी शोक नहीं होता । 'गृहस्थी को इस

---

१. अष्टादशपुराणेषु व्यासस्य वचनद्वयम् ।
परोपकारः पुण्याय पापाय परपीडनम् ॥—व्यास जी : मारकण्डेयपुराण

२-११ इसी ग्रन्थ के पृ० ६६, ४८, ६४, ६७, ६०, ६३, ६६. ७८, ७६, ११० ।

१२-१३ जैन धर्म और महात्मा गांधी, खण्ड २ ।

१४-१५ इसी ग्रन्थ का पृष्ठ ७७, १७६ ।

१६ श्री अमृतचन्द्र आचार्यः पुरुषार्थसिद्ध्युपायः श्लोक ४२-४४ ।

आदर्श पर पहुँचना चाहिये' ऐसा ध्यान में रख कर गृहस्थी यथाशक्ति हिंसा का त्याग करते हैं। हिंसा के चार भेद हैं :—

(१) संकल्पी— जान बूझ कर इरादे से हिंसा करना— मांसाहार के लिये, धर्म के नाम पर हिंसक यज्ञ तथा शौक व फैशन के वश की जाने वाली हिंसा।

(२) उद्यमी—असि (राज्य व देश-रक्षा), मसि (लिखना), कृषि (वाणिज्य व विद्या कर्म) में होनेवाली हिंसा।

(३) आरम्भी—मकान आदि के बनवाने, खान-पानादि कार्यों में होने वाली हिंसा।

(४) विरोधी—समझाये जाने पर भी न मानने वाले शत्रु के साथ युद्ध करने में होने वाली हिंसा।

गृहस्थी को अपने घरेलू कार्यों, देश-सेवा, अपनी तथा दूसरों की जान और सम्पत्ति की रक्षा के लिये उद्यमी, आरम्भी और विरोधी हिंसा तो करनी पड़ती ही है, इस लिये श्रावक के लिये यह ध्यान में रखते हुए कि हर प्रकार की हिंसा जहाँ तक हो सके कम से कम हो, केवल जान बूझ कर की जाने वाली सङ्कल्पी हिंसा का त्याग ही अहिंसा है। ज्यों ज्यों इसके परिणामों में शुद्धता आती जायगी त्यों त्यों अहिंसा व्रत में दृढ़ता होते हुए एक दिन ऐसा आजाता है कि संसारी पदार्थों की मोह-ममता छूट कर वे मुनि होकर सम्पूर्ण रूप से अहिंसा को पालते हुए वे शत्रु और मित्र का भेद भूल कर शेर-भेड़िये, सांप और बिच्छू जैसे महा भयानक पशुओं तक से भी प्रेम करने लगता है, जिसके उत्तर में वे भयानक पशु भी न केवल उन महापुरुषों से बल्कि उनके सच्चे अहिंसामयी प्रभाव से अपने शत्रुओं तक से भी बैर भाव भूल जाते हैं[१]। यही कारण है कि तीर्थंकरों के समवशरण में एक दूसरे

१ महर्षि पातञ्जलि : योगदर्शन, साधनपाद, सूत्र ३५, श्लोक पृ० २२२।

के विरोधी पशु-पक्षी भी आपस में प्रेम के साथ एक ही स्थान पर मिल-जुल कर धर्म उपदेश सुनते हैं। पिछले जमाने की बात जाने दीजिये, आज के पंचम काल की बीसवीं सदी में जैनाचार्य श्री शान्तिसागर जी (जो आज कल भी जीवित हैं) के शरीर पर पाँच बार सर्प चढ़ा और अनेक बार तो दो दो घण्टे तक उनके शरीर पर अनेक प्रकार की लीला करता रहा। परन्तु वे ध्यान में लीन रहे और सर्प अपनी भक्ति और प्रेम की श्रद्धाँजलि भेंट करके बिना किसी प्रकार की बाधा पहुँचाये चला गया[1]।

जयपुर के दीवान श्री अमरचन्द व्रती श्रावक थे। उन्होंने मांस खाने और खिलाने का त्याग कर रखा था। चिड़ियाघर के शेर को मांस खिलाने के लिए खर्च की मंजूरी के कागजात उनके सामने आये तो उन्होंने मांस खिलाने की आज्ञा देने से इन्कार कर दिया। चिड़ियाघर के कर्मचारियों ने कहा कि शेर का भोजन तो मांस ही है, यदि नहीं दिया जायेगा तो वह भूखा मर जायेगा। दीवान साहब ने कहा कि भूख मिटाने के लिए उसे मिठाई खिलाओ। उन्होंने कहा कि शेर मिठाई नहीं खाता। दीवान अमर चन्द जैन ने कहा कि हम खिलावेंगे। वह मिठाई का थाल लेकर कई दिन के भूखे शेर के पिंजरे में भयरहित घुस गये और शेर से कहा कि यदि भूख शान्त करनी है तो यह मिठाई भी तेरे लिये उपयोगी है, और यदि मांस ही खाना है तो मैं खड़ा हूं मेरा माँस खालो। शेर भी तो आखिर जीव ही था। दीवान साहब की निर्भयता और अहिंसामयी प्रेमवाणी का उस पर इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि उसने सबको चकित करते हुए शान्त भाव से मिठाई खाली।

श्री विवेकानन्द के मासिक पत्र "प्रबुद्ध भारत" का कथन है

---

१. आचार्य श्री शान्तिसागर महाराज का चरित्र, पृ० २३-२४।

कि एण्डरसन नाम का एक अंग्रेज जयदेवपुर के जंगल में शिकार खेलने गया, वहाँ एक शेर को देख कर उनका हाथी डरा, उसने साहब को नीचे गिरा दिया। एण्डरसन ने शेर पर दो तीन गोलियां चलाईं किन्तु निशाना चूक गया। अपने प्राणों की रक्षा के हेतु शेर ने साहब पर हमला कर दिया। साहब प्राण बचाने को भाग कर पास की एक झोंपड़ी में घुस गये। वहाँ एक दिगम्बर साधु विराजमान थे। शेर भी शिकारी का पीछा करते हुए वहां आया परन्तु दिगम्बर साधु को देख वह शान्त होगया। शिकारीको कुछ न कह, वह थोड़ी देर वहाँ चुपचाप बैठकर वापस चला आया तो एण्डरसन ने जैन साधु से इस आश्चर्य का कारण पूछा तब नग्न मुनी ने कहा—"जिसके चित्त में हिंसा के विचार नहीं उसे शेर या सांप आदि कोई भी हानि नहीं पहुंचाता, जंगली जानवरों से तुम्हारे हिंसक भाव हैं इसलिये वे तुम्हारे ऊपर हमला करते हैं[१]"। मुनिराज की इस अहिंसामई वाणी का इतना अधिक प्रभाव पड़ा कि उसी रोज से उस अंगरेज ने हमेशा के लिये शिकार खेलने का त्याग कर दिया और सदा के लिये शाकाहारी बन गया। चटागांव में एण्डरसन के इस परिवर्तन को लोगों ने प्रत्यक्ष देखा है[२]।

"एक अंग्रेज विद्वान् मिस्टर पाल्वृन्टन का कथन है कि महर्षि रमण तप में लीन थे। रात्रि में उन्होंने एक शेर देखा जो भक्ति-पूर्वक रमण के पांव चूम रहा था व बिना कोई हानि पहुँचाये सुबह होने से पहले वहां से चला गया। एक दिन उन्होंने रमण महाराज के आश्रम में एक काला सांप फुंकारें मारता हुआ दिखाई पड़ा

---

१-२. "One, who has no Hinsa, is never injured by tigers or sanakes, because you have feelings of Hinsa in your mind, you are attacked by wild animals."

—Jain Saint:- Prabuddha Bharata (1934) P. 125-126.

जिसे देखते ही उन्होंने चीख मारी, जिसे सुन कर रमण का एक शिष्य वहां आगया, और उस जहरीले काले सांप को हाथों में लेकर उसके फणों से प्यार करने लगा। अंग्रेज ने आश्चर्य से पूछा कि क्या तुम्हें इससे भय नहीं लगता? उसने कहा, जब इसको हमसे भय नहीं तो हमें इससे भय कैसा? जहां अहिंसा और प्रेम होता है वहां भयानक पशु तक भी योग-शक्ति से प्रभावित होकर अपनी शत्रुता को भूलकर विरोधियों तक से प्रेमव्यवहार करने लगते हैं[1]"।

वास्तव में अहिंसा धर्म परम धर्म है और यदि जैन धर्म को विश्व धर्म होने का अवसर मिले तो अहिंसा धर्म को अपना कर यही दुःखभरा संसार अवश्य स्वर्ग हो जाये[2]।

## अनेकान्तवाद तथा स्याद्वाद

"The Anekantvada or the Syadvada stands unique in the world's thought If followed in practice, it will spell the end of all the warring beliefs and bring harmony and peace to mankind."

Dr. M. B. Niyogi, Chief Justice Nagpur: Jain Shasan Int.

हर एक वस्तु में बहुत से गुण और स्वभाव होते हैं। ज्ञान में तो उन सब को एक साथ जानने की शक्ति है परन्तु वचनों में उन सब का कथन एक साथ करने की शक्ति नहीं। क्योंकि एक समय एक ही स्वभाव कहा जा सकता है। किसी पदार्थ के समस्त गुणों को एक साथ प्रकट करने के विज्ञान को जैन धर्म अनेकान्त अथवा स्याद्वाद के नाम से पुकारता है। यदि कोई पूछे कि संखिया जहर है या अमृत? तो स्याद्वादी यही उत्तर देगा कि जहर भी है अमृत भी तथा जहर और अमृत दोनों भी है।

---

१. उर्दू मासिक पत्र 'ओ३म्' (जून सन् १९५०) पृ० २०।

२. Prof. Dr. Charolotta Krause: This book's P. 110.

अज्ञानी इस सत्य की हँसी उड़ाते हैं कि एक ही वस्तु में दो विरुद्ध बातें कैसे ? किन्तु विचारपूर्वक देखा जाये तो संखिया से मर जाने वाले के लिए वह जहर है, दवाई के तौर पर खाकर अच्छा होने वाले रोगी के लिये अमृत है। इसलिये संखिये को केवल जहर या अमृत कह देना पूरा सत्य कैसे ? कोई पूछे, श्री लक्ष्मण जी महाराजा दशरथ के बड़े बेटे थे या छोटे ? श्री रामचन्द्र जी से वे छोटे थे और भरत जी से बड़े और दोनों की अपेक्षा से छोटे भी, बड़े भी !

कुछ अन्धों ने यह जानने के लिये कि हाथी कैसा होता है, उसे टटोलना शुरू कर दिया। एक ने पांव टटोल कर कहा कि हाथी खम्बे जैसा ही है, दूसरे ने कान टटोल कर कहा कि नहीं, छाज जैसा ही है, तीसरे ने सूंड टटोल कर कहा कि तुम दोनों नहीं समझे वह तो लाठी ही के समान है, चौथे ने कमर टटोल कर कहा कि तुम सब झूठ कहते हो हाथी तो तख्त के समान ही है। अपनी अपनी पपेक्षा में चारों को लड़ते देख कर सुनाखे ने समझाया कि इसमें झगड़ने की बात क्या है ? एक ही वस्तु के संबंध एक दूसरे के विरुद्ध कहते हुए भी अपनी २ अपेक्षा से तुम सब सच्चे हो, पांव की अपेक्षा से वह खम्बे के समान भी है, कानों की अपेक्षा से छाज के समान भी है, सूंड की अपेक्षा से वह लाठी के समान भी है और कमर की अपेक्षा से तख्त के समान भी है। स्याद्वाद सिद्धान्त ने ही उनके झगड़े को समाप्त किया।

अंगूठे और अंगुलियों में तकरार हो गया। हर एक अपने २ को ही बड़ा कहता था। अंगूठा कहता था मैं ही बड़ा हूँ, रुक्के-तमस्सुक पर मेरी वजह से ही रुपया मिलता है, गवाही के समय भी मेरी ही पूछ है। अंगूठे के बराबर वाली उंगली ने कहा कि हकूमत तो मेरी है, मैं सब को रास्ता बताती हूँ, इशारा मेरे से ही

होता है मैं ही बड़ी हूँ। तीसरी बीच वाली अंगुली बोली कि प्रत्यक्ष को प्रमाण क्या? तीनों बराबर खड़ी हो जाओ और देख लो, कि मैं ही बड़ी हूँ। चौथी ने कहा कि बड़ी तो मैं ही हूँ जो संसार के तमाम मंगलकारी काम करती हूँ। विवाह में तिलक मैं ही करती हूं, अंगूठी मुझे पहनाई जाती है, राजतिलक में ही करती हूं। पांचवी कन्नो अंगुली बोली कि तुम चारों मेरे आगे मस्तक झुकाती हो, खाना, कपड़े पहिनना, लिखना आदि कोई काम करो मेरे आगे झुके बग़ैर काम नही चलता। तुम्हें कोई मारे तो मैं बचाती हूं। किसी के मुक्का मारना हो तो सब से पहले मुझे याद किया जाता है। मैं ही बड़ी हूं। पाँचों का विरोध बढ़ गया तो स्याद्वादी ने ही उसे निबटाया कि अपनी २ अपेक्षा से तुम बड़ी भी हो, छोटी भी हो बड़ी तथा छोटी दोनों भी हो।

ऋग्वेद,[१] विष्णुपुराण[२] महाभारत[३] में भी स्याद्वाद का कथन है। महर्षि पातञ्जलि ने भी स्याद्वाद की मान्यता की है[४]। परन्तु "जैनधर्म में अहिंसा तत्व जितना रम्य है उससे कहीं अधिक सुन्दर स्याद्वाद-सिद्धान्त है"[५] "स्याद्वाद के बिना कोई वैज्ञानिक तथा दार्शनिक खोज सफल नहीं हो सकती[६]"। "यह तो जैनधर्म की महत्त्वपूर्ण घोषणा का फल है"[७]। "इससे सर्व सत्य का द्वार

---

१ इन्द्रं मित्रं वरुणमाग्नेमाहुरथो दिव्यः स सुपर्णो गरुत्मान्।
एकं सद्विप्रा बहुधा वदन्त्यग्निं यमं मातरिश्वानमाहुः॥
—ऋग्वेद मंडल १ सूक्त १६४ मंत्र ४६।

२ वस्त्वेकमेव दुःखाय सुखायेर्ष्या जमाय च।
कोपाय च यतस्तस्माद् वस्तु वस्त्वात्मकं कुतः॥—विष्णुपुराण

३ सर्वं संशयितमति स्याद्वादिनः सप्तभंगीन यथाः।
—महाभारत अ० २, पाद २ श्लोक ३३-३६।

४ 'मीमांसा श्लोकवार्तिक' पृष्ठ ६१९ श्लो० २१, २२, २३।

५ आचार्य आनन्दशङ्कर भव प्रोवाइसचांसलर हिन्दूयूनिवर्सिटी:जैनदर्शन वर्ष २ १८१

६-७ गंगाप्रसाद मेहता : जैनदर्शन वर्ष २, पृ० १८१।

खुल जाता है"[१] । "न्यायशास्त्रों में जैनधर्म का स्थान बहुत ऊँचा है"[२] । "स्याद्वाद तो बड़ा ही गम्भीर है"[३] "यह जैन धर्म का अभेद्य किला है, जिस के अन्दर वादी-प्रतिवादियों के मायामयी गोले प्रवेश नहीं कर सकते[४] । "सत्य के अनेक पहलुओं को एक साथ प्रकट करने की सुन्दर विधि है[५]" । "विरोधियों में भी प्रेम उत्पन्न करने का कारण है[६]" । "भिन्न-भिन्न धर्मों के भेद भावों को नष्ट करता है[७]" । "विस्तार से जानने के लिये आप्त-मीमांसा[८] अष्टसहस्री[९], स्याद्वाद मञ्जरी[१०] आदि जैन ग्रन्थों के स्वाध्याय करने का कष्ट करें ।

---

१. Hirman Jacobi: Jain Darshan, vol. II P. 183.

२-३. Dr Thomas Chif Librarian, India Office Library, Londan : Jain Darshan P. 183.

४. महामहोपाध्याय आचार्य स्वामी राममिश्र : जैनधर्म महत्व, पृ० १५८ ।

५. Prof. .. C. Bhattacharya: Jain Antiquary, vol, IX P 1 to 14.

६. Anekantavad is philosophy of toleration, a rational exhortation and fervent appeal to realize truth in its manifoldness of broadening our views and saving from narrowness out- look. As such Jainism is rational catholicism.

—Satyamshu Mohan Mukhopadhyaya : (J.M. Mandal 52) P. 43.

७. Anekantvada is the master- key of opening the heart-locks of different religions. It is the main fountain of temporal and spiritual progrrss. It is the theory of CUMULATIVE truth.

—Miss Dappne Mc Dowall (Germany): The Jaina Religion & Literature, vol. I P. 160-176.

८-१०. दिगम्बर जैन पुस्तकालय सूरत से हिंदी और अंग्रेजी में मिल सकती हैं ।

Trees give furits, plants flowers, rivers water to anyone wether a man, beast or bird. They do not enjoy themselves, but for the benifit of others. Man is the highest creatute, his servicees to others must be with heart-love, without any regard of revenge, gain or reputation in the same spirit as mother's to her children. —Jainism A Key to True Happiness, P. 116.

जैनधर्म का तो एक-एक अङ्ग साम्यवाद से भरपूर है। हर प्रकार की शङ्का तथा भय को नष्ट करके दूसरों की सेवा करना 'निश्शंकित' नाम का पहला सम्यक्त्व अङ्ग है। संसारी भोगों की इच्छा न रखते हुए केवल मनुष्यों से ही नहीं बल्कि पशु पत्ती तक को अपने समान जान कर जग के सारे प्राणियों से वांछारहित प्रेम करना 'निःकांक्षित' नाम का दूसरा अङ्ग है। अधिक से अधिक धन, शक्ति और ज्ञान होने पर भी दुखी दरिद्री गलीच तक से भी घृणा न करना, 'निर्विचिकित्सा' नाम का तीसरा अङ्ग है। किसी के भय या लालसा से भी लोकमूढ़ता में न बह कर अपने कर्त्तव्य से न डिगना 'अमूढ़दृष्टि' नाम का चौथा अङ्ग है। अपने गुणों और दूसरों के दोषों को छिपाना 'उपगूहन' नाम का पाँचवा अङ्ग है। ज्ञान, श्रद्धान तथा चरित्र से डिगने वालों को भी छाती से लगा कर फिर धर्म में स्थिर करना 'स्थितिकरण' नाम का छठा अङ्ग है। महापुरुषों और धर्मात्माओं से ऐसा गाढ़ा अनुराग रखना जैसा गाय अपने बछड़े से करती है और विनयपूर्वक उनकी सेवा भक्ति करना 'वात्सल्य' नाम का सातवां अङ्ग है। तन, मन, धन से धर्म प्रभावना में उत्साहपूर्वक भाग लेना 'प्रभावना' नाम का आठवां अङ्ग है। जो मन, वचन और काय से इन आठों अङ्गों[१] का पालन करते हैं, वही सम्यग्दृष्टि जैनी और स्याद्वादी हैं।

१. आठों अङ्गों को विस्तार रूप से जानने के लिये श्रावक-धर्म-संग्रह, पृ० ४३-६४।

# कर्मवाद

**The theory of Karma as minutely discussed and analysed is quite peculiar to Jainism. It is its unique feature. —Prof. Dr. B. H. Kapadia: VOA.vol II P.228.**

कोई अधिक मेहनत करने पर भी बड़ी मुश्किल से पेट भरता है और कोई बिना कुछ किये भी आनन्द लूटता है, कोई रोगी है कोई निरोगी। कुछ इस भेद का कारण भाग्य तथा कर्मों को बताते हैं तो कुछ इस सारे भार को ईश्वर के ही सर पर थोप देते हैं कि हम बेबश हैं, ईश्वर की मर्जी ऐसी ही थी। दयालु ईश्वर को हम से ऐसी क्या दुश्मनी कि उसकी भक्ति करने पर भी वह हमें दुःख और जो उसका नाम तक भी नहीं लेते, हिंसा तथा अन्याय करते हैं उनको सुख दे ?

जैन धर्म ईश्वर की हस्ती से इन्कार नहीं करता, वह कहता है कि यदि उस को संसारी झंझटों में पड़ कर कर्म तथा भाग्य का बनाने या उसका फल देने वाला स्वीकार कर लिया जावे तो उसके अनेक गुणों में दोष आजाता है और यह संसारी जीव केवल भाग्य के भरोसे बैठ कर प्रमादी हो जाये। कर्म भी अपने आप आत्मा से चिपटते नहीं फिरते। हम खुद अपने प्रमाद से कर्म-बन्ध करते और उनका फल भोगते हैं। अपने ही पुरुषार्थ से कर्मबन्धन से मुक्ति प्राप्त कर सकते हैं, परन्तु हम तो स्त्री, पुत्र, तथा धन के मोह में इतने अधिक फंसे हुए हैं कि क्षण भर भी यह विचार नहीं करते कि कर्म क्या हैं ? क्यों आते हैं ? और कैसे इनसे मुक्ति हो कर अविनाशी सुख प्राप्त हो सकता है ?

बड़ी खोज और खुद तजरबा करने के बाद जैन तीर्थंकरों ने यह सिद्ध कर दिया कि राग-द्वेष के कारण हम जिस प्रकार का संकल्प-विकल्प करते हैं, उसी जाति के अच्छे या बुरे कार्माण-

वर्गणाएँ (Karmic Molecules) योग शक्ति से आत्मा में खिंच कर आजाती हैं। श्रीकृष्ण जी ने भी गीता[1] में यही बात कही है कि जब जैसा संकल्प किया जावे वैसा ही उसका सूक्ष्म व स्थूल शरीर बन जाता है और जैसा स्थूल, सूक्ष्म शरीर होता है उसी प्रकार का उसके आस-पास का वायु मण्डल होता है। वैज्ञानिक दृष्टि से भी यह बात सिद्ध है कि आत्मा जैसा संकल्प करता है वैसा ही उस संकल्प का वायु मण्डल में चित्र उतर जाता है[2]। अमरीका के वैज्ञानिकों ने इन चित्रों के फोटू भी लिये हैं[3], इन चित्रों को जैन दर्शन की परिभाषा में कार्माणवर्गणाएँ कहते हैं[4]। जो पाँच प्रकार के मिथ्यात्व[5] बारह प्रकार के अव्रत[6], २५ प्रकार के कषाय[7], १५ प्रकार के योग[8], ५७ कारणों से आत्मा की ओर इस तरह खिंच कर आ जाते हैं जिस तरह लोहा चुम्बक की योग शक्ति से आप से आप खिंच आता है और जिस तरह चिकनी चीज पर गरद आसानी से चिपक जाती है, उसी तरह कषायरूपी आत्मा से कर्म रूपी गरद जल्दी से चिपट जाती है। कर्मों के इस तरह खिंच कर आने को जैन धर्म में "आस्रव" और चिपटने को बन्ध कहते हैं। केवल किसी कार्य के करने से ही कर्मों का आस्रव या बन्ध नहीं होता बल्कि पाप या पुण्य के जैसे विचार होते हैं उन से उसी प्रकार का अच्छा या बुरा आस्रव व बन्ध होता है।

---

१. ध्यायतो विषयान् पुंसः सङ्गस्तेषूपजायते ।
सङ्गात्संजायते कामः कामात्क्रोधोऽभिजायते ॥
क्रोधाद्भवति संमोहः संमोहात्स्मृति विभ्रमः ।
स्मृतिभ्रंशाद् बुद्धिनाशो बुद्धिनाशात्प्रणश्यति ॥
—गीता अ० ५, श्लोक ६२-६३

२-४. ईश्वर मीमांसा (दि० जैन संघ) पृ० ६१२।

५-८. "The way for man to become God." This book's vol I.

९. विस्तार के लिये 'महाबन्ध' 'गोम्मटसार कर्मकाण्ड' आदि जैन ग्रंथ देखिये।

इस लिये जैन धर्म में कर्म के भावकर्म व द्रव्य कर्म नाम के दो भेद हैं। वैसे तो अनेक प्रकार के कर्म करने के कारण द्रव्य कर्म के ८४ लाख भेद हैं जिन के कारण यह जीव ८४ लाख योनियों में भटकता फिरता है (जिनका विस्तार 'महाबन्ध' व 'गोम्मटसार कर्मकाण्ड' आदि हिन्दी व अंग्रेजी में छपे हुए अनेक जैन ग्रन्थों में देखिये) परन्तु कर्मों के आठ मुख्य भेद इस प्रकार हैं—

**१. ज्ञानावरणी**—जो दूसरों के ज्ञान में बाधा डालते हैं, पुस्तकों या गुरुओं का अपमान करते हैं, अपनी विद्या का मान करते हैं, सच्चे शास्त्रों को दोष लगाते हैं और विद्वान् होने पर भी विद्या-दान नहीं देते, उन्हें ज्ञानावरणी कर्मों की उत्पत्ति होती है जिससे ज्ञान ढक जाते हैं और वे अगले जन्म में मूर्ख होते हैं। जो ज्ञान-दान देते हैं, विद्वानों का सत्कार करते हैं, सर्वज्ञ भगवान् के वचनों को पढ़ते-पढ़ाते, सुनते-सुनाते हैं, उनका ज्ञानावरणी कर्म ढीला पड़ कर ज्ञान बढ़ता है

**२. दर्शनावरणी**—जो किसी के देखने में रुकावट या आंखों में बाधा डालते हैं, अन्धों का मखौल उड़ाते हैं उन के दर्शनावरणी कर्म की उत्पत्ति होकर आंखों का रोगी होना पड़ता है। जो दूसरे के देखने की शक्ति बढ़ाने में सहायता देते हैं, उनका दर्शनावरणी कर्म कमजोर पड़ जाता है।

**३. मोहनीय**—मोह के कारण ही राग-द्वेष होता है जिस से क्रोध, मान, माया, लोभादि कषायों की उत्पत्ति होती है, जिसके वश हिंसा, झूठ, चोरी, परिग्रह और कुशीलता पांच महापाप होते हैं, इस लिये मोहनीय कर्म सब कर्मों का राजा और महादुःखदायक है। *अधिक मोह वाला मर कर मक्खी होता है,* संसारी पदार्थों से जितना मोह कम किया जाये उतना ही मोहनीय कर्म ढीले पड़

कर उतना ही अधिक सन्तोष, सुख और शान्ति की प्राप्ति होती है।

४. अन्तराय—जो दूसरों के लाभ को देख कर जलते हैं, दान देने में रुकावट डालते हैं, उन को अन्तराय कर्म की उत्पत्ति होती है। जिस के कारण वह महा दरिद्री और भाग्यहीन होते हैं। जो दूसरों को लाभ पहुंचाते हैं, दान करते कराते हैं, उन का अन्तरायकर्म ढीला पड़ कर उन को मन-वांछित सुख-सम्पत्ति की प्राप्ति बिना इच्छा के आप से आप हो जाती है।

५. आयुकर्म—जिस के कारण जीव देव, मनुष्य, पशु नरक चारों गतियां में से किसी एक के शरीर में किसी खास समय तक रुका रहता है। जो सच्चे धर्मात्मा, परोपकारी और महासन्तोषी होते हैं, वह देव आयु प्राप्त करते हैं। जो किसी को हानि नहीं पहुँचाते, मन्द कषाय होते हैं, हिंसा नहीं करते वह मनुष्य होते हैं। जो विश्वासघाती और धोखेबाज होते हैं पशुओं को अधिक बोझ लादते हैं, उनको पेट भर और समय पर खाना पीना नहीं देते, दूसरों की निन्दा और अपनी प्रशंसा करते हैं वह पशु होते हैं। जो महाक्रोधी, महालोभी, कुशील, होते हैं झूठ बोलते और बुलवाते हैं, चोरी और हिंसा में आनन्द मानते हैं, हर समय अपना भला और दूसरों का बुरा चाहते हैं, वह नरक आयु का बन्ध करते हैं।

६. नामकर्म—जिस के कारण अच्छा या बुरा शरीर प्राप्त होता है। जो निर्ग्रंथ मुनियों और त्यागियों को विनयपूर्वक शुद्ध आहार कराते हैं, विद्या, औषधि तथा अभयदान देते हैं, मुनि-धर्म का पालन करते हैं, उनको शुभ नाम कर्म का बन्ध हो कर

चक्रवर्ती, कामदेव, इन्द्र आदि का महा सुन्दर और मजबूत शरीर प्राप्त होता है[१]। जो श्रावक-धर्म[२] पालते हैं वे निरोग और प्रबल शरीर के धारी होते हैं। जो निर्ग्रंथ मुनियों और त्यागियों की निन्दा करते हैं, वे कोढ़ी होते हैं, जो दूसरों की विभूति देख कर जलते हैं कषायों और हिंसा में आनन्द मानते हैं वे बदसूरत, अङ्गहीन, कमजोर और रोगी शरीर वाले होते हैं।

७. **गोत्रकर्म**—जो अपने रूप, धन, ज्ञान, बल, तप, जाति, कुल या अधिकार का मान करते हैं, धर्मात्माओं का मखौल उड़ाते हैं, वे नीच गोत्र पाते हैं और जो सन्तोषी शीलवान् होते हैं अर्हतदेव, निर्ग्रंथ मुनि तथा त्यागियों और उनके वचनों का आदर करते हैं वे देव तथा क्षत्री, ब्राह्मण, वैश्य आदि उच्च गोत्र में जन्मते हैं।

८. **वेदनीयकर्म**—जो दूसरों को दुःख देते हैं, अपने दुःखों को शान्त परिणामों से सहन नहीं करते, दूसरों के लाभ और अपनी हानि पर खेद करते हैं, वह असाता वेदनीय कर्म का बन्ध करके महादुःख भोगते हैं और जो दूसरों के दुःखों को यथाशक्ति दूर करते हैं, अपने दुःखों को सरल स्वभाव से सहन करते हैं, सब का भला चाहते हैं, उन्हें साता वेदनीय कर्म का बन्ध होने के कारण अवश्य सुखों की प्राप्ति होती है।

इन आठ कर्मों में से पहले चार आत्मा के स्वभाव का घात करते हैं इस लिये 'घातिया' और बाकी चार से घात नहीं होता, इस लिये इन को 'अघातिया' कर्म कहते हैं।

पाँच समिति[३], पाँच महाव्रत[४], दश लाक्षण धर्म[५], तीन गुप्ति[६], बारह भावना[७] और २२ परीषहजय[८] के पालने से कर्मों के आस्रव का संवर होता है और बारह प्रकार के तप[९]

१-९. "The way for man to become God." This book's vol I.

तपने से पहले किये हुये चारों घातिया कर्मों का अपने पुरुषार्थ से, निर्जरा (नाश) करने पर आत्मा के कर्मों द्वारा छुपे हुये स्वाभाविक गुण प्रकट हो कर यही संसारी जीव-आत्मा अनन्तानन्त ज्ञान, दर्शन, बल और सुख-शान्ति का धारी परमात्मा हो जाता है और बाकी चारों अघातिया कर्मों से भी मुक्त होने पर मोक्ष (SALVATION) प्राप्त करके अविनाशी सुख-शान्ति के पालने वाला सिद्ध भगवान् हो जाता है।

## वीर-विहार और धर्म-प्रचार

"भ० महावीर का यह विहार काल ही उनका तीर्थ प्रवचन काल है जिस के कारण वह तीर्थंङ्कर[१] कहलायें"।

—श्री स्वामी समन्तभद्राचार्य : स्वयंभूस्तोत्र

**मगधदेश** की राजधानी राजग्रह में भगवान् महावीर का समवशरण कई बार आया, जहां के महाराजा श्रेणिक बिम्बसार ने बड़े उत्साह से भक्तिपूर्वक उनका स्वागत किया। महाशतक और विजय आदि अनेकों ने श्रावक व्रत लिये, अभयकुमार और इस के मित्र आद्रिक (Idrik) ने जो ईरान के राजकुमार थे, भगवान् महावीर के उपदेश से प्रभावित होकर जैन मुनि हो गये थे[२]। लगभग ५०० यवन भी वीर प्रेमी हो गये थे[३]। फणिक (Phoenecia) देश के वाणिक नाम के सेठ ने तो जैन मुनि होकर[४] उसी जन्म से मोक्ष प्राप्त किया[५]।

---

१. Tirth is a fordable passage accross a sea. Because the Tirthankaras discover and establish such passaga accross the sea of 'Sansar'. They are given title of Tirthankara.

—What is Jainism ? P. 47.

२. Dictionary of Jaia Byography (Arrah) P. 11 & 92.

३.५ भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० १३५, १३० ।

**विदेहदेश**—राजगृह से भ० महावीर का समवशरण वैशाली आया, जहाँ के महाराजा चेटक उनके उपदेश से प्रभावित होकर सारा राज-पाट त्याग कर जैन साधु होगये थे[१] और इन के सेनापति सिंहभद्र ने श्रावक के व्रत ग्रहण किये थे[२]।

**वाणिज्यग्राम** में जो वैशाली के निकट था भ० महावीर का समवशरण आया तो वहां के सेठ आनन्द और इनकी स्त्री शिवानन्दा आदि ने उन से श्रावक के व्रत लिये थे[३]।

**अङ्गदेश** की राजधानी चम्पापुरी (भागलपुर) में भ० महावीर का समवशरण आया तो वहां के राजा कुणिक ने बड़ा उत्साह मनाया[४]। वहां के कामदेव नाम के नगरसेठ ने उन से श्रावक के १२ व्रत लिये। सेठ सुदर्शन भी जैनी थे, रानी के शील का झूठा दोष लगाने पर राजा ने उनको शूली का हुक्म दे दिया तो सेठ सुदर्शन के ब्रह्मचर्य व्रत के फल से शूली सिंहासन बन गई, जिस से प्रभावित होकर राजा जैन मुनि हो गये[५]।

**पोलासपुर** में वीर-समवशरण आया तो वहाँ के राजा विजयसेन ने भ० महावीर का बड़ा स्वागत किया[६]। राजकुमार ऐवन्त तो उनके उपदेश से प्रभावित होकर जैन साधु हो गए थे[७], और शब्दालपुत्र नाम के कुम्हार ने श्रावक के व्रत लिये[८]।

**कौशलदेश** की राजधानी श्रावस्ती (जिले गोंडे का सहट-महट) में वीर समवशरण पहुँचा तो वहां के राजा प्रसेनजित (अग्निदत्त) ने भक्तिपूर्वक भगवान् का अभिनन्दन किया[९]। लोग भाग्य भरोसे रहने के कारण साहस को खो बैठे थे, भ० महावीर के

---

१-६. भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० १२०-१३२।

दिव्योपदेश से उनका अज्ञान रूपी अन्धकार जाता रहा और वे धर्म पुरुषार्थी बन गये[१]।

**वत्सदेश** की राजधानी कौशाम्बी (इलाहाबाद) में वीर समवशरण आया तो वहाँ के राजा शतानीक वीर उपदेश से प्रभावित होकर जैन मुनि होगये[२]।

**कलिंगदेश** (उड़ीसा) में समवशरण आया तो वहां के राजा जितशत्रु ने बड़ा आनन्द मनाया[३] और सारा राज-पाट त्याग कर जैन साधु होगये थे[४]। इस ओर के पुण्ड्र, बङ्ग, ताम्रलिप्ति आदि देशों में भी वीर-विहार हुआ था[५], जिस से वहां के लोग अहिंसा के उपासक बन गये थे[६]।

**हेमाङ्गदेश**—(मैसूर) में वीर-समवशरण पहुँचा तो वहाँ के राजा जीवन्धर भगवान् के उपदेश से प्रभावित हो, संसार त्याग कर जैन साधु हो गये थे[७]।

**अश्मकदेश** की राजधानी पोदनपुर में वीर समवशरण आया तो वहां का राजा विद्रद्राज उनका भक्त होगया[८]।

**राजपूताने** में वीर समवशरण के प्रभाव से वहां के राजा व राणा अहिंसा प्रेमी बन गये[९]। यह भ० महावीर के प्रचार का ही फल है कि अपनी जान जोखिम में डाल कर देश की रक्षा करने वाले आशाशाह और भामाशाह जैसे जैन सूरवीर योद्धा वहां हुए[१०]।

**मालवादेश** की राजधानी उज्जैन में वीर समवशरण पहुँचा तो वहां के सम्राट चन्द्रप्रद्योत ने बड़ा उत्साह मनाया था[११]।

**सिन्धु सौवीर प्रदेश** की राजधानी रोरूकनगर में वीर-समव-

१-११. भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० १३३-१३४।

शरण पहुंचा तो वहाँ के राजा उदयन भ० महावीर के उपदेश से प्रभावित होकर राज छोड़ कर जैन मुनि हो गये थे[1]।

**दशार्ण देश** में भ० महावीर का विहार हुआ तो वहाँ के राजा दशरथ ने उनका स्वागत किया[2]।

**पाञ्चाल देश** की राजधानी कम्पिला में भ० महावीर पधारे तो वहां का राजा "जय" उनसे प्रभावित होकर संसार त्याग कर जैन साधु हो गया था[3]।

**सौर देश** की राजधानी मथुरा में भ० महावीर का शुभागमन हुआ तो वहां के राजा उदितोदय ने उनका स्वागत किया और उसका राजसेठ जैन धर्म का दृढ़ उपासक था, उसने भगवान् के निकट श्रावक के व्रत धारण किये थे[4]।

**गांधार देश** की राजधानी तक्षशिला तथा काश्मीर में भी भ० महावीर का विहार हुआ था[5]।

**तिब्बत** में भी जैन धर्म प्रचार हुआ था[6]।

**विदेशों** में भी भ० महावीर का विहार हुआ था[7]। श्रवण बेल्गोल के मान्य पण्डिताचार्य श्री चारुकीर्त्ति जी तथा पंडित गोपालदास जी जैसे विद्वानों का कथन है कि दक्षिण भारत में

---

१-५ कामताप्रसाद : भ० महावीर पृ० १३४-१३५।

६. The well- known Tibetan Scholar Dr. Tucci found distinct traces of Jain religion in Tibet. —Alfred Master, I. C. S., C. I. E : Vir Nirvanday in London, (World. J. Mission Aliganj, Eta) P. 5.

७. महावीर स्मृतिग्रन्थ (आगरा) पृ० २२३, ज्ञानोदय (अप्रैल १९५१) जैन सिद्धान्त भास्कर भा० ११, पृ० १४५, जैन होस्टल मेगजीन (जनवरी १९३१) पृ० ३, जैन धर्म महत्त्व (सूरत) पृ० २६६-२७७, इसी ग्रंथ का भा० १।

लगभग डेढ हजार वर्ष पहले बहुत से जैनी अरब से आ कर आबाद हुए थे[1]। यदि भगवान् महावीर का प्रचार वहाँ न हुआ होता तो वहाँ इतनी बड़ी संख्या जैनियों की कैसे हो सकती थी[2]? श्री जिनसेनाचार्य ने (हरिवंशपुराण पृ० १८) में जिन देशों में भ० महावीर का विहार होना लिखा है उनमें यवनश्रुति, क्वाथ-तोयं, सूरभीरू, तार्ण, कार्ण आदि देश अवश्य ही भारत से बाहर हैं[3]। यूनानी विद्वान् भ० महावीर के समय बैक्टिया में जैन मुनियों का होना सिद्ध करते हैं[4]। अबीसिनिया[5], ऐथुप्या[6], अरब[7] परस्या[8], अफगानिस्तान[9], यूनान[10] में भी जैन धर्म का प्रचार अवश्य हुआ था।

विलफर्ड साहब ने 'शङ्कर प्रादुर्भव' नाम के वैदिक ग्रन्थ के आधार से जैनियों का उल्लेख किया है[11]। जिस में भगवान् पार्श्वनाथ और महावीर स्वामी दोनों तीर्थंकरों का कथन 'जिन' 'अर्हन्' 'महिमन' (महामान्य) रूप में करते हुए लिखा है[12] कि 'अर्हन्' ने चारों तरफ विहार किया था और उनके चरणों के चिन्ह दूर दूर मिलते हैं। लंका, श्याम आदि देशों में महावीर के चरणों की पूजा भी होती है[13]। परस्या, सिरिया और एशिया मध्य में 'महिमन' (महामान्य=महावीर) के स्मारक मिलते हैं[14]। मिश्र

---

१-२. Sir William Johns : Asiatic Researches, Vol.IX. P.283.

३. संक्षिप्त जैन इतिहास भा० २, खण्ड १, पृ० १०३।

४. Magesthins and Aryans (1877) Vol II. P. 29.

५-६. Ancient Greek found Sramanas (Jain Monks) travelling the countries of Euthopia and Abyssinia. —Asiatic Resesarches Vol. III. P. 6.

७-१०. Existence of Jainism in Arbia, Persia and Afghanistan are available. —Cunningham, Ancient Geography of India (New Edn.) P. 671 and Jain Antq. VII, P. 21.

११-१४. Asiatic Researches, Vol. III P. 193-199.

(Egypt) में 'मेमनन' (Memnon) की प्रसिद्ध मूर्ति 'महिमन' (महामान्य) की पवित्र यादगार है[१]। इस प्रकार भगवान महावीर का विहार और धर्म- प्रचार न केवल भारत में बल्कि समस्त संसार में हुआ[२]।

## महाराजा श्रेणिक पर वीर-प्रभाव

Mahavira visited Rajgrih, where He was most cordially welcomed. King Srenak Bimbisara himself came and paid the highest respect to Him and ever-after remained a great patron of Jainism.

—Mr. U. S. Tank : VOA. Vol. II. P. 68.

विपुलाचल पर्वत को एकदम दुलहन के समान सजा, सूखे वृक्षों को हरा-भरा[३] तथा जलहीन बावड़ियों को ठण्डे और मीठे जल से भरा[४] ऋतु न होने पर भी जहाँ ऋतु के हर प्रकार के फल फूलों से समस्त वृक्षों को लदा[५] हुआ देख कर वहाँ का बनमाली दङ्ग रह गया कि क्या मैं स्वप्न देख रहा हूँ या कोई जादू होगया ? वह थोड़ी दूर आगे बढ़ा तो उसके आश्चर्य की सीमा न रही। हर प्रकार के वैर भाव को छोड़ कर बिल्ली चूहे के साथ और नेवला सर्प के साथ आपस में प्रेम-व्यवहार कर रहे हैं[६]। हिरण का बच्चा सिंहनी के थनों को माता के समान चूस रहा है[७], शेर और बकरा प्रेम-भाव से एक घाट पर पानी पी रहे हैं[८]।

१. Asiatic Researches, Vol. III, P. P. 193-199.

२. Foot note No. 7 of P. 371

३-५. जब पूरण भक्त के बागीचे में आजाने से सूखे वृक्ष हरे तथा जलहीन बावड़ियां निर्मल जल से परिपूर्ण हो सकती हैं तो तीन लोक के पूज्य, सर्वज्ञ, अर्हन्तदेव, श्री वर्धमान महावीर के आगमन से ऐसा होने में क्या आश्चर्य की बात है ! —लेखक

६-८. All hostilities cease in the presence of one, who is established in Ahinsa. —Patanjali, Yoga Sutra, II. 35.

रंगबिरंगे फूल खिले हुये हैं, सर्वत्र आनन्द ही आनन्द छारहा है। बनमाली जरा आगे बढ़ा तो भगवान महावीर के जय जयकार के शब्दों से पर्वत गूञ्जता सुनाई पड़ा। एक ऊँचे महासुन्दर रत्नमयी सोने के सिंहासन पर भगवान महावीर विराजमान हैं। स्वर्ग के इन्द्र चंवर ढोल रहे हैं, हीरे जवाहरातों से सुशोभित तीन रत्नमयी सोने के छत्र मस्तक पर झूम रहे हैं। आकाश से कल्पवृक्षों के पुष्पों की वर्षा हो रही है, देवी-देवता बड़े उत्साह और भक्ति से भगवान की वन्दना और स्तुति कर रहे हैं। अब बनमाली समझ गया कि यह सब भगवान महावीर के शुभागमन का प्रताप है, जिनको नमस्कार करने के लिये समस्त वृक्ष फल-फूलों से झुक रहे हैं। बनमाली ने स्वयं भगवान महावीर को भक्तिपूर्वक नमस्कार किया और यह शुभ समाचार महाराज श्रेणिक को सुनाने के लिये, हर प्रकार के फल-फूलों की डाली सजा कर वह उनके दरबार की ओर चल दिया।

महाराजा श्रेणिक बिम्बसार सोने के ऊँचे सिंहासन पर विराजमान थे कि द्वारपाल ने खबर दी कि बनमाली आपसे मिलने की आज्ञा चाहता है। महाराजा की स्वीकृति पर बनमाली ने नमस्कार करते हुये उनको डाली भेंट की तो बिन ऋतु के फल-फूल देख कर राजा ने आश्चर्य से पूछा कि यह तुम कहां से लाये? तो बनमाली बोला—"राजन्! आज विपुलाचल पर्वत पर भ० महावीर पधारे हैं"। यह समाचार सुनकर महाराजा श्रेणिक बहुत प्रसन्न हुये और तुरन्त राजसिंहासन छोड़, जिस दिशा में भगवान महावीर का समवशरण था उसी ओर सात कदम आगे बढ़ कर उन्होंने सात बार भगवान महावीर को नमस्कार किया, अपने सारे वस्त्र और आभूषण जो उस समय पहिने हुए थे, बनमाली को

---

१. पाण्डव पुराण, पृ० ११।

महाराजा श्रेणिक बिम्बसार का वीर-वन्दना के लिये गमन



इनाम में दे दिये और तत्काल ही सारे नगर में आनन्द-भेरी बजाने की आज्ञा दी और इतना दान किया कि उनके राज्य में कोई भी निर्धन नहीं रहा। भेरी के शब्द सुन कर प्रजा वीर-दर्शनों के लिये विपुलाचल पर्वत पर जाने के वास्ते राजमहल में इकट्ठी हो गई। चतुरङ्गिणी सेना, सजे हुए घोड़े, लम्बे दांतों वाले हाथी, सोने के रथ, भांति-भांति के बाजे, असंख्य योद्धा-प्यादे, और शाही ठाठ-बाट के साथ अपने राज परिवार सहित महाराज श्रेणिक बिम्बसार वीर भगवान् की वन्दना को चले।

जब समवशरण के निकट आये तो श्रेणिक ने राज-चिह्न छोड़ कर बड़ी विनय के साथ पैदल ही समवशरण में पहुंच कर भगवान् महावीर को भक्तिपूर्वक नमस्कार किया और उनकी स्तुति करके[1] अत्यन्त विनय के साथ पूछा—कि "राजसुख और भोग-उपभोग के समस्त पदार्थ पूर्ण रूप से प्राप्त होने पर भी हे वीर प्रभु! आप ऐसी भरी जवानी में क्यों जैन-साधु हुए"? उत्तर में सुना, "राजन्! लोक की यही तो भूल है कि जिस प्रकार कुत्ता हड्डी में सुख मानता है उसी प्रकार संसारी जीव क्षण भर के इन्द्रिय सुखों में आनन्द मानता है। यदि भोगों में सुख हो तो रोगी भी भोगों में आनन्द माने। वास्तव में सच्चा सुख भोग में नहीं बल्कि त्याग में है। इच्छाओं के त्यागने के लिये भी शक्ति की आवश्यकता है। शक्ति जवानी में ही अधिक होती है इस लिये विषय भोगों, इन्द्रियों और इच्छाओं को वश में करने के लिये जवानी में ही जिनदीक्षा लेनी उचित है"।

महाराजा श्रेणिक ने पूछा—कि रावण को मांसाहारी, हनुमान जी को बानर और श्री रामचन्द्र जी जैसे धर्मात्मा को हिरण का शिकार करने वाला कहा जाता है, यह कहां तक सत्य है? उत्तर

---

१. "'महाराजा श्रेणिक की वीर-भक्ति" इसी ग्रन्थ का पृ० ७१।

में सुना—"रावण राक्षस व मांसाहारी न था बल्कि जिसने हिंसामयी यज्ञ करने का विचार भी किया तो युद्ध करके उसका मान भङ्ग कर दिया। हनुमान और सुग्रीव वास्तव में वानर न थे[1], वानर तो उनके वंश का नाम था। रामचन्द्र जी ने कभी हिरण का शिकार नहीं किया, वे तो अहिंसाधर्मी महापुरुष थे"।

श्रेणिक ने फिर पूछा, कि सीता जी को किस पाप के कारण रामचन्द्र जी ने घर से निकाला, और किस पुण्य के कारण स्वर्ग के देवों ने उनकी सहायता की? उत्तर में सुना, "सीता जी ने अपने पिछले जन्म में सुदर्शन नाम के एक जैन-मुनि की झूठी निन्दा की थी। जिसके कारण उसकी भी झूठी निन्दा हुई। बाद में अपनी भूल जान कर उन्होंने उन से क्षमा मांग ली थी जिसके पुण्य-फल से देवों ने सीता जी का अपवाद दूर कर के अग्नि कुण्ड जलमय बना दिया था।

श्रेणिक ने फिर प्रश्न किया कि युधिष्ठिर भीम और अर्जुन ऐसे योद्धा और वीर किस पुण्य के प्रताप से हुये और द्रौपदी पर पांच पुरुषों की स्त्री होने का कलङ्क किस पाप के कारण लगा? उत्तर में सुना– "चम्पापुर नगरी में सोमदेव नाम का एक बहुत गुणवान् ब्राह्मण था उसकी स्त्री का नाम सोमिला था उसके तीन पुत्र—सोमदत्त, समिण और सोमभूति थे। सोमिला के भाई

---

१. क्या सुग्रीव और हनुमान जी आदि सचमुच बन्दर थे? रामायण में इन को वानर कहा है। वानर का अर्थ है 'जो जङ्गली फलों को खाकर गुजारा करता है'। रामायण में इनके सलूक और अमल के मुताल्लिक जो ब्यान मिलते हैं वह भी इस ख्याल के विरुद्ध जाते हैं कि वह बहादुर लोग बन्दर थे, इस के बावजूद अगर इनको बन्दर भी मान लिया जावे तो रामायण एक परी-दास्तान से ज्यादा महत्व नहीं रख सकती जिस में पञ्चतन्त्र नामी एक ग्रन्थ की तरह हैवानों को इन्सान की बातें और अमल करते दिखाया गया है।
—डा० गोकलचन्द नारङ्ग: दैनिक उर्दू मिलाप (१८ अक्तूबर १९५२) पृ० १४

अग्निभूति के धनश्री, मित्रश्री और नागश्री नाम की तीन पुत्रियाँ थीं। सोमदेव के तीनों लड़कों का विवाह इन तीनों लड़कियों से हुआ। सोमदेव संसार को असार जान कर जैन मुनि हो गया था, तीनों लड़के और सोमिला श्रावक धर्म पालने लगी। धनश्री और मित्रश्री भी जैन धर्म में श्रद्धान रखती थी, परन्तु नागश्री को यह बात अच्छी न लगी। एक दिन धर्मरुचि नाम के योगी आहार के निमित्त सोमदत्त के घर आये, तो नागश्री ने मुनिराज को आहार में ज़हर दे दिया, जिसके पाप से नागश्री को कुष्ट रोग हो गया इस लोक के महादुःख भोग कर परलोक में भी पांचवें नरक के महा भयानक दुःख सहन करने पड़े। वहां से आकर सर्प हुई। विष भरे जीवन से छुटकारा मिला तो फिर नरक में गई वहां से आकर चम्पापुरी नगरी में एक चांडाल के घर पैदा हुई। एक रोज वह जङ्गल में आ रही थी कि समाजिगुप्त नाम के मुनीश्वर उस को मिल गए। वह चांडाल-पुत्री महादुखी थी उनकी शान्त मुद्रा को देख उनसे धर्म का उपदेश सुना, हमेशा के लिये मांस, शराब, शहद और पांच उदुम्बर का त्याग किया। मर कर धनी नाम के एक वैश्य सेठ के यहां दुर्गन्धा नाम की पुत्री हुई उस के शरीर से इतनी दुर्गन्ध आती थी कि कोई उस को अपने पास बिठाता तक न था, एक दिन तीन अर्यिकाएँ आहार के निमित्त आईं तो उस ने भक्ति भाव से उन को परघाह लिया। आहार करने के बाद उन्होंने उसको धर्म का स्वरूप बताया, जिसको सुन कर उसे वैराग्य आ गया और उनसे दीक्षा ले, अर्यिका हो कर तप करने लगी। एक दिन वसन्त-सेना नाम की वैश्या अपने पांच लम्पट पुरुषों के साथ क्रीड़ा करती हुई उसी वन में आ निकली कि जहाँ दुर्गन्धा तप कर रही थी। दुर्गन्धा के हृदय में उसको पांच पुरुषों के साथ क्रीड़ा करते देख एक क्षण के लिये वैसे ही भोग-विलास की भावना उत्पन्न होगई। परन्तु दूसरे ही

क्षण में इस बुरी भावना पर पश्चात्ताप करने लगी। अपने हृदय को दुत्कारा और शान्त मन करके समाधिमरण किया। अपने शुद्ध परिणामों तथा संयम, तप और त्याग के कारण वह सोलहवें स्वर्ग में सोमभूति नाम के देव की महासुखों को भोगने वाली पत्नी हुई। सोमदत्त का जीव युधिष्ठिर है इसका सोमिल नाम का भाई भीम है। सोमभूति का जीव अर्जुन है, धनश्री का जीव नकुल है, मित्रश्री का जीव सहदेव है, दुर्गंधा का जीव, जो पहले नागश्री था द्रोपदी है। संयम, तप, त्याग और आहार दान के कारण युधिष्ठिर, भीम, अर्जुन आदि इतने बलवान् और योद्धा-वीर हुए हैं। तप के कारण द्रोपदी इतनी सुन्दर और भाग्यशाली है। चूँकि उसने वसन्त सेना के पांच पुरुषों के साथ भोग-विलास की अभिलाषा एक क्षणमात्र के लिए की थी, इस के कारण इस पर पांच पति होने का दोष लगा।

श्रेणिक बिम्बसार ने सम्मेदशिखर जी की यात्रा का फल पूछा तो उन्होंने वीर वाणी में सुना कि कोटाकोटी मुनियों के तप करने और वहां से निर्वाण (Salvation) प्राप्त कर लेने के कारण सम्मेदशिखर जी[1] इतनी पवित्र भूमि है कि जो जीव एक बार भी श्रद्धा और भक्ति से वहाँ की यात्रा कर लेता है तो वह तिर्यञ्च, नरक या पशु गति में नहीं जा सकता। उस के भाव इतने निर्मल हो जाते हैं कि अधिक से अधिक ४९ जन्म धार कर ५० वें जन्म तक अवश्य मोक्ष (Salvation) प्राप्त कर लेता है[2]। श्रेणिक ने वहां की इतनी उत्तम महिमा जान कर बड़ी खोज के बाद चौबीसों तीर्थंकरों के पक्के टौंक स्थापित कराये[3]।

---

१. बिहार प्रान्त के इसरी नाम के रेलवे स्टेशन से १८ मील पक्की सड़क पर।

२. सम्मेद शिखर जी का महात्म्य, दिगम्बर जैन पुस्तकालय सूरत। मूल्य ॥)

३. "The Hindu Traveller's Account published in Asiatic Society's Journal for January 1824 reveals the fact, how

महाराजा श्रेणिक ने पूछा कि पञ्चम काल में मनुष्य कैसे होंगे ? उत्तर में सुना—"दुखमा नाम का पंचम काल २१ हजार वर्ष का है[१]। इस काल के आरम्भ में मनुष्य की आयु १२० वर्ष और शरीर सात हाथ का होगा, परन्तु घटते-घटते पंचम काल के अन्त में आयु २० साल की और शरीर २ हाथ का रह जायेगा[२]। इस काल में तीर्थंकर, चक्रवर्ती, नारायण आदि नहीं होंगे और न अतिशय के धारी मुनि होंगे, न पृथ्वी पर स्वर्गों के देवों का आगमन होगा और न केवल ज्ञान की उत्पत्ति होगी[३]। पंचमकाल के अन्त होने में तीन वर्ष साढ़े आठ महीने रह जायेंगे[४], तब तक मुनि, अर्यिकाएँ, श्रावकाएँ पाई जायेंगी। ये चारों भव्य जीव पांचवों या छठे गुणस्थान के भावलिंगी हैं तो भी प्रथम स्वर्ग में ही जायेंगे[५]। ऐसे मनुष्य भी अवश्य होंगे जो श्रावक व्रत को धारण करेंगे, जिस के फल से विदेह क्षेत्र में जन्म लेकर मोक्ष प्राप्त कर लेंगे[६]"।

एक प्रभावशाली, बलवान और अत्यन्त सुन्दर नवयुवक को समवशरण में बैठा देख कर श्रेणिक ने पूछा कि यह महा तेजस्वी कौन है तो उन्होंने उत्तर में सुना—"यह विजयनगर के सम्राट मन्नूकुम्भ का राजकुमार आदिविजय है। पिछले जन्म में यह महा दरिद्री, रोगी और दुःखी था, जिस से तङ्ग आ कर इसने

---

Raja Sharenika of Magadha, contemporary of Mahavira Swami, had discovered the places of the Tirthankaras and established charan at Samedshikhara"

—Honble Justice T. D. Banerji of Patna High Court in the decision of Shri Samedshikhara ji case.

१, ६. वर्धमान पुराण (हाथ का लिखा हुआ, ला० जम्बूप्रसाद, सहारनपुर जैन मन्दिर) पृ० १४० ।

२-३. महावीरपुराण (कलकत्ता) पृष्ठ १७१ ।

४-५. पं० माणकचन्द : धर्म फल सिद्धान्त पृ० १८२ ।

चौदहवें तीर्थंकर श्री अनन्तनाथ जी को शान्ति प्राप्त करने की विधि पूछी तो उन्होंने इस को 'अनन्त चौदश' के व्रत देकर कहा कि भादों सुदि चौदश को हरसाल १४ साल तक उपवास रख कर चौदहवें तीर्थंकर का शुद्ध जल के चौदह कलशों से प्रक्षल कर के पूजन करो और चंवर, छत्र आदि १४ वस्तु, हर साल श्री जिनेन्द्र भगवान् की भेंट करो। इस ने चौदह साल तक ऐसा ही किया, जिस के पुण्य फल से यह इतना बुद्धिमान्, धनवान्, रूपवान और बलवान हुआ है।

श्रेणिक ने श्री वीर भगवान् से पूछा कि रक्षाबन्धन का त्योहार क्यों मनाया जाता है? तो भगवान् की दिव्य ध्वनि से जाना कि बली, प्रह्लाद, नेमूचि और भरतपति नाम के चार मंत्रियों ने हस्तिनागपुर में नरयज्ञ के बहाने आचार्य श्री अकम्पन और इन के सङ्घ के सात सौ जैन मुनियों को भस्म करने के लिये अग्नि जला दी तो श्रावण सुदि पूर्णमाशी के दिन उनकी रक्षा विष्णु जी नाम के मुनि द्वारा हुई थी इस लिये उन की रक्षा की यादगार मनाने के लिये उस दिन हर साल रक्षाबन्धन का त्योहार मनाया जाता है'[1]।

महाराजा श्रेणिक ने फिर पूछा कि यज्ञ में जीव घात कब से और क्यों होने लगा? उत्तर में उन्होंने सुना—"अयोध्या नगरी में क्षीरकदम्ब नाम के उपाध्याय के पास पर्वत और नारद नाम के दो विद्यार्थी भी पढ़ते थे। एक दिन शास्त्र-चर्चा में पूजा का कथन आया। नारद ने कहा कि पूजा का नाम यज्ञ है "अजैर्यष्टव्यम्" जिसमें अज यानी बोने से न उगने वाले शालि धान यव (जौ) से होम करना बताया है। पर्वत ने कहा, जिस में अज़ यानी छेला (बकरा) अलंभन हो उसका नाम यज्ञ है। पर्वत न माना उसने कहा

---

१. विस्तार के लिये रक्षाबन्धन कथा (दि० जैन पुस्तकालय, सूरत) मू० ।)

कि हमारा न्याय यहां का राजा बसु करेगा और जो झूठा होगा उस की जीभ छेदन कर दी जायेगी। यह तय करके पर्वत अपनी माता स्वस्तिमती के पास आया और नारद की बात कही, माता ने कहा कि नारद सच कहता है। जो बोई जाने पर न उगे ऐसी पुरानी शाली तथा पुराना यव (जौ) का नाम अज है छेले का नाम नहीं, तुमने गलत अर्थ बताया। यह सुन कर उस ने कहा कि कुछ उपाय करो वरन् मामला राजा के पास जायेगा और जिस को वह झूठा कह देगा उस की जीभ काट दी जावेगी, तुम मेरी माता हो सङ्कट के समय अवश्य मेरी सहायता करो। माता बेटे के मोह में राजा बसु के पास गई और उससे कहा कि तुम ने जो मुझे वचन दे रखे हैं, उन्हें आज पूरा करदो। राजा ने कहा माँगो क्या माँगती हो मैं अवश्य अपने वचन पूरे करूँगा। उस ने कहा मेरे बेटे पर्वत पर बड़ा सङ्कट आन पड़ा, कृपा करके उसको दूर करदो। राजा ने कहा कि बताओ उसको किसने सताया है? मैं अवश्य उस की सहायता करूँगा।

उस ने कहा—"पर्वत ने मांस भक्षण के लोभ से अज का मतलब छेला ( बकरा ) बता कर बड़ा पाप किया। नारद ने उसे समझाया कि इसका मतलब न उगने वाले जौ से है परन्तु पर्वत अपनी बात पर यहां तक अड़ा कि उस ने कहा कि राजा बसु से न्याय कराऊँगा। वह जिस को झूठा कहेंगे उस की जीभ काट ली जावेगी। हे राजन्! यह सच है कि नारद सच्चा है, परन्तु मेरी सहायता करो, ऐसा न हो कि पर्वत की जीभ काट ली जाये। राजा यह सुन कर चिन्ता में पड़ गया कि भरी सभा में झूठ कैसे कहा जावेगा? राजा को चुप देख, स्वस्तिमती ने कहा कि क्या अपने वचनों का भी भय नहीं? राजा ने मजबूर होकर कहा कि अच्छा! वचनों की पूर्ति होगी।

दूसरे दिन नारद और पर्वत राजा के दरबार में गये। नारद

ने अज का अर्थ शक्ति रहित शाली तथा जौ और पर्वत ने छैला (बकरा) बतलाया। इस पर राजा ने कहा जैसे पर्वत कहे वैसे ही ठीक है। तब से यज्ञों में पशु होम होने की रीति प्रचलित हुई।

महाराजा श्रेणिक ने भगवान् महावीर से अपने पिछले जन्म के हाल पूछे तो भगवान् की वाणी खिरी जिस में उस ने सुना—"ऐ श्रेणिक! अब से तीसरे भव में तुम एक बहुत पापी और मांसाहारी भील थे। मुनि महाराज ने तुम्हें मांस के त्याग का उपदेश दिया परन्तु तुम सहमत न हुए तो उन्होंने कहा कि तुम ऐसे मांस के त्याग की प्रतिज्ञा करलो कि जिसको तुमने न कभी खाया है और न आइन्दा खाने की इच्छा हो इस में कोई हर्ज न जान कर आपने कौवे के मांस-भक्षण का त्याग जीवन भर के लिए कर दिया। अचानक आप बीमार हो गए, हकीमों ने कौवे का मांस दवा के रूप में बताया, परन्तु आपने इंकार कर दिया कि मैंने एक जैन साधु से जीवन भर के लिये कौवे के मांस के त्याग का सङ्कल्प लिया हुआ है। मर जाना मंजूर है मगर प्रतिज्ञा भङ्ग नहीं करूंगा। सब ने समझाया कि बीमारी में प्राणों की रक्षा के कारण दवाई के तौर पर थोड़ा सा खा लेने में कुछ हर्ज नहीं, परन्तु आप ने प्रतिज्ञा को भंग करने से स्पष्ट इन्कार कर दिया। जिस के पुण्य-फल से मर कर स्वर्ग में देव हुए और वहां के सुख भोग कर भारत के इतने प्रतापी सम्राट हुये।"

महाराजा श्रेणिक ने एक देव के मुकुट में मेंढक का चिन्ह देखकर आश्चर्य से पूछा कि इस के मुकुट में मेंढक का चिन्ह क्यों है? उत्तर में सुना—"हे राजन्! यह नियम है कि जो मायाचारी करता है वह अवश्य पशुगति के दुःख भोगता है। तुम्हारे नगर राजगृह में नागदत्त नाम के एक सेठ थे, चंचल लक्ष्मी के लोभ में वे छल-कपट अधिक किया करते थे जिस के कारण मर कर अपने ही घर की बावड़ी में मेंढक होगये। उसी बावड़ी में से एक कमल

का फूल मुख में दबा कर वह यहां समवशरण में आ रहा था कि रास्ते में तुम्हारे हाथी के पांव के नीचे आकर उसकी मृत्यु होगई। उस के भाव जिनेन्द्र भक्ति के थे जिस के पुण्य फल से वह मेंढक स्वर्ग में देव हुआ, स्वर्ग के देव जन्म से ही अवधिज्ञानी होते हैं, अवधि-ज्ञान से पिछले हाल को जानकर वह अपने संकल्प को पूरा करने के लिये यहां आया है। मेंढक के जन्म से उस का उत्थान हुआ है इस लिये उस ने अपने मुकुट में मेंढक का चिन्ह बना रखा है"।

श्रेणिक ने वीर वाणी में जिनेन्द्र भक्ति का महात्म सुना तो उसे जिनेन्द्र भक्ति में दृढ़ विश्वास हो गया[1] और उस ने अन्य जैन मन्दिर बनवाए[2]। राजगृह के पुराने खंडरों में उस समय की मूर्तियाँ आदि मिली हैं[3]। सम्मेदशिखर पर्वत पर जिन निषधिकायें बनवाईं[4]। उसने अपनी शङ्काओं को दूर करने के लिये भगवान् महावीर से ६० हजार प्रश्न पूछे[5] जिन का विस्तार आदिपुराण[6], पद्मपुराण[7], हरिवंशपुराण[8], पाण्डवपुराण[9] आदि अनेक जैन

१. The literary and legendry traditions of the Jainas about Shrenika are so varied and so well recorded that they are eloquent witnesses to the high respect wit hwhich the Jainas held by one of their greatest royal patrons, whose historicity fortunately is past all doubts.

—Jainism in Northern India, P, 116-118

२.३. कामताप्रसादः भ० महावीर पृष्ठ १५२।

४. Asiatic Society Journal, January 1824.

५. Shrenika Bimbisara has been credited by putting thousands of questions to Mahavira,

—Some Historical Jain Kings & Heroes. P, 13

६-९. यह सब ग्रन्थ हिन्दी में दि० जैन पुस्तकालय, सूरत से मिल सकते हैं।

ग्रंथों से खोजा जा सकता है इस प्रकार जैन धर्म को खूब अच्छी तरह से परख कर उनका मिथ्यात्व नष्ट होकर महाराजा श्रेणिक बिम्बसार ऐसे पक्के सम्यग्दृष्टि जैनी होगये[1], कि स्वर्ग के देव भी उन के सम्यग्दर्शन की परीक्षा करने के लिये राजगृह आये[2] और उसे पूरा पाकर उनकी बड़ी प्रशंसा की[3]। यह भ० महावीर की भक्ति और श्रद्धा का ही फल है कि आने वाले उत्सर्पिणी युग में महाराजा श्रेणिक 'पद्मनाभ' नाम के प्रथम तीर्थंकर होंगे[4]।

## राजकुमार मेघकुमार पर वीर प्रभाव

Megakumar, a son of Shrenaka was ordained a member of the order of Mahavira.

—Mr. V S. Tank ; VOA. II. P. 68.

वीर वाणी के मीठे रस को पीकर महाराजा श्रेणिक के पुत्र मेघकुमार भगवान् महावीर के निकट जैन साधु होगये, परन्तु राजसुखों के आनन्द भोगने वालों का चंचल हृदय एक दम कठोर तपस्या में कैसे लगे ? पिछले भोगविलास की याद आने से वह घर जाने की आज्ञा मांगने के लिये भ० महावीर के निकट आया ? इस से पहले कि वह कुछ कहे, भ० महावीर की दिव्य-ध्वनि खिरी जिस में उसने सुना—"मेघकुमार तुम्हें याद नहीं कि अब से तीसरे भाव में तुम एक हाथी थे एक दिन तुम पानी पीने के लिये तालाब पर गये तो दलदल में फँस गये। तुम्हारे शत्रुओं ने

---

१. Shrenika Bimbisara was a Jain King:—

a, Smith's Early History of India, P. 45.

b, Oxford Histary of India, P. 33,

c, Dr. Ishwari Pd: Bharat ka Itihas Vol I P. 54.

d, Monthly SARASWATI, Allahabad (April) 1931) P.233.

e, Modern Review (Oct. 1930) 438. VOA. Vol I ii-P.15.

२-४. भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृष्ठ १६२, १६५।

उचित अवसर जानकर इतना मार-पीट की कि तुम्हारी मृत्यु होगई। क्या तपस्या की वेदना उससे भी अधिक है ? दूसरे जन्म में फिर हाथी हुए। दावानल से जान बचाने के लिये उचित स्थान पर पहुँचे तो वहां पहले ही बहुत पशु मौजूद थे, बड़ी कठिनाई से सुकड़ कर खड़े होगये। शरीर खुजलाने के लिये तुमने अपना पांव उठाया तो उस जगह एक खरगोश अपनी जान बचाने को आ गया, जिसे देखकर केवल इस लिये कि खरगोश मर न जाय अपने उस पैर को ऊपर उठाये रखा। जब दावानल शान्त हुआ और तुम वहाँ से निकले तो निरन्तर तीन दिन तक तीन टाँगों से खड़ा रहने से तुम्हारा सारा शरीर जकड़ गया था, आप धड़ाम से नीचे गिर पड़े, जिससे इतनी अधिक चोट आई कि तुम्हारी मृत्यु हो गई। जब पशुगति में तुम इतने धीर, वीर और सहन-शक्ति के स्वामी रहे हो तो क्या अब मनुष्य जन्म में श्रमण अवस्था से घबरा गये हो ? अनेक शूरमा शत्रुओं को युद्ध में पिछाड़ देने वाले शूरवीर होकर साधना को पराक्रम भूमि में आकर कर्मरूपी शत्रुओं से युद्ध करने में भय मान रहे हो।

वीर-उपदेशरूपी जल से मेघकुमार की मोहरूपी अग्नि शान्त हो गई। विश्वासपूर्वक संयम धार कर आत्मिक सुखों का आनन्द लूटने के लिये वह आत्मिक ध्यान में दृढ़ता से लीन रहने लगे।

## अभयकुमार पर वीर प्रभाव

Prince Abhaya Kumar adopted the life of a Jain-Monk.—Some Historical Jain Kings & Heroes, P. 9.

महाराजा श्रेणिक के पुत्र अभयकुमार ने भ० महावीर से अपने पूर्व-जन्म पूछे, तो वीर-दिव्य-ध्वनि में उसने सुना "अब से तीसरे भव में अभयकुमार तुम एक बड़े विद्वान् ब्राह्मण थे परन्तु जात-पांत और छूत-छात के भेदों में इतने फंसे हुए थे कि शूद्र

की छाया पड़ने से भी तुम अपने आपको अपवित्र समझ बैठते थे। एक दिन आपकी भेंट एक श्रावक से हो गई। उसने आपको समझाया कि 'धर्म का सम्बन्ध जाति या शरीर से नहीं बल्कि आत्मा से है। आत्मा शरीर से भिन्न है, ऊँच हो या नीच, मनुष्य हो या पशु, ब्राह्मण हो या चाण्डाल, आत्मिक उन्नति करने की शक्ति सब में एक समान है। जिससे प्रभावित होकर जाति-पांति विरोध त्याग कर आप श्रावक होगये और विश्वासपूर्वक जैनधर्म पालने के कारण मर कर स्वर्ग में देव हुए और वहां से आकर श्रेणिक जैसे महाप्रतापी सम्राट् के भाग्यशाली राजकुमार हुए हो"।

भ० महावीर के उत्तर से अभयकुमार के हृदय के कपाट खुल गये'। यह विचार करते-करते "जब श्रावक धर्म के पालने से इस लोक में राज्य सुख और परलोक में स्वर्गों के भोग बिना मांगे आप से आप मिल जाते हैं तो मुनिधर्म के पालने से मोक्ष के अविनाशी सुखों की प्राप्ति में क्या सन्देह हो सकता है? प्रत्यक्ष को प्रमाण क्या? भ० महावीर स्वयं हमारे जैसे पृथ्वी पर चलने-फिरने वाले मनुष्य ही तो थे, जो मुनिधर्म धारण करके हमारे देखते ही देखते लगभग १२ वर्ष की तपस्या से अनन्तानन्त दर्शन, ज्ञान, सुख और वीर्य के धारी परमात्मा होगये। मनुष्यजन्म बड़ा दुर्लभ है फिर मिले न मिले" वह भ० महावीर के निकट जैन साधु हो गये।

## वारिषेण पर वीर प्रभाव

Amongst the sons of Shrenika Bimbisara, Varisena is famous for his piety and endurance of austerities. He was ordained as a naked saint by Mahavira and attained Liberation.

—Some Historical Jain Kings & Heroes P. 14.

सम्राट् श्रेणिक के पुत्र वारिषेण इतने पक्के व्रती श्रावक थे कि तप का अभ्यास करने के लिये वह रात्रि के समय श्मशान भूमि में

निःशङ्क होकर आत्म-ध्यान लगाया करते थे।

विद्युत नाम के चोर ने राजमहल से महारानी चेलना का रत्नमयी हार चुरा लिया। कोतवाल ने भांप लिया, चोर जान बचाने को श्मशान की तरफ भागा, कोतवाल ने पीछा किया तो हार को फेंक कर वह एक वृक्ष की ओट में छुप गया। जिस जगह हार गिरा था उसके पास वारिषेण आत्म-ध्यान में लीन थे। इनको ही चोर समझ कर कोतवाल ने हार समेत इनको राजा श्रेणिक के दरबार में पेश किया। राजा को विश्वास न था कि वारिषेण जैसा धर्मात्मा अपनी माता का हार चुराये, परन्तु चोरी का माल और चोर दोनों की मौजूदगी तथा कोतवाल की शहादत। यदि छोड़ा तो जनता कह देगी कि पुत्र के मोह में आकर इन्साफ का खून कर दिया, इस लिये उसने उसको प्राण दण्ड की सजा दे दी।

चाण्डाल हैरान था कि यह क्या? वह वारिषेण को क़त्ल करने के लिये बारबार तलवार उठाये परन्तु उसका हाथ न चले। धर्मफल के प्रभाव से वनदेव ने चाण्डाल का हाथ कील दिया था। सारे राजगृह में शोर मच गया। राजा श्रेणिक भी आगये और उसको राजमहल में चलने के लिये बहुत जोर दिया परन्तु उनकी दृष्टि में तो संसार भयानक और दुखदायी दिखाई पड़ता था उन्होंने कहा कि क्षणिक संसारी सुखों की ममता में अविनाशी सुखों के अवसर को क्यों खोऊँ। वह भ० महावीर के समवशरण में जाकर जैन साधु होगये।

## शालिभद्र पर वीर प्रभाव

राजगृह के सबसे बड़े व्यापारी शालिभद्र ने आनन्दभेरी सुनी तो भगवान् महावीर के आगमन को जान कर उसका हृदय आनन्द से गद्गद् करने लगा और तुरन्त भ० वीर के दर्शन के लिये उनके समवशरण में पहुँचा और उनसे अपने पिछले जन्म

का हाल पूछा तो भगवान की दिव्य-ध्वनि खिरी जिसमें सुनाई दिया कि तुम पिछले जन्म में बहुत दरिद्री थे, पड़ौसी के घर खीर बनते हुए देखकर तुमने भी अपनी माता से खीर बनाने के लिये कहा मगर अधिक गरीब होने के कारण वह दूध आदि का प्रबन्ध न कर सकी। गांव के लोगों ने तुम्हारी जिद को देखकर खीर बनाने की सारी सामग्री जुटा दी। माता तुमको परोसनेवाली ही थी कि इतने में एक जैन साधु, आहार निमित्त उधर आगये। तुम भूल गये इस बात को कि बड़ी कठिनाईयों से अपने लिये खीर तैयार कराई थी। तुमने मुनिराज को परघाह लिया और उस सारी खीर का आहार उन को करा दिया और स्वयं भूखे रहे। मुनि-आहार के फल से इस जन्म में तुम इतने निरोगी और भाग्य-शाली हुए हो कि करोड़ों की सम्पत्ति तुम्हारी ठोकरों में फिरती है। शालिभद्र यह विचार करके कि थोड़े से त्याग से इतना अधिक संसारी सुख सम्पत्ति मिली तो इन संसारी क्षणिक सुखों के त्याग से मोक्ष का सच्चा सुख प्राप्त होने में क्या सन्देह हो सकता है ? आप जैन मुनि होगये।

महाराजा श्रेणिक ने अपने राज्य के सबसे बड़े सौदागर को मुनि अवस्था में देखा तो उनसे पूछा कि आपने करोड़ों की सम्पत्ति एक क्षण में कैसे त्याग दी ? मुनि शालिभद्र ने उत्तर दिया "अब तक मैंने जो सौदे किये उसका केवल इस एक ही जन्म में सुख प्राप्त हुआ, परन्तु जो सौदा आज किया है उसका सुख सदा के लिये प्राप्त होगा।

## अर्जुनमाली पर वीर प्रभाव

राजगृह के नगरसेठ सुदर्शन वीरवन्दना को जानने लगे तो उन के पिता ने कहा, "अर्जुनमाली महादुष्ट है। छः पुरुष और एक स्त्री तो नियम से वह प्रत्येक दिन मार ही डालता है। तुम यहां से ही

भ० वीर को नमस्कार कर लो, वह तो सर्वज्ञ हैं, यहां से की हुई वन्दना को भी वह अपने ज्ञान से जान लेंगे" । सुदर्शन ने कहा मरना तो एक दिन है ही, फिर इसका भय क्या ?

सुदर्शन राजगृह से थोड़ी दूर ही बाहर निकला था कि अर्जुन माली भूखे शेर के समान झपटा और अपना मोटा मुद्गर मारने को उठाया, परन्तु वीर भगवान की भक्ति फलसे वनदेवने उसके हाथ कील दिये। अर्जुन बड़ा शक्तिशाली था उसने बहुत यत्न किये, परन्तु कुछ वश चलता न देखकर वह सुदर्शन के चरणों में गिर पड़ा। सुदर्शन ने कहा, "यदि तुम अपना कल्याण चाहते हो तो मेरे साथ वीर-वन्दना के लिये चलो"। अर्जुन बोला, "वहां तो श्रेणिक जैसे सम्राट्, आनन्द जैसे सेठ और तुम्हारे जैसे भक्त जाते हैं, मुझ जैसे पापी और नीच जाति को कौन घुसने देगा" ? सुदर्शन ने कहा, "यही तो भ० महावीर की विशेषता है कि उनके समवशरण के दरवाजे पापी से भी पापी और नीच से भी नीच चाण्डाल तक के लिये खुले हैं, तुम्हारे लिये वहां वही स्थान है जो महाराजा श्रेणिक के लिये"। यह सुन कर अर्जुन भी सुदर्शन के साथ चल दिया। समवशरण के अहिंसामयी वातावरण और विरोधी पशुओं तक को आपस में प्रेम करते देखकर अर्जुन भूल गया कि मैं पापी हूँ। उसने विनयपूर्वक भ० महावीर को नमस्कार किया और उनके उपदेश से प्रभावित होकर जैन साधु हो गया। श्रेणिक आश्चर्य में पड़ गया कि जिस दुष्ट अर्जुन को लूटमार व कत्लगारि के हजारों वाकात से सारा देश परेशान था, जिसके कारण उसको गिरफ्तार करने के लिये उसने हजारों रुपये का इनाम निकाल रक्खा था फिर भी किसी में इतना हौसला न था कि उसे पकड़ सकें, वे वीर-शिक्षा से इतना प्रभावित हुआ कि सारे दोषों को छोड़ कर एकदम जैनमुनि होगया[१]।

---

१. विस्तार के लिये भ० महावीर का आदर्श जीवन पृ० ४२-४१८।

## महाराजा चेटक पर वीर प्रभाव

वैशाली के राजा चेटक इक्ष्वाकु वंश के क्षत्रिय-रत्न थे। वह थे बड़े पराक्रमी और वीर योद्धा। सुभद्रा देवी इनकी रानी थी। वे दोनों इतने पक्के जैनी थे कि इन्होंने संकल्प कर रक्खा था कि अपनी पुत्रियों का विवाह अजैन मे नहीं करेंगे। जिनेन्द्र भगवान की पूजा-भक्ति तो वह रणभूमि तक में नहीं भूलते थे। उनके धन, दत्तभद्र, उपेन्द्र, सुदत्त, सिंहभद्र, सुकुम्भोज, अकम्पन, सुपतंग, प्रभंजन और प्रभास नाम के दश पुत्र और त्रिशला-प्रियकारिणी, मृगावती, सुप्रभा, प्रभावती, चेलना, ज्येष्ठा और चन्दना नाम की सात पुत्रियाँ थीं। त्रिशला-प्रियकारिणी कुण्डपुर के राजा सिद्धार्थ से ब्याही थी और श्री वर्द्धमान महावीर जी की माता ही थी। मृगावती कौशाम्बी के राजा शतानीक की रानी थीं सुप्रभा दशार्ण देश के राजा दशरथ से ब्याही थी। प्रभावती सिंधु-सौवीर अथवा कच्छ देश के महाराजा उदयन की महारानी थीं। चेलना जी मगध के सम्राट श्रेणिक बिम्बसार की पटरानी थी कि जिनके प्रभाव से महाराजा श्रेणिक बौद्धधर्म छोड़कर जैनी होगया था। सति चन्दना देवी और ज्येष्ठा आजन्म ब्रह्मचारिणी रही थी। यह सारा परिवार जैनधर्मी था, ज्येष्ठा, चन्दना और चेलना तो भ० महावीर के सङ्घ में जैन साधुका होगई थी।

जब भ० महावीर का समवशरण वैशाली आया तो चेटक ने पूछा, मनुष्य बलवान अच्छा है या कमजोर? वीरवाणी में उन्होंने सुना, "दयावान और न्यायवान का बलवान होना उचित है ताकि वह अपनी शक्ति से दूसरों की सहायता और रक्षा कर सके, परन्तु पापियों, अत्याचारियों और हिंसकों का कमजोर होना ही ठीक है ताकि वह दूसरों पर अत्याचार न कर सकें।" महाराजा चेटक पर भ० महावीर का इतना प्रभाव पड़ा कि वे समस्त राजसुखों को लातमार कर वह जैन साधु हो गये।

## सेनापति सिंहभद्र पर वीर प्रभाव

सिंहनामक लिच्छवि सेनापति निगंठ नाठपुत्त (महावीर) के शिष्य थे।
—बौद्धग्रन्थ महावग्ग (S. B E.) XVII. 116.

सिंहभद्र वैशाली के विशाल राजा चेटक के महायोद्धा सेनापति थे। जब भ० महावीर का समवशरण वैशाली में आया तो यह भी उनकी वन्दना को गये और भक्तिपूर्वक नमस्कार करके भ० महावीर से पूछा, कि क्या शासन चलाने वाले मेरे जैसे क्षत्रिय के लिये राष्ट्र रक्षा के लिये तलवार उठाना और अपराधियों को दण्ड देना अहिंसा धर्म के विरुद्ध है? भ० महावीर की वाणी खिरी, जिसमें उन्होंने सुना कि "देशरक्षा के लिए सैनिक धर्म तो श्रावक का प्रथम धर्म है। सैनिक धर्म के बिना अत्याचारों का अन्त नहीं होता और बिना अत्याचारों का अन्त किए देश में शान्ति की स्थापना नहीं हो सकती और बिना शांति के गृहस्थ धर्म का पालन नहीं हो सकता और बिना गृहस्थों के मुनिधर्म सम्पूर्णरूप से पालन नहीं हो सकता। इस लिए देश में शान्ति रखने तथा अत्याचारों को नष्ट करने के हेतु विरोधी शत्रुओं पर विजय प्राप्त करना और अपराधियों को न्यायपूर्वक दण्ड देना गृहस्थियों के लिए अहिंसा धर्म है"। सेनापति सिंहभद्र ने अहिंसा धर्म की इतनी विशालता वीरवाणी में सुनकर तुरन्त ही श्रावक धर्म के व्रत ले लिये।

## आनन्द श्रावक पर वीर प्रभाव

सेठ आनन्द वाणिज्यग्राम के बड़े प्रसिद्ध साहूकार थे, चार करोड़ अशर्फियां उनके पास नक़द थीं। चार करोड़ अशर्फियां ब्याज पर और चार करोड़ अशर्फियां कारोबार में लगी हुई थीं। करोड़ों अशर्फियों की जमीन-जायदाद थी। चालीस हजार गाय, भैंस, घोड़े, बैल आदि पशुधन था। जब भ० महावीर का सम-

वशरण उनकी नगरी में आया तो आनन्द और उनकी पत्नी शिवनन्दा ने म० वीर से श्रावक के व्रत लिए और यह प्रतिज्ञा कर ली थी कि जो हमारे पास है उससे अधिक अपने पास न रखेंगे। ब्याज पर चढ़े हुए चार करोड़ अशर्फियों का सूद ग्रहण करें तो सम्पत्ति बढ़ जावे, कारोबार में लाभ हो तो सम्पत्ति बढ़े। हर साल एक बच्चा हो तो चालीस हजार पशुधन से सालभर में चालीस हजार बच्चे बढ़ जावें, उनको बेचें तो नकदी बढ़ जावे इस लिए लोभ और मोह नष्ट होजाने से वह महासन्तोषी और इच्छा रहित होकर श्रावक व्रत धारने के कारण वह इस दुखी संसार में भी महासुखी थे।

## राजकुमार एवन्त पर वीर प्रभाव

पोलसपुर के सम्राट् विक्रम के पुत्र एवन्तकुमार ने म० महावीर के निकट दीक्षा ली। —श्रीचौथमल जी : म० महावीर का आदर्श जीवन, पृ० ४१९।

पोलासपुर में वीर-समवशरण आया तो वहां के राजा विक्रम ने उनका स्वागत किया। शब्दालपुत्र नाम के कुम्हार ने जिसकी पाँचसौ दुकानें[1] मिट्टी के बर्तनों की चलती थीं और तीन करोड़ अशर्फियों का स्वामी था[2], वीर प्रभु से श्रावक के व्रतलिये[3]। वहां के राजकुमार एवन्त ने जैन साधु होने की ठान ली। माता-पिता से आज्ञा मांगी तो उन्होंने कहा कि अभी तुम बालक हो विधि अनुसार धर्म कैसे पाल सकोगे ? राजकुमार ने कहा कि धर्म पालने की विशेषता आयु पर निर्भर नहीं, बल्कि श्रद्धा और विश्वास पर है। वैसे भी आयु का क्या भरोसा ? मृत्यु के लिये बच्चा और बूढ़ा एक समान है। यदि जीवित भी रहा तो यह कैसे विश्वास कि सदा निरोगी रहूँगा, रोगी से धर्म पालन नहीं हो सकता। बुढ़ापे में तो धर्म साधन की शक्ति ही नहीं रहती। यह

१-३. म० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० १३४।

मनुष्य जन्म बार २ नहीं मिलता। वीरप्रभु के उपदेश से मुझे यह दृढ़ विश्वास हो गया है कि जिन विषय भोगों और इन्द्रियों की पूर्तियों को हम सुख समझते हैं वह वर्षों तक नरकों के महादुःख सहने का कारण हैं। माता-पिता! आप तो हमेशा मेरा हित चाहते रहे हो तो अविनाशी हित से क्यों रोकते हो? राजा और रानी अपने बालक के प्रभावशाली वचन सुनकर सन्तुष्ट होगये और उसे जिनदीक्षा लेने की आज्ञा देदी। जिस प्रकार कैदी को बन्दीखाने से छूटने पर आनन्द आता है उसी प्रकार राजकुमार एवन्त आनन्द मानता हुआ सीधा भ० वीर के समवशरण में गया और उनके निकट जैन साधु होगया।

## महाराजा उदयन पर वीर प्रभाव

Udayana the great king of Sindhu-Sauvira became the disciple of Lord Mahavira.

—Some Historical Jain Kings & Heroes P. 9.

प्राकृत कथा संग्रह में 'सिन्धु-सौवीर के सम्राट् उदयन को एक बहुत ही बड़ा महाराजा बताया है, कि जिनकी कई सौ मुकुट बन्द राजा सेवा किया करते थे'। रोरुकनगर उनकी राजधानी थी[१]। उनके राज्य में नर-नारी ही क्या पशु तक भी निर्भय थे इस लिये उनका राजनगर वीतभय के नाम से प्रसिद्ध था[२], प्रभावती उनकी पटरानी थी, जो महाराजा चेटक की पुत्री और भ० महावीर की मौसी थी[३]। महारानी प्रभावती पक्की जैनधर्मी थी[४], उनकी धर्मनिष्ठा ने ही राजा उदयन को जैनधर्मी बनाया था[५]। वह दोनों इतने वीर भक्त थे कि अपनी नगरी में एक सुन्दर जैन मन्दिर बनवाकर उसमें भ० महावीर की स्वर्ण-प्रतिमा विराजमान की थी[६]। वे जैनधर्म को भलीभांति पालने वाले आदर्श श्रावक थे[७]। जैन मुनियों की सेवा के लिये तो इतने प्रसिद्ध थे कि इस

१-७. भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृष्ठ २५०-२५१।

लोक में तो क्या परलोक तक में उनकी धूम थी। स्वर्ग के देवताओं तक ने परीक्षा करके उनकी बड़ी प्रशंसा की है[१]।

भ० महावीर का समवशरण उनकी नगरी में आया तो उन्होंने बड़े शाही ठाठ-बाट से भगवान का स्वागत किया और परिवार सहित उनकी वन्दना को गये[२]। वीर-उपदेश से प्रभावित होकर जैन साधु होने के लिये अपने पुत्र के राजतिलक करने लगे तो उसने यह कहकर इन्कार कर दिया कि राजसुख तो क्षणिक है, मुझे भी अविनाशी सुखों के लुटने की आज्ञा देदो। मजबूर होकर राज्य अपने भाँजे केसीकुमार को दिया और वे दोनों भ० महावीर के निकट जैन साधु होगये[३]। महारानी प्रभावती भी चन्दना जी से दीक्षा लेकर जैन साधुका हो, वीर संघ में शामिल हो गईं[४]।

## वीर निर्वाण और दीपावली

That night, in which Lord Mahavira attained Nirvan, was lighted up by descending and ascending Gods and 18 confederate kings instituted an illumination to celebrate Moksha of the Lord. Since then the people make illumination and this in fact is the **'ORIGIN OF DIPAWALI'**.

—Prof. Prithvi Raj: VoA. Vol. I. Part. VI. P. 9.

सन् ईस्वी से ५२७[५] साल, विक्रमी सं० से ४७०[६] वर्ष, राजा शक से ६०५ साल ५ महीने[७] पहिले कार्तिक वदी चौदश[८],

---

१-४. विस्तार के लिये भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० २५३-२५८।

५. 527 B. C., the date of Mahavira's Nirvan, is a land mark in the Indian History. Accurate knowledge of history begins with Mahavira's Nirvan.

—A Chakravarti, I. E. S.: Jain Antiquary. Vol. IX. P. 76.

६. Prof. Dr. H S. Bhattacharya: Lord Mahavira. P. 37.

७-८. पं. जुगलकिशोर : भ० महावीर और उनका समय (वीरसेवामन्दिर) पृष्ठ ३१

सोमवार[1] और अमावस्या[2], मङ्गलवार[3] के बीच में प्रातःकाल[4] जब चौथे काल के समाप्त होने में तीन वर्ष साढ़े आठ महीने[5] बाकी रह गये थे, केवल ज्ञान के प्राप्त होने के २६ साल ५ महीने २० दिन बाद[6], ७१ वर्ष ३ महीने २५ दिन की आयु[7] में भगवान महावीर ने मल्लों की पावापुर[8] नगरी में निर्वाण प्राप्त किया[9]। स्वर्ग के देवताओं ने उस अन्धेरी रात्रि में रत्न बरसा कर रोशनी की[10]। जनता ने दीपक जला कर उत्साह मनाया[11]। राजाओं ने वीर निर्वाण की यादगार में कार्तिक वदी चौदश और अमावस दोनों रात्रियों को हरसाल दीपावली पर्व की स्थापना की[12] उस समय भ० महावीर की मान्यता ब्राह्मण, क्षत्रिय, वैश्य और शूद्र चारों वर्ण वाले करते थे, इसलिये दीपावली के त्योहार को आज तक चारों वर्णों वाले बड़े उत्साह के साथ मनाते हैं[13]।

आर्यसमाजी महर्षि स्वामी दयानन्द जी, सिक्ख छठे गुरु श्री हरगोविन्द जी, हिन्दु श्री रामचन्द्र जी, जैनी वीरनिर्वाण और कुछ महाराजा अशोक की दिग्विजय को दीपावली का कारण बताते हैं। कुछ का विश्वास है कि राजा बलि की दानवीरता से प्रसन्न होकर विष्णु जी ने धनतेरस से तीन दिन का उत्सव मनाने के लिये दीपावली का त्योहार आरम्भ किया था और कुछ का

---

१-४. Lord Mahavira's Commemoration Vol. I. P. 91-100.

५. श्री जिनसेनाचार्यः हरिवंशपुराण, सर्ग ६६, श्लोक १५-१६।

६. वासाणूणत्तीसं पंच य मासे य बीसदिवसे य ।
चउविह अणगारेहि बारहहि गणेहि विहरंतो ॥१॥ धवल।

७ Anekant (Vir Seva Mandir, Sarsawa) Vol XI. P. 99.

८-९. Dr. H. Jacobi: Mahavira's Commemoration Vol. I. P. 45.

१०. श्री गुणभद्राचार्यः उत्तरपुराण, पर्व ७६।

११-१३. जैन प्रचारक (अक्तूबर १६४०) पृष्ठ २३, जैनधर्म (दि० जैन संघ) पृष्ठ २२४

कथन है कि यमराज ने वर मांगा था कि कार्तिक बदी तेरस से दोयज तक ५ दिन जो उत्सव मनायेंगे उनकी अकाल मृत्यु नहीं होगी। इसलिये दीपावली मनाई जाती है, परन्तु दीपावली एक प्राचीन त्योहार है। महर्षि स्वामी दयानन्द जी और छठे गुरु श्री हरगोबिन्द जी से बहुत पहले से मनाया जाता है[1]। श्री रामचन्द्र जी के अयोध्या में लौटने की खुशी में दीवाली के आरम्भ होने का उल्लेख रामायण या किसी और प्राचीन हिन्दू ग्रन्थ में नहीं मिलता[2]। विष्णु जी तथा अशोक दिग्विजय के कारण दीपावली का होना किसी ऐतिहासिक प्रमाण से सिद्ध नहीं होता[3]। प्राचीन जैन ग्रन्थों में कथन अवश्य है कि : —

"जिनेन्द्रवीरोऽपि विबोध्य संततं समंततो भव्यसमूहसंततिम्।
प्रपद्य पावानगरीं गरीयसीं मनोहरोद्यानवने यदीयके ॥१५॥
चतुर्थकालेऽर्धचतुर्थमासकैर्विहीनताविश्चतुरब्दशेषके।
सकीर्तिके स्वातिषु कृष्णभूतसुप्रभातसन्ध्यासमये स्वभावतः ॥१६॥
अघातिकर्माणि निरुद्धयोगको विधूय घातींधनवद्विबंधनम्।
विबन्धनस्थानमवाप शंकरो निरन्तरायोरुसुखानुबन्धनम् ॥१७॥
ज्वलत्प्रदीपालिकया प्रवृद्धया सुरासुरैर्दीपितया प्रदीप्तया।
तदास्म पावानगरी समन्ततः प्रदीपिताकाशतला प्रकाशते ॥१९॥
ततस्तु लोकः प्रतिवर्षमादरात् प्रसिद्धदीपालिकयात्र भारते।
समुद्यतः पूजयितुं जिनेश्वरं जिनेन्द्रनिर्वाणविभूति भक्तिभाक् ॥२०॥

—श्री जिनसेनाचार्यः हरिवंशपुराण, सर्ग ६६

भावार्थ—"जब चौथे काल के समाप्त होने में तीन वर्ष साढ़े आठ महीने रह गये थे तो कार्तिक की अमावस्या के प्रातःकाल पावांपुर नगरी में भ० महावीर ने मोक्ष प्राप्त किया[4], जिसके उपलक्ष में चारों प्रकार के देवताओं ने बड़ा उत्सव मनाया और

१-३, जैन प्रचारक (अक्तूबर २६४०) पृ० १३

४. Going to Sakhya, Buddha himself witnessed the grand occurance of Lord Mahavira's attaining salvation at Pava —J. H. M. (Nov, 1924) P. 44

जहां तहाँ दीपक जलाये। जिनकी रोशनी से सारा आकाश जग-मगा उठा था। उसी दिन से आज तक श्री जिनेन्द्र महावीर के निर्वाण-कल्याण की भक्ति से प्रेरित होकर लोग हर साल भरत क्षेत्र में दिवाली का उत्साह मनाते हैं।

कार्तिक बदी चौदश और अमावस्या की रात्रि में भ० महावीर समस्त कर्मरूपी मल को दूर करके सिद्ध हुए, कर्म-मल से शुद्धि के स्थान पर हम उस रात्रि को कूड़ा निकाल कर घरों की शुद्धि करते हैं। उसी दिन भ० महावीर के प्रथम गणधर इन्द्रभूति गौतम जी ने केवल ज्ञानरूपी लक्ष्मी प्राप्त की थी, जिसकी पूजा देवों तक ने की थी, उसके स्थान पर चञ्चल लक्ष्मी तथा गणेश जी की पूजा होती है[१]। गणेश नाम गणधर का है[२]। वीर-समवशरण में मुनीश्वरों, कल्पवासी इन्द्राणियों, आर्यिकाओं व श्राविकाओं, ज्योतिषी देवाङ्गनाओं, व्यन्तर देवियों, प्रसाद निवासियों की पद्मावती इत्यादि देवियों, भवन निवासी देवों, व्यन्तर देवों, चन्द्र-सूर्य इत्यादि ज्योतिषी देवों, कल्प निवासी देवों, विद्याधरों व मनुष्यों, सिंह-हरिण इत्यादि पशु-पक्षियों व तिर्यचों के बैठ कर धर्म उपदेश सुनने के लिये १२ सभाएँ होती हैं, उसके स्थान पर लीप-पोत कर लकीरें खींच कर कोठे बनाना और वहाँ मनुष्य और पशुओं आदि के खिलौने रखना, वीर-समवशरण का चित्र

---

१-२. As regards worship of 'Lakshmi' and 'Goanesha' the Jains have a convincing tradition that Indrabhuti, attained Omniscience few hours latter than the Liberation of Mahavira. The people in honour to his befitting memory began to worship Omniscience—the greatest wealth and Ghanesha was Goutama himself as he was the head of eleven Ganas of Mahavira—गणानां ईशः गणेशः।

—Prof. Prithvi Raj: VOA I- Part. VI. P. 9.

खींचने की चेष्टा करना है[1]। भ० महावीर वहां गन्धकुटी पर विराजमान होते हैं, उसके स्थान पर हम घरूखडी (हटडी) रखते हैं। वीर निर्वाण के उत्सव में देवों ने रत्न बरसाये थे, उसके स्थान पर हम खील पताशे बांटते हैं। उस समय के राजाओं-महाराजाओं ने वीर निर्वाणके उपलक्षमें दीपक जलाकर उत्सव मनाया था, उसके स्थान पर हम दीपावली मनाते हैं। यह हो सकता है कि अमावस्या की शुभ रात्रि में महर्षि स्वमी दयानन्द जी स्वर्ग पधारे, श्रीरामचंद्र जी अयोध्या लौटे या औरों के विश्वास के अनुसार और भी शुभ कार्य हुए हों, परन्तु इस पवित्र त्योहार पर होने वाली क्रियाओं और विचार पूर्वक खोज करने से यही सिद्ध होता है कि दीपावली वीर-निर्वाण से ही उनकी यादगार में आरम्भ होने वाला पर्व है[2], जैसे कि लोकमान्य पं० बालगङ्गाधर तिलक[3], डा० रवीन्द्रनाथ[4] टैगोर आदि अनेक ऐतिहासिक विद्वान् स्वीकार करते हैं[5]।

केवल दीपावली का त्योहार ही नहीं, बल्कि भ० महावीर की स्मृति में सिक्के ढाले गये[6]। वर्द्धमान नाम पर वर्धमान और वीर नाम पर वीर-भूमि नाम के नगर आज तक बङ्गाल में प्रसिद्ध हैं[7]। विदेह देश में भ० महावीर का अधिक विहार होने के कारण उस प्रान्त का नाम ही विहार प्रान्त पड़ गया[8]। भारत के

---

१-४. जैन प्रचारक (जैन यतीमखाना दरियागंज, देहली) अक्तूबर १६४० पृष्ठ ११।

५. i. Prof. Dr. H. S. Bhattacharyr: Lord Mahavira. P. 36.
   ii. Shri P. K. Gode: Mahavira's Commemoration Vol. I. P 49.
   iii. Steuvenson: Encyclopeadia of Religion & Ethics Vol. V. P. 825.

६. भ० महावीर (कामताप्रसाद जी) पृ० २३५, वीर. वर्ष ३, पृ० ४४३, ४६७।

७. श्री नगेन्द्रनाथ बोसः बङ्गाल विश्वकोष १६२१।

८, जैन मित्र (सूरत) वर्ष २३, पृ० ५४३।

ऐतिहासिक युग में सबसे पहला सम्वत्, जो वीर-निर्वाण से अगले दिन ही कार्तिक सुदी १ से चालू होता है, जिस दिन हम अपनी पुरानी वहियां बन्द करके नई चालू करते हैं, अवश्य भ० महावीर के सन्मुख भारत निवासियों की श्रद्धा और भक्ति प्रगट करने वाला वीर-सम्वत् है[1]। इस प्रकार न केवल जैनों पर ही किन्तु अजैनों पर भी श्री वर्द्धमान महावीर का गहरा प्रभाव पड़ा[2]।

## वीर-संघ

Mahavira's order was so strongly organised that it has triumphed over every vicissitude. It has survived up to the present day and is still flourishing.
—Dr. Ferdinando Bellini-Fillippi, VOA. Vol I, ii. P. 5.

जैन धर्म अनादि है ही तो जैन संघ अनादि होने में क्या सन्देह? इस अवसर्पिणी युग में लाखों वर्षों से भी अधिक हुआ कि श्री ऋषभदेव जी ने जैन धर्म स्थापित किया था। इतने लम्बे समय में लोग अनेक बार अपने कर्तव्य को भूल बैठे थे तो अनेक तीर्थङ्करों ने अपने-अपने समय में लोक-कल्याण के लिये फिर से जैन सङ्घ को दृढ़ किया, जिसके कारण उनके तीर्थकाल में जैन संघ का नाम उनके नाम पर ही लिया जाता रहा, इसी लिये वीर काल के जैन संघ को वीर-संघ कहते हैं।

भ० महावीर की शरण में किसी ने मुनिव्रत लिये तो किसी ने श्रावक व्रत ग्रहण किये, पशुओं तक ने अणुव्रत पाले। जो संसारी पदार्थों का मोह न छोड़ सके वह भगवान के भक्त हो गये थे। ऐसे असंख्य जीव घरों में रह कर ही धर्म प्रभावना करते थे; फिर भी वीर-संघ में महा विद्वान तथा सातों ऋद्धियों के धारी और इन्द्रों तक से पूजनीय, महाज्ञानी ११ गणधर थे,

---

१-२. पं० जयभगवान एडवोकेट: इतिहास में भ० महावीर का स्थान, पृ० ११।

जिनके प्रधान इन्द्रभूति थे, जिनके २१३० शिष्य थे। इनके भाई अग्निभूति गौतम व वायुभूति तथा शुचिदत्त, सौधर्म प्रत्येक के अलग २ २१३० शिष्य थे। मौण्ड और मौर्य को मिला कर ८५० और अकम्पन, अचबेल, मैत्रेय और प्रभास को मिला कर २५०० शिष्य थे इस प्रकार ११ गणधर, सात[1] गणों के १४००० शिष्यों की सार-संभाल करते थे[2] जिनमें से ७०० केवलज्ञानी अर्हन्त परमेष्ठी, ५०० मनः पर्यंत ज्ञानी, १३ अवधिज्ञानी, ६०० विक्रिया ऋद्धि-धारी, ३०० ग्यारह अङ्ग चौदह पर्वोंके जानकार, ४०० अनुत्तरवादी, जिनके तर्क, न्याय और वक्तृत्व शक्ति के सामने कोई टिक नहीं सकता था, और ६६०० वास्तविक संयम के धारी शिक्षक मुनि थे। ऐसे महान तपस्वी और सम्पन्न लोकोद्धारक १४००० मुनीश्वर, ३६००० चन्दना, प्रभावती, चेतना, ज्येष्ठा आदि महासंयमी अर्यिकाएँ, जो गाढ़े कपड़े की एक सफेद साढ़ी में ही सर्दी-गर्मी की परीषह सहन करती थीं एक लाख श्रावक और तीन लाख श्राविकाएँ थीं[3] इस प्रकार मुनि, अर्यिका, श्रावक श्राविकाओं से शोभित, वीर-संघ चतुर्विधरूप था। श्वेताम्बरीय शास्त्रों में वीर-संघ का मुनि और अर्यिकाओं से युक्त बताया है[4], परन्तु स्वयं श्वेताम्बरीय 'कल्पसूत्र' (Js. Pt. I) में वीर-संघ के चार अङ्गों का उल्लेख है। श्वेताम्बराचार्य श्री हेमचन्द्र जी भी भ० महावीर का संघ चतुर्विध-रूप ही बताते हैं[5]। असंख्य देवी, देवता और सौभाग्यशील अनेक पशु-पक्षी, तिर्यंच भी वीर-संघ में से, इस

---

१. श्रवणबेलगोल का शिलालेख नं० १०५ (२५४)। जैन शिलालेख संग्रह, पृ० १९६।

२. श्री जिनसेनाचार्यः हरिवंश पुराण, पर्व ४०-४१।

३. श्री गुणभद्राचार्यः उत्तर पुराण, पर्व ७३, श्लोक ३७३-३७९।

४. "गिहिणो गिहिमज्झ वसन्ता"—उपासक दशासूत्र २। ११६।

५ "निषसाद तथा स्थानं संघस्तत्र चतुर्विधः" —परिशिष्ट पर्व १।

प्रकार भ० महावीर का संघ समस्त लोक-भुवनाश्रय ही था। इस वीर संघ का धार्मिक शासन गणधरों अथवा गणाचार्यों के आधीन था तथापि आर्यिका संघ का नेतृत्व सती चन्दना जी को ही प्राप्त था। संघ की व्यवस्था के लिये समुदार नियम बने हुये थे, जिनका रीत से पालन किया जाता था। वह केवल तत्वज्ञान की ही नहीं, बल्कि लौकिक जीवन की उलझी गुत्थियों को सुलझाने की भी चर्चा करते थे, वीर संघ केवल राजे-महाराजे, सेठ-साहूकारों के लिये ही न था बल्कि नीच से नीच अछूत चाण्डाल और अर्जुन-माली जैसे दुष्टों का भी उन्होंने सुधार किया। यही नहीं, बल्कि स्त्रियों, पशु-पक्षियों तक को अविनाशी सुख प्राप्त करने का अवसर प्रदान किया। उस समय के समस्त राजाओं पर अधिक वीरप्रभाव होने पर भी भ० महावीर ने किसी पर यह दबाव न डाला और न डलवाया कि जनता उनकी आज्ञा का पालन करे। उन्होंने तो सत्य की खोज करके और स्वयं उसे अपना कर संसार को प्रत्यक्ष दिखा दिया कि नीच से नीच आत्मा भी अपने पुरुषार्थ से परमात्मा तक बन सकती है। संसार ने वीर-वाणी को न्याय की कसौटी पर दिल खोल कर खूब रगड़ा और जब उनके सिद्धान्तों को सो फीसदी सत्य पाया तब अपनाया, यही कारण है कि बिना सड़क रेल, मोटर डाकखाना आदि साधनों के २९ वर्ष ५ महीने २० दिनों[१] के थोड़े से समय में अधर्म को धर्म, हिंसा को अहिंसा और पाप को पुण्य कहने वालों को अहिंसा, सत्य, अचौर्य, परिग्रह-प्रमाण और स्वयं स्त्री-सन्तुष्ट, श्रावक के पांच अणुव्रतों में दृढ़ करके पापी से पापी को भी आदर्श शहरी और मुनिव्रत की शिक्षा देकर धर्मात्मा बना कर समस्त संसारी प्राणियों का परम कल्याण किया।

भगवान महावीर के निर्वाण प्राप्त हो जाने पर उनके प्रधान गणधर इन्द्रभूति गोतम को केवल ज्ञान प्राप्त होगया था, उन्होंने

---

१. This book's foot-note No. 6 of P. 395.

१२ साल तक धर्म प्रचार किया। इनके मोक्ष होने पर इनके प्रधान शिष्य सुधर्माचार्य ने सर्वज्ञ हो, १२ वर्ष तक जिनवाणी की अमृत वर्षा की[१]। इनके मुक्ति प्राप्त कर लेने पर इनके प्रधान शिष्य जंबू स्वामी तीनों लोकों को समस्त रूप से जानने वाले अन्तिम केवल ज्ञानी ने ३८ साल तक संपूर्ण श्रुतज्ञान का अबाधितरूप से प्रचार किया[२]। इस प्रकार भ० महावीर के ६२ साल बाद तक सर्वज्ञ अर्हन्तों द्वारा जैन धर्म का प्रचार होता रहा[३]।

जंबूस्वामी के बाद विष्णुमुनि, नंदिमित्र, अपराजित, गोवर्धन और भद्रबाहु पांच महासाधु संपूर्ण श्रुतसमूह के पारगामी और द्वादशांग के पाठक श्रुतकेवली हुए जिन्होंने १०० वर्ष तक धर्मोपदेश दिया[६] प्रसिद्ध सम्राट चन्द्रगुप्त मौर्य इन्हीं भद्रबाहु जी के शिष्य थे। जिनके शासनकाल तक जैन संघ में दिगम्बर और श्वेताम्बर सम्प्रदायों का कोई भेद न था[८]। इसीलिये दोनों सम्प्रदायों के शास्त्र भद्रबाहु जी को अन्तिम श्रुतकेवली मानने में एकमत हैं। उस समय मगध और उसके आस पास बारह वर्ष का अकाल पड़ गया था, जिसके कारण उत्तर भारत में अन्न-वस्त्र के लाले पड़ गये थे। भद्रबाहु स्वामी ने अपने ज्ञान से ऐसे दुष्काल को विचार कर, संघ सहित दक्षिण भारत की ओर विहार किया। सम्राट चन्द्रगुप्त भी जो उनके प्रभाव से जैन साधु हो गये थे, उनके संघ के साथ मैसूर प्रान्तर्गत कटवप्र पर्वत पर चले गये, जो उनके तप करने के कारण उनके नाम पर चन्द्रगिरि कहलाने लगा[९]। वहां से जब संघ लौटकर उत्तर भारत आया तो देखा कि दुष्काल की कठिनाइयों ने उत्तर भारत में रहे हुये निर्ग्रन्थ श्रमणों को शिथिलाचारी बना दिया[१०]—श्वेत वस्त्र धारण करने से उनका नाम

१-६. जैनाचार्य (सूरत) पृ० १-३।

७-९ जैन शिलालेख संग्रह श्रवणबेलगोल भूमिका।

१०. Cradually customs changed. The original practice

श्वेताम्बर पड़ गया। इस प्रकार भद्रबाहुजी के बाद **दिगम्बर और श्वेताम्बर दो भिन्न भिन्न सम्प्रदायें** मानी गई[1]।

भद्रबाहु जी के बाद विशाखदत्त, प्रौष्टिल, क्षत्रिय, जयसेन, नागसेन, सिद्धार्थ, धृतिषेण, विजयसेन, बुद्धिमान, गङ्गदेव और धर्मसेन नाम के ११ महात्मा ग्यारह अंग और दश पूर्व के धारक हुए जिन्होंने १८३ साल तक वीर वाणी का प्रचार किया। इन के बाद नक्षत्र, जयपाल पांडु, द्रुमसेन और कंसाचार्य ५ महात्माओं ने २२० साल ग्यारह अंग के अध्ययन को स्थिर रक्खा। इनके बाद सुभद्र, अभयभद्र, जयबाहु और लोहाचार्य पाँच मुनीश्वर आचारंग शास्त्र के महा विद्वान् हुए, जिन्होंने ११८ वर्ष अङ्ग-ज्ञान का प्रचार किया। इस तरह भ० महावीर के निर्वाण से (६२+१००+१८३+२२०+११८=६८३ वर्ष बाद (वीर संवत् ६८३) तथा सन् १५६ ई० तक अङ्गज्ञान का प्रचार रहा। इनके बाद विनयधर, श्रीदत्त, शिवदत्त और अर्हद्दत्त चार आरातीय मुनि चार अङ्ग पूर्व के कुछ भाग के ज्ञाता हुए। इनके बाद अर्हद्बलि नाम के महात्मा हुए जो अङ्गपूर्वदेश के एक भाग के ज्ञाता थे, जिन्होंने नन्दि, देव, सैन और भद्र नाम से चार संघों की स्थापना की। इनके बाद माघनन्दि नाम के महामुनि हुए, जो अङ्गपूर्वदेश के ज्ञाता थे। इनके बाद काठियावाड़ देश में श्री गिरनार जी की चन्द्रगुफा में निवास करने वाले महातपस्वी, अष्टांग महानिमित्त

---

going naked was abandoned. The ascetics began to wear the 'white robe'. It is much more likely, however, that the Swetambera Party originated about that time and not the Digambera.

—Miss. Stevenson· Heart of Jainism, P 35.

१. भ० महावीर (कामताप्रसाद) पृ० २२१-२२२।

के पारगामी श्री धरसैन जी नाम के महान् आचार्य हुए, कि जिनके श्री पुष्पदन्त और श्री भूतबलि नाम के शिष्य महाविद्वान् थे, जिन्होंने श्रुत विनष्ट होने के भय से धर्म प्रभृति को छः खण्डों में षट्खंडागम[1] नाम के राजग्रन्थ (धवल[2], जयधवल, महाधवल[3] इसकी टीकाएँ हैं) को वीर निर्वाण से ७२३ वर्ष बाद[4] (१९६ ई०) में रचा, जो जेठ सुदी पंचमी के दिन पूर्ण हुआ था, जिसके कारण वह दिन 'श्रुतपंचमी' कहलाता है। उस दिन सब संघों ने मिल कर जिनवाणी की पूजा की थी, जिसकी स्मृति में श्रावक आज भी उत्साह से जिनवाणी की पूजा करके श्रुतपंचमी का पर्व मनाते हैं[4]।

इनके बाद श्री कुन्दकुन्द, उमास्वामी, स्वामी समन्तभद्र, अकलङ्कदेव, पूज्यपाद नेमचन्द्र, शकटायन, जिनसेन, गुणभद्र, मातुङ्गाचार्य आदि अनेक ऐसे आदर्श मुनि हुए हैं, कि जिनका प्रभाव महान से महान सम्राट[5] से अधिक और ज्ञान कालीदास से भी बहुत अधिक था[4]। वीर-निर्वाण के हजारों साल बाद आज के पंचम काल में भी श्री शान्तिसागर जैसे तपस्वी नग्न मुनियों, श्री गणेशप्रसाद वर्णी जैसे क्षुल्लकों, श्री कांजीस्वामी जी जैसे त्यागियों और अनेक आर्यिकाओं का दृढ़ता के साथ जैन धर्म का पालन करते हुए अपने उत्तम आदर्श, प्रभावशाली उपदेश और अतिसुन्दर रचनाओं द्वारा समस्त जग के प्राणियों का बिना भेदभाव के कल्याण करना अवश्य वीरसंघ रूपी वृक्ष का ही मीठा फल है।

---

१. षट्खण्डागम (जैन साहित्योद्धारक फण्ड कार्यालय: अमरावती, पृ० ६४।

२. महाधवल भी महाबन्ध के नाम से छप चुका है, जिसके दोनों भाग २०) में भारतीय ज्ञानपीठ, दुर्गाकुण्ड रोड, बनारस ५, से प्राप्त होसकते हैं।

३. पण्डित जुगलकिशोर: समन्तभद्र (वीरसेवा मन्दिर, सरसावा) पृ० १६१।

४-५. इसी ग्रन्थ के पृ० १९०, १९४-२००.

विश्वशान्ति के अग्रदूत श्री वर्द्धमान महावीर



वीर के प्रभाव की छाप ऐसी लगी इतिहास पर।
नाम भारतवर्ष का दुनिया में रोशन हो गया॥
—चर्चा, सहारनपुरी।

# जैनधर्म और भारतवर्ष का इतिहास

## जैनधर्म की प्राचीनता
## और
## आदिपुरुष श्री ऋषभदेव

संसार जीव अजीव आदि छः द्रव्यों का समूह है[1] । द्रव्य की अवस्था बदल तो सकती है, परन्तु इसका नाश नहीं होता[2] । जब द्रव्य अनादि है तो द्रव्यों का समूह (संसार) तथा जीव (Soul) का गुण अर्थात् धर्म (जैनधर्म) भी अनादि है[3] । जैनधर्म सदा से था, सदा से है और सदा तक रहेगा[4] । आर्य जाति ऋग्वेदादि का भारत में आकर निर्माण कर रही थी तब और उनके आने से पहले भी जैन धर्म का प्रचार था[5] । जिन्हें वेदनिन्दक नास्तिक और इतिहासकार द्राविड़ कहते थे वे जैनी ही थे[6] । जैन धर्म तब से प्रचलित है जब से संसार में सृष्टि का आरम्भ हुआ[7] । जैन दर्शन वेदान्त आदि दर्शनों से पूर्व का है[8] । भ० महावीर या पार्श्वनाथ ने जैन धर्म की नींव नहीं डाली बल्कि उनके द्वारा तो इसका पुनः संजीवन हुआ है[9]।

उत्सर्पिणी और अवसर्पिणी दोनों युगों में छः छः काल, जिनमें से तीन भोगभूमि और तीन कर्मभूमि के होते हैं । भोगभूमि में कल्पवृक्षों द्वारा आवश्यकताओं की पूर्ति हो जाने के कारण, धर्म-कर्म की आवश्यकता नहीं रहती । इस मौजूदा अवसर्पिणी युग के तीसरे काल के अंतमें कल्पवृक्षों की शक्ति नष्ट होगई तो चौथे काल के आरंभ में जीवों को उनका कर्त्तव्य (धर्म) बताने के लिये कुलकर नाभीराय के पुत्र प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव ने जैन धर्म की स्थापना की[10] ।

---

१-४ 'वीर-उपदेश' इसी ग्रन्थ का पृ० ३६८ ।

५-६ जैन सन्देश आगरा (२६ अप्रैल १९५१) पृ० १० ।

७-१० इसी ग्रन्थ के पृ० १००, १०१, १०२ व Contributions of Jains.

श्री ऋषभदेव जी का जन्म अयोध्या नगरी में हुआ इस लिये वह पवित्र भूमि पूजनीय है। यहां और भी अनेक तीर्थङ्करों का जन्म होने के कारण जैन धर्मानुसार अयोध्या जी मुक्ति प्राप्त कराने का परम तीर्थ है, यही बात केवल हिन्दू ही नहीं बल्कि मुसलमान भी कहते हैं। "हिन्दूधर्म में मथुरा, काशी, पुरी आदि मुक्ति के देने वाले सातों तीर्थों में प्रथम तीर्थ अयोध्या को बताया है[१]"। "मुसलमान अयोध्या नगरी को क़ाबाशरीफ के समान पवित्र और सत्कार योग स्वीकार करते हैं[२]"

जैनधर्म में श्री ऋषभदेव के संसारी व धार्मिक शिक्षा देने और खेती, बनज आदि व्यापार की विधि बताने वाले प्रथम महापुरुष, आदिनाथ, आदीश्वर, विष्णु ब्रह्म तथा प्रथम तीर्थङ्कर कहा है[३] यही बात अथर्ववेद कहता है कि "सम्पूर्ण पापों से मुक्त तथा अहिंसक व्रतियों के प्रथम राजा आदित्यस्वरूप श्री ऋषभदेव हैं[४]"। "मैराजुलनबूत" नाम के ग्रन्थ में मुसलमान लेखक ने बाबा आदम का भारत में होना बताया है। लोकमान्य तिलक के शब्दों में ऋषभदेव ही बाबा आदम हैं[५]। ऋषभदेव के प्रतिबिम्ब पर जैन धर्मानुसार बैल (Bull) का चिन्ह होता है[६]। कुछ विद्वानों का मत है शिव जी (महादेव) के जिस नान्दिये बैल के सींगों पर संसार का कायम होना कहा जाता है, उसका मतलब श्री ऋषभदेव जी से है[७]।

---

१-२. दैनिक उर्दू मिलाप नई देहली, (१८ अक्तूबर १९३२) पृ० १६।

३. *Prof. A. Chakravarti, I. C. S. Jain Antiquary, Vol IX* P. 76.

४. अंहोमुचं वृषभं यज्ञियानां विराजन्तं प्रथममध्वराणाम्। अपां नपातमश्विना हुंवे धिय इन्द्रियेण इन्द्रियं दत्तमोजः ॥

—अथर्ववेद कां० १९।४२।४

५. जैन प्रदीप (देवबन्द) वर्ष १२ अङ्क ११।

६. तीर्थङ्करों के चिन्हों का रहस्य जानने के लिये 'अनेकान्त' वर्ष ६, पृ० ११६।

७. Modern Review, Calcutta (August 1932) PP. 156-159.

जैन धर्म ऋषभदेव को योगीश्वर, सर्वज्ञ, जिनेन्द्र और कैलाश पर्वत से शिव पद प्राप्त कर लेने वाले शिवजी बताता है। ऋग्वेद में इनको रुद्र[1], शिवजी[2] और ब्रह्मा[3], मिष्टभाषी[4], ज्ञानी[5] स्तुति योग्य[6], यज्ञ के देवताओं के स्वामी[7], उत्तमपूजक[8], नमस्कार-योग्य[9] समस्त प्राणियों के स्वामी[10] (कर्मरूपी) शत्रुओं को भगाने वाले[11], यजुर्वेद में धर्माचरण करने वालों में प्रधान[12], संसाररूपी सागर से पार तारने वाले[13]; भागवत् पुराण में दिगम्बर[14], नग्नस्वरूप[15], सर्वज्ञ[16], विष्णु[17], ब्रह्मा[18]; महाभारत में शिवजी[19], प्रभास पुराण में कैलाश पर्वत से मोक्ष प्राप्त करने

---

१-३. एव बभ्रो वृषभ चेकितान यथा देव न हृणीषे न हंसि।

—ऋग्वेद रुद्र सूक्त मण्डल २, सूक्त ३३, मन्त्र १५

४-६. अनर्वाणं वृषभं मन्द्रजिह्वं बृहस्पतिं वर्धया नव्यमर्कैः।

—ऋग्वेद मण्डल १, सूक्त १९०, मन्त्र १।

७. मरुत्वन्तं वृषभं वावृधानमकवारिं दिव्यं शासमिन्द्रम्।
विश्वासाहमवसे नूतनायोग्रं सहोदामिह तं हुवेम ॥११॥

—ऋग्वेद अ० ४, अ० ६ व ८ मन्त्र ६।

८-९. स मक्षस्य प्रमहसोऽग्ने वन्दे तव श्रियम्।
वृषभो द्युम्नवां असि समध्वरेष्विध्यसे॥ —ऋग्० अ० ४ अ० १ व २९।

१०-११. ऋषभं मा समानानां सपत्नानां विषासहिम्।
हन्तारं शत्रूणां कृधि विराजं गोपतिं गवाम्॥

—ऋग्वेद अ० ८ अ० ८ व २४।

१२. स्तोकानामिन्दु प्रतिशूर इन्द्रो वृषायमाणो वृषभस्तुराषाट्।

—यजुर्वेद, अ० २० मं० ४६।

१३. भद्रस्त्वा इन्द्र वृषभो रसाय पिबा सोम मनुष्यकं मदाय।
आ सिञ्चस्व जठरे मध्व ऊर्मिं त्वं राजासि प्रदिवः सुतानाम्॥

यजुर्वेद अ० ७, मन्त्र ३८।

१४-१८. श्रीमद्भागवत पुराण स्क० २. अ० ६-११ और स्क० ५ अ० १।

१९. ऋषभस्त्वा पवित्राणां योगिनां निष्कलः शिवः।

—महाभारत अनुशासन पर्व अ० १४।

वाले शिवजी[1], जिनेश्वर[2], बौद्ध ग्रन्थों में सर्वज्ञ[3] और मनुस्मृति में उनकी पूजा से ६८ तीर्थों की यात्रा का फल बताया है[4]।

जैनधर्मानुसार श्री ऋषभदेव श्री अग्नीन्ध्र के पुत्र श्री नाभिराये जी के पुत्र हैं और इनकी माता का नाम मरुदेवी है, जो श्रीमद्भागवतपुराण भी स्वीकार करता है :—

'नाभेरसा वृषभ आसतु देव सूनुर्योवैचचार समदृग् जडयोगचर्याम्,
यत् पारमहंसस्य ऋषयः पदमामनन्ति स्वस्थः प्रशान्तःकरण परिमुक्तसङ्गः'' ॥१०॥

इसका अर्थ ज्वालाप्रसाद मिश्र ने इस प्रकार किया है:—

"ऋषभदेव अवतार कहे हैं कि ईश्वर अग्नीध्र के पुत्र नाभी से मरुदेवी पुत्र ऋषभदेव जी भये समानदृष्टा जड़ की नाईं योगाभ्यास करते भये जिन के पारमहंस्य पद को ऋषियों ने नमस्कार कीनो, स्वस्थ शान्त, इन्द्रिय सब संग त्यागे ऋषभदेव जी भये जिन से जैनमत प्रगट भयो" ॥ १० ॥

जैनधर्म ऋषभदेव जी के भरतादि सौ पुत्र बताता है और कहता है कि प्रथम चक्रवर्ती भरत जी जिनके नाम पर हमारा देश भारतवर्ष कहलाता है, इन्हीं प्रथम तीर्थङ्कर श्री ऋषभदेव के पुत्र थे, इसी बात को आग्नेय पुराण[5], कूर्मपुराण[6], स्कन्धपुराण[7], शिवपुराण[8], वायुमहापुराण[9], गरुड़पुराण[10] और विष्णुपुराण[11] आदि प्राचीन अजैन प्रामाणिक ग्रंथ भी स्वीकार करते हैं और कहते हैं—

अग्नीध्रं सूनो नाभेस्तु ऋषभोऽभूत् सुतो द्विजः ।
ऋषभाद्भरतो जज्ञे वीरपुत्र शताद्वरः ॥ ३९ ॥
सोभिषिच्यर्षभः पुत्रं महाप्राव्राज्यमास्थितः ।
तपस्तेपे महाभागः पुलहाश्रम संशयः ॥४०॥

---

१-२ कैलाशे विपुले रम्ये वृषभोऽयं जिनेश्वरः ।
चकार स्वावतारं च सर्वज्ञः सर्वगः शिवः ॥५९॥ —प्रभास • पुराण

३ इसी ग्रंथ के पृ० ४८ का फुट नोट नं० २ ।

४ अष्टषष्टि तीर्थेषु यात्रायां यत्फलं भवेत् । श्रीआदिनाथदेवस्य स्मरणेनापि ॥ मनु० ५-१९, इसी ग्रन्थ के खण्ड २ में 'भरत और भारतवर्ष' के फुटनोट ।

हिमाह्वं दक्षिणं वर्षं भरताय पिता ददौ।
तस्मात्तु भारतं वर्षं तस्य नाम्ना महात्मनः ॥४१ —मार्कण्डेय पुराण अ० ५०

भावार्थ अग्नीध्र के पुत्र नाभी और नाभी के पुत्र ऋषभ और ऋषभदेव के भरतादि सौ पुत्र थे, जिनको राज्य देकर श्री ऋषभदेव जी तप करने के लिये चले गये। भरत जी को हिमवान पर्वत के दक्षिण की तरफ का क्षेत्र दिया था, जिनके नाम पर यह क्षेत्र भारतवर्ष कहलाता है।

जन्मभूमि, निर्वाणभूमि, मात-पिता तथा पुत्रों के नाम, उनके गुणों और जीवन पर विचार पूर्वक ध्यान देने और शब्दकोष[1] में ऋषभदेव का अर्थ देखने से यह निश्चितरूप से स्पष्ट होजाता है कि वेदों, पुराणों आदि ग्रन्थों में जिनका कथन है, वही श्री ऋषभदेव इस युग में जैन धर्म के स्थापक प्रथम तीर्थङ्कर और इनके पुत्र श्री भरत जी प्रथम चक्रवर्ती सम्राट् हैं। आश्चर्य है कि समस्त संसार का कल्याण करने वाले ऐसे योगी महापुरुष को ऐतिहासिक महापुरुष स्वीकार करने में भी हम संकोच करते हैं। प्राचीन इतिहास के खोजी विद्वानों को अत्यन्त प्राचीन सामग्री प्राप्त करने के लिये उनकी जीवनी आदिपुराण अर्थात् महापुराण[2] का अवश्य स्वाध्याय करना चाहिये, जो Bandarkar जैसे विद्वानों के शब्दों में बहुत उत्तम Encyclopaedic work है[3]।

---

१. (क) हिन्दी विश्वकोष (कलकत्ता ऋषभदेव = जैनियों के प्रथम तीर्थङ्कर।
   (ख) हिन्दी शब्दसागर कोष (काशी) ऋषभदेव = जैनधर्म के आदि तीर्थंकर।
   (ग) भास्कर ग्रन्थमाला संस्कृत हिन्दी कोष (मेरठ) ऋषभदेव = नाभी के पुत्र आदि तीर्थंकर।
   (घ) शब्द कल्पद्रु म कोष—ऋषभ = आदि जिन।
   (ङ) शब्दार्थ चिन्तामणि कोष—ऋषभदेव = तीर्थंकर।

२. महापुराण (दोनों भाग का मूल्य २०) रु०) भारतीय ज्ञानपीठ ४ दुर्गाकुण्ड बनारस से मँगाइये।

३. Foot Note No. 9 of this book's Page 199.

## भरत और भारतवर्ष

"Brahmanical Puranic Records prove Rishbha to be the father to that BHARTA FROM WHOM INDIA TOOK ITS NAME BHARATVARSHA."

—Rev. J. Stevenson: Kalpasutra, Introd. P. XVI.

कुछ विद्वानों का मत है कि हमारा देश चन्द्रवंशी राजा दुष्यन्त के पुत्र भरत के नाम पर भारतवर्ष कहलाता है[1] परन्तु यह भरत तो महाराजा पुरू की ३१ वीं पीढी में हुये हैं[2] और महाराजा पुरू स्वयं शकुन्तला के पुत्र जन्म से केवल १५०० साल पहले हुये[3]। वैदिककाल में भी इस देश का नाम भारतवर्ष था[4] और ऋग्वेद के अनुसार हमारा देश पुरू के समय भी भारतवर्ष कहलाता था[5] तो यह मानना पड़ेगा कि वे कोई दूसरे भरत थे कि जिनके नाम पर यह देश भारतवर्ष कहलाता है। 'शतपथ ब्राह्मण' नाम के प्रसिद्ध ब्राह्मण ग्रन्थ ने सूर्यवंशी बता कर इस भ्रम को बिल्कुल नष्ट कर दिया है कि चन्द्रवंशी दुष्यन्त के पुत्र भरत के नाम पर अपने देश का नाम भारतवर्ष पड़ा।

जैन धर्म के अनुसार प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव जी के पुत्र प्रथम चक्रवर्ती सम्राट् भरत जी के नाम पर अपने देश का नाम भारतवर्ष पड़ा[6]। विष्णुपुराण,[7], शिवपुराण[8], वायुपुराण[9],

१. पं० जयचन्द जी विद्यालङ्कार: भारतीय इतिहास की रूपरेखा।

२-३. स्वामी कर्मानन्द जी: भारत का आदि सम्राट, पृ० १।

४. हिन्दुस्तान, नई दिल्ली, २० मार्च १९४९ और २५ सितम्बर १९४९।

५. "परिच्छिन्ना भरता अर्यकास"—ऋग्वेद मन्त्र १, सूक्त २३।

६. महापुराण, भारतीय ज्ञानपीठ (काशी) भाग १ पृष्ठ २७।

७. ऋषभात् भरतो जज्ञे ज्येष्ठः पुत्रशताग्रजः।
तस्य राज्यं स्वधर्मेण तथेष्ट्वा विविधान् मखान् ॥२८॥
ततश्च भारतं वर्षमेतल्लोकेषु गीयते ॥३२॥ —विष्णुपुराण अंश २ अ० १।

स्कंधपुराण, अग्निपुराण[1], नारदीय पुराण[2], कूर्मपुराण[3], गरुड़पुराण[4], ब्रह्माण्ड पुराण[5], वाराह पुराण,[6], लिङ्गपुराण[7] आदि अनेक प्रामाणिक ग्रन्थ और ऐतिहासिक विद्वान भी जैन धर्म की पुष्टि करते हैं कि "प्रथम तीर्थङ्कर श्री ऋषभदेव जी के पुत्र भरत के नाम पर ही इस देश को भारतवर्ष कहते हैं[8] तो कोई कारण नहीं कि संसार ऐतिहासिकरूपसे इस सत्य को स्वीकार न करे?

## २४ तीर्थङ्कर और भारत के महापुरुष

"The Message of Truth and Non-violence associated with the Jaina Thinkers is what the world needs today".

-Dr. S. Radhakrishnan: Glory of Gommateshvara P.IX.

१. **ऋषभदेव जी**—अयोध्या के राजा नाभीराय के पुत्र थे, जो इस वर्तमान युग में केवल जैनधर्म के संस्थापक ही न थे,

---

८. ऋषभस्योर्वैरितानां हिताय ऋषिसत्तमाः ।
खण्डानि कल्पयामास नवान्यपि हिताय च ॥
तत्रापि भरते ज्येष्ठ खण्डेऽस्मिन् स्पृहणीयके ।
तन्नाम्ना चैव विख्यातं खण्डं च भारतं तदा ॥ —शिवपुराण अ० ५२ ।

६. ऋषभाद्भरतो यज्ञे वीरः पुत्रशताग्रजः ॥५१॥
तस्माद्भारतं वर्षं तस्य नाम्ना विदुर्बुधाः ॥५२॥ —वायुपुराण अ० ३७।

१. ऋषभो मेरुदेव्यां च ऋषभाद्भरतोऽभवत् ॥११॥
भरताद्भारतं वर्षं भरतात्सुमतिस्त्वभवत् ॥१२॥ —आग्नेय पुराण १० १०।

२. आसीत्पुरा मुनिश्रेष्ठो भरतो नाम भूपतिः ।
आर्षभो यस्य नाम्नेदं भारतखण्डमुच्यते ॥५॥ —नारदीय पु. अ. अ. ४८ ।

३-७. कूर्मपुराण अध्याय ४१ श्लोक ३७-३८ गरुड़ पुराण अ० १ श्लोक १३, ब्रह्माण्ड पुराण पूर्वार्धे अनुषङ्गपाद, अ० १४ श्लोक ५९-६२ । वाराह पुराण, अ० १४ (अथ नाभेः सर्गं कथयामि) तथा अ० १४ । लिङ्ग पुराण अ० ४७ श्लोक १९-२३ ।

८. कल्याण गोरखपुर, वर्ष २२, पृ० १५१ । भारत के प्राचीन राजवंश भा० २ पृ० १ । ज्ञानोदय वर्ष २ पृ० ४४७ व Jnin Antiquary Vol. IX P 76

बल्कि सारे संसार के समस्त प्राणियों का कल्याण करने वाले कर्मभूमि के आदिपुरुष थे, जिन्होंने आजीविका के साधन के लिये संसार को असि (शस्त्र) मसि (लेखन) कृषि (वाणिज्य) शिल्प (विद्या) की विधि सिखाई और अपने अपने कर्तव्य का पालन करने के लिये क्षत्रियादि वर्णों की स्थापना की। भलि भाँति प्रबन्ध करने के हेतु इन्होंने ही आर्यखण्ड के सुकौशल, अवन्ती, अङ्ग, वङ्ग, काशी, कलिंग काश्मीर, वत्स, पंचाल, दशार्ण, मगध, विदेह, सिंधु, गांधार, बाल्हीक आदि अनेक देशों में बांटा था। यह इतने पूजनीक हुए हैं कि प्राचीन से प्राचीन ग्रन्थों, वेदों और पुराणों तक में इनकी भक्ति, वन्दना और स्तुति का कथन है।

एक आर्यखण्ड और पांच म्लेच्छखण्ड, छहों खण्डों के स्वामी चक्रवर्ती सम्राट भरत जी, कि जिनके नामपर हमारा देश भारतवर्ष कहलाता है, इन्हीं ऋषभदेव जी के ज्येष्ठ पुत्र थे। इनके छोटे भाई श्री बाहुबली जी भी बड़े योद्धा और प्रसिद्ध तपस्वी हुए हैं। इनकी साढ़े छप्पन फुट ऊँची विशाल मूर्त्ति श्रवणबेलगोल (मैसूर) में संस्थापित है, जिसको बड़े-बड़े विद्वान् wonder of the world स्वीकार करते हैं। भरत जी और बाहुबलि जी दोनों श्री ऋषभदेव जी के निकट जैन साधु हो गये थे। भीमबली नाम का पहला रुद्र इनके ही तीर्थकाल में हुआ है।

२. अजितनाथ जी—अयोध्या के राजा जितशत्रु के पुत्र थे। यह भी इतने प्रभावशाली हुए हैं कि डा० राधाकृष्णन के शब्दों में यजुर्वेद में भी इनका कथन है[१] इनके केवल ज्ञान की पूजा दूसरे चक्रवर्ती सम्राट सागर ने की थी, जिस को डा० ताराचन्द भी एक बहुत बड़ा सम्राट स्वीकार करते हैं[२]। श्री अजितनाथ जी के प्रभाव से राज्य अपने पुत्र भागीरथ को देकर

१. Dr. Radhakrishnan: Indian Philosophy vol. I P, 287.
२. डा० ताराचन्द: अहले हिन्द की मुख्तसर तारीख।

यह जैन साधु होगये थे[१]। कुछ समय बाद भागीरथ भी जैन साधु होकर कैलाश पर्वत पर गङ्गा के किनारे तप करने लगे[२]। यह इतने महान् तपस्वी थे कि इनका कैलाश पर्वत पर देवों ने अभिषेक किया[३], जिस का जल गङ्गा जी में मिलने के कारण गङ्गा जी को आजतक पवित्र माना जाता है[४] और उन जैन मुनि के नाम पर गङ्गाजी का नाम 'भागीरथीजी' पड़ गया[५]। जितशत्रु नाम के दूसरे रुद्र इनके ही समय में हुए हैं।

३. **श्री संभवनाथ जी** श्रावस्ती के राजा जितगिरि के पुत्र थे।

४. **श्री अभिनन्दननाथ जी** अयोध्याके राजा संवर के पुत्र थे।

५. **श्री सुमतिनाथ जी** भी अयोध्या के राजा मेघप्रभु के पुत्र थे, जिनका कथन विष्णुपुराण में भी है[६]।

६. **श्री पद्मप्रभु जी** कोशाम्बी के राजा धरणनृप के पुत्र थे।

७. **श्री सुपार्श्वनाथ जी** बनारस के राजा सुप्रतिष्ठित के पुत्र थे।

८. **श्री चन्द्रप्रभु जी** चन्द्रपुरी के राजा महासेन के पुत्र थे।

९. **श्री पुष्पदन्त जी** काकन्दी के राजा सुग्रीव के पुत्र थे। रुद्र नाम का तीसरा रुद्र इन के ही समय में हुआ।

१०. **श्री शीतलनाथ जी** भद्रिकापुरी के राजा दृढ़रथ के पुत्र थे। विश्वानल नाम के चौथे रुद्र इन के ही तीर्थकाल में हुए थे।

११. **श्री श्रेयांसनाथ जी** सिंहपुरी के सम्राट् विष्णु नृप के पुत्र थे। तृपृष्ट नाम के प्रथम नारायण, अश्वग्रीव नाम के प्रीतनारायण, विजय नाम के बलभद्र और सुप्रतिष्ठ नाम के पांचों रुद्र इनके समय में हुए हैं।

---

१-५. Shri Kamta Pd: Bhugwan Mahavira (First Edition) P 31.
६. Indian Quaterly, Vol. IX P. 163.

**१२. श्री वासुपूज्य जी** चम्पापुरी (भागलपुर) के राजा वसुपूज्य के पुत्र थे। दूसरे नारायण द्विपृष्ठ, प्रीतनारायण, तारक, बलभद्र अचल और छठे रुद्र इनके समय में हुए हैं।

**१३. श्री विमलनाथ जी** कपिल के राजा कृतवर्मा के पुत्र थे। तीसरे नारायण स्वयंभू, प्रीतनारायण मधु, बलभद्र, सुधर्म और सातों रुद्र पुण्डरीक इनके ही जीवन काल में हुए।

**१४. श्री अनन्तनाथ जी** अयोध्या के राजा सिंहसेन के पुत्र थे। चौथे नारायण पुरुषोत्तम, प्रतिनारायण मधुसूदन, बलभद्र सुप्रभ और आठवें रुद्र अजितधर इनके समय में हुए हैं।

**१५. श्री धर्मनाथ जी** रत्नपुरी के राजा भानुनृप के पुत्र थे। पुरुषसिंह नाम के पचवें नारायण, मधुकैटभ नाम के प्रतिनारायण, सुदर्शन नाम के बलभद्र, जितनाभी नाम के नौवें रुद्र इनके समय में और मघवा नामके तीसरे चक्रवर्ती सम्राट धर्मनाथ जी के मोक्ष जाने के बाद हुए। इनके बाद चौथे चक्रवर्ती सनत्कुमार भी धर्मनाथ जी के ही तीर्थकाल में हुए हैं।

**१६. श्री शान्तिनाथ जी** हस्तिनापुर के राजा विश्वसेन के पुत्र थे। अहिंसा धर्म के तीर्थङ्कर होने के बावजूद छहों खण्डों के विजयी पांचवें चक्रवर्ती सम्राट और बारहवें कामदेव हुए हैं। पीठ नाम के दसवें रुद्र भी इनके समय में ही हुए हैं।

**१७. श्री कुन्थुनाथ जी** भी हस्तनापुर के राजा सूरसेन के पुत्र थे। यह भी सारे संसार को युद्ध में जीतने वाले छठे चक्रवर्ती और तेरहवें कामदेव हुए हैं।

**१८. श्री अरहनाथ जी** भी हस्तनापुर के राजा सुदर्शन के पुत्र थे। जब तक गृहस्थ में रहे समस्त संसार के शत्रु को वश में रखने वाले सातवें चक्रवर्ती थे और जब जैन साधु

हुये तो कर्मरूपी शत्रुओं पर विजय प्राप्त करने वाले मोक्षगामी हुए। इनके बाद सुभौम नाम के आठवें चक्रवर्ती अयोध्या नगरी में हुए।

१९. **श्री मल्लिनाथ जी** मिथिलापुरी के सम्राट् कुम्भनृप के पुत्र थे। सातवें नारायण दत्त, प्रीतनारायण बलिन्द, बलभद्र, नन्दीमित्र और नौवें चक्रवर्ती पद्म भी इन्हीं के तीर्थकाल में हुए हैं।

२०. **श्री मुनिसुव्रतनाथ जी** राजगृह के स्वामी हरिवंशी सम्राट् सुमित्र के पुत्र थे। आठवें नारायण लक्ष्मण जी, प्रीतनारायण रावण, बलभद्र, श्री रामचन्द्र जी, अठारवें कामदेव हनुमान जी और दशवें चक्रवर्ती हरिषेण जी भी इन्हीं के तीर्थकाल में हुए हैं।

२१. **श्री नेमिनाथ जी** मिथिलापुरी के राजा विजयरथ के पुत्र थे। ग्यारहवें चक्रवर्ती जयसेन इनके समय में हुए थे।

२२. **श्री अरिष्ठनेमि जी** द्वारिका जी के यदुवंशी नरेश समुद्र-विजय के पुत्र थे, जो श्रीकृष्ण जी के पिता श्री वसुदेव जी के बड़े भाई थे[1]। नववें नारायण श्रीकृष्ण जी, प्रतिनारायण जरासिन्धु और बलभद्र बलदेव जी इन्हीं के जीवनकाल में हुए हैं। यह इतने पूजनीय हुए हैं कि ऋग्वेद में इनको संसार का कल्याण करने वाले[2] कर्मरूपी शत्रुओं को जीतने वाले[3] धर्मरूपी रथ को चलाने वाले[4] और स्तुतियोग्य[5], यजुर्वेद में आत्मस्वरूप[6], सर्वज्ञ[7],

---

1, Prof. Dr. H. S Bhattacharya: Lord Arishta Nemi (J. . Mandal Delhi) P. 3

२-५. तंवा रथं वयमद्याहुवेमस्तो मरश्विना सुवितात नव्यं।
अरिष्टनेमिः परिद्यामियानं विद्यामेषं वृजनं जीरदानम्॥
—ऋग्वेद अ० २ अ० ४ व २४।

अथर्ववेद में पूजनीय[८], सामवेद में बन्दनीय[९] स्कन्धपुराण में शिवजी[१०], महाभारत में प्रशंसायोग्य स्वीकार किया है। विद्वानों का कथन है कि वेदों में जिन नेमिनाथ का कथन है वे जैन धर्म के २२ वें तीर्थङ्कर हैं[१२]।

जब श्री नेमिनाथ जी का समवशरण द्वारिका जी में आया तो श्रीकृष्ण जी परिवार सहित उनकी बन्दना को गये[१३]।

---

७. वाजस्यनुप्रसव आभूवेमा च विश्वा भुवनानि सर्वतः ।
स नेमि राजा परियाति विद्वान् प्रजां पुष्टि वर्धयमानो अस्मै स्वाहा ॥
—यजुर्वेद अ० ९ मन्त्र २५ ।

८. त्यमू षु वाजिनं देवजूतं सहावानं तरुतारं रथानाम् ।
अरिष्टनेमिः पृतनजिमाशुं स्वस्तये तार्क्ष्यमिहाहुवेम ॥
—अथर्वेण काण्ड ७ अ० ८ सूक्त ८५ ।

९. स्वस्तिन इन्द्रो वृद्धश्रवाः स्वस्तिनः पूषा विश्ववेदाः ।
स्वस्ति नस्तार्क्ष्यो अरिष्टनेमिः स्वस्तिनो बृहस्पतिर्दधातु ॥
—सामवेद प्रपा० ९ अर्ध ३ ।

१०. मनोभीष्टार्थ-सिद्ध्यर्थं ततः सिद्धिमवाप्तवान् ।
नेमिनाथ शिवेत्येवं नामचक्रेऽस्यवामनः ॥ —स्कन्धपुराण प्रभासखण्ड अ० १६

११. महाभारत वनपर्व अ० १८३ (छपी १९०७ सरतचन्द सोम) पृ० ८२७ ।

१२. i. Dr. S. Radhakrishnan: Indian Philosophy, vol. II. P. 287.

ii. Dr. B. C. Law: Historical Gleanings.

iii Prof. A. Chakravarti: Jain Antiquary. vol. IX P. 76. (77).

१३. "When the Samovasharna of Lord Arishta Nemi was reported to have come near Diwarka ji. Lord Krishna went to see him with his family. Lord Krishna bowed down to Lord Arishta Nemi."

—Dr. H. S Bhattacharya, Lord Arishta Nemi. P. 58.

श्री अरिष्टनेमि जी को इतिहासकार ऐतिहासिक पुरुष स्वीकार करते हैं[१]। ब्रह्मदत्त नाम के बारवें चक्रवर्ती इन्हीं के तीर्थकाल में हुए हैं।

२३. श्री पार्श्वनाथ जी—बनारस के राजा अश्वसेन के पुत्र थे, जिनका जन्म ८७७ और मोक्ष ७७७ पूर्व ईस्वी में हुआ[२]। इनको भी ऐतिहासिक पुरुष स्वीकार किया जाता है[३]।

२४. श्री वर्द्धमान महावीर जी—कुण्डग्राम के राजा सिद्धार्थ के पुत्र थे; जिनका भक्तिपूर्वक कथन ऋग्वेद, यजुर्वेद, बौद्ध-

---

१ i. Dr. Fuherer: Epigraphy Indica vol. I, P. 389.
ii. Dr. Paran Nath: Times of India dated 19th March 1935, P. 9.
iii. Dr. Thomas: Mediaeval Kshtrya Clans of India. Introd.
iv. Dr. Nagendra Nath Basu: Introd. Harivansa Purana P. 6,
v. For various references.—Jain Antiquary vol XVIII. P. 57,

२. Prof Ayanger: Studies in South Indian Jainism, vol. I. P. 2.

३. i. Dr. Jacobi: S. B. E. XLV. Intro XXI Ind. Ant. IX. P. 168.
ii. Dr. Guerinot: Essay on the Jain Bibliographp, Introd.
iii. Dr. Henry: Philosophies of India, P. 182-183.
iv. Harmsworth's History of the World. Vol. II. P. 1198
v. The Cambridge History of India. Vol. I. P. 123.
vi. Encyclopaedia of Religion & Ethics. Vol. VII
vii. Outlines of Indian Philosophy& also Jain Antiquary XVIII. 57.

ग्रन्थ[1] तथा महाभारत[2] आदि अनेक ग्रन्थों में प्रशंसायोग्य मिलता है। सात्यकी नाम के ११ वें रुद्र इन्हीं के तीर्थंकाल में हुए हैं। इनका अपने समय के राजाओं पर कितना प्रभाव था यह बात इसी ग्रन्थ के दूसरे खण्ड में प्रगट है। यह भी ऐतिहासिक महापुरुष हैं[3]। इनका धार्मिक, सामाजिक तथा ऐतिहासिक क्षेत्र में इतना अधिक प्रभाव रहा कि पिछले २३ तीर्थङ्करों को भूल कर आज तक बहुत से विद्वान् इनको ही जैन धर्म का संस्थापक समझते हैं।

यह सब तीर्थङ्कर, चक्रवर्ती, नारायण, प्रतिनारायण और रुद्र जैनधर्मी तथा ऐतिहासिक पुरुष हैं। एक तीर्थङ्कर से दूसरे का अन्तर समय तथा इन सबके हालात, स्थानाभाव से यहाँ संक्षिप्तरूप में भी नहीं दिये जा सके। यदि खोजी विद्वान चौबीसीपुराण, महापुराण, पद्मपुराण, हरिवंशपुराण आदि जैन ग्रंथों[4] के स्वाध्याय का कष्ट करें तो प्राचीन से प्राचीन भारत का इतिहास जानने के लिये बड़ी उपयोगी और विश्वासयोग्य सामग्री प्राप्त हो सकती है।

---

१. इसी ग्रन्थ के पृ० ४१, ४२, ४८।

२. वृषाही वृषभो विष्णुर्वृषपर्वा वृषोदरः।
वर्धनो वर्द्धमानस्च विविक्तः श्रुतिसागरः॥
—महाभारत महादेवसहस्र नाम अनुशासन पर्व अ० १४।

३. i. Rice: **Kanarese Literature.** P. 20.
ii. Religion of the Empire, P. 203 & E. R. E. Vol. VII P. 465.
iii Dr. Bool Chand: **Lord Mahavira** (JCRS. Banares) P. 15

४. यह सब छपे हुए ग्रन्थ हिन्दी में दि० जैनपुस्तकालय सूरत से प्राप्त होसकते हैं।

# जैन धर्म और वीरता

जैन धर्म का नामकरण ही वीरता का संचालक है[१] । यह जीतने वालों का धर्म ( Conquering Religion ) है[२], जिसने मन और इन्द्रियों पर विजय प्राप्त करली, जिसने मोह-ममता पर काबू पा लिया, जिसने कर्मरूपी शत्रुओं को जीत लिया ऐसे महाविजयी ही तो जिन (जिनेन्द्र) कहलाते हैं[३] और उनकी विजय-घोषणा ही जिन धर्म है[४] । जिसने संसारी भोग-विलास को वश कर लिया उससे बड़ा वीर संसार में कौन[५] ?

जैन धर्म तो जैनी मानता ही उसको है, जो सम्यग्दृष्टि हो; सम्यग्दृष्टि वह है जो निःशङ्क हो[६]; निःशङ्क वह है जो निर्भय हो[७] और जो धर्म मृत्यु तक से निर्भय होने की शिक्षा दे वह कायरों का धर्म कैसे कहा जा सकता है ? सरदार पटेल के शब्दों में—"जैन धर्म वीर पुरुषों का धर्म है"[८] ।

कहा जाता है कि जो धर्म एक कीड़ी तक को मारना भी पाप बताता है वह वीरों का धर्म कैसे हो सकता है ? ऐसा कहने वालों ने जैन धर्म के अहिंसातत्त्व को भलीभाँति नहीं समझा । राग-द्वेष रूपी भावों का होना ही हिंसा है, चाहे वास्तव में किसी से उनको बाधा न पहुँच सके[९] जैसे मछियारा पानी में जाल डाल कर

---

१-५ 'Ahinsa and Virta' of contributions of Jains in Vol. 1.

६. शङ्का भीः साध्वसं भीतिर्भयमेकाभिधा अमी ।
तस्य निष्क्रान्तितो जातो भावो निःशंकितोऽर्थतः ॥४८२॥ —पंचाध्यायी

७. अत्रोत्तरं कुदृष्टिर्यः स सप्तभिर्भयैर्युतः ।
नापि स्पृष्टः सुदृष्टिर्यः स सप्तभिर्भयैर्मनाक् ॥४९४॥ —पंचाध्यायी

८. इसी ग्रन्थ का पृ० ७९ ।

९. व्युत्थानावस्थानां रागादीनां वशप्रवृत्तानाम् ।
म्रियतां जीवो मा वा धावत्यग्रे ध्रुवं हिंसा ॥४६॥ —पुरुषार्थसिद्ध्युपाय

मछलियां मारने का पापी है। और हिंसक भाव न होने पर किसी को बाधा भी हो तो वह अहिंसा है, जैसे डाक्टर जख्म को चीर कर महाकष्ट देने पर भी हिंसा का दोषी नहीं है। इस लिये जैन धर्म जहाँ राग द्वेष के वश होकर एक कीड़ी तक के मारने को पाप बताता है वहां देश-सेवा, परोपकारिता, अबला स्त्रियों की गुण्डों से रक्षा करने, अत्याचारों को मेटने, अपराधियों को दण्ड देने और देश को शत्रुओं से बचाने में लाखों तो क्या करोड़ों जीवों की हिंसा होजाय तो वह जैनधर्म के अनुसार एक गृहस्थी के लिये हिंसा नहीं है[1]। क्योंकि अत्याचारों को मेटते समय परिणाम कषायरूपी नहीं होते बल्कि अभयदान के अहिंसामय विचार होते हैं[2], अभय दान देना जैनधर्म में श्रावक का कर्त्तव्य है और कर्त्तव्य के पालने में जो हिंसा होती है वह हिंसा नहीं है बल्कि हिंसा को मेटने वाली अहिंसा है[3]।

अनेक विद्वानों का यह भ्रम है कि युद्ध लड़ना ही वीरता है और जैन धर्म युद्ध की शिक्षा नहीं देता यह कल्पना भी झूठी है क्योंकि ऋषभदेव जी ने सैनिक जैनियों के लिये न केवल मुख्य कर्त्तव्य बल्कि प्रथमधर्म बताया है[4]। जीवन और धन किसको प्यारा नहीं? परन्तु जैनधर्म तो सच्चा जैनी उसे ही बताता है, "जो अवसर पड़ने पर धन और जीवन दोनों का बलिदान कर

---

१. अघ्नन्नपि भवेत्पापी निघ्नन्नपि न पापभाक्।
अभिध्यान् विशेषेण यथा धीवरकर्षकौ॥ —यशस्तिलकचम्पू।

२. दीनाभ्युद्धरणे बुद्धिः कारुण्यं करुणात्मनाम्। —यशस्तिलकचम्पू।

३. निरर्थकवधत्यागेन क्षत्रिया व्रतिनो मताः। —जैनाचार्य श्री सोमदेव।

४. असिर्मषिः कृषिर्विद्या वाणिज्यं शिल्पमेव च।
कर्माणीमानि षोढाः स्युः प्रजाजीवन हेतवे॥
—जैनाचार्य श्री जिनसेन जी. आदिपुराण पर्व १६।

है[1]। "आपत्ति और अत्याचार को मेटने के लिये हर समय तैयार रहे[2]"। यह बात जरूर है कि जैन वीर अनाप-सनाप लड़ता नहीं फिरता। शत्रुओं को पहले समझाने का यत्न करता है और जब वे नहीं मानते तब ही शस्त्र उठाता है[3]। जैनधर्म की शिक्षा है— "जो शत्रु युद्ध करने से ही वश में आ सकता है उसके लिये और कोई उपाय करना आगमें घी डालने के समान है[4]"। "सच्चा अहिंसा-धर्मी जब तक उसमें शरीर, मन्त्र, तलवार तथा धन की शक्ति है, आपत्तियों, बाधाओं और अत्याचारों को सहन करना तो बड़ी बात है, उनको देख और सुन भी नहीं सकता[5]"। जैनधर्म में स्पष्ट रूप से आज्ञा है कि—"जो युद्ध करने पर तुला हो, किसी के माल या आबरू को नष्ट करने को तैयार हो या देश की स्वतन्त्रता को जोखों में डालता हो, ऐसे देशद्रोही से युद्ध करना अहिंसाधर्म है[6]।

कहा जाता है कि प्राचीन समय में जैनधर्म क्षत्रिय पालते थे, यह वीरों का धर्म था, परन्तु आज तो केवल वैश्य वर्ण (जैनियों) का धर्म रह गया है। इसलिये जैन धर्म अब वीरों का धर्म नहीं है, यह कल्पना भी झूठी है। यदि जैन धर्म वीरता की शिक्षा न देता तो क्षत्रिय जैन धर्म को धारण न करते और यदि करते भी तो जैन धर्म की आज्ञानुसार चलने के कारण उन की वीरता का गुण नष्ट हो जाता और वह वीरयोद्धा न होते।

---

१. जीविउ कासु न वल्लहउं धणु पुणु कासन इट्ठु।
दोण्णिवि अवसर निवडि आइं तिणसम गणइ विसिट्ठु॥ —प्राकृत व्याकरण

२. "सत्सु घोरोपसर्गेषु तत्परः स्यात् तदत्यये" ॥८०८ —पंचाध्यायी।

३. 'बुद्धियुद्धेन परं जेतुमशक्तः शस्त्रयुद्धमुपक्रमेत्' ॥७॥ —नीतिवाक्यामृत।

४. "दण्डसाध्ये रिपावुपायान्तरमग्नावाहुति प्रदानमिव" ॥३६॥ —नीतिवाक्यामृत

५. यद्वा नद्यात्मसामर्थ्यं यावन्मन्त्रासिकोशकम्।
तावद्द्रष्टुञ्च श्रोतुं च तद्बाधां सहते न सः ॥८०९॥ —पञ्चाध्यायी

६. यः शस्त्रवृत्तिः समरे रिपुः स्यात्, यः कण्टको वा निजमण्डलस्य।
अस्त्राणि तत्रैव नृपाः क्षिपन्तः, न दीनकानीन शुभाशयेषु ॥२०॥ —यशस्तिलक

"Jainism teaches a man to be fearless and there is no instance of a Jain having deserted the battle-field or turned his back to the enemy. While Jaina Kings ruled, no foreign invader was allowed to obtain a foot hold in the sacred land of Bharatvarsha'[1].'

—Elisabeth Fraser,



भगवान महावीर के समय भारतवर्ष स्वाधीन था[2]। यूनानी लेखकों के शब्दों में उनके समय तक कोई विदेशी हमलावर भारत के लोह-कपाट न खोल सका[3]। ईसा से लगभग ५०० वर्ष पहले ईरानियों ने कन्धार पर चढ़ाई की तो वहां के राजा ने अपने को कमजोर जानकर मगध देश के जैन सम्राट् श्रेणिक बिम्बसार को सहायता के लिये दूत भेजा[4]। एक जैन-वीर अभयदान से कैसे इन्कार कर सकता था ? उसने तुरन्त जैन सेनापति जम्बूकुमार को कन्धार की रक्षा के लिये भेज दिया। जो इस वीरता से लड़े कि ईरानियों को कन्धार छोड़कर भागना पड़ा।

---

१ Some Jaina Historical Kings & Heroes, P ii. & 108.
२. जैन सिद्धान्त भास्कर भाग ६ पृ० ७२।
३. McCrindle: Ancient India. P, 33.
४. Modern Review. Calcutta (Oct. 1930) P. 438.

बिम्बसार की मृत्यु और उसके सेनापति जम्बूकुमार के जैन साधु हो जाने पर ईरानियों ने ईस्वी सन् से ५२५ साल पहले फिर भारत पर आक्रमण करके उसके पश्चिमी देश जीतने लगे तो जैन सम्राट् नन्दीवर्धन उनसे इस वीरता से लड़े कि ईरानियों को रणभूमि छोड़ कर भारत से लौटना पड़ा[1]। पारस्यनृप ने तक्षशिला के पास अपना पाँव जमा लिया था परन्तु इसी अहिंसाधर्मी नन्दीवर्धन ने उसका भी अन्त करके भारत को स्वाधीन रक्खा।

ईस्वी सन् से ३२५ साल पहले यूनानी सेनापति शैल्यूकस ने भारत पर हमला कर दिया और पंजाब में घुसा चला आया तो अन्तिम श्रुतकेवलि जैनाचार्य श्री भद्रबाहु जी के शिष्य जैन सम्राट् चन्द्रगुप्त मौर्य इस वीरता से लड़ा कि हरात, काबुल, कन्धार और बिलोचिस्तान चारों प्रान्त देकर शैल्यूकस को चन्द्रगुप्त से सन्धि करनी पड़ी[2]। सिकन्दर महान् अनेक हिन्दू राजाओं को जीतता हुआ भारत में घुस आया तो उसको रोकने वाले भी यही जैन सम्राट् चन्द्रगुप्त थे[3]।

ईस्वी सन् से १८४ साल पहले यूनानी बादशाह दमत्रयस (Greek King Demetrius) अनेक राजाओं को जीतता हुआ मथुरा तक घुस आया और सम्राट् पुष्यमित्र उससे सन्धि करने गया तो जैन सम्राट् खारवेल से अपना देश पराधीन होते न देखा गया, तुरन्त मुकाबले को आ डटा और इस वीरता से लड़ा कि उन्हें भारत छोड़कर उलटे पाँव भागना पड़ा[4]। विद्वानों का कथन है कि ऐसे भयानक समय में भारत की स्वतन्त्रता को स्थिर रखने वाले जैन सम्राट् खारवेल ही थे[5], जो इस महा विजय के कारण भारत नेपोलियन के नाम से प्रसिद्ध हुए[6]।

---

१. Journal of Bihar & Orissa Research Society. Vol. P. 77.

२-३. Smith: Early History of India, PP. 45.

४. Journal of B. & O. Research Society. Vol. XIII P. 228.

५-६. वीर, वर्ष ११ पृ० ६२ व संक्षिप्त जैन इतिहास भा० २ खण्ड २ पृ० ३६-५६।



जैन-योद्धा चामुण्डराय

गङ्गवंशी नरेश राचमल्ल के सेनापति चामुण्डराय जैनाचार्य नेमिचन्द्रजी के शिष्य थे[1]। श्रवणबेलगोल में बहुत से जैन मन्दिर और जैन तपस्वी बाहुबली जी की साढ़े-छप्पन फुट ऊँची विशाल मूर्त्ति जिसको देख कर संसार आश्चर्य करता है, इन्हीं की धर्म प्रभावनाका फल है। यह बड़े सुन्दर कवि और प्राकृत संस्कृत आदि अनेक भाषाओं के विद्वान् भी थे। जैन धर्म पर इन्होंने चामुण्डपुराण नाम का अनुपम ग्रन्थ लिखा है[2]। यह धर्मवीर और कर्मवीर के साथ युद्धवीर भी थे[3]। इस जैन वीर ने अपने देश की कितनी सेवा की इस बात का अन्दाज़ा इनकी पदवियों से लगाया जा सकता है:—

१. 'वीर-धुरन्धर' जो बजुलदेव को विजय करने पर मिली।

२. 'धीर-मार्तण्ड' जो कोलम्बो युद्ध जीतने पर मिली।

३. 'रणराजसिंह' उच्छङ्गों के किले में राजादित्यको हरानेपर मिली।

---

१-३. Prof. S. R. Sharma Jainism & Karnatka Culture. P. 19.

४. 'वैरीकुलकाल-दण्ड' बारापुर के किले में त्रिभवन वीर को मारने में मिली।

५. 'भुज-मार्तण्ड' राजा काम के किले में युद्ध करके डाँवराजा, बास, सीवर और कुनकादि पर विजय प्राप्त करने पर मिली।

६ 'समर-परशुराम' जो महायोद्धा गङ्गभट्ट को मारने पर मिली।

७. 'सत्य-युधिष्ठर' हँसी में भी झूठ न बोलने के कारण मिली[1]।

होयसल नरेश विष्णुवर्द्धन के महायोद्धा सेनापति गङ्गराज जैन थे। इन्होंने चोलों को हराया, गगनमण्डल को वश किया। चालुक्या सेना को जीता और तलकाड़, कोंगु, चोगिरी आदि को विजय किया। श्रवणबेलगोल के शिलालेख नं० ४५(१११७ ई०) से सिद्ध है कि जब इन की फौज चारो तरफ से घिर गई और रसद आने का रास्ता टूट जाने पर सेना भूखी मरने लगी तो जैन वीर गङ्गराज 'जाने दो' कहते हुये जान की परवाह न करके घोड़े पर चढ़ रात को ही सरपट दौड़े हुए शत्रुओं की सेना में नंगी तलवार लेकर घुस गये और इकी बकी सेना को भयभीत बना कर उनको सारी रसद लाकर अपने सम्राट को भेंट कर दी। सम्राट बड़े खुश हुए और कहा कि मांग क्या मांगता है? वीर गङ्गराज ने अपना स्वार्थ नहीं साधा, बल्कि परमार्थ सिद्धि के लिये जिन मंदिर में पूजा के लिये गांवों का दान कराया[2]।

गुजरात के बघेलवंशी के सम्राट् 'वीरधवल' के सेनापति वस्तुपाल थे। तेजपाल इनके भाई थे। ये दोनों तलवार के धनी जैन धर्मी थे[3]। संग्रामसिंह ने खम्बात पर चढ़ाई कर दी तो ये दोनों अहिंसाधर्मी वीर इस वीरता से लड़े कि संग्रामसिंह को रणभूमि से भागना कठिन हो गया। देवगिरी के यादववंशी राजा सिंहन ने

---

१. हमारा पतन, पृ० २०६। मद्रास व मैसूर के जैन स्मारक पृ० २४०।

२ वीर (जैन वीरांक) वर्ष ११, पृ० ८७। जैन शिलालेख संग्रह पृ० १४५।

३. अयोध्याप्रसाद गोयलीय : हमारा पतन पृ० १२७-१२८।

गुजरात पर हमला किया तो इन दोनों ने घमसान युद्ध करके उस पर विजय प्राप्त की। देहली के बादशाह अल्तमश ने गुजरात पर हमला करने का इरादा ही किया था कि इन्होंने उसके दांत खट्टे कर दिये। संसार को चकित करने वाले आबू पर्वत पर करोड़ों रुपयों की लागत के अत्यन्त सुन्दर जैन मन्दिर इन्होंने ही बनवाये हैं।

मुसलमानों ने गुजरात पर आक्रमण कर दिया। वहाँ के सेनापति आबू व्रती श्रावक थे, जो नितनेम प्रतिक्रमण करते थे। शत्रुओं से लड़ते २ उनके प्रतिक्रमण का समय होगया, जिस के लिए उन्होंने एकान्त स्थान पर जाना चाहा, मुसलमानों की जबर्दस्त सेना के सामने अपनी मुट्ठी भर फौज के पांव उखड़ते देख कर राष्ट्रीय सेवा के कारण रणभूमि को छोड़ना उचित न जाना और दोनों हाथों में तलवार लिये हौदे पर बैठे हुए ही युद्ध भूमि में प्रतिक्रमण आरम्भ कर दिया, जिस में आये हुए 'जेमे जीवा विराहिया एगिंदिया बेइं-दिया' आदि शब्दों को सुन कर सेना के सरदार चौंक उठे कि देखिये "सेनापति जी-रणभूमि में भी जहां तलवारों की खनाखनी और मारो मारो के भयानक शब्दों के सिवाय कुछ सुनाई नहीं देता, एकेन्द्रिय दो इन्द्रिय जीवों तक से क्षमा चाह रहे हैं। ये नरम नरम हलुवा खाने वाले जैनी क्या वीरता दिखा सकते हैं"? प्रतिक्रमण समाप्त होने पर सेनापति ने शत्रुओं के सरदार को ललकारा:—

आ इधर आ, हाथ में तलवार ले, खांडा सँभाल।
वीरता अपनी दिखा, होश कर, मन की निकाल॥

धर्म का पालन किया हो, तो धर्म की शक्ति दिखा।
वरन् अपनी जां बचा कर फौरन यहां से भागजा॥

शत्रुओं का सरदार उत्तर भी देने न पाया था कि जैन सेनापति आबू ने इस वीरता और योग्यता से हमला किया कि शत्रुओं के

छक्के छूट गये और मुसलमान सेनापति को मैदान छोड़कर भाग जा पड़ा, फिर क्या था ? गुजरात का बच्चा २ आबू की वीरता के गीत गाने लगा। उसको अभिनन्दन-पत्र देते हुए रानी ने हँसी में कहा कि सेनापति जी जब युद्ध में एक-इन्द्रिय दो इन्द्रिय जीवों तक से क्षमा मांग रहे थे तो हमारी फौज घबरा उठी थी कि एकेन्द्रिय जीव तक से क्षमा मांगने वाला पञ्चेन्द्रिय मनुष्य को युद्ध में कैसे मार सकेगा ? इस पर व्रती श्रावक आबू ने उत्तर दिया कि महारानी जी, मेरे अहिंसा व्रत का सम्बन्ध मेरी आत्मा के साथ है, एकेन्द्रिय दो इन्द्रिय जीवों तक को बाधा न पहुँचाने का जो नियम मैंने ले रखा है वह मेरे व्यक्तिगत स्वार्थ की अपेक्षा से है। देश की सेवा अथवा राज्य की आज्ञा के लिये यदि मुझे युद्ध अथवा हिंसा करने की आवश्यकता पड़ती है तो ऐसा करना मैं अपना परम धर्म समझता हूँ। क्योंकि मेरा यह शरीर राष्ट्रीय सम्पत्ति है, इसका उपयोग राष्ट्र की आज्ञा और आवश्यकता के अनुसार ही होना उचित है, परन्तु आत्मा और मन मेरी निजी सम्पत्ति है, इन दोनों को हिंसा भाव से अलग रखना मेरे अहिंसा व्रत का लक्षण है[1]।

कोङ्कण प्रदेश पर मुसलमानों ने आक्रमण किया। विजयनगर के राजा ने उनको मार भगाने के लिये अपने सेनापतियों के सम्मुख पान का बीड़ा डाल दिया। तमाम योद्धाओं को परेशान देखकर जैनवीर बैचप्प ने उठा कर उसे चबा लिया। उसका भाई इरुगप्प भी महायोद्धा और जैनधर्मी था, ये दोनों युद्ध-शूर इस वीरता से लड़े कि हिन्दू राजाओं ने इनकी वीरता की प्रशंसा में वे वीररस भरे, शिलालेख[2] खुदवाये कि जिनको पढ़कर कायरों की भुजायें भी फड़क उठती हैं[3]।

सन् १०२२ ई० में मुहम्मद के सेनापति सैयदसालार मसूद ने

---

१. हमारा पतन पृ० १४०-१४२ व जैन हितैषी, भा० १५ अङ्क ६-१०।
२-३ श्रवणबेलगोल का शिलालेख नं० ६०।

भारत पर चढ़ाई कर दी। हिन्दू राजाओं ने देश की स्वतन्त्रता को स्थिर रखने के लिये उसके विरुद्ध मोर्चा लगाया। परन्तु उसने अपनी फौज के आगे गउओं के झुण्ड खड़े कर दिये[१]। कुटिल नदी के किनारे घमसान का युद्ध हुआ, किन्तु मालूम यह होता है कि जिस समय हिन्दू सरदार गउओं के कारण असमंजस में पड़े हुए मन्त्रणा कर रहे थे उस समय मुसलमानों ने उनको चारों तरफ से घेर कर आक्रमण कर दिया[२] जिस से हिन्दू हार गये[३]। श्रावस्ती (जिला गोण्डे के सहेट-महेट) के जैन सम्राट्[४] सुहिल देवराय से अपना देश पराधीन होता न देखा गया वह जिन मन्दिर में गये[५] और तीसरे तीर्थङ्कर श्री सम्भवनाथ जी की दिव्यमूर्ति के सम्मुख देश और धर्म की रक्षा के लिये प्रण किया कि वह अत्याचारियों को देश से निकाल कर ही जिनेन्द्र के दर्शन करेंगे। उनकी प्रतिज्ञा को सभी सैनिकों ने दुहराया[६]।

'महावीर की जय' घोषणा के साथ उन्होंने दूर से ही गउओं के झुण्ड पर तीर चला कर उनको तितर-बितर कर दिया[७]। मुसलमानों की सेना में अव्यवस्था फैल गई। कई दिनों तक घोर युद्ध हुआ। मुसलमानों के बहुत से योद्धा मारे गये। स्वयं सालार मसूद भी इस युद्ध में काम आया[८]। जैनवीर सुहिलदेव का प्रण पूरा हुआ। उन्होंने भारत मां की पवित्र भूमि का स्वाधीन ध्वज ऊँचा रक्खा[९]। मुल्ला मुहम्मद गजनवी नाम के लेखक ने जो सालारमसूद के साथ था 'तवारीखे मुहम्मदी' नाम की एक पुस्तक लिखी थी, जिसके आधार से जहांगीर के शासन काल में अब्दुल-

---

१-३. श्रावस्ती और उसके नरेश सुहिलदेवराय (वर्ल्ड जैन मिशन) पृ० १०-६५।

४. Smith: Journal of Royal Assistic Society (1900) P. 1.

५. Hoey: Journal of the Asciatic Society, Bangal (1892) P. 84

६-९. श्रावस्ती और उसके नरेश सुहिलदेव पृ० १५।

रहमान चिश्ती ने "मीराते मसऊदी" में लिखा है:—

"महमूद की सेना बहरायच में १७ वीं शावान को ४२३ हिजरी (१०३३ ई०) में पहुंची थी, उसने हिंदुओं को परास्त किया था इसके बाद सुहिलदेव ने युद्ध का संचालन अपने हाथ में लेकर मुसलमानों का मुँह मोड़ा। मुसलमान हार कर भाग खड़े हुए। सुहिलदेव ने उन्हें उनके पड़ाव बहरायच में आ घेरा। यहां रज्जबुल मुरज्जकी १८ वीं तारीख को ४२४ हिजरी (१०३४) में मसऊद अपनी सारी सेना सहित मारा गया[२]"।

मेवाड़ के हकदार महाराणा उदय सिंह थे। उनके बालक होने के कारण बनवीर को उनकी तरफ से गद्दी पर बैठा दिया। इस भय से कि बड़ा होकर उदयसिंह अपने राज्य को वापस न लेले वे इस रोड़े को बीच में से निकालने के लिये, तलवार लेकर महल में आये। पन्ना नाम की धाय ने भांप लिया उदयसिंह को पालने में से उठाकर उनकी जगह अपने बच्चे को लेटा दिया। बनवीर ने पूछा कि उदयसिंह कहां है? तो उसने पालने की तरफ इशारा कर दिया। बनवीर ने धाय के बच्चे को उदयसिंह समझकर मार दिया परन्तु वीर धाय ने अपने सामने अपने इकलौते बालक को कत्ल होते हुये देखकर भी उफ न की और उदयसिंह को एक टोकरे में बैठा कर चुपके से निकल पड़ी और मेवाड़ के अनेक सरदारों और जागीरदारों को महाराणा मेवाड़ की रक्षा के लिये कहा परन्तु वनवीर के भय से सबने जवाब दे दिया तो वह आशाशाह के पास गई[३] और उन्हें उदयसिंह के अभयदान के लिये कहा। वे वनवीर

---

१. सरस्वती. भा० ३४ सं० १ पृ० ३०-३१।

२. "सौलाते मसऊदी, तवारीखे सुवक्तगीन. मीराते मसऊदी तवारीखे मुहम्मदी तथा Journal of Asiatic Society of Bangal (Special Number 1892) and Journal of Asiatic Society, Bombay, Special Number 1892."

३. राजपूताने के जैन वीर पृ० ७४-७६ and Todd's Rajisthan

की शक्ति से बेखबर न थे परन्तु एक जैन वीर शरण में आये हुए को अभय दान देने से कैसे इन्कार कर सकता है ? उन्होंने पन्ना से कहा कि तू चिंता न कर जब तक मेरी जान में जान है महाराणा उदयसिंह का बाल भी बांका न होने दूंगा, यदि जैनवीर आशाशाह उदयसिंह के जीवन की रक्षा न करते और उनके बड़े होजाने पर बनवीर से युद्ध करके उनका राज्य न दिलवाते तो महाराणा प्रतापसिंह जैसे वीर कैसे उत्पन्न होते ?



महाराणा प्रताप और भामाशाह जैन

जब मुग़ल फौज के बार बार आक्रमण करने से महाराणा प्रताप को भूखे बच्चों समेत चार-पाँच बार भागना पड़ा और घास की रोटी पकवाई, वह भी बिल्ली उठाकर लेगई तो महाराणा

प्रताप अकबर को सन्धि के लिये पत्र लिखने लगे। जैन धर्मी भामाशाह ने कहा कि जब तक हमारी-तुम्हारी भुजाओं में बल है तो क्या अपना देश पराधीन हो जायेगा? महाराणा प्रताप रो पड़े और कहा, "मेरे पास इस समय फौज के खर्च के लिये पैसा नहीं और बिना फौज के उससे कबतक युद्ध करूं"? भामाशाह ने तुरन्त ही अपनी वह अतुल सम्पत्ति जिसके कारण भाई भाई के खून का प्यासा होजाता है, महाराणा को भेंट करदी[1]। महाराणा ने लेने से इन्कार कर दिया और कहा कि राजपूत दिया हुआ धन वापस नहीं लिया करते। भामाशाह ने कहा "महाराणा! यह सम्पत्ति मैं आपको नहीं दे रहा हूं मेरी भूमि को आज इसकी आवश्यकता है, इसे मैं अपने देश को अर्पण कर रहा हूँ। आप फौज को इकट्ठा करें मैं स्वयं देश-रक्षा के लिए लड़ूँगा[2]"। टाड साहब के शब्दों में वह सम्पत्ति इतनी थी कि २५ हजार सेना के लिए १२ वर्ष को काफी हो[3]। महाराणा प्रताप ने फौज को इकट्ठा किया और भामाशाह अपने भाई ताराचन्द को लेकर मुगल सेना के साथ लड़ने के लिए चल दिये और २५ जून सन् १५७६ को हल्दी घाटी के मुकाम पर इस वीरता से लड़े कि मुग़ल फौज के छक्के छूट गये[4]। ऐतिहासिक विद्वानों का कथन है कि यदि भामाशाह जैन वीररत्न इतनी अधिक सम्पत्ति राष्ट्रीय सेवा के लिये अर्पण न करते और अपनी जान जोखम में डाल कर इस वीरता से न लड़ते तो आज राजपूताने का इतिहास और ही कुछ होता[5]।

पण्डित गौरीशङ्कर हीराचन्द ओझा के शब्दों में, "मुग़ल सेना ने मेवाड़ पर चढ़ाई कर दी तो महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय ने जैनवीर कोठारी को रणबाजखां के मुक़ाबले पर लड़ने को भेजा। राजपूत सरदारों ने हँसी में कह दिया, "कोठारी जी! यह रणभूमि

---

१-५. राजपूताने के जैन वीर, पृ० ८०-६६ and Todd's Rajisthan.

है, यहां आटा नहीं तोला जाता"। कोठारी जी बोले कि चिन्ता न करो देखना रणभूमि में भी किस प्रकार दोनों हाथों से आटा तोलता हूँ। लड़ाई का बिगुल बजा तो कोठारी जी सब से आगे थे उन्होंने घोड़े की लगाम को अपनी कमर से बांध रखा था और दोनों हाथों में तलवार लिये राजपूत सरदारों को ललकार रहे थे कि यदि तुम्हें मुझे आटा तोलते हुए देखना है तो आगे बढ़ो। महा-योद्धा कोठारी जी मुग़ल सेना पर टूट पड़े और दोनों हाथों से मुग़ल फौज की वह मार-काट की, कि राजपूत और मुग़ल दोनों सेनाएँ आश्चर्य करने लगी[१]।

जब औरङ्गजेब के अत्याचार बढ़ गये तो मेवाड़ के राणा राजसिंह के सेनापति दयालदास जैन से न देखा गया। उसने महाराणा से औरङ्गजेब को पत्र लिखवाया[२] कि ऐसे अत्याचार उचित नहीं। औरङ्गजेब पत्र पढ़ कर आगबबूला होगया और ३ दिसम्बर १६७६ ई० को मेवाड़ पर चढ़ाई कर दी। अत्याचारों को मेटने के लिए जैनधर्मी दयालदास स्वयं तलवार लेकर रणभूमि में गये और टाड साहब के शब्दों में, "वे इस वीरता से लड़े कि मुग़ल सेना को दुम दबा कर पीछे भागना पड़ा[३]"। बादशाह का पुत्र अजीमखाँ चित्तौड़ के नजदीक पड़ा हुआ था, दयालदास ने उस पर भी धावा बोल दिया और उस अहिंसाधर्मी ने ऐसा घमासान युद्ध किया कि उसकी सेना को मारकाट कर क़िले पर अपना कब्जा कर लिया[४]।

यही नहीं बल्कि स्कूल, कालिज, अस्पताल, यतीमखानें धर्मशालाएँ, शास्त्रभण्डार, कारखानें आदि अनेक उपयोगी संस्थाएँ खोल कर और अधिक से अधिक टैक्स, चन्दा, दान आदि देकर धार्मिक, सामाजिक हर क्षेत्र में तन, मन और धन से देश की सेवा करने वाले हजारों नहीं लाखों जैन देश भक्त हुए हैं और हैं।

---

१-४. राजपूताने के जैनवीर, पृ० ३२१ व ३०८।

## जैन अहिंसा और भारत का पतन

कुछ लोगों को भ्रम है कि जैनियों की अहिंसा ने भारत-वासियों को ऐसा कायर बना दिया था कि वह अपनी स्वतन्त्रता को खो बैठे, परन्तु यह कल्पना झूठी है। वास्तव में भारत का पतन आपस की फूट, खुदगर्जी और विश्वासघात के कारण हुआ[1]।

सिकन्दर ने भारत पर चढ़ाई की तो इसकी मुठभेड़ सबसे पहले अश्वक क्षत्रियों से हुई। पंजाब के लोगों ने भी एक हजार योद्धा उनकी सहायता के लिये भेजे लेकिन यूनानियों के संगठित आक्रमण के आगे वह न ठहर सके[2]। यदि तक्षशिला के हिन्दू राजा ने उनका साथ दिया होता तो इस संग्राम का यह रूप न होता। वह अपने स्वार्थ में बह गया और सिकन्दर के साथ होकर भारत के विरुद्ध लड़ा[3]। पुष्कलावती का दुर्ग भी दो भारती सरदारों के विश्वासघात के कारण सिकन्दर के हाथ लगा[4]। आरनस (Aornos) के दुर्ग का मार्ग भी एक बूढ़े हिन्दू ने ही बताया था[5]। शशिगुप्त नाम के एक क्षत्रिय ने भी सिकन्दर को सहायता दी थी, जिसके कारण सिकन्दर ने आरन दुर्ग की हकूमत शशिगुप्त को प्रदान कर दी थी[6]। सिकन्दर के साथ पौरुष (Poros) वास्तव में बहादुरी से लड़ा, लेकिन खुद इसका भतीजा और दूसरे रिश्तेदार अपने-अपने स्वार्थ के कारण सिकन्दर से जा मिले, जिसको देख कर पौरुष ने भी सिकन्दर के आगे घुटने टेक दिये। यही नहीं, बल्कि कई हिन्दू राजाओं ने लड़ाई में सहायता दी। ऐम्भीसरेस ने भी देश के साथ ऐसा ही विश्वास-घात किया। इस तरह स्वयं हिन्दुओं की सहायता से भारत में

---

१. जैन सिद्धान्त भास्कर, वर्ष ६ पृ० ७६।

२-४. Cambridge History of India, Vol. I. P. 331-350.

५-६. McCrindle: Ancient India, P. 72,197, 73. 114, 112.

यूनानी अधिकार बन गया और यह जैनवीर चन्द्रगुप्त ही था कि जिसने सिकन्दर को मार भगाया[१]।

यूनानियों के बाद शकों ने भारत पर हमला किया, तो शक राजा अन्तिरक्ष की मदद सौभाग्यसेन नाम के एक भारतीय हिन्दू सरदार ने की[२] और जब हूणों ने हमला किया तब उत्तर भारत के राजा भानुगुप्त के दोनों भाई धन्यविष्णु और मातृविष्णु हूणों में जा मिले, जिसके कारण उन्होंने इन दोनों को राजा बना दिया[३]। इन दोनों हिन्दू राजाओं की बदौलत हूणों का राज्य भारत में हुआ[४]।

मोहम्मद गजनवी ने भारत पर हमला किया तो मुल्तान का हिन्दू राजा सङ्कटपाल ग़ज़नवी से मिल गया, जिसने उसे मुसलमान बनाकर वहां का राज्य फिर उसे दे दिया[५]। इसी तरह बरन का राजा अपने दो हजार साथियों के साथ मुसलमान होगया[६]। कन्नौज के राजा राजपाल ने भी चुपचाप ग़ज़नवी को बादशाह स्वीकार कर लिया। यह सब निजी स्वार्थ में बह गये। राष्ट्र के मान-अपमान का जरा ध्यान न किया[७]। राजा इन्द्रपाल के पिता ने भारत की स्वाधीनता के लिये अपने अनमोल प्राण न्यौछावर कर दिये और खुद इन्द्रपाल ने भी युद्ध करके मोहम्मद ग़ज़नवी के छक्के छुड़ा दिये थे, परन्तु बाद में वह झांसे में आगया और उसको भारत के विजय कराने में सहायता दी[८]।

इसी प्रकार जब शक्तिसिंह और मानसिंह अपने स्वार्थ के लिये देश के शत्रुओं का पक्ष लेकर अपने भाई महाराणा प्रताप से लड़े और पृथ्वीराज से दुश्मनी निकालने के लिये जयचन्द मोहम्मद गौरी को अपने देश पर चढ़ाई करने को बुलावे तो इसमें जैनियों और इनकी हिंसा का क्या दोष ?

---

१-८. Indian Historical Quaterly, Vol. XIII P. 636-639.

# जैनधर्म और भारत के सम्राट्

श्री वर्द्धमान महावीर के समय (६०० ई० पू०) से ऐतिहासिक काल का आरम्भ होना स्वीकार किया जाता है। ऐतिहासिक काल से पहले जैन राजाओं का कथन "२४ तीर्थंङ्कर और भारत के महा-पुरुष" में और वीर समय के कुछ जैन राजाओं पर जैनधर्म का प्रभाव "वीर विहार और धर्म प्रचार" में आचुका है। यहां ऐतिहासिक काल के कुछ राजाओं पर जैनधर्म का प्रभाव देखियेः—

**शिशुनागवंशी** सम्राट् **श्रेणिक बिम्बसार थे।** ये महाराजा उप-श्रेणिक के पुत्र थे, इनकी पटरानी 'चेलना' जैनधर्मी थी, जिसके प्रभाव से ये बौद्धधर्म को छोड़ कर जैनधर्म अनुरागी होगये थे[1]। अपना भ्रम मिटाने के लिये इन्होंने भ० महावीर से हजारों प्रश्न किये जिसके उत्तर से इनकी रहीसही शङ्कायें भी दूर हो गई थीं और ये सम्यग्-दृष्टि जैनी होगये थे[2]। इनके पुत्र **अभयकुमार** वीर-प्रभाव से जैन साधु होगये तो श्रेणिक के दूसरे पुत्र **अजातशत्रु** मगध के युवराज होगये थे परन्तु अङ्गदेश विजय करने के कारण श्रेणिक ने इनको वहाँ का राज्य दे दिया था। भागलपुर के निकट चम्पापुरी इनकी राजधानी थी इस लिये इनको चम्पापुरी-नरेश कहा जाता था। ये बहुत बड़े सम्राट् और व्रती जैन श्रावक थे[3]। हेमाङ्गदेश के प्रसिद्ध सम्राट् महाराजा जीवनधर भी जैनधर्मी थे, जो मनुष्य तो क्या पशुओं तक के कल्याण में आनन्द मानते थे। एक कुत्ते को दुःखी देखा तो उसे णमोकारमन्त्र सुनाया, जिसके प्रभाव से

---

१. Through the efforts of Chelana "Shrenika was converted to Jainism from Buddhism.—Some H. J.K & H.P. 12.

२. इसी ग्रन्थ के पृ० ३७३—३८४

३. "Ajatshatru was a great monarch and petron of Jainas. He took vows of a Jaina householder".
—Cambridge History of Ancient India. Vol. I. P. 261.

कुत्ता स्वर्ग में देव हुआ। यह भ० महावीर के निकट जैन साधु होगये थे[१]।



श्री महात्मा बुद्ध

**शाक्यावंशी**, कपिलवस्तु के राजा शुद्धोधन के राजकुमार **महात्मा बुद्ध** भगवान महावीर के समकालीन थे। Bhandarkar के शब्दों में महात्मा बुद्ध कुछ समय जैन साधु भी रहे[२]। जैनाचार्य श्री देवसेन जी ने दर्शनसार में बताया कि बुद्ध-कीर्त्ति नाम के जैन-मुनि जैन-धर्म त्यागकर बौद्धधर्मी होगये थेः—

> "सिरिपासणाहतित्थे सरयूतीरे पलासणयरत्थो ।
> पिहिया सवस्स सिस्सो महासुदो बुउ्ढकित्तिमुणी ॥६॥
> तिमिपूरणा सणेहिं अहिगय पवज्जाओ परिब्भदो ।
> रत्तंबरं धरित्ता पवट्टियं तेण एदांतं ॥७॥
> मंसस्स णत्थि जीवो जहाफले दहिय-दुद्ध-सक्करए ।
> तम्हा तं वंछित्ता तं भक्खंतो ण पतिट्ठो" ॥८॥ —दर्शनसार

**जैनधर्म की चर्या को ग्रहण करना स्वयं महात्मा बुद्ध स्वीकार करते हैं—**

"वहां सारिपुत्र ! मेरी यह तपस्विता थी—अचेलक (नग्न) था। मुक्ताचार, हस्तावलेखन (हथचट्टा), नष्ट हिमादन्तिक (बुलाई भिक्षा का त्यागी), न तिष्ट-भदन्तिक (ठहरिये कह, दी गई भिक्षा को). न अपने उद्देश्य से किए गए को और न निमन्त्रण को खाता था।...... न मछली, न मांस, न सुरा पीता था। ......शाकाहारी था।......केश-दाढ़ी नोचनेवाला था।"—मज्झिम०नि०, १।२।२ (हिन्दी) पृ० ४८-४९

---

१. "Jivandbara became disciple of Mahavira and lived according to his precepts."—Some H. J. K. & H., P 9.

२. "Mahatma Buddha was a Jain monk for some time," Prof. Bhandarkar: J. H. M, Allahabad (Feb. 1925), P 25

ये सब बिल्कुल जैन-साधु की चर्या के अनुसार हैं। जिससे स्पष्ट है कि म० बुद्ध जैनधर्म ग्रहण करके जैन-साधु होगये थे[1], परन्तु कठोर तपस्या से घबरा कर जैन-मुनि पद को छोड़ दिया और अपना मध्यमार्ग "बौद्धधर्म" स्थापित किया[2]। जैन तपस्या को कठोर समझते हुए महात्मा बुद्ध कहते हैं—

"निगण्ठा उब्भट्ठका आसनपटिक्खित्ता, ओपक्कमिका दुक्खा तिप्पा कटुका. वेदना वेदियथाति। एवं वुत्ते, महानाम, ते निगण्ठा मं एतदवोचुं, निगण्ठो,आवुसो नाठपुत्तो सब्बञ्ञु, सब्बदस्सावी अपरिसेसं ञान दस्सनं परिजानातिः चरतो च मे तिट्ठतो च सुत्तस्स च जागरस्स च सततं समितं ञानदस्सनं पच्चुपट्ठितंति .. .. इति पुराणानं कम्मानं तपसा व्यन्तिभावा नवानं कम्मानं अकरणा आयतिं अनवस्सवो, आयतिं अनवस्सवा कम्मक्खयो, कम्मक्खया दुक्खक्खयो, दुक्खक्खया वेदनाक्खयो वेदनाक्खया सब्बं दुक्खं निज्जिण्णं भविस्सति तं च पन् अम्हाक रुच्चति चेव खमति च तेन च आम्हा अत्तमना ति"। —मज्झिमनि० P. T. S. I. PP. 92-93.

भावार्थ—"ऐसी घोर तपस्या की वेदना को क्यों सहन कर रहे हो" ? मैंने निर्ग्रन्थों (जैन साधुओं) से पूछा तो उन्होंने कहा, "निर्ग्रन्थ ज्ञातपुत्र महावीर सर्वज्ञ और सर्वदर्शी हैं उन्होंने बताया है कि कठोर तप करने से कर्म कटकर दुख क्षय होता है"। इस पर बुद्ध कहते हैं, "यह कथन हमारे लिये रुचिकर प्रतीत होता है और हमारे मन को ठीक जँचता है"।

महात्मा बुद्ध का ईश्वर को कर्त्ता-हर्त्ता न मानना[3], पशु-बलि और जीव-हिंसा का विरोध[4], कर्म-सिद्धान्त[5] और मोक्ष में

१-२. In fact Buddha being inspired by the teachings of Lord Mahavira became Jain Saint, but having been unable to stand the hard life of a Jain monk, he founded the Norm Path.—J. H. M. (Feb. 1925) P. 26

३-४. Kamata Pd: Bhugwan Mahavir (2nd Edition) P. 369.

५. Karma theory of Jains is an original and integral part of their system. They (Buddhists) must have borrowed the term (Asrava) from Jains.
—Encyclopaedia of Religion & Ethics, Vol. VII. P. 472.

विश्वास[१] अवश्य भ० महावीर के प्रभाव का फल है। यही कारण है कि दूसरा मत स्थापित करने पर भी महात्मा बुद्ध ने भ० महावीर की सर्वज्ञता (omniscience) को स्वीकार किया[२] और बौद्ध-ग्रन्थों में उनका प्रशंसारूप कथन है[३]। निश्चितरूप से म० बुद्ध पर भ० महावीर का अधिक प्रभाव पड़ा, जिसके कारण वीर-प्रचार के समय म० बुद्ध की घटनाओं का हाल नहीं के बराबर (Almost Blank) मिलता है[४] और महात्मा बुद्ध ने इतनी बातें जैनधर्म से लीं[५], कि डा० जैकोबी को जैनधर्म, बौद्धधर्म की माता[६] और लोकमान्य पं० बालगङ्गाधर तिलक को म० बुद्ध भ० महावीर के शिष्य[७] स्वीकार करना पड़ा। विद्वानों का कथन है कि जैनधर्म बौद्ध धर्म से नहीं बल्कि बौद्धधर्म जैनधर्म से निकला है[८]।

नन्दवंशी सम्राट नन्दिवर्द्धन (४४६-४०६ ई.पू.) बड़े योद्धा और जैनधर्मी थे[९] इन्होंने अनेक देश विजय किये। इनके समान ही

---

१. "Nirvan is the highest Happiness".—Dhammapade. 204.

२-३. इसी ग्रन्थ का पृ० ४८ वें फुटनोट नं० ६ से ११ पृ० ३११।

४. K. J. Sounderson : Gotma Buddha. P. 54.

५. "He (Budddha) must have borrowed Jain doctrines." Prof. Sil : J.H.M. (Nov 1926) P. 2.

६. "Jainism is mother of Buddhism". Dr. H. Jacobi: Dig. Jain (Surat) Vol. X P. 48.

७. जैनधर्म महत्व भा० १ (सूरत) पृ० ८३।

८. "Authorities like Colebrooke and Dr. E. Thomas held that it was Buddhism which was derived from and was an off-shoot of Jainism".
Shri Joti Pd : Jain Antiquary. Vol. XVIII P. 56

९. i. Cambridge History of India. Vol. I. P. 161.
ii. J.B. & O.R. Society, Vol. IV P. 163 & Vol. 13. P.245.

महानन्द और महापद्म पराक्रमी सम्राट् हुए हैं। इनके बाद अन्तिम सम्राट् नान्दराज भी बड़े वीर और जैनधर्मी थे[१]।

मौर्य्य साम्राज्य के सम्राट् चन्द्रगुप्त मौर्य्य जैनधर्मी थे[२], जो अन्तिम केवली जैनाचार्य श्री भद्रबाहु के शिष्य थे[३] और इनके ही प्रभाव से वह जैन साधु होगये थे[४]। दक्षिण भारत के जिस पर्वत पर इन्होंने तप किया था, वह इनके नाम पर आज तक चन्द्रगिरि के नाम से प्रसिद्ध है। इनके पुत्र बिन्दुसार भी जैनधर्मी थे[५]। इनके पुत्र महाराजा अशोक को बौद्ध धर्मानुयायी बौद्ध ग्रन्थों के आधार पर प्रकट किया जाता है, परन्तु इनको मि० विसेन्ट स्मिथ शेखचिल्ली की कहानियों से अधिक महत्व नहीं देते, यद्यपि वह अशोक को बौद्ध धर्मानुयायी मानते थे[६]। प्रो० भाण्डारकर भी बौद्ध कथानकों में ऐतिहासिक सत्य नहीं के बराबर मानते हैं[७]।

---

१. जैन वीरों का इतिहास (जैन मित्र मण्डल, धर्मपुरा, देहली) पृ० २६।

२. a. Smith's Early History of India (Revised) P. 154.
   b. Epigraphia Carnatica Vol. II. Introd. P. 36-40.
   c. Journal of Royal Asiatic Society. Vol. I. P. 176.
   d. Cambridge History of India Vol I P. 484.
   e. Journal of the Mythic Society. Vol. XVII. P. 272.
   f. Indian Antiquary, Vol. XXI. P. 50-60.
   g. Journal B & O. Research Society Vol. 13 P. 24.

३. "We shall have to come to the conclusion that Chandra-Gupta, the disciple of the sage Bhadrabhaw was none other than the celebrated Morya Emperor." Ep. Car II.

४. "I am now disposed to believe that Chandra Gupta really abdicated and became Jaina ascetic. Smith's Hist. P. 146.

५. विश्वकोष. भा० ७ पृ० १५७।

६. Ashoka. P. 19 and 23 quoted in जैनधर्म और सम्राट् अशोक, पृ० ७

७. भण्डारकर का अशोक पृ० ६६।

प्रो० कर्न का भी यही मत है[1]। इस अवस्था में केवल बौद्ध ग्रन्थों के आधार से अशोक को बौद्ध मान लेना ठीक नहीं[2]। डाक्टर फ्लीट[3], प्रो० मैकफैल[4], मि० मोनहन[5] और मि० हेरस[6] ने अशोक के बौद्धत्व को अस्वीकार किया है। डा० कर्न कहते हैं कि अशोक के शिलालेखों में कोई भी खास बात बौद्धधर्म की नहीं है[7]। अशोक ने श्रवणबेलगोल पर जैन मन्दिर बनवाये थे[8]। पशु-वध के लिये कड़े से कड़े नियम बनाये और ५६ दिन तो कानून के द्वारा पशु-वध बिल्कुल बन्द कर रक्खा था[9]। अशोक के नियम बौद्धों की निस्बत जैनियों से अधिक मिलते हैं[10]।

शुरू उम्र में अशोक का जैनधर्मी होना तो Dr. Rice[11] व Dr. Thomas[12] भी स्वीकार करते हैं, परन्तु उनकी अन्तिम (सातवें) शिलालेख से उनका अन्त तक जैनधर्मी होना सिद्ध है[13],

---

१. Manual of Bhudhism, P. 110
२. जैनधर्म और सम्राट् अशोक (श्री आत्मानन्द जैन ट्रैक्ट सोसायटी) पृ० ७।
३. Journal of Royal Asiatic Society (1908) P 491-492.
४. Ashoka. P. 48.
५ Early History of Bengal. P. 214.
६. Journal Mythic Society, Vol. XVII, P. 271-273.
७. Manual of Buddhism. P. 112.
८. हिन्दीविश्वकोष भाग ७ पृ १५०।
९. अशोक का पञ्चम स्तम्भलेख।
१०. "His (Ashoka's) ordinances agree much more closely with the ideas of the heretical Jains than those of the Buddhists. —Manual of Buddhism. P. 275.
११. Rice: Mysore & Coorg. P. 12-13.
१२. Thomas: JBB RAS. Vol IV. (January 1855) P. 150.
१३. "It is obivious that Ashoka certainly prefessed Jainism and composed his religious code mainly based on Jain dogmas from begining to end. No doubt he seems to

राजतरिङ्गिणी में लिखा है, "अशोक ने कशमीर में जिनशासन का प्रचार किया"। 'जिन' शब्द जैन धर्म का नामकरण है। शब्दकोश भी 'जिन' का अर्थ 'जिनेन्द्र' ही बताते हैं[१]। अबुलफजल आइने-अकबरी में बताते हैं, "जिस प्रकार इनके पिता बिन्दुसार और पितामह चन्द्रगुप्त ने मगध में जैनधर्म का प्रचार किया था, उसी प्रकार अशोक ने कशमीर में जैन धर्म को सुदृढ़ बनाया"[२]। वास्तव में अशोक के हृदय पर जिनेन्द्र भगवान की शिक्षा का गहरा प्रभाव पड़ा[३]। यह जैनधर्मी थे[४] और इन का राज्य जैन-राज्य था[५]। Smith के शब्दों में महाराजा सम्प्रति ने जैन व्रतों को एक सच्चे वीर के समान पाले थे[६] और अनेक प्रकार

---

to be Jain at heart, when, he got inscribed his last pillar ediet.—J. Ant. Vol. VII. P. 21

१. हिन्दी विश्वकोश, संस्कृत हिन्दीकोश, शब्दकल्पद्रुमकोश, श्रीधर भाषाकोश।

२. Asoka supported Jainism in Kashmir, as his father Bindusara & grandfather Chandergupta through out Magadha Empire.—Abulfazal. Aina-i-Akbari, P. 29.

३. In fact Asoka was greatly influenced by the humane teachings of the JINAS.—Indian Antiquary X X.243. JRAS. IX. 155. J. Ant. V. & VI. SHJK & H.P. 21.

४. जैन धर्म और सम्राट अशोक, पृ० ५७।

५. In the Buddhists' period it was only Jainism, who condemned meat-dishis. Brahmans and Buddhists and others freely partake them, hence the statement of Asoka that in the end he abolished hinsa for his royal kitchen altogether betrays the influence of Jainism on him. Asoka's reign was TRULY A JAIN RAJY.—J. Ant. V. 53-60 & 81-88

६. Samprati established centres of Jaina culture in Arabia & Persia & himself practised Jain rule in his after life like a true hero and worked hard for the uplifting of Jainism in various ways"—Smith's Early History of India. P. 202-203

से जैन धर्म की खूब प्रभावना की थी। सम्प्रति जैनधर्मी[1] थे और जिनेन्द्र भगवान की पूजा के लिए इन्होंने हजारों जैन मन्दिर बनवाये और अधिक संख्या में तीर्थंकरों की मूर्तियाँ स्थापित कराईं। इन्होंने जैन धर्म के प्रचार के लिये विदेशों तक में प्रचारक और जैन साधु भेजे[2]। इन्हीं की भांति महाराजा सालिसूक जैनधर्मी सम्राट थे, जिन्होंने स्थान स्थान पर जैनधर्म का प्रचार किया[3]। मौर्यवंशीय अन्तिम सम्राट वृहद्रथ भी जैनधर्मी थे[4], जिन को इनके सेनापति पुष्यमित्र ने धोखे से मार डाला था[5] और स्वयं मगध का राजा बन बैठा था। ३२२ ई० पू० से १८५ ई० पू० १३७ साल तक मौर्य साम्राज्य में जैन धर्म का खूब प्रचार रहा।

कलिङ्ग राजवंशीय सम्राट महामेघवाहन खारवेल का जन्म २०७ ई०पू० में हुआ। यह बड़े बलवान और जैनधर्मी सम्राट थे[6]। पुष्यमित्र अश्वमेधयज्ञ के प्रबंध में था, इन्होंने रोका वह न माना तो मगधपर चढ़ाई करदी पुष्यमित्र हार मानकर खारवेल के चरणों में गिर पड़ा और उनकी पराधीनता स्वीकार करली। इन्होंने दिग्विजय की थी और भारत नैपोलियन कहलाते थे। यह भगवान

---

१-२. Samprati was a great Jain monarch and a staunch supporter of the faith. He erected thousands of Jain temples throughout the length & breadth of his empire and consecreted. large number of images. He sent Jain missionaries and ascetics abroad to preach Jainism in the distant countries and to spread the faith there —Epitome of Jainism, Jain Siddhanta Bhaskara. Vol. XVI. P. 114-117

३. "Salisuka preached Jainism far and wide."—J.B & O. Research Society. Vol. XVI. 29.

४-५ पं० अयोध्याप्रसाद गोयलीः जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ. ६७

६. (क) डा० ताराचन्द : अहले हिन्द की मुख्तसर तवारीख (१९३४) पृ० ८२

(ख) पं० भगवद्दत्त शर्मा: भारतवर्ष का इतिहास, भा० १ पृ० ५७

(ग) अनेकान्त वर्ष १ पृ० ३००, जैनहितैषि वर्ष १५ अंक ३, हाथीगुफा शिलालेख

महावीर के दृढ़ उपासक थे[१] और कुमारी पर्वत पर इन्होंने जैनव्रत धारे थे। यह जिनेन्द्र भगवान में इतना अधिक अनुराग रखते थे कि इन्होंने जिनेन्द्रदेव की पूजा के लिये जैन मन्दिर और जैन साधुओं के लिये गुफायें बनवाई[२]। यही नहीं बल्कि १७२ ई० पू० में जैनधर्म की प्रभावना के लिये पञ्चकल्याणक पूजा कराई[३]।

मालवा के राजा गर्दभिल्ल के पुत्र विक्रमादित्य बड़े प्रसिद्ध सम्राट थे। शकों को इन्होंने ही हराया था। इनका विक्रमी सम्वत् भ० महावीर के निर्वाण के ४७० साल बाद ५७ ई० में चालू हुआ था। यह हिन्दूसंसार में प्रख्यात हैं। पहले यह शैव थे, परन्तु जैनधर्म के सत्यप्रभाव से यह जैनधर्म-भक्त होगये थे।[४] महाराजा विक्रमादित्य जैनधर्मी और आदर्श श्रावक थे[५]। जैन साहित्य में भी इन को एक ठोस स्थान प्राप्त है।



महाराजा विक्रमादित्य

१-३ Pushyamitra celebrated Ashvamedha Sacrifice. Kharavela reached Magadha to fight with him but Pushyamitra did homage instantly at the feet of Kharavela. He returned after taking the dignity of Emperor. Kharavela was a true *'upasaka'* of Mahavira He celebrated 5 Kalyanakas of *'Jinendra'* and built various caves and Jain temples. SHJK & Heroes.P.26.

४-५ जैनमित्र, सूरत (१६ दिसम्बर १९४३) वर्ष ४५ पृ० ७७ व मई १९४४, अन्तिम अङ्क। गुजराती मासिक 'जीवदया' बम्बई, अक्तूबर १९४३। संक्षिप्त जैन इतिहास भा० २ खण्ड २ पृ० ६६। वीर वर्ष ६ पृ० २५८।

पल्लववंशी राजाओं की राजधानी कांचीके राजा शिवकोटि विष्णुधर्मी थे, जिन का काञ्ची में भीमलिंग नाम का एक शिवालय था। जैनाचार्य स्वा० समन्तभद्र को भस्मव्याधि रोग होगया, जिससे मनों भोजन खा लेने पर भी इनकी तृप्ति न होती



श्री स्वामी समन्तभद्राचार्य

थी। यह विष्णु संन्यासी का वेश धारण कर के इसी शिवालय में आए। यहाँ सवामन प्रसाद शिवार्पण के लिये आया तो समन्तभद्र जी ने उससे अपनी क्षुधाग्नि शान्त की राजा० समझा कि इन्होंने सारे प्रसाद का शिवजी को भोग करा दिया है, वे शिवार्पण के लिये प्रतिदिन सवामन प्रसाद भेज दिया करते थे और ये खालिया

करते थे। कुछ लोगों ने राजा से शिकायत की, कि ये शिवजी की विनय-भक्ति नहीं करते और नाही प्रसाद शिवजी को अर्पण करते हैं बल्कि स्वयं खा लेते हैं। राजा को बड़ा क्रोध आया और उस ने समन्तभद्र जी से कहा कि मेरे सामने प्रसाद का भोग कराओ और शिवजी को नमस्कार करो। समन्तभद्र जी के लिये यह परीक्षा का समय था। ये सम्यग्दृष्टि थे इन की तो रग रग में जैन धर्म बसा हुआ था। इन्होंने चौबीस तीर्थङ्करों की स्तुति-रचना और उच्चारण करना आरम्भ कर दिया, जो आज तक 'स्वयंभूस्तोत्र' के नाम से प्रसिद्ध है। जिस समय ये आठवें तीर्थङ्कर श्री चन्द्रप्रभु जी का स्तोत्र पढ़ रहे थे तो शिवलिङ्ग में से श्री चन्द्रप्रभु की मूर्ति प्रगट हुई। इस अद्भुत घटना को देख कर सभी लोग चकित होगये। राजा शिवकोटि स्वा० समन्तभद्र के चरणों में गिर पड़े और अपने छोटे भाई **शिवायन** के सहित जैनधर्म में दीक्षित होगये[1]। उनके साथ ही उनकी प्रजा का बहुभाग भी जैनधर्मी होगया था[2]।

काञ्ची के पल्लववंशी सम्राट् **हिमशीतल** बौद्धधर्मी थे। इनकी रानी मदन सुन्दरी जैनधर्मी थी, जो जिनेन्द्र भगवान का रथ उत्सव निकालना चाहती थी, किन्तु राजा के गुरु भी बौद्धधर्मी थे उनका कहना था कि कोई भी जैन विद्वान् जब तक मुझे शास्त्रार्थ द्वारा विजित नहीं कर लेता तब तक जैन-रथ नहीं निकल सकता। गुरु के विरुद्ध राजा भी कुछ न कह सके। जैनाचार्य श्री अकलङ्कदेव को पता चला तो वे राजा हिमशीतल के दरबार में गये और बौद्ध गुरु से शास्त्रार्थ के लिए कहा। बौद्ध गुरु ने तारा नाम की देवी को सिद्ध कर रखा था इसलिए उन्हें अपने जीतने का पूरा विश्वास था। उन्होंने श्री अकलङ्कदेव से कहा कि यदि तुम हार गये तो

---

१-२ संक्षिप्त जैन इतिहास (सूरत) भाग ३ खण्ड १, पृ० १५१-१५२।

कोल्हू में पिडवा दिये जाओगे। अकलङ्कदेव ने कहा कि यदि तुम हार गये तो ? बौद्ध गुरु बोले कि हम देश-निकाला ले लेंगे। शास्त्रार्थ आरम्भ होगया। अकलङ्कदेव महाविद्वान् और स्याद्वादी थे। निरन्तर ६ माह तक वाद-विवाद होने पर भी विजय प्राप्त न हुई तो उन्हें ज्ञात हुआ कि बौद्धगुरु ने देवी सिद्ध कर रखी है और वह ही परदे में उनकी तरफ से उत्तर देती है। देवी एक बात को एक बार ही कहती थी। अकलङ्कदेव ने बौद्ध-गुरु से कहा कि मैं नहीं समझा दूसरी बार कहो; तो देवी चुप थी। बौद्ध-गुरु से जवाब बन न पड़ा और अकलङ्कदेव की विजय हुई। जिसके कारण बौद्धों को देश छोड़कर लंका आदि की तरफ जाना पड़ा।[१] जैन धर्म की अधिक प्रभावना हुई। राजा हिमशीतल ने जैनधर्म ग्रहण कर लिया और जनता भी बहुत बड़ी संख्या में जैनधर्मी होगई। चीनी यात्री ***Hieun Tsang*** ने यहाँ जैनियों तथा इन के मन्दिरों और जैन साधुओं के रहने की गुफाओं को अधिक संख्या में बताया है और यह लिखा है कि पल्लव-राज्य में जैन धर्म की खूब प्रभावना थी[२]।

**कदम्बावंशी** राजा ब्राह्मण धर्म के अनुयायी थे फिर भी वे जिनेन्द्र अथवा अर्हन्तदेव की भक्ति में दृढ विश्वास रखते थे[३]।

---

१-२. "Inscription at Sravanbelgola alludes that Aklanka-deva defeated Buddhist antagonists in a great religious controversy held at the court of the Buddhist King Himshitala of the Pallava dynasty, who ruled at Kanchi. The effect of this great victory was a decided augmentation of the prestige of the Jains while the Buddhists were excommunicated to Candy in Ceylon. Hieun Tsang, who visited Kanchi as early as 640 A.D. notices that Jainism enjoyed full toleration under the Pallava Govt." Digamber Jain. (Surat) Vol. IX P. 71.

३. Journal of the Mythic Society Vol. XXII P. 61.

महाराजा काकुस्थ वर्मा (३६०-३६० ई०) ने जैन धर्म की प्रभावना के लिये भूमि प्रदान की थी[१]। इनके पुत्र महाराजा शान्ति वर्मा (३६०-४२० ई०) भी जैनधर्म प्रेमी थे। रविवर्मा के दान पत्र में इनको सारे कर्नाटक देश का स्वामी बताया है[२]। इनके पुत्र मृगेश वर्मा (४२०-४४५) ने अर्हन्त भगवान के सन्मुख घी के दीपक जलाने तथा उनके अभिषेक आरती पूजा आदि के खर्चों के लिये जैन मन्दिरों को गाँव भेंट किये थे[३]। मृगेश वर्मा के हृदय पर जिनेन्द्र भगवान के विश्वास की छाप उनकी एक और भेंट से भी सिद्ध है, जिसमें उन्होंने कालवंगा नाम के ग्राम को तीन हिस्सों में बांट कर पहला श्री जिनेन्द्र भगवान को दूसरा जैन त्यागियों को और तीसरा जैन निर्ग्रंथ मुनियों को अर्पण किया[४]। इनके दोनों पुत्र महाराजा रवि वर्मा और भानु वर्मा भी अर्हन्त-भक्त थे और इन्होंने खूब दिल खोल कर अर्हन्त भगवान की

---

१. Fleet, Sanskrit and Old Canarese Inscriptions.
—Indian Antiquary Vol. VI. P. 24.

२. Santivarma has been described as the master of the entire Karnata region —cf. Dubreuil, Ancient Deccan. P. 74-75

३. "Mrgesvarma gave to the devine supreme *'Arhats'* fields at Vaijayanti for the purpose of the glory of sweeping Jain temple and anointing the idol with ghee and performing worship etc. entirely free from taxation." —Indian Antiquary Vol. VII P. 36-37.

४. Another grant of the same monarch (Mrgesvarma) bears the SEAL OF JINENDRA. He is said to have divided the village of Kalavanga into 3 parts. The first he gave to the *Great God Jinendra*, the *holy Arhat* and it was called *'the Hall of the Arhat,'* the second for the enjoyment of the sect of eminent ascetics of Svetapatha which was intent on practising the true religion declared by *Arhats* and the third to the sect of eminent ascetics called the *Nirgranthas*." —Indian Antiquary. Vol. VII. P. 38.

प्रभावना की[1]। महाराजा **रविवर्मा** (४६०-५०० ई०) जिनेन्द्र भगवान को अत्यन्त शक्तिमान और कदम्बावंशी आकाश का सूर्य स्वीकार करते थे[2]। यह न केवल स्वयं जिनेन्द्र भगवान के अनुरागी थे, बल्कि अपनी जनता तक को भी इन्होंने जिनेन्द्र-भक्ति और उनकी पूजा के लिये कहा। यही नहीं बल्कि जिनेन्द्रदेवमें विश्वास स्थिर करने के लिये उन्होंने जिनेन्द्र-भक्ति के लाभ बताते हुए आज्ञापत्र निकाला :—

"महाराजा रवि वर्मा की आज्ञानुसार जिनेन्द्रभगवान की प्रभावनाके लिये हरसाल कार्तिक की अठ्ठाइयों का पर्व निरन्तर आठ दिन तक सरकारी मालगुजारी से मनाया जाया करे और सरकारी खर्च पर ही चतुरमास के चारों महीनों में जैन साधुओं का वैयावृत्य हुआ करे। जनता को श्री जिनेन्द्र भगवान की निरन्तर पूजा करनी चाहिये। क्योंकि जहां सदैव जिनेन्द्र भगवान की पूजा विश्वासपूर्वक की जाती है, वहां अभिवृद्धि होती है, देश आपत्तियों और बीमारियों के भय से मुक्त रहता है और वहां के शासन करने वालों का यश और शक्ति बढ़ती है[3]"।

---

१. The grants of Ravivarma and Bhanuvarma manifest the growing influence of Jainism more clearly.
Indian Antiquary, Vol. VII P 36 & Vol VI P. 25-27.

२. "Another grant of Ravivarma to the GOD JINENDRA describes HIM as the mighty king, the sun of the sky to the mighty family of the Kadambas.'
—Indian Antiquary Vol. VI, Page 30.

३. The Lord Ravi established the Ordinance at the mighty city of Palasika that the glory of JINENDRA which lasts for 8 days, should be celebrated regularly EVERY YEAR on the full moon of 'Kartika' from the revenues of that village; that ascetics should be supported during the 4 months of rainy season; and that the WORSHIP OF JINENDRA SHOULD BE PERPETUALLY PERFORMED BY THE CITIZENS. *Wheresoever the worship of Jinendra is kept up there is increase of the country. and the cities are free from fear and the lords of those countries acquire strength. Reverence, reverence."*

—Indian Antiquary Vol. VI, Page 27.

रविवर्मा के भाई महाराजा **भानुवर्मा** भी भ० जिनेन्द्रदेव में दृढ़ विश्वास रखते थे[१] इन्होंने जिनेन्द्रदेव के अभिषेक के लिये टैक्स आदि हर प्रकार के भार से मुक्त भूमि प्रदान की थी। क्योंकि इन्हें विश्वास था कि जिनेन्द्र-प्रभावना से उन्नति होती है[२]। रवि वर्मा के पुत्र **हरिवर्मा** (५००-५२५ ई०) कदम्बावंश के अन्तिम सम्राट थे। यह भी जिनेन्द्र भगवान के अनुरागी थे। इन्होंने अर्हन्तदेव की आरती और पूजा आदि खर्चों के लिये गांवों भेंट किये थे[३]। गरजकि कदम्बावंशी राजाओं ने जैनधर्म की प्रभावना में इतना अधिक भाग लिया कि प्रसिद्ध विद्वान भी इनको जैनधर्मी समझ बैठे[४]।

**गङ्गावंश** के सबसे पहले सम्राट **कोङ्गाणिवर्मा** प्रसिद्ध जैनाचार्य श्री सिंहनन्दी के शिष्य थे[५]। ये जैन धर्मानुरागी थे। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिये जैनमन्दिर बनवाए[६]। महा-

---

१-२ Bhanuvarma's devotion to Jainism is also attested by a grant, which mentions, "By him desirous of prosperity, this land was given to the Jains, in order that the ceremony of ablutions might always be performed *withont fail*. It was as usual given free from the gleaning-tax and all other burdens."
—Indian Antiquary Vol. VI P. 29

३. Harivarma's grant was made for providing annually at the great 8 days perpetual anointing with clarified butter for the temple of *Arhats*, which Mrgesavarma had caused to be built at Palasika."
—Indian Antiquary. VI. P. 31.

४. The numerous grants made to the Jainas led Dr. J.F. Fleet, Mr. K.B. Pathak and others to suppose that the Kadambas were of the Jaina persuasion.
—Fleet, op. cit. VII. P. 35-38.

५. Kudlur Plates of Marasimha, Mysore Archaeological Report (1921) P. 19-26.

६. Kongunivarma the founder of Ganga dynasty erected a Jaina Temple at Mandli near Shimoga.
—Some Historial Jain Kings & Heroes. P. 29-30.

राजा माधव द्वि० जैनधर्मी थे, इन्होंने जैनधर्म की प्रभावना के लिए जैनियों को बड़े बड़े दान दिये[१]। इनके पुत्र कोङ्गिणि द्वि० के उत्तराधिकारी महाराजा **अविनीत** भी निश्चितरूप से जैनधर्मी थे[२], ये जैनाचार्य श्री विजयनन्दी के शिष्य थे[३]। बचपन से ही इनको यह दृढ़ विश्वास था कि जो जिनेन्द्र भगवान की शरण ग्रहण कर लेता है वह हर प्रकार की बाधा और आपत्ति से मुक्त रहता है। एक समय उन्हें दरिया पार करने की आवश्यकता पड़ी। नाव का कुछ प्रबन्ध न था यह विश्वास करके कि यदि जिनेन्द्र भगवान् का छत्र साया होगा तो अथाह जल भी मेरा कुछ बिगाड़ नहीं कर सकता, वे जिनेन्द्र भगवान् की मूर्ति को अपने सिर पर रखकर दरिया में कूद पड़े और सबको चकित करते हुये बात की बात में गहरे जल को चीरते हुये दरिया को पार कर लिया[४]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान् की पूजा के लिये जैन मन्दिरों को बहुत से गाँव भेंट किये[५]। इनका पुत्र महाराजा **दुर्विनीत** जैनाचार्य श्री पूज्यपाद जी के शिष्य थे[६]। इनके पुत्र **मुष्कर** तो इतने सच्चे जैन धर्मी थे कि इनके समय जैन धर्म, **राज्यधर्म** (*STATE RELIGION*) था[७]। गंगावंशी सम्राट् **श्रीपुरुष** ने जैनधर्म की

---

१. Madho II, father of Konguni II is claimed to have been Jain. He made grants to Digambars.—Sheshagiri Rao. Studies in S.I.J. II. P 87.

२-४ Avinita was undoubtedly a Jain. Tradition mentions that while young Avinita once swam accross the Kaveri, when it was in full flood, with the image of a '*Jina*' on his head in all safety. He was brought up under the care of the Jain Sage Vijayanandi, who was his preceptor. —SHJK & Heroes, P. 30.

५. Avinita made a number of grants for Jain temples in Punnad and other places. SHJK & Heroes. P. 30.

६-७ Durvinita is described as the disciple of the famous Jaina teacher Pujyapada. Under his son Muskara Jainism is said to have become STATE RELIGION. -Ramaswami Aiyangar, Studies in S. I.J. Vol. I. P 110.

प्रभावना के लिये दान दिये और इनके पुत्र **शिवमार** ने जैन मन्दिर बनवाये[१]। **राजमल्ल** प्र० ने जैन साधुओं के लिये गुफाएँ बनवाई[२]। इनके पुत्र **ऐरयगंग** तो अर्हन्त भट्टारक के चरणरूपी कमल के भौंरे थे[३]। इनके पुत्र **राचमल्ल** द्वि० ने ८८८ ई० में जैन मन्दिर को गांव भेंट किये[४]। और जैनधर्मी थे[५]। महाराजा **नीतिमार्ग** भी जैनधर्मी थे और इन्होंने सलेखना व्रत धारण किये थे[६]। महाराजा **बुटुग** जैन फिलास्फी के बड़े अच्छे विद्वान् थे[७]। इनके पुत्र **मारसिंह** (९६१-९७१ ई०) बड़े न्यायवान्, महायोद्धा, जैनधर्म के दृढ़ विश्वासी और जैनाचार्य श्री अजितसेन जी के शिष्य थे[८]। इन्होंने भी सलेखना व्रत धारण किये थे[९]। इनके भाई महाराजा **मरुलदेव** जिनेन्द्र भगवान् के सच्चे भक्त थे[१०]। मारसिंह के पुत्र **राचमल्ल** च० (९७७-९८५ ई०) भी जैनधर्मी थे[११] इनके राजमन्त्री और सेनापति चामुण्डराय बहुत ही दृढ़ जैनधर्मी

---

१. "Sivamara built a Jain Temple."—cf. Ep. Car. II. 43.
२. Madras Epigraphical Report (1889) No 91.
३. Ereganga is described as having a mind resembling a bee at the pair of lotus feet of the adorable Arhat Bhattarka. —Kudlur Plates.
४-५ "Racamalla II. made a grant for the Satyavakya Jinalaya in 888 A.D. He is described as a devout Jain" —EP. Car. I. P. 2.
६. Nitimarga died in 870 A.D. adopting the Jaina manner of 'Sallekhana.' —SHJK & Heroes. P. 38.
७. Butuga was well-versed in Jain Philosophy. —Some Historical Jain Kings & Heroes. Page 33.
८-९ Marasimha devoted his after life for religious observances at the feet of his preceptor Jain Sage Ajitasen and observed the vow of 'Sallekhana' in 974 A.D. —Ibid. Page 35.
१०. Marula's mind too was resumbling a bee at the lotus feet of *Jina*. —Kudler plates.
११. Rajmalla or Racamalla IV was promoter of Jain faith. —Prof. Sharma: Jainism & Karnataka Culture. P. 19.

थे[१] जो अनेक युद्धों के विजेता और बड़े विद्वान् थे[२]। ये जैनाचार्य श्री अजितसेन जी तथा सिद्धान्त चक्रवर्ती श्री नेमचन्द्राचार्य के शिष्य थे[३]। इन्होंने चामुण्डपुराण नाम का एक प्रसिद्ध जैनग्रन्थ लिखा, जिसमें २४ तीर्थंकरों, १२ चक्रवर्तियों, ६ नारायणों, प्रति-नारायणों बलभद्र आदि का सुन्दर कथन है और जो प्राचीन इति-हास के खोजियों के लिये प्रामाणिक सामग्री है[४]। अन्तिम सम्राट् रक्कसगंग (९८५-१०२४ ई०) जैनाचार्य श्री विजय के शिष्य थे। इन्होंने जैनधर्म को फैलाया और अपनी राजधानी में जैनमन्दिर बनवाया था[५]। गंगावंशी राज्य, जैनियों के लिये स्वर्ण समय (***Golden Age***) था। घोषाल के शब्दों में अनेक शिलालेखों से सिद्ध है कि गंगवंशी राजाओं ने जैन मन्दिर बनवाए, पूजा के लिये जिनेन्द्रदेव के प्रतिबिम्ब स्थापित कराये, जैन साधुओं के लिये गुफाएँ बनवाईं और जैनधर्म की प्रभावना

१-४ Chamund Raya minister and Commander-in-Chief of Marasimha and his son Racamalla was a great warrior. For distinguished martial prowess for the glory of his king & country he won various titles—'Hero of Battles,' 'Lion of War' and 'Annihilator of Enimies' etc. etc. for his valiant fights. There was no battle in which he did not distinguish himself, nor was there any hero, who dared to challenge invincible Chamundraya. He was JAIN and wrote CHAMUNDRAYA PURANA containing History of Tirthankeras, Chakarvarties & Narayans etc. and is the oldest Kannada prose work. He was the diciple of Jain Acharyas Shri Ajitsena and Siddhanta Chakaravarti Shri Nemchandra, who were also gurus of King Racmalla.

—Prof. G. Brahmappa. VOA. Vol. III P. 4.

५ Rakkasa Ganga the last great King of Gangavadis encouraged Jain religion. He constructed a Jain temple. His guru was the Jaina saga Srivijaya.

Some H. J. K. & Heroes. P. 36.

के लिये बड़े २ दान दिये[1] । *Rice* के शब्दों में गंगवंशी राजाओं का परमात्मा श्री जिनेन्द्रदेव और इनका धर्म जैनमत था[2]।

प्रारम्भिक चालुक्यवंशी सम्राट जयसिंह प्र० जैन धर्म के गाढ़े अनुरागी[3] और जैनाचार्य श्री गुणचन्द्र जी के परमभक्त थे[4]। इनके पुत्र रणराग जैनधर्म-प्रेमी थे, जिनके समय जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिये जैनमन्दिरों को भेंट मिली[5]। इनके पुत्र पुलिकेशी प्र० (५५० ई०) अपने पिता व पितामह के समान जैनधर्मानुरागी थे[6]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की वन्दना के लिये जैन मन्दिर बनवाये[7]। इनके उत्तराधिकारी महाराजा कीर्ति वर्मा प्र० (५६६-५९७ ई०) ने तो अखण्डित तण्डुल, पुष्प, धूप आदि सामग्री से जिनेन्द्र भगवान की पूजा करने के लिये भेंट दी[8]। पुलिकेशी द्वि० (६०९-६४२ ई०) बहुत ही प्रसिद्ध सम्राट हुए हैं। ये भी जैनधर्मानुरागी थे[9]। इन्होंने जैन कवि रविकीर्ति का अपने दरबार में बड़ा सम्मान किया था[10]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की प्रभावना के लिए एक विशाल जैन मन्दिर बनवाया तो उनकी पूजा के लिये पुलिकेशी द्वि० ने गाँव भेंट किये[11]। इनके समय चीनी यात्री

---

१. Numerous inscriptions testify to the building of the Jaina temples, consecration of Jaina Images of the worship, hollowing out of caves for Jaina ascetics and grants to Jainas by the rulers of Ganga dynasty. —Ghosal, S. B J. I. Intro. P 19.

२. '*Jinendra*' as their God, '*Jainamata*' as their faith Dadiga and Madhava ruled over the earth."
—Rice. Mysore Gazetteer I. P. 310.

३ मोजबलीः ज्ञानोदय, वर्ष २ पृ० ७०६.

४. Ep. Car. II. S.B 69 & Jain Shilalekh Singraha P.118

५-७ Fleet. S & O. C. Inscriptions. Ind. Ant VII. P. 110

८. "Kirtivarma I gave a grant to the temple of JINENDRA for providing the oblation and unbroken rice and perfumes and flowers etc."
—Fleet : Ind. Ant. XI. P. 72.

९-११. Pulakesin II was a paramount monarch. He had great

***Hieun Tsang*** भारत में आये तो उन्होंने इनके राज्य में जैन धर्म की प्रभावना देखी[१] । महाराजा **विनयादित्य** (६८०-६९६ई.) और **विजयादित्य** (६९६-७३३ ई०) ने अर्हन्त देव की पूजा के लिये जैनमन्दिरों को दान दिये और जैनपुजारी श्री उदेदेव जी का सम्मान किया[२] ! विजयादित्य के पुत्र **विक्रमादित्य द्वि०** (७३३-७४६ ई०) ने जैन मन्दिरों की मरम्मतें कराईं और जैनधर्म की प्रभावना के लिये दान दिये[३] । **अरिकेसरी** भी जैन धर्म के भक्त थे[४] । इनके सेनापति और राजमन्त्री प्रसिद्ध जैन कवि पम्प थे[५] जो आदि पम्प के नाम से भी प्रसिद्ध थे । इन्होंने ९४१ ई० में पम्प-रामायण रची थी । "आदिपुराण और भारत" भी इन्हीं की रचना है[६] ।

**पूर्वीय चालुक्यवंशी** सम्राट् **विष्णुवर्द्धन द्वि०** ने जैनाचार्य श्री कालीभद्र जी को जैन धर्म की प्रभावना के लिये दान दिये थे[७] । **कुब्ज विष्णुवर्द्धन** की रानी जैन धर्म में दृढ़ विश्वास रखती थी इसने जैन धर्म की प्रभावना के लिये गाँव भेंट कराये[८] । महाराजा **अम्म द्वि०** ने जैन मन्दिरों और जैन धर्म की प्रभावना के लिये दान दिये[९] । इनके सेनापति दुर्गराज इतने महायोद्धा थे कि उनकी तलवार देश-रक्षा के लिये हमेशा म्यान से बाहर रहती थी[१०] । ये महायोद्धा इतने दृढ़ जैन धर्मी थे कि इनको जैन धर्म का स्तम्भ

---

leanings towards Jainism and patronised Jain poet Ravikirti. He constructed Jain temple at Alihole and Pulakesin II gave a grant for it. Some H.J.K. & HP 65

१. Jainism & Karnataka Culture. P. 21

२. Ind. Ant. XII. P. 112, Some H. J. K & Heroes P. 67.

३. Fleet, S & O. C. Inscription, Ind. Ant. VII. 111.

४-६. संक्षिप्त जैन इतिहास भाग ३ खण्ड ३ पृ० २६ व १५६.

७-९ Epigraphical Report Madras cited by Roa in Studies S. I. J. II 20-25, Also Jainism & K. Culture. P. 27.

१०. Ep. Ind. IX. 56, Some HJK & H. 68.

(***Pillar of Jainism***) कहा जाता था[१]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिये जैन मन्दिर बनवाये और उनके खर्चे तथा प्रभावना के लिये अम्म द्वि० ने गांव भेंट किये[२]। महाराजा विमलादित्य (१०२२ ई०) त्रिकाला योगी सिद्धान्त श्री देशगनाचार्य के शिष्य[३] और जैन धर्म के भक्त थे[४]। इन्होंने जैन मन्दिरों को जिनेन्द्र भगवान की पूजा के लिए गाँव भेंट किये थे[५]।

पश्चिमीय चालुक्य वंश के महाराजा तैलप द्वि० (९७३-९९७ ई०) जैन धर्म के दृढ विश्वासी थे[६]। जैनकवि श्री रन्न जी की रचनाओं से प्रसन्न होकर इन्होंने इनको 'कविरत्न', 'कवि-कुञ्जरांकुश, 'उभयभाषाकवि' आदि अनेक पदवियां प्रदान की थी[७]। ये राज्यमान्य कवि थे[८]। राजा की ओर से स्वर्णदण्ड, चंवर, छत्र, हाथी आदि उनके साथ चलते थे[९]। महाराजा तैलप के सेनापति मल्लप की पुत्री अतिमव्वे के लिये इन्होंने ९९३ ई० में अजित-नाथ पुराण रचा था, जिस से प्रसन्न होकर तैलप ने उन्हें 'कवि चक्रवर्ती' (***King of Poets***) की पदवी प्रदान की थी[१०]। अतिमव्वे जिनेन्द्र भगवान की भक्ति में इतना विश्वास रखती थी कि इसने जिनेन्द्र भगवान की हजारों सोने-चांदी की मूर्तियां स्थापित कराईं और जैन धर्म की प्रभावना के लिये इतने अधिक दान दिये कि वे 'दानचिन्तामणी' कहलाती थी[११]। तैलप के पुत्र सत्याश्रय इरिवबेडेना (९९७-१००९) जैनगुरु श्री विमलचन्द्र पंडितदेव के

---

१-३ Ind. Hist. Quat. XI P. 40, Ep. Ind. IX P. 50, SHJK. & Heroes. P. 66.

४-५ संक्षिप्त जैन इतिहास. भा० ३ खण्ड ३ पृ० २७

६. "Tailapa II had a strong attachment for the religion of '*Jinas*'—SHJK& Heroes. P. 68. ज्ञानोदय वर्ष २ पृ० ७०६

७-११ सं० जैन इतिहास, भा० ३, खण्ड ३, पृ० १५७-१५८.

शिष्य थे[1]। इनके पुत्र **जयसिंह** तृ० (१०१८-१०४२ ई०) जैन धर्मानुरागी थे[2]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिये जैन मन्दिर बनवाये[3]। जैन महाकवि श्री वादिराज सूरि के ज्ञान और विद्या पर तो जयसिंह मोहित ही थे। इनके दरबार में शास्त्रार्थ हुआ, जिसमें भिन्न भिन्न धर्मों के प्रसिद्ध प्रसिद्ध विद्वानों ने भाग लिया, परन्तु जैन महाकवि श्री वादिराजसूरि ने सबको हरा दिया। जिसके कारण महाराजा जयसिंह ने उन्हें 'जय-पत्र' और 'जगदेकमल्लवादी' (***World's Debator***) की पदवी प्रदान की[4] और सब विद्वानों को स्वीकार करना पड़ा :—

**समदसि यदकलङ्ककीर्तने धर्मकीर्तिर्वचसि सुरपरोध न्यायवादेऽक्षपादः।**
**इति समयगुरूणामेकतः संगतानां प्रतिनिधिरिव देवो राजते वादिराजः"।**

अर्थात्—वादिराजसूरि सभा में बोलने के लिये अकलङ्कदेव के समान, कीर्ति में धर्मकीर्ति के समान, वचनों में बृहस्पति के समान और न्यायवाद में गौतम गणधर के समान हैं। इस तरह वह जुदा २ धर्मगुरुओं के एकीभूत प्रतिनिधि के समान शोभित हैं।

कर्मों का फल तीर्थंकरों और मुनियों तक को भोगना पड़ता है। वादिराज को कुष्ट रोग होगया था। महाराजा जयसिंह को पता चला तो वे व्याकुल होगये। राजा को खुश करने के लिये एक दरबारी ने कहा, "महाराज, चिन्ता न करो यह खबर झूठी है"। राजा ने कहा कि कुछ भी हो मैं कल अवश्य उनके दर्शनों को जाऊँगा[5]। दरबारी घबराया कि मेरा झूठ प्रगट हो जायेगा और न मालूम क्या दण्ड मिले? वह भागा हुआ वादिराज जी के पास आया और उनके चरणों में गिर कर सारा हाल कह दिया।

---

१-३ Ep. Car. VIII. P. 142-143. SHJK & H. Page 68-69.
४-६ संक्षिप्त जैन इतिहास भा० ३ खण्ड ३ पृ० १४८-१५०

उन्होंने उसे शान्त किया और स्वयं जिनेन्द्र भगवान की भक्ति में 'एकीभाव स्तोत्र' रचने में तल्लीन होगये। अगले दिन महाराजा जयसिंह उनकी वन्दना को गये तो गुरु जी की काया स्वर्ण-समान सुन्दर देखकर प्रसन्न होगये। तुरन्त खबर देने वाले को बुलाकर असत्य कहने का कारण पूछा ? आचार्य महाराज बोले, "हमने आपसे असत्य नहीं कहा, वास्तव में मुझे कुष्ट रोग होगया था, परन्तु 'जिनेन्द्र' भक्ति के प्रभाव से जाता रहा'। जयसिंह के पुत्र **सोमेश्वर** प्र० (१०४२-१०६८ ई०) पक्के जैनधर्मी थे[१]। इन्होंने जैनधर्म की प्रभावना के लिये भूमि भेंट की और जैनाचार्य श्री अजितसेन जी से प्रभावित होकर उन्हें 'शब्द-चतुर्मुख' की पदवी प्रदान की[३]। इनके पुत्र **भुवनैकमल्ल सोमेश्वर** द्वि० (१०६८-१०७६ ई०) भी जैनधर्म के दृढ़ विश्वासी[४] और भव्य श्रावक थे[५] इन्होंने जैनधर्म की प्रभावना के लिये जैनाचार्य श्री कुलचन्द्रदेव को गाँव भेंट किये थे[६]। इनके छोटे भाई— **विक्रमादित्य** द्वि० (१०७६-११२६ ई०) बड़े वीर सम्राट् थे। ये जैनधर्म के भक्त थे[७]। इन्होंने जैन मन्दिरों को दान दिये जैनाचार्य श्री वासवचन्द्र जी भी इनके समय में हुये हैं[८]। महाकवि 'विल्हण' ने इन्हीं के समय अपना प्रसिद्ध काव्य 'विक्रमाङ्कदेव चरित' रचा था। महाराजा विक्रमादित्य महातपस्वी जैनाचार्य श्री अर्हन्तनन्दी के शिष्य थे[९]। इनके पुत्र **सोमेश्वर तृ०** (११२६—११३८ ई०) की एक उपाधि सर्वज्ञ (*All wise*) थी[१०]। इनके बाद इनके छोटे भाई **जगदेकमल्ल** (११३८–११५० ई०) जैनधर्मी थे[११]। इनके महायोद्धा सेनापति नागवर्मा भी जैनधर्मी थे[१२] इस प्रकार हर

---

१. संक्षिप्त जैन इतिहास भा० ३ ख० ३ पृ० १४८

२-५ Ep. Car. II No. 67 P. 30 Medieval Jainism P, 51, Some Historical Jain Lings & Heroes. Page 69.

६-१०. संक्षिप्त जैन इतिहास भा० ३ खण्ड ३ पृ० १२५-१२६.

११-१२ दिगम्बर जैन (सूरत) वर्ष ६ पृ० ७२ B.

तरह के चालुक्यवंशी राजाओं ने हर समय जैनधर्म की प्रभावना की[1] और *Smith* के शब्दों में वे निश्चित् रूप से जैनधर्म के बड़े अनुरागी रहे[2]।

राष्ट्रकूट वंशी नरेश बड़े योद्धा वीर और चन्द्रवंशी क्षत्रिय थे[3]। महाराजा दन्तिदुर्ग द्वि० (७४५—७५६ ई०) जैनधर्म प्रेमी थे[4]। इनके पुत्र कृष्णराज प्र० (७५६—७७५ ई०) पर जैन आचार्य श्री अकलङ्कदेव जी का गहरा प्रभाव था[5]। गोविन्दराज तृ० तो इतने योद्धा थे कि शत्रु उनके भय से कांपते थे। जिसके कारण ये 'शत्रु भयंकर' नाम से प्रसिद्ध थे[6]। ये जैन साधुओं का पक्का पक्ष करते थे[7]। इनके समय के जैनाचार्य श्री विमलचन्द्र जी इतने महाविद्वान् थे कि इन्होंने इनके महल पर नोटिस लगा दिया था कि यदि किसी भी धर्म का विद्वान् चाहे तो मुझसे शास्त्रार्थ करले[8]। इन्होंने जैन-मुनि श्री अरिकीर्त्ति जी को जैनधर्म की प्रभावना के लिये दान दिये थे[9]। इनके पुत्र अमोघवर्ष प्र० (८१४—८७७ ई०) जैनधर्मी[10] और 'आदि पुराण' के लेखक जैनाचार्य श्री जिनसेन जी के शिष्य थे[11]। धवल व जयधवल आदि जैन-फिलौस्फी के प्रसिद्ध महान्ग्रन्थों की टीकाएँ इन्हीं के समय हुई थी[12]। जैनाचार्य श्री उग्रादित्य ने भी अपने 'कल्याणकारक'

---

१. "The Chalukayas of whatever branch or age, were consistently patrons of Jainism."—Prof. Sharma : J & Karnataka Culture. P 29.

२. "The Chakukays were without doubt great supporters of Jainism"—Smith Early Hist. of India. P. 444.

३-४. Some Historical Jain Kings & Heroes. P. 40-43.

५. Hiralal, cat. of Mss. in C. P. & Berar. Int., J. & K. Culture P. 31.

६-९. EPCar. IX P. 43, Med. Jainism 36, SHJK& H 43-44

१०. Amoghavarsha was the greatest patron of Jainism and that he himself adopted the JAIN FAITH seems true"-Bom. Gag. I 88 P. 28 & Early History of Deccan. P. 95.

११-१२. Some Historical Jain Kings & Heroes P. 45-46.

नाम का प्रसिद्ध आयुर्वैदिक ग्रंथ *Medical Encyclopaedica* की रचना इन्हीं के समय की थी । अमोघवर्ष जिनेन्द्र भगवान के दृढ़ विश्वासी थे[१] । जैनधर्म की प्रभावना के लिये इन्होंने जैन मन्दिरों को खूब दिल खोलकर दान दिये[२] । अरबी लेखकों ने भी इनको जिनेन्द्र भगवान का पुजारी और सारे संसार के चौथे नम्बर का महान् सम्राट् स्वीकार किया है[३] । स्मिथ के शब्दों में इतने प्रसिद्ध महायोद्धा शहंशाह का जैनधर्म स्वीकार करना कोई साधारण बात नहीं थी[४] । ये जैनाचार्य श्री जिनसेन जी के चरणों में नमस्कार करके अपने आपको पवित्र मानते थे[५] । इनके ही प्रभाव से ये राज्य, अपने पुत्र कृष्णराज द्वि० को देकर स्वयं जैन साधु हो गये थे[६] । इन्होंने 'प्रश्नोत्तर-रत्नमाला' नाम का ऐसा सुन्दर जैन ग्रन्थ रचा कि जिसको कुछ लोग श्री शंकराचार्य जी की और कुछ श्वेताम्बरी महाचार्य को रचना बताते हैं,[७] परन्तु स्वयं इसी ग्रन्थ के प्रथम श्लोक से प्रगट है कि यह अमोघवर्ष की ही रचना है[८]। यह श्री वर्द्धमान महावीर जी के इतने परम भक्त थे

---

१-३ Amoghavarsha granted donations for Jain temples and was a living ideal of Jain Ahinsa — Arab writers portray him as a *Worshipper of Jina* and one out of the 4 famous kings of the world. —Some Historical Jain Kings & Heroes P. 47.

४. दिगम्बर जैन (सुरत) वर्ष ६, पृ०७२ ।

५. Amoghavarsha prostrated himself before Jinasena and thought himself purified thereby".—Pathak: JBBRAS. Vol. XVIII. P. 224.

६. Amoghavarsha became a JAIN MONK towards the close of his career.—Smith: Hist. of India P. 429 Anekant Vol. V. P. 184. J. S. B. Vol. IX. P. 1. SHJK & Heroes. P. 42 & 46 जैन हितैषी वर्ष ११ पृ० ४५६.

७-८ अयोध्याप्रसाद गोयलीय: जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन, पृ० ११५.

कि उनके शुभ नाम से ही अपने ग्रन्थ को आरम्भ करते हुये कहा:-

प्रणिपत्य वर्द्धमानं प्रश्नोत्तर रत्नमालिका वक्ष्ये ।
नाग नरामर वन्द्यं देवं देवाधिपं वीरम् ॥
विवेकात्त्यक्तराज्येन राज्ञेयं रत्नमालिका ।
रचिताऽमोघ वर्षेण सुधियां सदलंकृति ॥

अर्थात्—श्री वर्द्धमान स्वामी को नमस्कार करके मैं राजा अमोघवर्ष, जिसने विवेक से राजपद त्याग दिया । प्रश्नोत्तर रत्नमाला नाम के ग्रन्थ की रचना करता हूँ ।

अमोघवर्ष के पुत्र **कृष्णराज द्वि०** ने जिनेन्द्र भगवान की प्रभावना के लिए जैन मन्दिर को दान दिये[१]। यह जैन धर्म के दृढ़ विश्वासी थे[२] और जैनाचार्य श्री गुणभद्र जी के शिष्य थे[३] । जिन्होंने उत्तरपुराण रचा था **इन्द्रराज तृ०** २४ फरवरी सन् ९१५ ई० को गद्दी पर बैठे । इन्होंने जैनधर्म की खूब प्रभावना की और धार्मिक कार्यों के लिये ४०० गांव दान दिये[४] । इनको विश्वास था कि जिनेन्द्र भगवान् की पूजा से इच्छाओं की स्वयं पूर्ति हो जाती है । इसलिये इन्होंने १६ वें तीर्थंकर श्री शान्तिनाथ जी के चरण स्थापित किये थे[५] । **कृष्णराज तृ०** ९४० ई० में गद्दी पर बैठे । ये इतने वीर थे कि चित्रकूट आदि अनेक किलों को विजित कर लिया था । जैनाचार्य श्री वादि घांघल भट्टा जी से प्रभावित होकर[६] इन्होंने जैनधर्म की

१-३ Krishna II was a devout Jain. His preceptor was Gunabhadracharya. He made a grant to a 'basadi' at Mulgand.—Altekar, loc. cit. P. 409.

४. JBBRAS. Vol. XVIII. P. 253 257 and 261.

५. Indra III made pedestal of Arhat *Shanti* in order that his own desires might be fulfilled.
—Some Historical Jaina Kings & Heroes. P. 48.

६. Krishna III was interested in Jainism. He had great regard for Jain guru Vadighangal Bhatta. Krishna patronised Ponna.— SHJK & Heroes. P. 48.

प्रभावना के अनेक कार्य किये । पुष्पदन्त नाम के ब्राह्मण कवि इन्हीं के समय में हुये हैं, जिन्होंने जैनधर्म ग्रहण कर लिया था। श्री कृष्णराज तृ० के राजमन्त्री भरत थे, जिनकी प्रार्थना पर इन्होंने 'महापुराण' नाम के ग्रन्थ की रचना की थी। 'हरिवंश' के रचयिता श्री धवल कवि भी इन्हीं के समय हुये थे। पोन्न नाम के प्रसिद्ध जैनकवि को कृष्णराज तृ० के दर्बार में बड़ा सम्मान प्राप्त था। महाराजा इन्द्रराज च० (६८२ ई०) पर तो जैनधर्म का इतना गाढ़ा रंग चढ़ा हुआ था कि जैन साधु होकर श्रवणबेलगोल पर्वत पर ऐसा कठोर तप किया, कि जिसे देखकर स्वर्ग के इन्द्र भी चकित रह गये[१]। इस प्रकार प्र० साधूराम शर्मा के शब्दों में राष्ट्रकूट-राज्य (७५४-६७४ ई०) जैनधर्म की प्रभावना का समय था[२]।

१२. राठौड़वंशी राजाओं ने हथूंड़ी (राजपुताना) में दशवीं शताब्दी में राज्य किया है, जिसके प्रथम सम्राट् हरिवर्मा थे। इनके पुत्र विदग्धराज (६१६) जैनधर्मी थे[३] जिन्होंने अपनी राजधानी में प्रथम तीर्थंकर श्री ऋषभदेव जी का मन्दिर बनवाया था[४] और उनकी पूजा के लिये भूमि भेंट की थी[५]। इनके पुत्र महाराजा मम्मट (६३६) ने भी इस जैनमन्दिर को दान दिया था[६]। इनके पुत्र महाराजा धवल भी जैनधर्मी थे[७] इन्होंने जैनमन्दिर की मरम्मत कराई और हर प्रकार से जैनधर्म की प्रभावना में सहयोग दिया[८]। इन्होंने श्री

---

१. With an undisturbed mind performing Jain vows, Indraja gained the glory of the Kings of all Gods. —Ep. car. XII. 27. P. 92.

२. The Age of Rastrakutas was a period of great activity among the Jains. —J & K Culture. P 29.

३-८ King Vidgdharaj was Jain. He built a temple of Rishabhadeva at Hathundi and made a gift of land to it. His son Mammata also made a grant for this temple. His son Dhaval was also a Jain. He renovated the Jain temple and helped in every way to glorify Jainism. —Reu. loc. cit. III. P. 91.

ऋषभदेव जी की मूर्ति की प्रतिष्ठा भी कराई थी[1]।

१३. सोलंकीवंशी नरेश मूलराज (६६१-६६६) ने चावड़ाँ वंशियों से गुजरात छीनकर अणहिलपाटन को अपनी राजधानी बनाली थी। यह जैनधर्म के भक्त थे[2] इन्होंने श्री जिनेन्द्र भगवान् की भक्ति के लिये एक बड़ा सुन्दर जैन मन्दिर बनवाया था[3]। इनके पुत्र चामुड़(६६७-१०१०) और इनके पुत्र दुर्लभ (१०१०-१०२२) तथा दुर्लभ के भतीजे भीम प्र० (१०२२-१०६४) ने जैन धर्म की प्रभावना के अनेक कार्य किये[4]। भीम प्र० के सेनापति विमलशाह जैनधर्मी और महायोद्धा थे। आबू का सरदार धन्धु बागी होगया था, तो उसे बश करने के लिये भीम ने इनको भेजा, इन्होंने बड़ी वीरता से उसपर विजय प्राप्त करली, जिससे खुश होकर भीम ने आबू की चित्रकूट पहाड़ी विमलशाह को देदी थी[5] जहाँ विमलशाह ने लाखों रुपयों की लागत से बड़ा सुन्दर जैन मन्दिर बनवाया[6] जिसको विमलवस्ति कहते हैं[7]। महाराजा कर्ण (१०६४-१०६४) ने भी जैनधर्म की प्रभावना की। इनके उदय नाम के मन्त्री तो जिनेन्द्र-देव के इतने दृढ़ भक्त थे कि इन्होंने अहमदाबाद में उदयबराह नाम का जैन मन्दिर बनवाकर उसमें तीर्थंकरों की ७२ मूर्तियाँ स्थापित की थीं[8]। कर्ण का पुत्र सिद्धराज जयसिंह (१०६४-११४३) जैनधर्म के गाढ़े अनुरागी और श्री वर्द्धमान महावीर के परम भक्त थे, जिनकी पूजा के लिये इन्होंने भ० महावीर का मन्दिर बनवाया। यह तीर्थ-यात्रा के इतने प्रेमी थे कि न केवल स्वयं, बल्कि दूसरों को भी

---

१. जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन, पृ० ११८

२-३ जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ० ८५

४. जैन वीरों का इतिहास पृ० ४२

५-८ जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ० ८७

यात्रा कराने के लिये यह शत्रुञ्जय जी तीर्थयात्रा को संघ लेगये थे और वहां के श्री आदिनाथ तीर्थंकर के मन्दिर को १२ गांव भेंट किये थे[1]। इनके दोनों राज्य-मन्त्री सांतु और मुँजाल जैनधर्मी थे[2]। सिद्धराज ने सोरठ देश को विजय करके सजन को वहाँ का अधिकारी बना दिया था, जिसने श्री गिरनार जी में श्री नेमनाथ २२ वें तीर्थंकर का बड़ा विशाल जैन मन्दिर बनवाया था[3]। कुमारपाल (११४३-११७४ ई०) बड़े प्रसिद्ध और महायोद्धा सम्राट् थे, जो श्वे० जैनाचार्य श्री हेमचन्द्रजी के शिष्य थे और इनके प्रभाव से जैनधर्मी हो गये थे[4]। इन्होंने मंगसिर सुदि दोयज सम्वत् १२१६ को श्रावक के व्रत ग्रहण किये थे[5]। इनको दूसरे तीर्थंकर श्री अजितनाथ जी में गाढ़ी श्रद्धा थी। युद्धों में अपनी विजय को यह इन्हीं की भक्ति का फल स्वीकार करते थे[6]। श्री तारंगाजी में इन्होंने करोड़ों रुपयों की लागत से श्री अजितनाथ जी का बड़ा विशाल मन्दिर बनवाया था[7]। इन्होंने शत्रुञ्जय जी, गिरनार जी आदि अनेक तीर्थ क्षेत्रों पर भी करोड़ों रुपयों की लागत के बड़े सुन्दर जैन मन्दिर बनवाये[8]। दृढ़ जैनी और अहिंसा धर्मी होने पर भी इन्होंने बड़े २ प्रसिद्ध युद्धों में विजय प्राप्त की। इन्होंने चित्तौड़ को जीता, मालवे के राजा को हराया, चन्द्रावती के सरदार विक्रमसिंह पर विजय पाई। पञ्जाब और सिन्ध में अपना

---

१-२ King Siddharaj Jay Singh showed deep regard for Jainism. He built a temple to Tirthankara Mahavira at Siddhapur. He took out a Sangha to Shatrunjaya and granted 12 villages for the Adihatha (First Jain Tirthanker's), temple of that holy place. His minsters Munjal and Santu were Jains
—Some Historical Jain Kings & Heroes. P. 88

३-४ जैन वीरो का इतिहास और हमारा पतन, पृ० ८८-८९।

५-८ 'श्री हेमचन्द्राचार्य' (आदर्श ग्रन्थमाला मुल्तान) पृ० २३-२५

झण्डा लहराया। दक्षिण में कोङ्कण प्रदेश जीतने के लिये अपने सेनापति अम्बड़ को भेजा, वह बलवान था इसके काबू में न आया तो स्वयं रणभूमि में जाकर अपनी तलवार के जौहर दिखाये। इस प्रकार दिग्विजय करके एक विशाल सलङ्की साम्राज्य स्थापित कर दिखाया[१]। प्रजा के दुखों को जानने और उनके दूर करने के भाव से वह वेश बदल कर रात्रि में घूमा करते थे। इनके राज्य में प्रजा बड़ी सुखी और खुशहाल थी इनकी राजधानी अनहिलपुर-पाटन में १८०० क्रोड़ाधिपति रहते थे[२]। इनके चरित्र में लिखा है:—

"महाराज कुमारपाल ने १५०० जैन मन्दिर बनवाये। १६००० मन्दिरों का जीर्णोद्धार किया, १४४४ नये जिन मंदिरों पर स्वर्ण कलश चढ़ाये। ९८ लाख रुपया अन्यान्य शुभदान कार्यों में खर्च किया। सातबार संघाधिपति होकर हजारों यात्रियों को साथ लें जैन तीर्थयात्रा की, पहली यात्रा में ही ९ लाख रुपये के नवरत्न श्री जिनेन्द्र भगवान की पूजा में चढ़ाये। ७२ लाख रुपया वार्षिक राज्य-कर श्रावकों को छोड़ा। धनहीन व्यक्तियों की सहायता के लिये एक करोड़ रुपया हर साल दिया। पुत्र हीन विधवाओं की सम्पत्ति राज्यभण्डार में जमा होने का कानून था, जिससे लगभग ७२ लाख रुपया सालाना की आमदनी थी, जैन सम्राट कुमारपाल ने इसका लेना बन्द कर दियो था। इसने शिकार मांस भक्षण, मधुपान, वेश्या सेवन, आदि सप्तविशण्ण कानून द्वारा बन्द कर दिये थे। धर्म के नाम पर हर साल लाखों पशु मारे जाते थे इनको बन्द किया। जैनधर्म का विदेशों तक में प्रचार कराया। २१ महान ज्ञान भँडार स्थापित किये[३]। सैंकड़ों प्राचीन ग्रंथों की नकलें करवाई। यह निश्चित रुप से सच्चे आदर्श जैनी थे[४]।"

१. जैन वीरों का इतिहास पृ० ४३

२-३. जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ० ६५-६६

४. Kumarpal was without doubt a perfect model of Jain PURITY & PIETY—Tank: Some Distinguished Jains (Agra) P. 1-130.

गौरीशंकर हीराचन्द ओझा के शब्दों में, कुमारपाल प्रतापी राजा और जैनधर्म के पोषक थे[१]। एक अंग्रेज विद्वान् के अनुसार "कुमारपाल ने जैनधर्म का बड़ी उत्कृष्टता से पालन किया और सारे गुजरात को आदर्श जैन राज्य बना दिया था[२]।

१४. **परिहार वंशी राजपूत** कन्नौज के स्वामी थे इस वंश का राजा **भोज** (८४०—८६०) महा योद्धा सम्राट और जैन गुरु श्री नप्पासूरिजी के प्रेमी थे[३]। महाराजा **ककुका** बड़े बलवान और जैन धर्मी थे[४]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिए जैन मन्दिर बनवाया था।[५]

१५. **चौहान वंशी** राजाओं का राज्य नाडौल में ६६० से १२५२ ई० तक रहा। इस वंश के राजा **अश्वराज** जैन धर्म-प्रेमी थे[६]। इन्होंने अष्टमी, चतुर्दशी, दशलक्षण, अठाई पर्व के दिनों में हिंसा कानून द्वारा बंद कर रखी थी[७]। इनका महायोद्धा पुत्र **अल्हणदेव** तो जैन धर्म के बहुत ही गाढ़े अनुरागी थे[८]। इन्होंने भी जैनधर्म के पवित्र दिनों अर्थात् हर अष्टमी, हर इकादशी और हर चौदश के दिन हर प्रकार की हिंसा को राज-आज्ञा-पत्र द्वारा बन्द कर रखी थी[९]। यह श्री वर्द्धमान महावीर का परम भक्त थे। इन्होंने उनके

---

१. ओझा उदयपुर का इतिहास पृ० १४५

२. जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन, पृ० ६५

३. Some Historical Jain Kings & Heroes. P. 85.

४-५ Kakkuka was a follower of 'JAINISM'. He built a temple of 'JINENDRA'. —Ojha: loc. cit. P. 148.

६-९. Ashvaraja patronised Jains and gave commands for full observance of Ahinsa in his kingdom on certain days in the year. His son Alhandeva was also an ardent lover of Jainism and like his father issued commands for the stopping of 'Hinsa' on the 8th, 11th & 14th day of every lunar fortnight. —SHJK & Heroes P. 85.

वीर-मन्दिर को ११६२ में बहुत सी सम्पत्ति भेंट की थी[१]। अल्हणदेव राजपाट को त्याग कर जैनसाधु होगये थे। इनके इस दान के सम्बन्ध में टाड साहब को १२२८ ई० का लिखा हुआ एक ताम्रपत्र प्राप्त हुआ, जिसका कुछ अंश निम्न प्रकार है[२]:—

"सर्वशक्तिमान् जैन के ज्ञानकोश ने मनुष्य जाति की विषय-वासना और ग्रंथि मोचन कर दी। अहंकार, आत्मश्लाघा, भोगेच्छा, क्रोध और लोभ स्वर्ग, मर्त्य और पाताल को विभिन्न कर देते हैं महावीर (जैनधर्म के चौबीसवें तीर्थंकर) आपको सुख से रक्खें"। अति प्राचीनकाल में महान चौहानजाति समुद्र के तट तक राज्य करती और नादोल लक्ष्य द्वारा शासित होती थी उन्हीं की बारहवी पीढ़ीमें उत्पन्न अलनदेव ने कुछ काल राज्य करके इस संसार को असार, शरीर को अपवित्र समझ कर अनेक धर्म शास्त्रों का अध्ययन करके वैराग्य ले लिया। इन्होंने ही श्रीमहावीर स्वामी के नाम पर मन्दिर उत्सर्ग किया और वृत्ति निर्द्धारित की और यह भी लिखा कि—"यह धन सुन्दरगाछा (ओसवाल जैनियों) वंशपरम्परा को बराबर मिलता रहे। जब तक सुन्दरगाछा लोगों के वंश में कोई जीवित रहेगा तबतक के लिये मैं नेयह वृत्ति निर्धारित की है। इसका जो कोई स्वामी होगा मैं उसका हाथ पकड़ कर कहता हूं कि यह वृत्ति वंशपरम्परा तक चली जावे। जो इस वृत्ति को दान करेगा वह साठसहस्त्र वर्ष तक स्वर्ग में बसेगा और जो इस वृत्ति को तोड़ेगा वह साठसहस्र वर्ष तक नर्क में रहेगा[३]।"

निश्चित रूप से लाखा बड़े योद्धा और देश भक्त थे। टाड साहब के शब्दों में, "महमूद गजनी अजमेर लूटने को आया तो इन चौहानों ने ही उसे युद्ध में घायल किया था[४] जिसके कारण वह नादौल की तरफ भाग गया था[५]। लाखा के पुत्र दादराव ने तो

१. In 1162 he (Alhandevea) made a grant in favour of the temple of Jina Mahavira at Nadara Tank: "ictionary of Jain Biography (Arrah!) P. 43.

२-३. जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ० ६८-.

४-५. टाड राजस्थान भा० २, अध्याय २७ पृ० ७४६।

६९२ ई० में जैनाचार्य श्री यशोभद्रजी के प्रभाव से जैन धर्म ग्रहण कर लिया था[१]। कल्हण, गजेसिंह और कुतिपाल भी जैन धर्म के प्रेमी थे[२]।

१६. अग्निकुल—हिन्दु मत के अनुसार परमार, परिहार, सोलंकी और चौहान अग्निकुल के राजपूत समझे जाते हैं, जो टाड साहब के कथनानुसार जैन धर्म में दीक्षित हुए थे[३]।

१७. चन्देले वंशी नरेश धङ्ग (९५०-९९९ ई०) के राज्य काल में जैनी उन्नति पर थे[४]। इन्हीं से आदर प्राप्त करने वाले सूर्यवंशी 'वीरपाहिल' ने ९५४ ई० में जैन मन्दिर को दान दिया था[५]। महाराजा कीर्तिवर्मा (१०४९—११००ई०) बड़े पराक्रमी और जैन धर्म-प्रेमी थे। आला और ऊदल जैसे महायोधा वीर इसी वंश के सम्राट थे। चन्देले वीर कुल से जैन धर्म का सम्पर्क रहा है[६]। इनकी राजधानी चन्देरी में इनके राजमहल के निकट आज भी अनेक जैन मूर्तियाँ देखने को मिलती हैं[७]।

१८. परमारवंशी मालवाके राजा थे। सिन्धु जैनधर्मी थे[८]। उजैन इनकी राजधानी थी। इनके कोई सन्तान न थी। एक दिन यह अपनी पटरानी रत्नावलि के साथ वन-क्रीडा को गये तो एक मुञ्ज (धान) के खेत में एक नन्हा बालक अँगूठा चूसते पड़ा पाया। रानी ने उसे उठा लिया और राजा से कहा कि इसको ही पुत्र समझो[९]। राजा ने वचन दे दिया कि मेरे बाद यही राज्य का

---

१. अयोध्याप्रसाद गोयली : जैन वीरों का इतिहास और हमारा पतन पृ० ६९।

२. जैन वीरों का इतिहास (जैन मित्र मंडल देहली) पृ० ५०।

३. टाडराजस्थान : खण्ड १ पृ० ४६ वे खण्ड २ अध्याय २६ पृ०७१३।

४-७. जैन वीरों का इतिहास (जैन मित्र मण्डल देहली) पृ० ४७-४८।

८-९. पं० विनोदीलाल: भक्तामर टीका, श्लोक १३८, १७२, १९९

अधिकारी होगा। मुञ्ज के खेत से मिलने के कारण उन्होंने इसका नाम मुञ्ज रखा। कुछ समय बाद उसकी रानी रत्नावलि के भी एक पुत्र उत्पन्न हो गया, जिसका नाम उन्होंने सिन्धुलकुमार रखा, परन्तु बचनों के कारण इन्होंने राज्य मुञ्ज को ही दिया और अपने असली पुत्र सिन्धुल को युवराज्य बनाकर स्वयं जैनाचार्य श्री भावसरम जी से दीक्षा लेकर जैन साधु हो गये थे[२]। महाराजा मुञ्ज (९७४-९९५) बड़े प्रसिद्ध और जैनधर्मी सम्राट थे। जैनाचार्य श्री महासैन[३] और श्री अमितगती[४] तथा जैनकवि धनपाल का इन पर अधिक प्रभाव था[५] महाराजा सिंधुल (९९५-१०१८७ विश्वस्त रूप से जैन धर्मी थे[६]। इन्होंने जैनधर्म को खूब फैलाया और जैन मुनियों और जैन विद्वानों का बड़ा सन्मान किया, इनके शुभचन्द्र, भर्तृहरि और भोज नाम के तीन पुत्र थे[७] शुभचन्द्र तो जैनधर्म के इतने श्रद्धानी थे कि जैनाचार्य श्री धर्मधुरेन्द्र जी से दीक्षा ले बचपन में ही जैनसाधु होगये थे[८]। भर्तृहरिजी भी अहिंसा धर्मी थे।[९] परंतु रसायन की लालसा में यह जटाधारी साधु हो गये थे और कठोर तप से ऐसी रसायन बनाने की विद्या प्राप्त करली जिससे लोहा सोना बन जाय। अपने भाई को नग्न मुनि देखकर भर्तृहरि जी रसायन लेकर शुभचन्द्रजी के पास गये और कहा कि अब नग्न रहने एवं तपस्या करने की आवश्यकता नहीं है, मैंने ऐसी रसायन बनाली है जिस से लोहा सोना हो जाये। शुभचन्द्र जी ने कहा, "यदि स्वर्ण की आवश्यकता थी तो राज-पाट क्यों छोड़ा था? क्या वहां हीरे-जवाहरात स्वर्ण आदि की कुछ कमी थी? आत्मिक शान्ति और सच्चा सुख त्याग में है परिग्रह में नहीं"। उन्होंने अपने पांव का अंगूठा दबाया तो जिस पर्वत पर तप कर रहे थे वह

---

१-५ SHJK & Heroes. P. 87, Digamber Jain, vol. P. 72.
६-९ पं० विनोदीलाल : भक्तामर टीका

सारा स्वर्णमयी होगया तब इन्होंने भर्तृहरि से कहा, "यदि तुम्हें स्वर्ण की ही आवश्यकता है तो यहां से उठाले, जितने स्वर्ण की तुम्हें आवश्यकता है"। यह अतिशय देखकर भर्तृहरि जी के हृदय के कपाट खुल गये और वह भी जैन साधु होगये[१] इन दोनों के दीक्षा ले लेने के कारण राज्य के अधिकारी इनके छोटे भाई महाराजा **भोज** (१०४८–१०६० ई०) हुये। यह जैन विद्वानों का बड़ा सन्मान करते थे[२]। जैनाचार्य श्री शान्तिसेन ने इनके दरबार में शास्त्रार्थ करके सैंकड़ों प्रसिद्ध अजैन विद्वानों पर जैनधर्म की गहरी छाप मारी[३]। जैनाचार्य श्री प्रभचन्द्र जी का तो महाराजा भोज पर इतना अधिक प्रभाव था कि भोज ने उनके चरणों में नमस्कार किया था[४]। जैनकवि धनपाल के प्रभाव से राजा भोज ने अहिंसाधर्म ग्रहण कर लिया था[५]। कवि धनञ्जय और जैनाचार्य श्री नेमिचन्द्र जी तथा श्री नयनन्दीजी ने भोज के राज्य समय जैनधर्म की प्रभावना के अनेक कार्य किये[६]। महाराजा भोज ने जिनेन्द्र-भक्ति के लिये जैन मन्दिर बनवाया था[७]। इनके सेनापति कुलचन्द्र भी जैनधर्मी थे[८]। श्री धनञ्जय जी ने भोजको मांस मदिरा

१. विनोदीलाल : भक्तामर स्तोत्र टीका।

२-३ Bhoj welcomed Jain Scholars. The great debator Shantisena graced his Darbar and held a successful debate with non-Jain scholars. SHJK & Heroes. P.87.

४. Jain Saint Prabhachandra also commanded respect from king Bhoja, who worshipped his feet.
—Ep. Car. II. Sr. No. 55.

५-६ Jain Poet Dhanpal possessed great influence and led the king to observe the teachings of Ahinsa. Kavi Dhananjya, acharyas Nemichandra & Nayanandi glorified JAINISM during his reign.
—Some Historical Jain King & Heroes. P. 87.

७. Annual Report of Archaelogical Survey of India. (1906—1907) P. 209.

८. विशेश्वरनाथ रेऊ, भारत के प्राचीन राज्यवंशीय (बम्बई) भा० १ पृ० ११५.

मधु, अभक्षण, बिनछनाजल, रात्रिभोजन और हिंसा आदि के त्याग की शिक्षा दी तो दरबारियों ने उनसे शास्त्रों के प्रमाण मांगे, जिस पर उन्होंने जैनग्रन्थों के हवाले न देकर केवल व्यास जी तथा केशव जी आदि अजैन महान् ऋषियों के प्रमाणों से अपने कथन की पुष्टि की[1]। महाकवि पं० विनोदीलालजी के शब्दों में, "भोज ने अपने दरबारियों के कहने से जैनाचार्य श्री मानतुङ्ग को लोहे की जञ्जीरों में जकड़कर २४ कालकोठों में बन्द करके ४८ मजबूत ताले लगवाकर नंगी तलवार का पहरा बिठा दिया। आचार्य महाराज ने पहले तीर्थंकर श्री ऋषभदेव जी की स्तुति आरम्भ करदी, जो आज तक **भक्तामर स्तोत्र** के नाम से प्रसिद्ध है। जिनेन्द्र-भक्ति के फल से लोहे की जञ्जीरें और ४८ ताले स्वयं टूटकर बन्दीखाने की २४ कोठरियों के किवाड़ आप से आप खुल गये[4]। उनको तीन बार बन्द किया और पहले से भी अधिक मजबूत ताले लगाये, परन्तु हर बार स्वयं ताले टूटकर जेलखाने के किवाड़ खुल जाते थे। जैनाचार्य श्री मानतुङ्ग जी के ज्ञान और अतिस्तोत्र से प्रभावित होकर राजा भोज मुनिराज के चरणों में गिर पड़े[5] और कहा:—

> मैं तुमको जान्यो नहीं मिथ्या संगत पाय।
> जैनधर्म मार्ग भलो ही सम्यक दृढ़ि कराय ॥ ७०२ ॥
> तुम करुणा के सिंधु हो दीनानाथ दयाल।
> मोह श्रावक व्रत दीजिये बहु विधि हो कृपाल ॥ ७०७ ॥
>
> —विनोदीलाल : भक्तामर स्तोत्र टीका

महाराजा भोज और इनके दरबारियों ने श्री मानतुङ्ग आचार्य से जैन धर्म ग्रहण कर लिया[6]। महाराजा **नरवर्मा देव** (११०४–११०७) महायोधा और जैनधर्म अनुरागी थे। जैनाचार्य

---

१. "अजैन दृष्टि में जैन मूलगुण" इसी पुस्तक का खण्ड ३।

२-४. पं० विनोदीलाल भक्तामर स्तोत्र टीका जो श्रावण सुदि दशमी सम्वत् सत्रासो वटताल में औरङ्गजेब बादशाह के समय रची गई थी।

५-६. पं० विनोदीलाल : भक्तामर स्तोत्र टीका श्लोक ६९८-७५०।

श्री रत्नदेव जी के शास्त्रार्थ ने, जो इन्होंने श्री विद्याशिववादी जी से उज्जैन के महाकाली जी के मन्दिर में किया था, नरवमादेव के हृदय पर जैन धर्म का गहरा प्रभाव डाला था[१]। जैन गुरु श्री समुद्रघोष जी से धार्मिक चर्चा कर के यह बड़े प्रसन्न हुए[२]। जैन आचार्य श्री वल्लभसूरि जी से तो यह इतने अधिक प्रभावित थे कि इन्होंने उन के चरणों में सर झुकाया था[३]। इसके पुत्र **यशोवर्मादेव** ने जिनचन्द्र नाम के एक जैनी को गुजरात का गवर्नर बनाया था[४]। महाराजा **विन्धिया बर्मा** (११९५) ने श्री आशाधर आदि अनेक जैन विद्वानों का बड़ा सन्मान किया था[५]।

१६. **होयसलवंशी** सम्राट **विनयादित्य** (१०४७-११००) जैन धर्म के दृढ विश्वासी थे[६]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की भक्ति और पूजा के लिये बहुत से जैन मन्दिर बनवाये[७]। ये जैनाचार्य श्री शान्तिदेव जी के शिष्य थे[८]। इनका पुत्र **ऐरयाङ्ग** जैन फिलोस्फी

---

१-३. Narvarmadeva, too, was fond of hearing religious discourses. Jainacharya Ratnadeva held a great debate with Shaiva Scholar Vidiya Shivavadi in the Mahakali temple of Ujjain to win the heart of the King and he cmae out successful in it. Narvarma was also pleased to hear the religious disconrse of Jain guru Samudraghosa as well and bowed his head at the feet of Jain teachar Vallabha Suri. Without doubt he was greatly influenced by these teachers and the Jains enjoyed his royal patronage.
—SHJK & Heroes, P. 88.

४-५. Some Historical Jain Kings & Heroes P. 88.

६. Vinayaditya was an ardent follower of Jainism.
—Some Historical Jain Kings & Heroes, P. 77.

७-८. Epagraphic evidence points to Vinayaditya's construction of many temples. His Preceptor was Jain teacher Shantideva. —E.P. Car, II. S.B. 48 & 143.

के महाविद्वान् और जैन धर्म का अनुरागी थे[1]। इन्होंने जैन मन्दिरों की मरम्मत के लिये कई गांव भेंट किये थे[2]। ये जैनाचार्य श्री गोपनन्दी के शिष्य थे[3]। इनके बड़े पुत्र बेलाल प्र० (११००-११०६) जैनमुनि श्री चरुकीर्ति के शिष्य थे[4]।

बिट्टीदेव (१११११-११४१) जैन धर्म के दृढ़ अनुयायी और जिनेन्द्र भगवान के पुजारी थे[5]। इनकी राजधानी में जिनेन्द्रदेव के ७०० जैन मन्दिर थे[6]। इनकी पुत्री बीमार होगई थी, जिस को विष्णु धर्म अनुयायी श्री रामानिज ने अच्छी कर दी थी, जिस से उसने इन्हें विष्णु धर्म में परिवर्तन कर लिया था जिस के कारण इनका नाम विष्णुवर्द्धन प्रसिद्ध होगया था, परन्तु फिर भी यह जैन आचार्यों में अनुराग रखते थे[7]। उनके रहने के लिये इन्होंने गुफाएँ बनवाईं[8] और मरम्मत के लिए गांव भेंट किये[9]। यही नहीं बल्कि जैन धर्म की प्रभावना के लिये जैन आचार्यों को भेंट देते रहे[10]। २३वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ जी का नाम तो इन्होंने विजय्या

---

१. Ereyanga was great Jain logition and supporter of Jainism—Rice, vol. cit. P. 98.

२. Erayanaga granted Villages for the repairs of Jain temples. Ep. car. V. 190-191.

३-४. Some Historical Jain Kings & Heroes. P. 78-79.

५-६. Bittideva was ardent follower of the Jaina creed like his ancestors and worshipper of JINA. At his capital were 700 temples dedicated to that God.
—Buchanan: Travels. vol.II. P 80.

७. Inspite of his conversion, Vishnuvardhana continued to honour and Patronise JAIN GURUS.
—Saletore: loc. cit. P 78-79.

८-९ He (Nandivardhana) also built with devotion the Jaina abode and bestowed gifts for the repair of 'basadi' and for the maintenance of the Jaina rishis.—
EP. Car V. 149. P. 190-191.

१०. Cf Krishna Swami Aiyanger: Ancient India P. 239.

पार्श्वनाथ रखा था[१] क्योंकि इन्हें विश्वास था :—

"भ० पार्श्वनाथ के मन्दिर बनवाने के शुभ फल से मुझे युद्धों में विजय और पुत्र दोनों वस्तुएं प्राप्त हुई हैं और मेरा हृदय सुख और शान्ति से तृप्त होगया[२]।"

इनका सेनापति गङ्गराज महायोद्धा और जैनधर्मी था[३]। इसने पुराने जैन मन्दिरों की मरम्मतें करवाईं और नए जैन मन्दिर बनवाये[४]। इन्होंने जिनेन्द्रभगवान की मूर्तियों और इनके पुजारियों की रक्षा करना अपना कर्त्तव्य समझता था[५]। विष्णुवर्धन की रानी शान्तलादेवी जैन धर्म में दृढ़ विश्वास रखती थी[६]। इसने ११२३ ई० में एक बड़ा विशाल जैन मन्दिर बनवाया था[७]। ये व्रती श्राविका थी और इसने सलेखना के व्रत धारण किये थे[८]। विष्णु वर्द्धन के पुत्र महाराजा नरसिंह ने जैन मन्दिरों के लिये खूब दिल खोल कर दान दिए थे[९] और स्वयं जिनेन्द्र भगवान् के दर्शन-पूजा के लिए जैन-मन्दिरों में जाते थे[१०]। इनका सेनापति हुल्ल महा योद्धा और जैन धर्मी था,[११] जिस ने जैन धर्म की प्रभावना और जिनेन्द्र भक्ति के लिये बड़ा सुन्दर जैन मन्दिर बनवाया था[१२]। विष्णुवर्धन का पुत्र बल्लाल द्वि० ( ११७३-१२२० ई० ) जैनाचार्य वासुपूज्य जी का शिष्य था[१३]। जिनेन्द्र भक्ति के लिये मन्दिरों में जाते थे और उनको दानदिये[१४]। नरसिंह तृ० (१२२०-१२५४) जैनधर्म में दृढ़ विश्वास रखते थे[१५]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान् की भक्ति की और जैन-मन्दिरों की

---

१-२ Visnuvardhana signified his respect saying, "By the merits of the consecration of Parsvanatha I obtained both a victory and the birth of a son and have been filled with joy." Thereupon he gave to the God name of VIJAYA-PARSVA".

EP. Car. V, Belur. 124.

३-५. "Gangraj his (Vishnuvardhana's) minister & general was considered one of the 3 pre-eminent promoters of Jainism. He endowed and repaired Jain temples and protected priests and images".

—Jainism & Karnataka Culture. P..41.

६-१५. Saletore: loc. cit. P. 81-82 & Some HJK&H. P.80-82.

मरम्मतें कराईं[१] । जैनाचार्य श्री माघनन्दी सिद्धान्ता इनके गुरु थे और उनको जैनधर्म की प्रभावना के लिये दान दिये थे[२]। इनके भाई महाराजा रामनाथ (१२५४-१२६७ ई०) व्रतीजैन धर्मी थे[३] इन्होंने २३वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ भगवान् को स्वर्ण भेंट किया था[४] शिलालेखों के अनुसार होयसलवंशी नरेश जैन धर्म के इतने प्रेमी थे कि इनकी शक्ति और प्रभाव का जैन धर्म की शक्ति और प्रभाव स्वीकार किया जाता था[५] ।

२०. कलचूरि वंशी महायोधा विज्जलदेव (११५६-११६७) जैनधर्मी थे[६] जैनधर्म को दृढ़ बनाने में अधिक रुचि रखते थे[७]। जिनेन्द्र भगवान् की भक्ति के लिये इन्होंने बहुत से जैन मन्दिर बनवाये थे[८]। इनका पुत्र महाराजा सोमेश्वर भी जैनधर्म का अनुरागी था[९] । वास्तव में कलचूरि नरेश जैनधर्म के पोषक थे[१०] । यह जैन धर्म पालने में पक्के और यथेष्ट थे[११]।

२१. विजयनगर के नरेश हरिहर प्र० के समय उनकी राजधानी में १६ वें तीर्थंकर श्री शान्तिनाथ जी की मूर्ति की स्थापना हुई थी। कम्बड़हल्ली के दान-पत्र से प्रगट है "जैनियों का सभी गुणों से युक्त, लकुलीश्वरमत के अनुयायी और पाँच प्रकार की दीक्षा के संस्कारों को पालने के कारण सात करोड़ श्री रुद्रों ने

१-४ Saletore: loc. cit. P. 81-85. SHJK & Heroes P. 80-82
५. Inscriptions truly indicate the dynamic power of Hoysalas and their power meant also power of the Jaina religion patronised bythem-J.&K.Culture. P.40.
६-९. Bijjala (1156-1167 A. D.) was himself a Jain and a great supporter of Jain sms. He took keen interest in safeguarding Jainism. He built many Jaina temples. His son Somesavra also was a supporter of Jainism. —Some Historical Jain Kings & Heroes. P. 73-75.
१०-११ प्रो० हीरालाल : राजपुताने के प्राचीन स्मारक, भूमिका ।

एकत्रित होकर उस बस्ती ( =जिनालय) का नाम 'एक्कोटि ( =७ करोड़ ) जिनालय' रक्खा और पांच महा-शब्द का (भेरि आदि ५ प्रकार के बाजे बजाये जाने का जो उस समय सब से बड़ा सम्मान गिना जाता था ) सन्मान भेंट किया था, और जो इस बात को स्वीकार न करे उसको 'शिवजी' का द्रोही निश्चित् किया जाता था'" । इस दान-पत्र का उल्लङ्घन और जैन दर्शनों का निरादर होने लगा तो जैनियों ने १३६८ में विजयनगर के महाराजा बक्कराय प्र० के दरबार में शिकायत की । ये विष्णु धर्म के अनुयायी थे, फिर भी इन्होंने स्वर्णाक्षरों में लिखने योग्य, इस प्रकार डिग्री दी[२]:—

"जैन-दर्शन को पहले के समान पंच-महा-शब्दों और कलश का सम्मान प्राप्त रहेगा । कदाचित किसी प्रकार की हानि अथवा लाभ भक्तों (= जैनों को) होगा, तो वैष्णव उसे अपनी ही हानि अथवा लाभ समझेंगे । इस आशय का शासन लेख सभी बस्तियों (= जैन मन्दिरों) में लगवाया जावे । जब तक आकाश

१. An epigraphy dated about 1200 found at Kambadhalli registers the grant to Jains by SAIVAS. It states that possessors of all the ascetic qualities, followers of Lakulisvara doctrine, performers of the rites and the 5 kinds of DIKSHE or initiation, the 7 crores of Sári Rudras having met together, granted to the basti name of EKKOTI (7 crores) Jinalaya and the privilege of the band of 5 chief instruments. He, who said, "this should not be" was to be looked upon as traitor to SIVA.

—Mysore Archaeological Report for 1915 P. 67.

२. Jaina-darsana is as before, entitled to the 5 great musical instruments and Kalasa . If loss or advancement should be caused to the Jaina-darsana through Baktas, the Vishnavas will kindly deem it as loss or advancement caused to their. The Sri Vaishanavas will to this effect, kindly set up a *sasana* in all the 'bastis' of the kingdom, *for as long as the sun and the*

में सूर्य और चन्द्रमा व्याप्त रहेंगे तब तक वैष्णव जैन दर्शन की निरन्तर रक्षा करेंगे। वैष्णव और जैनी दोनों एक ही हैं। इनको कदाचित् दो नहीं समझना चाहिए जो इस शासन का उल्लङ्घन करेगा वह राजा, सङ्घ (जैनियों) और समुदाय (वैष्णवों) का द्रोही समझा जावेगा"।

महाराजा देवराय प्र० की रानी बिमा देवी जैनाचार्य श्री अभिनव चारुकीर्ति की शिष्या थी[1]। जिन्होंने १६ वें तीर्थंकर श्री शान्तिनाथ भगवान् की मूर्ति की स्थापना कराई थी[2]। हरिहर द्वि० का सेनापति इरुगप्पा जैनधर्म में दृढ़ विश्वास रखता था[3]। इसने उनकी राजधानी में १७ वें तीर्थंकर श्री कुन्थनाथ जी का जैन मन्दिर बनवाया[4] और रत्नमाला नाम का जैन ग्रन्थ लिखा था। इसके पुत्र भी जैन धर्मी थे और इन्होंने भी जैनधर्म की प्रभावना के अनेक कार्य किये[5]। राजकुमार उग्र जैनधर्म में दीक्षित हुये थे[6] हरिहर द्वि० के ही बैचप्प नाम के महायोद्धा

---

*moon endure, the Vaishnavas creed will continue to protect the Jaina-darsana.* The Vaishnavas and the Jainas are one, they must not be viewed as different. he who transgresses this rule, shall be a traitor to the king, to the '*Sanga*' and the *Samudaya.*

—The Glory of Gommatesvara P. 74.

१-२. Bimadevi queen of Devaraya 1 appears to have been a disciple of Jain teacher Abhinava Charukirti She set-up an image of Santinatha in Mangayi Basti. at Belgola — Ep. Car.II S.B. 377.

३-४ Irugapa the trusted General of Harihara II being a staunch Jaina erected Jaina temples of Kunthanatha.

—*Inscription on Lamp- Fillar of Ganagiti.*

५. His sons too seem to have carried on the same policy of Jaina cause. Ep. Ind. VIII, 22.

६. जैन वीरों का इतिहास (जै० मि० मं० ७८) पृ० ७५।

सेनापति जैनधर्मी थे, जिन्होंने देश रक्षा के लिये प्राणों की भेंट देदी, परन्तु रणभूमि को नहीं छोड़ा। देवराय द्वि० जो ब्राह्मणों के कल्पवृक्ष कहे जाते थे, निश्चित रूप से जैनधर्म प्रेमी थे[१]। इन्होंने जिनेन्द्र भगवान की पूजा के लिए जैन मन्दिरों को गाँव भेंट किये। यही नहीं, बल्कि इन्होंने इस विश्वास से कि जिनेन्द्र भगवान का मन्दिर बनवाने से देश के यश और उन्नति को चार चाँद लगते हैं, इन्होंने विजयनगर में २३ वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ का मन्दिर बनवाया[२]। कृष्णदेव (१५०६–१५२६ ई०) ने भी तीन लोक के नाथ जिनेन्द्र भगवान का मन्दिर बनवाया था[३]। विजयनगर के राजाओं के समय भी जैनधर्म सम्पूर्ण रूप में Protected Religion था[४]।

२१.—मैसूर के राजे जैनधर्म अनुरागी रहे हैं[५]। जैनतीर्थ श्रवणबेलगोल को अपने रहन से छोड़ देना और यह पाबन्दी लगा देना कि 'आइन्दा यह पवित्र भूमि कभी बेची या रहन नहीं रखी जावेगी' वास्तव में महाराजा मैसूर श्री चामराज ओडयर की जैनधर्म के लिये एक बड़ी सेवा है[६]। जैनगुरु श्री विशालाक्ष जी का महाराजा श्री चिक्कदेवराय ओडयर पर बड़ा प्रभाव

---

१-२ Devaraya II although is described as the tree of heaven to the Brahminas, undoubtedly patronised the Jains. In order that fame and merits might last as long as moon and stars, caused a temple to be built to **Arhant Parsvanatha.**

—Hultzach, S. I.I. Vol. I. P. 166.

३ Krishnadeva, well known for Brahmanical charities, also endowed Trailoky Natha Jinalaya.—Madras E.P. Rep. (1901) P. 188.

४ Under the rulers of Vijayanagara as well Jainism continued to be a **Protected Religion.** —J. & K. Culture. P. 46.

५-६ A like attitude towards the Jains has been maintained by the present ruling family. Two inscriptions of Sravana Belgola speak that of Chmaraja Wodeyar released Sravana Belgola from mortgage and also prohibited further alienation of it. This was certainly a great service to Jainism.—EP. Car. II. SB. 250, 352.

था[1]। महाराजा श्री कृष्णदेवराय ओडयर जैनतीर्थ श्रवणबेलगोल की यात्रा को गये थे और इतने अधिक प्रभावित हुए कि वहाँ की श्री बाहुबली जी की जैनमूर्ति के लिये इन्होंने बहुत से गाँव भेंट किये थे[2]। मैसूर की राजकुमारी की प्रार्थना पर श्री देवचन्द्र ने १८३८ में 'राजवली कथा' नाम का बड़ा प्रभावशाली ग्रन्थ रचा था, जो E. P. Rice के शब्दों में जैन सिद्धान्त का सुन्दर इतिहास है[3]। महाराजा श्री कृष्ण राजिन्द्र ओडयर भी जैनधर्म के बड़े प्रेमी थे। श्री बाहुबली जी के अभिषेक में स्वयं उत्साह पूर्वक भाग लेते थे[4]। इनके समान ही राजप्रमुख श्री जयचाम राजिन्द्र ओडयर भी जैनधर्म-प्रेमी थे। यह भी श्री बाहुबली जी के अभिषेक उत्सव में शामिल होने के हेतु श्रवणबेलगोल की यात्रा को गये थे[5]।

२२-ग्वालियर के राजा सच्चे जैनभक्त थे[6], यहाँ के प्रसिद्ध सम्राट् माधो के पुत्र महाराजा महेन्द्रचन्द्र ने विक्रमी सं० १०१२ में ग्वालियर के पास सोहनिया नाम के नगर में कई लाख रुपये खर्च करके अर्हन्त भगवान की मूर्ति की प्रतिष्ठा कराई थी[7]। ये जैनधर्मानुयायी थे और २३ वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ के भक्त थे। श्री पार्श्वनाथ जी का जैन मन्दिर आज तक ग्वालियर के क़िले के अन्दर बना हुआ है[8]।

---

1 Chikkadevaraya seems to have been greatly assisted by his Jaina teacher Visalaksa Pandita of Yalandur.
—Krishna Swami Aiyangar: Ancient India P. 84, 296-297.

2 Krishnadevaraya himself visited Belgola and is said to have been so much impressed with the beauty of the colossus there that he granted many villages for its up keep and erected an alms-house in memory of his visit. —EP. Car. II. SB. 249.

3 Rice (E. P.) Kanarese literature. P. 93.

४-५ Glory of Gommatesvara by Mercury P. H., Madras-10.

६-७ Journal of Royal Asiatic Society of Bangal Vol. XXXI. P. 399.

8 The Jain temple of Parsva Nath built by them inside the fort Gwalior in 12th century may still be seen.
—Digambar Jain. (Surat) Vol. IX. P. 726 C.

२३—जयपुर को महाराजा जयसिंह ने १७२६ ई० में बसाया था। यह जैनधर्म अनुरागी थे[१]। इनके प्रधान मन्त्री विद्याधर जैनधर्मी थे[२]। जयपुर के दीवान अमरचन्द व्रती जैनधर्मी थे। रियासत जयपुर में ही भ० महावीर का अतिशयक्षेत्र चाँदनपुर है, जहाँ एक टीले पर खुद-बखुद गाय के स्थनों से दूध झरते देखकर ग्वाले ने आश्चर्यपूर्वक खोदा तो भ० महावीर की एक प्रभावशाली मूर्ति निकली[३], जो मनोकामना पूरा करने में प्रसिद्ध है[४]। यही कारण है कि इसको केवल जैन ही नहीं बल्कि अजैन गूजर और मीने भी बड़ी श्रद्धा के साथ पूजते हैं[५]। महाराजा जयपुर ने भी कई गाँव वीर-पूजा के लिये इस जैन मन्दिर को भेंट कर रखे हैं। भ० वीर का अतिशय इस पंचमकाल में भी साक्षात् आजमाने के लिये कम से कम एक बार अवश्य इस वीर अतिशय (Miracle Place of Mahavira) के दर्शन करके अपनी मनोकामना को पूरी करें[६]।

२४—भरतपुर के राजा ने अपने दीवान जोधराज को मृत्यु दण्ड का हुकम दिया। उस ने भ० महावीर की आराधना और जयपुर राज्यके चाँदनपुरमें वीर स्वामी का विशाल मन्दिर बनवाने की प्रतिज्ञा की। उनको मारने के लिये तोप चलाई परन्तु गोला उनके चरणों को छूते ही ठण्डा हो गया। तीन बार तोप चलाई मगर हर बार ऐसा ही हुआ। इस अतिशय से प्रभावित होकर महाराजा भरतपुर ने उनको क्षमा कर दिया और भ० महावीर के मन्दिर बनवाने के लिये अपने पास से लाखों रुपया भेंट किया[७]।

२५—जोधपुर के राजाओं का जैनधर्म में गाढ़ा अनुराग रहा है। प्राचीन राठौरों ने तो जैनधर्म को खूब अपनाया। महाराजा

---

१-२ The Jains enjoyed his (Jaisingh's) peculiar estimation. Vidyadhar, his chief coadjutor was a Jain:
—Todd's Annals & Antiquities of Rajasthan. Vol. II. P. 339.

३-७ This book's PP. 135-136 & 201-204.

रायपालसिंह जैनधर्म प्रेमी थे। इनके पुत्र मोहन जी ने जैनाचार्य श्री शिवसेन जी के उपदेश से प्रभावित होकर जैनधर्म ग्रहण कर लिया था[1] और उनके पुत्र महाराजा सम्पत्तिसेन ने भी कार्तिक सुदी १३ सं० १३५१ में जैनधर्म स्वीकार किया था[2]।

२६–अजमेर के चौहान वंशी राजा पृथ्वीराज प्र० जैनधर्म अनुरागी थे। इन्होंने जैन साधु श्री अभयदेव जी से धार्मिक शिक्षा प्राप्त की थी[3]। श्री जिनेन्द्र भगवान में तो इनको इतना अधिक विश्वास था कि इन्होंने रणथम्भौरा के जैन मन्दिर जी के शिखर पर बड़ा अमूल्य स्वर्ण-कलश चढ़ाया था[4]। पृथ्वीराज द्वि० भी बड़े जैनधर्म प्रेमी थे[5]। जैन साधुओं का तो यह बहुत ही सम्मान करते थे। जिनेन्द्र भगवान की पूजा और जैनधर्म की प्रभावना के लिये इन्होंने जैन मन्दिर को गाँव भेंट किये थे[6]। इनके उत्तराधिकारी महाराजा सोमेश्वर प्रताप लंकेश्वर हुए हैं, यह जैनधर्म के अनुरागी[7] और २३ वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ जी के परम भक्त थे, जिनकी प्रभावना और भक्ति के लिये इन्होंने रेणुका नाम का गाँव श्री पार्श्वनाथ जी के मन्दिर जी को भेंट किया था[8]। इन्हीं के पुत्र महाराजा पृथ्वीराज तृ० थे, जो बड़े प्रसिद्ध तीरअन्दाज थे और जिन्होंने भारत की रक्षा के लिये शहाबुद्दीन

---

१-२ राजपूताने का जैनवीरों का इतिहास, पृ० १६५, १६६।

३-४ King Prithviraj 1st of Ajmer honoured Jain Saint Abhayadeva. He received instructions from him and constructed gold Pinnacle of the **Jain Temple** at Ranthambhora.
—Peterson's. Report IV. P. 87.

५-६ Prithviraj II was also a patron of Janism. He honoured the Jain Gurus of Bijaloya and bestowed the village of Morakuri for the up keep of the **Jain Temple**. SHJK & Heroes. P. 84.

७-८ Somrshwara also patronised the Jains and made a gift of village Renuka to the **Parshvanatha** temple of Bijalöya. He was the illustrious father of Prithviraj III, who fought bravely with Shahabuddin Ghori.
—Reu ; loc. cit. 247-251 & Ojha; History of Rajputana. I. 363.

गौरी से महा घमासान का युद्ध किया था। महाराजा विजयसिंह के समय सन् १७८७ में मरहटों ने अजमेर पर चढ़ाई कर दी और मरहटा सरदार डी० बाइन ने अजमेर को चारों ओर से घेर लिया तो वहाँ के गवर्नर जैनधर्मानुयायी[1] धनराज सिन्धी ने इस वीरता से युद्ध किया कि उनके पाँव अजमेर में न जम सके[2]।

२७—राजपूताने के राजा तो जैनधर्म के इतने अधिक अनुरागी थे कि मेवाड़ राज्य में जब-जब भी किले की नींव रक्खी जाती थी, तब-तब ही राज्य की ओर से जैन मन्दिर बनवाये जाने की रीति थी[3]। ओझाजी के शब्दों में मेवाड़ राज्य में सूर्य छिपने के बाद अर्थात् रात्रि भोजन की आज्ञा न थी[4]। टाड साहब का कथन है, "कोई भी जैन यति उदयपुर में पधारे तो रानी महोदया आदरपूर्वक राज-महल में लाकर उनके ठहरने और आहार का प्रबन्ध करती थी[5]। चौहान नरेश अल्हणदेव के बनवाये हुए जैन मन्दिरजी को भी इन्होंने श्री वर्द्धमान महावीर की पूजा और भक्ति के लिये दान दिये[6]। १६४९ ई० के आज्ञापत्र से प्रकट है कि बरसात में अधिक जीवों की उत्पत्ति होजाने के कारण इन्होंने चातुर्मास के निरन्तर चार महीनों तक तेल के कोल्हू, ईंटों के भट्टे, कुम्हार के पजावे और शराब की भट्टी आदि हिंसक कार्यों को क़ानून द्वारा बन्द कर दिया था[7]। चित्तौड़ में ७० फीट ऊँचा

---

१–२ जैनवीरों का इतिहास और हमारा पतन, पृ० २३४–२३५।

३ राजपूताने के जैनवीरों का इतिहास, पृ० ३३९–३४०।

४ ओझा जी द्वारा अनुदित टाड राजस्थान, जागीरी प्रथा, पृ० ११।

५ रा० रा० वासुदेव गोविन्द आप्टे: जैनधर्म महत्त्व (सूरत) भा. १, पृ. ११

६ Digambar Jain (Surat) Vol. IX, P. 72 E.

७ Grant dated 1649 A. D. engraved on pillars of stones in the towns of Rasmi and Bakrole illustrate the scrupulous observances of the Rana's house towards **Jains**, where, in compliance with their peculiar, doctrine, the **Oil Mills** and the **Potter's Wheel** suspend their revolutions for the 4 months in the year (rainy season). —Digambar Jain, Vol. IX. P. 72 E.

स्तम्भ २३ वें तीर्थङ्कर श्री पार्श्वनाथ जी की स्मृति में स्थापत्य होना[1] जैन तीर्थङ्करों के प्रति उनकी श्रद्धा और भक्ति को स्पष्टरूप से प्रकट करता है। महाराणा राजसिंह का तो यह आज्ञा पत्र था[2]:—

(१) "प्राचीन काल से जैनियों के मन्दिर और स्थानों को अधिकार मिला हुआ है, इस कारण कोई मनुष्य उनकी सीमा (हद) में जीव-वध न करे, यह उनका पुराना हक है।

(२) जो जीव नर हो या मादा, वध करने के लिए छाँट भी लिया हो, यदि जैनियों के स्थान से गुजर जाये तो वह अमर होजाता है, उसको फिर कोई मार नहीं सकता।

(३) राज-द्रोही, लुटेरे और जेलखाने से भागे हुए महा अपराधी को जो जैनियों के उपासरे में शरण ले, राज-कर्मचारी नहीं पकड़ेंगे।

(४) दान की हुई भूमि और अनेक नगरों में बनाई हुई उनकी संस्थाएँ कायम रहेंगी[3]।

महाराणा जसवन्तसिंह भी बड़े जैनधर्म-प्रेमी थे। उन्होंने मङ्गसिर बदी ७ सं० १८६३ को राज-आज्ञापत्र द्वारा जैन पवित्र

---

[1] There is an elaborately sculptured **Jain Pillars** at Chittore full 70 ft. high, which is dedicated to **Parsvanatha.** –Ibid. P. 72 E.

[2-3] Rana Raja Singh made to **Jains** grant, which runs as follows:–

a. From remote times the temples and the dwellings of the **Jains** have been athourized; let none therefore within their boundaries carry animals to slaughter—this is their ancient privilage.

b. Whatever life, whether man or animal, passes their abode for the purpose of being killed, is saved—(*amara*).

c. Traitors to the state, robbers, felons escaped confinement, who may fly for sactuary (*sirna*) to the dwelling of the *yaties* (**Jain priests**) shall not there be seized by the servants of the court.

d. The '*kunchi*' (grain) at harvest, the '*muti*' (handfull) of '*keranoh*', the charity land (doli) garlands and houses established by them in the various towns shall be maintained.

Samvat 1749, Mah Sud 5th. (By command)
A. D. 1693. SAH DAYAL (Minister).

दिनों अर्थात् प्रत्येक दोयज, पंचमी, अष्टमी, एकादशी और चतुर्दशी को तेल के कोल्हू, शराब की भट्टी आदि हिंसा के अनेक कार्यों को रोकने के क़ानून बनाये और इनका उल्लंघन करने वाले के लिये २५० रुपये जुर्माना निश्चित कर रखा था[१]। महाराणा उदयसिंह ने ३१ अगस्त १८५४ में राज-आज्ञापत्र द्वारा जैनियों के दशलाक्षणिक पर्व में भादों सुदी पञ्चमी से भादों सुदी चौदस तक हर प्रकार के हिंसामय कार्यों की बन्दी कर रखी थी[२]।

महाराणा कुम्भा ने मचींद दुर्ग में जिनेन्द्र भगवान की भक्ति के लिये एक बड़ा सुन्दर चैत्यालय बनवाया था[३]। जैन योद्धाओं ने गुजरात और मालवे के बादशाहों के साथ बड़ी वीरता से युद्ध किये, जिनकी स्मृति में महाराणा कुम्भा ने ही लाखों रुपये खर्च करके ६ मंज़िला जयकीर्ति-स्तम्भ बनवाया[४]।

महाराणा समरसिंह की माता जयतल्लदेवी जैन-धर्मी थी। उसने भी जिनेन्द्र भगवान की पूजा के लिये अनेक जैन मन्दिर बनवाये। ओझा जी के कथनानुसार चित्तौड़ में श्री पार्श्वनाथ भगवान का मन्दिर जयतल्लदेवी का ही बनवाया हुआ है[५]।

उदयपुर से ३६ मील दक्षिण में खैरवाड़े की सड़क के निकट धूलदेव नाम के नगर में पहले तीर्थंकर श्री ऋषभदेव का मन्दिर है, जिसमें केशर इतनी चढ़ती है कि उसका नाम 'केसरिया जी' अर्थात् 'केसरियानाथ' है, जिसको न केवल जैनी बल्कि शैव,

---

१–२ आज्ञापत्र की पूरी नक़ल के लिये 'जैन सिद्धान्त भास्कर', भाग १३, पृ० ११६, ११७, ११८।

३ राजपूताने के जैन वीरों का इतिहास, पृ० ३३८।

४ राजपूताने के जैन वीरों का इतिहास, पृ० ६७।

५ ओझा, राजपूताने का इतिहास पृ० ४७२।

वैष्णव आदि अजैन भी पूजते हैं[1]। ऋषभदेव जी की यह मूर्त्ति काले रंग की होने के कारण भील इनको कालाजी कह कर अपना इष्टदेव मानते हैं[2] और इतनी श्रद्धा रखते हैं कि उन पर चढ़ी हुई केशर को जल में घोल कर पी लेने पर कभी झूठ नहीं बोलते, चाहे उनकी जान चली जाये[3]। महाराणा संग्रामसिंह द्वितीय ने श्री ऋषभदेव जी की पूजा के लिये उनके मन्दिर जी को गाँव भेंट किया था[4] और फतहसिंह तथा महाराणा भोपालसिंह ने भी श्री ऋषभदेव की मूर्त्ति को नमस्कार करके इनको लगभग अढाई लाख रुपये की भेंट दी थी[5]। इन्होंने जैन मुनि श्री चौथमल जी के उपदेश से प्रभावित होकर यहाँ पशु-हत्या होने पर पाबन्दी लगा दी थी[6]।

महाराणा साँगा ने चित्रकूट के स्थान पर जैनाचार्य श्री धर्मरत्न सूरि का हाथी, घोड़े, सेना और बाजे-गाजों से बड़ी भक्ति पूर्वक सत्कार किया था और उनके उपदेश से प्रभावित होकर शिकार आदि का त्याग कर दिया था[7]। मंडेन्द्रगढ़ के राणा कृरशा के चारों पुत्रों समधर, वीरदास, हरिदास और उधरमा ने जैनाचार्य श्री जिनेश्वर सूरि से श्रावक के व्रत लिये थे[8]। महाराणा उदयसिंह की रक्षा जैन वीर आशाशाह ने की थी और इन्होंने ही बनवीर से युद्ध करके उदयसिंह को राज वापिस दिलवाया था[9]। महाराणा प्रतापसिंह के राजमन्त्री तथा सेनापती भामाशाह जैनधर्मी थे[10], जिन्होंने देश-रक्षा के लिये स्वयं अनेक युद्ध किये, बल्कि महाराणा प्रताप को भी देश-सेवा के लिये उत्साहित किया और अकबर की आधीनता स्वीकार न करने दी[11]।

---

१– ६ राजपूताने के जैन वीरों का इतिहास, पृ० ४८, ६७, १६७।

७– ८ राजपूताने के जैन वीरों का इतिहास, पृ० ७१, २४५।

९–११ इसी ग्रन्थ के पृ० ४२९–४३१।

टाड साहब के शब्दों में न केवल भंडारी, राजमन्त्री, दण्ड-नायक ही जैनी थे, बल्कि वीर राजपूत राणाओं के सेनापति तक दायित्वपूर्ण और उच्च पदों पर परम्परा से जैनी नियुक्त किये जाते थे। वास्तव में जैन वीरों और राजपूतों का चाँद-चाँदनी जैसा सम्बन्ध रहा है और उनकी राजधानी चित्तौड़ में प्राचीन राजमहलों के निकट जैन मन्दिरों का होना स्वयं उनका अनुराग जैनधर्म में सिद्ध करता है[1]।

२८-सिक्खों के पूज्य गुरु श्री नानकदेव जी (१४६९-१५३९) अहिंसा के इतने अनुरागी थे कि उनका कहना था, "जब कपड़े पर खून की एक छींट लग जाने से वह अपवित्र हो जाता है तो जो खून से लिप्त मांस खाते हैं उनका हृदय कैसे शुद्ध और पवित्र रह सकता है[2]"। श्री गुरु गोविन्दसिंह जी की तलवार केवल दुखियों की रक्षा और हिंसा को मिटाने के लिये थी। महाराजा रणजीतसिंह ने काबुल के प्रथम युद्ध के समय अंग्रेजों से जो अहदनामा किया था, उसमें इन्होंने अँग्रेजों से यह शर्त लिखवाई थी, "जहाँ सिक्खों और अँग्रेजों की फौज इकट्ठी रहेगी वहाँ गोवध नहीं होगा"। महाराजा रणजीतसिंह के दरबारियों के शब्दों में सिक्ख गो-भक्षक नहीं हो सकता[3]।

२९-मुस्लिम बादशाह दिगम्बर मुनियों के इतने अधिक संरक्षक थे कि जैनाचार्यों ने उनको "सुरित्राण" प्रकट किया है, जिसके बिगड़े हुए शब्द 'सुल्तान' के नाम से मुसलमान बादशाह आजतक प्रसिद्ध हैं[4]।

---

१ राजपूताने के जैन वीरों का इतिहास, पृ० ४२, ३४२।

२ इसी ग्रन्थ का पृ० ६७-६८।

३ दैनिक उर्दू वीरभारत (१६ मई १९४३) पृ० ३-५।

४ वीर (१ मार्च १९३२) भा० ९, पृ० १५३।

३०–ग़ज़नी के सुल्तान सुबुक्तगीन (६७७–६६७ ई०) पर अहिंसा धर्म का इतना अधिक प्रभाव था कि उन्हें विश्वास था कि ग़जनी का राज्य ही उनको हरिणी के बच्चे पर अहिंसा करने से प्राप्त हुआ है। इनके पुत्र महमूद ग़जनी (६६७–१०३० ई०) अजमेर पर अधिकार जमाने को आये, तो टाड साहब के शब्दों में अहिंसा-धर्मानुयायी चौहानों ने ही उन्हें युद्ध में घायल किया था, जिसके कारण उन्हें नादोल की ओर भागना पड़ा[1]।

३१–ग़ोरीवंश के सुल्तान मोहम्मद ग़ोरी (११७५–१२०६ ई०) के समय में नग्न साधु अधिक संख्या में थे[2]। इन्होंने नग्न जैन साधुओं का सम्मान किया था, क्योंकि उनकी बेगम दिगम्बर जैनाचार्य के दर्शनों की अभिलाषिणी थी[3]।

३२–गुलामवंशी (१२०६-१२६० ई०) राज्य के समय मूलसङ्घ सेनगण के जैनाचार्य श्री दुर्लभसेन, अनेक दिगम्बर साधुओं सहित जैनधर्म की प्रभावना कर रहे थे[4]। इसी वंश के प्रथम सुल्तान कुतुबुद्दीन ने देहली में एक मीनार बनवाया था, जो आजतक 'कुतुबमीनार' के नाम से प्रसिद्ध है। तेरहवीं शताब्दी में यूरोपियन यात्री Morco Polo भारत में आये तो इन्हें जैन साधु मिले, जो नग्न अवस्था में बिना किसी रोक-टोक के बाजारों तक में चलते-फिरते थे[5]।

---

१ टाड राजस्थान भा० २, अध्याय २७, पृ० ७४८।

२ "It was the nudity of Jain Saints, whom Sultan found in a good number in India" —Elliot. loc. cit. P. 6.

३ It is said about Sultan Mohammad Ghori that he at least entertained one of them (**Jain Naked Saints**) since his wife desired to see the Chief of Digambaras".
—Ind. Ant. Vol. XXI, P, 361. quoted in New Ind. Ant. I, 517.

४ वीर, वर्ष ६, पृ० १५३।

५ Yule's Morco Polo, Vol. II, P. 366.

३३–खिलजीवंश ( १२९०–१३२० ई० ) का सुल्तान जलालुद्दीन तो इतना अहिंसा-प्रेमी था कि राज्य-विद्रोहियों तक को क्षमा कर देता था और बागियों तक पर भी हिंसा न करता था[१]। जैनाचार्य श्री महासेन जी ने अलाउद्दीन खिलजी से सम्मान प्राप्त किया था[२]। महासेन जी का इनके दरबार में धार्मिक शास्त्रार्थ हुआ था[३] और अलाउद्दीन बादशाह ने इनके ज्ञान और तप के सम्मुख अपना मस्तक झुकाया था[४]। १५३० ई० के शिलालेख से प्रकट है कि जैन मुनि विद्यानन्दि के गुरुपरम्परीण श्री आचार्य सिंहनन्दि ने इनके दरबार में बौद्ध आदि को वाद में हराया था[५]। वास्तव में अलाउद्दीन खिलजी के निकट दिगम्बर मुनियों को विशेष सम्मान प्राप्त था[६]। Dr. H V. Glasenapp के शब्दों में इन्होंने श्वेताम्बर जैनाचार्य श्री रामचन्द्र सूरि जी का भी बड़ा आदर-सत्कार किया था[७]।

३४-तुग़लकवंशी (१३२०–१४१३ ई०) राज्य में जैनियों को धार्मिक क्रियाओं के लिये पूरी स्वतन्त्रता प्राप्त थी[८]। इन्होंने जैन गुरुओं का सम्मान किया था[९]। सुल्तान ग़यासुद्दीन तुग़लक के 'सूरा' और 'वीरा' नाम के दो राज-मन्त्री जैनी थे[१०]।

---

१ डा० ताराचन्दः अहले हिन्द की मुख्तसर तवारीख, भा० १, पृ० १६६

२ Studies in South Indian Jainism, Vol II, P. 132.

३–४ Mahasena appeared before Allauddin and held religious discussions with his adversaries. The Sultan bent his head before his profound learning and asceticism.
—J. S. Bhaskara, Vol. I, P. 109, New Ind. Ant. Vol. I, P. 517.

५–६ वीर (१ मार्च १९३२) वर्ष ९, पृ० १५४।

७ Dr. H. V. Glasenapp: Der Jainismus (Berlin) P. 66.

८–१० During the Tughalaq reign, the **Jainas** enjoyed much freedom, since more than one king of that line are reported to to have entertained the **Jaina Gurus** 'Sura' and 'Vira' the two Jaina Chiefs of **Pragvata** clan, were the ministers of Ghayasuddin Tughalaq.
—Dr. Saletore: **Karnataka Historical Review**, Vol. IV. P. 86.

मोहम्मद तुग़लक ने दिगम्बर आचार्य श्री सिंहकीर्ति जी का सम्मान किया था[१]। फिरोजशाह तुग़लक की बेगम को दिगम्बर मुनियों के दर्शन करने की बड़ी अभिलाषा थी, इसलिये स्वयं फिरोजशाह ने अपने दरबार और महल में दिगम्बर मुनियों का स्वागत[२] और उनकी बेगम ने उनके दर्शन किये थे[३]। बादशाह ने उन्हें ३२ उपाधियाँ प्रदान की थीं[४]। रत्नशेखर नाम के जैन कवि का भी फिरोजशाह ने बड़ा आदर-सत्कार किया था[५]।

३५–सैयदवंशी (१४१३–१४५१ ई०) राज्य में जैन नग्न साधुओं को विशेष सम्मान प्राप्त रहा है। बड़े-से-बड़ा घर भी इन के दर्शनों का अभिलाषी था और स्त्रियाँ तक उनके निकट बिना किसी प्रकार की रुकावट के आती थीं[६]।

३६–लोदीवंशी (१४५१–१५२६ ई०) राज्य में श्री कुमारसेन प्रतापसेन आदि अनेक दिगम्बर मुनि भारतवर्ष में विचर कर जन-कल्याण कर रहे थे[७]। सिकन्दर निज़ाम लोदी ने दिगम्बर मुनियों का आदर किया था[८]। दिगम्बराचार्य श्री विशालकीर्ति जी ने सिकन्दर के समक्ष वाद किया था[९]।

---

१ Padmavati Basti stone inscription of Humsa (Mysore) Saletore, loc. cit, P. 85.

२ Firozshah Tughalaq invited Digambara Jain Saints and entertained them at his Court, and Palace.
—New Indian Antiquary, Vol. I. P. 518.

३–४ वीर (१ मार्च १९३२) वर्ष ९, पृ० १५४।

५ "The Jain Poet Ratnasekhara was honoured also by Sultan Firozshah."
—Der Jainismus, P 66.

६ Jain Naked Saints held the highest honour. Every wealthy house was open to them even the apartments of women.
—McCrindle's Ancient India, P. 71.

७–८ वीर (१ मार्च १९३२) वर्ष ९, पृ० १५३–१५४।

९ मद्रास व मैसूर के जैन स्मारक, पृ० १६३, ३२२।

३७—मुग़लवंशी बाबर बादशाह (१५२६-१५३० ई०) अहिंसा के प्रेमी और मज़हबी पक्षपात से पाक-साफ थे। इन्होंने मरते समय अपने पुत्र हुमायूँ को वसीयत की थी कि अपने हृदय को धार्मिक पक्षपात से शुद्ध रखना और गौ-हत्या से दूर रहना[१]। हुमायूँ (१५३०-१५४० ई०) के राज्य में जैनियों को धार्मिक कार्यों में किसी प्रकार की बाधा नहीं हुई। यह जीव-हिंसा और पशु-बलि को पसन्द नहीं करता था[२]।

३८—सूरिवंशी (१५४०-१५५५ ई०) राज्य में जैनधर्म खूब फूला-फला था[३]। मुग़ल और सूरि-राज्य के समय श्रीचन्द्र, माणिक्यचन्द्र, देवाचार्य, क्षेमकीर्ति आदि अनेक प्रसिद्ध दिगम्बर मुनि हुए हैं[४]। इसी समय फ्रेंच यात्री Bernier तथा Tavernier ने भारत में भ्रमण किया था। इन्होंने जैन नग्न साधुओं को बिना किसी रोक-टोक के बड़े-बड़े शहरों में चलते-फिरते पाया[५]। इनका कहना है, "नग्न जैन साधुओं के दर्शन न केवल पुरुष बल्कि नवयुवक तथा सुन्दर-से-सुन्दर स्त्रियाँ तक भी बड़ी श्रद्धा से करती थीं, परन्तु नग्न जैन साधुओं ने अपने मन और इन्द्रियों पर इतनी विजय प्राप्त कर रखी थी कि उनसे बात-चीत करके इनके हृदय में किसी प्रकार के विकार उत्पन्न नहीं होते थे[६]"। स्वयं शेरशाह सूरि के अफसर Mallik Mohd Jayasi ने अपने पद्मावत नाम के ग्रन्थ में दिगम्बर मुनियों का सूरि राज्य में होना स्वीकार किया है:—

"कोई ब्रह्माचारज पंथ लागे। कोई सुदिगम्बर आछा लागे" ॥

—मलिक मुहम्मद जायसी: पद्मावत, २। ६०।

---

१—२ Romance of Cow (Bombay Humanitarian League) P. 27.

३—४ वीर (१ मार्च १९३२) वर्ष ६, पृ० १५५।

५—६ Foot notes Nos. 3 and 4 of this book's, P. 306.

७ New Indian Antiquary, (Nov. 1938) Vol. I, No. 8, P. 519.

# सम्राट अकबर जैनधर्मी !



अकबर बादशाह श्वेताम्बर जैन मुनि श्री हरिविजय सूरि का स्वागत कर रहे हैं

३९–अकबर (१५५६–१६०५ ई०) प्रो० रामस्वामी आयङ्गर के कथनानुसार अकबर जैनधर्म में श्रद्धा रखता था[1]। १५८० ई० में इन्होंने अपना खास दूत गुजरात के सूबेदार साहब खाँ के पास श्वेताम्बर जैनाचार्य श्री हरिविजय सूरि को बुलाने के लिये भेजा।[2] राज्य-सवारी में न बैठ कर वह पैदल ही गुजरात से आगरा आये। अकबर उनकी इस धार्मिक दृढ़ता को देख कर आश्चर्य करने लगा और बड़ी धूम-धाम के साथ उनका स्वागत किया[3]। Bhandarkar Commemoration, Vol. I. P. 26 से स्पष्ट है, "श्री हरिविजय सूरि ने सम्राट अकबर को जैन बनाया था[4] और अकबर ने इनको जगद्गुरु की पदवी प्रदान की थी[5]

---

१ कृष्णलाल वर्मा: अकबर और जैनधर्म भूमिका पृ० 'क'।

२–५ अकबर और जैनधर्म (श्री आत्मानन्द जैन ट्रैक्ट सोसायटी, अम्बाला शहर) पृ० ८–१०।

१५८७ में अकबर ने शान्तिचन्द्र जी को जीवहिंसा बन्द करने के फ़रमान दिये थे[१]। अकबर ने श्री विजयसिंह सूरि को लाहौर बुलवाया, जहाँ इन्होंने ३६३ विद्वानों से इस विषय पर वाद-विवाद किया कि 'ईश्वर कर्ता-हर्ता नहीं है'। इनके सफल शास्त्रार्थ से प्रभावित होकर अकबर बहुत सन्तुष्ट हुआ और इसने उन्हें सवाई की पदवी दी[२]। जैन मुनि श्री शान्तिचन्द्र जी का भी अकबर पर बड़ा प्रभाव था। ईद से एक दिन पहले इन्होंने अकबर से कहा कि आज मैं यहाँ से जाऊँगा। बादशाह ने कारण पूछा तो उन्होंने कहा कि कल यहाँ हज़ारों नहीं बल्कि लाखों जीवों का वध होने वाला है। इन्होंने कुरानशरीफ़ की आयतों से सिद्ध किया कि कुर्बानी का मांस और खून खुदा को नहीं पहुँचता[३], बल्कि परहेज़गारी पहुँचती है[४]। रोटी और शाक खाने ही से रोजे क़बूल होजाते हैं। इस पर उसने मुसल्मानों के मान्य धर्म-ग्रन्थ बहुत से उमरावों के सामने पढ़वाये और उनके दिल पर भी इसकी सचाई जमा दी पश्चात् उसने ढँढोरा पिटवा दिया कि कल ईद के दिन कोई किसी जीव को न मारे[५]।

अकबर के मस्तक में पीड़ा होरही थी। बहुत इलाज किये, परन्तु आराम न हुआ तो जैनाचार्य श्री भानुचन्द्र जी को बुला कर वेदना दूर करने को कहा। उन्होंने उत्तर दिया कि मैं वैद्य या हकीम नहीं। अकबर ने कहा, आपका वचन झूठा नहीं होता। केवल इतना कह दें कि दर्द जाता रहे। उन्होंने आश्वासन दिया और कहा कि अभी मिट जायेगा। बादशाह की श्रद्धा और श्री भानु-

---

१–२ अकबर और जैनधर्म, पृ० १०।

३–४ इसी ग्रन्थ के फुटनोट नं० ३–४ पृ० ६५।

५ श्री विद्याविजय जी: सूरीश्वर और सम्राट प्र० १४४, जिसका हवाला अकबर और जैनधर्म पृ० 'ख' पर है।

चन्द्र जी के चारित्र के प्रभाव से दर्द थोड़ी देर में मिट गया[1], जिसकी खुशी में इसके उमरावों ने कुर्बान करने के लिये ५०० गौएँ जमा कीं। अकबर को मालूम हुआ तो उसने हुक्म दिया. "मुझे सुख हो. इस खुशी में दूसरों को दुख हो, यह कैसे उचित है? इनको फौरन छोड़ दो[2]"। अबुलफज्जल के शब्दों में दिगम्बर जैन मुनियों का भी अधिक प्रभाव था[3]। अकबर की टकसाल का प्रबन्धक टोडरमल जैनधर्मी था[4]। अकबर ने राज-आज्ञापत्र द्वारा कश्मीर की झीलों से मछलियों का शिकार खेलना, जैन तीर्थों, पालीताना और शत्रुञ्जय की यात्रा करने वालों से कर का न लेना[5] प्रत्येक पञ्चमी, अष्टमी, चतुर्दशी, दशलक्षण-पर्व तथा कार्तिक, फाल्गुन और आषाढ़ के अन्त आठ दिनों अर्थात् अठाई-पर्व तथा जैन त्यौहार आदि सब मिलाकर साल भर में ६ मास जीवहिंसा को क़ानून द्वारा बन्द करना जैनियों के प्रभाव का ही फल था[6]। अकबर ने मांस भक्षण का निषेध करते हुए कहा है:—

> "यह उचित नहीं है कि मनुष्य अपने उदर को पशुओं की कबर बनाये। मांस के सिवा और कोई भोजन न होने पर भी बाज को मांस-भक्षण का दण्ड अल्पायु मिलता है तो मनुष्यों को जिसका भोजन मांस नहीं, मांस-भक्षण का क्या दण्ड मिलेगा? कसाई आदि जीव-हिंसा करने वाले जब शहर से बाहर रहें तो मांस-भक्षण करने वालों को आबादी के अन्दर रहने का क्या अधिकार है? मेरे लिये कितने सुख की बात होती, यदि मेरा शरीर इतना बड़ा होता कि मांसाहारी केवल मेरे

---

१–२ सूरीश्वर और सम्राट, पृ० १४६, अकबर और जैनधर्म पृ० 'ख' पर है।

३ Ayeen-i-Akbari ( Lucknow) Vol. III, P. 87.

४ New Indian Antiquary. Vol. I, P. 519.

५ अकबर और जैनधर्म, पृ० ११।

६ Killing of animals and birds on certain days of the year was made **capital sentence** by Akbar for his contract with **Jains**.—Prof. S. N. Banerji's Religion of Akbar, P. 81.

शरीर ही को खा कर सन्तुष्ट होते और दूसरे जीवों की हिंसा न करते। जीव-हिंसा को रोकना बहुत आवश्यक है, इसीलिये मैंने स्वयं मांस खाना छोड़ दिया है[१]"।

V. A. Smith के शब्दों में "जैन साधुओं ने निःसन्देह अकबर को वर्षों तक शिक्षा दी, जिसके प्रभाव से उन्होंने अकबर से जैनधर्म के अनुसार इतने आचरण कराये कि लोग यह समझने लगे थे कि अकबर बादशाह जैनी होगया[२]। यही कारण है कि अकबर के राज्य समय पुर्तगीज पादरी Pinheiro भारत की यात्रा को आया तो उसने हर प्रकार से अकबर को जैनधर्मी पाया, इसीलिये इसने ३ सितम्बर १५९५ ई० को अपने बादशाह के पत्र में लिखा, "अकबर 'जैनधर्म' का अनुयायी है[३]"।

३९–जहाँगीर (१६०५–१६२७ ई०) जैन साधुओं का बड़ा आदर करते थे। इन्होंने जैनाचार्य श्री हरिविजय सूरि, श्री विजयसेन और श्री जिनचन्द्र जी का बड़ा सम्मान किया था[४]। श्री जिनचन्द्र जी के शिष्य श्री जिनसिंह जी को 'युग-प्रधान' की पदवी प्रदान की थी[५]। जैन तीर्थों के निकट जीवहिंसा की

---

१ Ayeen-i-Akbari, Vol. III, P. 330–400.

२ 'Jain holy men, undoubtedly gave Akbar prolonged instructions for years, which largely influenced his actions; and they secured his assent to their doctrines so far that he was reputed to have been converted to **Jainism**".

—Smith, Jain Teachers of Akbar, P. 335.

३ "He (Akbar) follows the sect of the **Jainas**"

—Pinheiro, quoted by Smith : Akbar, P. 262.

४–५ Jainacharyas were honoured also by Emperor Jehangir, who conferred the title of '**Yuga Pradhana**' on 'Jinasimha'.

—New Indian Antiquary, Vol. I, P. 520.

पाबन्दी के आज्ञापत्र निकले थे[१] और दशलाक्षण के जैन पर्व में तो निरन्तर १० दिन तक समस्त राज्य में हर प्रकार की हिंसा बन्द कर रखी थी[२]।

४०–शाहजहाँ (१६२७–१६५८ ई०) के समय आगरा में नग्न जैन साधुओं का आगमन हुआ था[३] और स्वयं शाहजहाँ ने दि० जैन कवि बनारसीदास जी का सम्मान किया था[४]। श्री जी. के. नारीमान, सम्पादक बॉम्बे क्रानिकल के शब्दों में अकबर और जहाँगीर के आज्ञापत्रों से भी अधिक जैनधर्म की प्रभावना और जीवहिंसा की जैन तीर्थ-स्थानों पर पाबन्दी के फ़र्मान शाहजहाँ ने जारी किये थे[५]।

४१–औरङ्गजेब (१६५८–१७०७ ई०) के समय आगरे के जैन कवि विनोदीलाल जी ने जैन मुनि श्री विश्वभूषण जी की भक्तामर मूल संस्कृत की टीका श्रावण शुक्ला दशमी सं० १७४६ को रविवार के दिन लिखी, जिसमें उन्होंने बताया कि औरङ्गजेब के राज्य में जैनियों को जिनेन्द्र-भक्ति आदि क्रियाओं की स्वतन्त्रता प्राप्त थी[६]। यह अपने इस्लाम धर्म का पक्का श्रद्धानी था, परन्तु

---

१ जी. के. नारीमान, सम्पादक बॉम्बे क्रानिकल: उर्दू दैनिक मिलाप, कृष्ण नं० अगस्त १९३६, पृ० २६।

२ Jehangir forbidden hunting, fishing and other slaughter of animals in his reign during the ten days of pajjusan.
–Alfred Master I.C.S.: Vir Nirvan Day in London (W.J.M.) P.4.

३–४ वीर (१ मार्च १९३२) वर्ष ९, पृ० १५५।

५ उर्दू दैनिक मिलाप, कृष्ण नम्बर (अगस्त १९३९) पृ० २६।

६ औरङ्गसाह बली को राज, पातसाह साहिब सिरताज।
सुभनिधान सकबन्ध नरेस, दिल्लीपति तप तेज दिनेस। २१॥
जाके राज सुचैन सकल हम पाइयो,
ईत भीत नहिं होय सुजिन गुन गाइयो।४४॥ —भक्तामर स्तोत्र।

फिर भी प्रो० रामस्वामी आयङ्गर के शब्दों में "जैन मुनियों का चारित्र, तप, विद्या और ज्ञान इतना अनुपम था कि उन्होंने अलाउद्दीन खिलजी और औरङ्गजेब जैसे पक्के मुसलमान बादशाहों से भी पर्याप्त सम्मान प्राप्त किया था[1]।

४२–मौहम्मदशाह (१७१६–१७४८ ई०) के मौलवियों ने श्री जी. के. नारीमान जी के शब्दों में फतवा दे रखा था कि "हदीस के अनुसार जीवहिंसा उचित नहीं है, इसलिये शहनशाह मौहम्मदशाह ने पशु-हत्या को बन्द कर दिया है[2]"।

४३–हैदरअली (१७६६–१७८२ ई०) ने श्रवणबेलगोल के जैन मन्दिरजी के लिये भूमि-दान दी थी[3]।

४४–नवाब हैदराबाद ने नग्न अवस्था में चलने-फिरने पर पाबन्दी लगा रखी थी, परन्तु नग्न जैन-मुनियों के लिये यह आज्ञा लागू न थी। उन्होंने अपने फर्मान मोर्रखा ६ रमजान १३५७ हिजरी द्वारा नग्न जैन साधुओं को मुस्तसना कर रखा था[4]।

४५–अंग्रेजी राज्य: Rev. Abbe J. A. Dubois मैसूर राज्य में पादरी थे। इन्होंने फ्रांसीसी भाषा की "भारतवर्ष के लोगों के स्वभाव, आचरण, रीतियों का और उनके धर्म तथा गृहस्थ सम्बन्धी कामों का वर्णन" नाम की पुस्तक में लिखा है:—

> "निःसन्देह जैनधर्म ही पृथ्वी पर एक सच्चा धर्म है और यही सर्व मनुष्यमात्र का प्राचीन धर्म है[5]"।

---

१ Jainacharyas by their character, attainment and scholarship command the respect of even Muhammaden Sovereigns like Allauddin and *Auranga Padusha* (Aurangzeb).
—Studies in South Indian Jainism Vol. II, P, 132.

२ उर्दू दैनिक मिलाप, कृष्ण नम्बर (अगस्त १६३६) पृ० ३६।

३ Even Hyder Ali, the bigoted Muslim King granted villages to the **Jaina Temples.** —New Ind. Ant. Vol. I, p. 521.

४ सदर आजम का निशान मुबारया नं० १६३, मोर्रखा ५ दिले १३४८ फ

५ जैनधर्म महत्त्व (सूरत) मा० १, पृ० ६३–११२, १६८–१६६।

१८०६ ई० में यह पुस्तक मैसूर के एकिंग रेजीडेण्ट Major Welke को मिली, जिन्होंने इसको बहुत प्रशंसा के साथ मद्रास के गवर्नर के पास भेजी। उक्त महोदय ने दो हजार पैगोडा (दक्षिण की एक मुद्रा का नाम है) में इसको खरीद कर २४ दिसम्बर १८०७ को इसे प्रकाशित करने के लिये East India Co. को दी, जिसको इन्होंने बहुत पसन्द किया और इसका फ्रांसीसी भाषा से अनुवाद करा कर १८१७ ई० में इसे अंग्रेजी भाषा में छपवाया। गवर्नर जनरल महोदय Lord William Bentinck (१८२८-१८३५ ई०) ने भी इस पुस्तक के कथन को सत्य स्वीकार करते हुए इसकी बहुत प्रशंसा की है।

भारत की सबसे प्रथम अंग्रेज सम्राज्ञी महारानी Victoria (१८३७–१९०१ ई०) ने राज्य-आज्ञापत्र द्वारा १ नवम्बर १८५८ को धार्मिक स्वतन्त्रता की घोषणा करते हुए स्पष्ट कहा था कि भारतीय प्रजा को अपने-अपने विश्वास के अनुसार धर्म पालने और धार्मिक क्रियाओं के करने का पूर्ण अधिकार है। १६ सितम्बर १८७१ ई० को लेफ्टिनेण्ट गवर्नर पञ्जाब तथा संयुक्त प्रान्त ने भी अपने भाषणों द्वारा इस राजकीय नियम का समर्थन किया था। Edward VII (१९०१–१९१० ई०) George V (१९१०–१९३६ ई०), Edward VIII (१९३६ ई०) और George VI (१९३६–१९४७ ई०) ने भी अपने राज्य समय इस धार्मिक स्वतन्त्रता के अधिकार को अपनाया था।

१८७६ ई० में जैन रथयात्रा खुर्जा में रोक दी गई, तो प्रान्तीय सरकार ने जैनियों के धार्मिक अधिकारों का अपहरण नहीं होने दिया। लाट साहब ने मेरठ के कमिश्नर को लिखकर उत्सव निकलवाया[१]।

---

१ Letter No. 811, dated 10th Nov. 1876, from Offg. Secy, Govt. N. W. P. to the Commissioner Meerut, which runs as follows.—

"Rath Yatra Procession already takes place in these provinces without any opposition, His Excellency therefore does not see how the Govt. can refuse to permit in Khurja".

देहली में जैन-रथ निकालना एक नियमित रिवाज न समझ कर (Never been customary at Delhi) राज्य कर्मचारी ने १८७७ ई० में जैनियों को रथ निकालने की आज्ञा न दी तो पंजाब के लाट सा० ने हुक्म दिया, "जैनियों का जुलूस इस प्रकार का नहीं है कि उसका विरोध किया जावे। इसकी मुखालफत केवल पक्षपात के कारण की जाती है, जो कदाचित् उचित नहीं है। जैनमूर्त्ति को अशिष्टतामय बताना गलत है, देहली के कमिश्नर ने स्वयं नग्न मूर्त्ति को देखा, परन्तु उसमें कोई ऐसी बात नहीं पाई जो विरोध के योग्य हो। लाट साहब महोदय कोई कारण नहीं समझते कि जैनियों को उनके धार्मिक कार्यों की रक्षा के लिये ब्रिटिश गवर्नमेण्ट का सहयोग क्यों प्राप्त न हो"[१]? १८७७ ई० में ही अम्बाला छावनी में जैन-रथ-यात्रा रोक दी गई तो Commanding Officer अम्बाला छावनी और पंजाब के लाट साहब ने खास प्रबन्ध कराकर उसे निकलवाया था[२]। १८८२ ई० में कोसी में जैन-रथयात्रा निकालने की वहाँ के कलक्टर ने आज्ञा न दी तो यू० पी० सरकार ने आगरे के कमिश्नर को कह कर जैन-रथ निकलवाया[३]। १८८८ में लखनऊ में भी जैन-रथ

---

१ Letter No. 2243 A. Dated Lahore, May 22, 1877 from Secretary Punjab Govt. to Commissioner Delhi. which runs as follows:—

"The Saraogi (Jain) procession is of such a character that the opposition is fanciful and only made in a spirit of intolerence and bigotry. The present Commissioner of Delhi has himself seen idol and there in nothing whatever to object on this ground. The Lt. Governor fails to see why Saraogi (Jain) sect should not have right to the protection of the British Government, in performance of their religious ceremonial.'

२ Letter No. 2483, Dated June 16, 1877 from Secretary Punjab Govt. to Commissioner Ambala.

३ Letter No 3976, Dated Nov. 13, 1882, from J. R. Reid Esqr. Offg. Secy. N.W.P.& Oudh Govt. to Comr. Agra, with the remark:

"The Govt. is not inclined to lay much stress on the mere fact that the procession is an innovation in Kosi".

के निकलने को रोक दिया गया तो यू० पी० के लाट साहब ने लखनऊ के कमिश्नर को लिखकर निकलवाया[१]। बङ्गाल गवर्नमेंट ने भी स्वीकार किया, जैन समाज भारत की Important Community है और इसको अपने धर्म की प्रभावना और प्रचार का पूरा अधिकार प्राप्त है[२]।

Privy Council ने क़ानूनी दृष्टि से भी धार्मिक जुलूसों के अधिकार को स्वीकार करते हुए निश्चित किया है, "पुजारी या मुल्ला यह कह कर कि इस समय आरती अथवा नमाज़ होरही है, जुलूस या उसके बाजों को नहीं रोक सकता[३]"। नग्न जैन मुनि तो अंग्रेजी राज्य में एक स्थान से दूसरे स्थान पर बिना किसी प्रकार की पाबन्दी के विहार करते ही थे[४]।

H.L.O. Garret I.E.S. और चौधरी अब्दुलहमीद खाँ ने अपनी 'हाई रोड्स ऑफ इण्डियन हिस्ट्री' में जैनधर्म को बौद्ध धर्म की शाखा और भगवान महावीर को जैनधर्म का संस्थापक लिख दिया था, जिसको जैनियों ने ऐतिहासिक प्रमाणों से गलत सिद्ध कर दिया तो Sir George Anderson डायरेक्टर तालीम ने इसका पढ़ाना मदरसों में बन्द कर दिया[५] और

---

१ Letter No I010 / III—278 A. 15 / 1888, Dated Auguast 4, 1888, from Secy. to Govt. N. W. P. & Oudh to Commissioner Lucknow.

२ Letter No. 5403 of Oct. 15, 1909, from Secy. Govt. Bengal to Digamber Jain Maha Sabha.

३ "The worshippers in a mosque or temple, which abutted on a high road, could not compel the processionists to internist their worship while passing the mosque or temple on the ground that there was a continuous worship their".

—Lord Dunendin : A. L. J. Vol. XXIII, P. 179.

४ Vir, Vol. IX (1st July 1932) P. P. 356-359.

५ Circular No. 5256 B. Dated April 23, 1925, from Sir George Anderson, Director, Public Instruction, Punjab to Divisional Inspectors of Schools Punjab:—

"Inform the Schools in your division that the High Roads of Indian History, Book II recommended for use is Schools vide my

पब्लिशर को हुक्म दिया कि अपनी हिस्ट्री को जैनियों के विरोध के अनुसार ठीक करें[१]।

१९३८ में Pigeon Shoot के नाम से Imperial Secretariate नई देहली में हजारों कबूतर मारे गये तो जैनियों को बड़ा दुख हुआ। अगले साल फिर २९ मार्च १९३९ को दूसरों की हजारों प्यारी जानों पर दिल बहलाने का दिन फिर निश्चित हुआ तो K. B. Jinraja Hegde, M. L. A. के कहने पर नई देहली के जैनियों ने श्री वायसराय महोदय से हजारों बेगुनाह कबूतरों के मारे जाने को बन्द करने के लिये प्रस्ताव भेजा[२], जिस पर Lord Linlithgow (१९३६-१९४३ ई०) ने तुरन्त सदा के लिये इस जीव-हिंसा को बन्द कर दिया। इस प्रकार जैनियों को ब्रिटिश शासन का सहयोग पूर्णरूप से प्राप्त रहा।

४६—भारत की स्वतन्त्रता: प्रथम महायुद्ध (१९१४-१९१८) के समय अंग्रेजों ने जब यह विश्वास दिलाया कि यदि भारत हमारी सहायता करे और हम जीत जायें तो भारत को 'होमरूल' देंगे, तो देश को एक बार फिर सदा के लिये स्वतन्त्र देखने की अभिलाषा से अपने भारतवासियों के साथ-साथ जैनियों ने थोड़ी संख्या में होने पर भी अधिक-से-अधिक रंगरूट भर्ती कराये और करोड़ों रुपये चन्दे और कर्जे में देश-सेवा के लिये अर्पण किये। इन्दौर के

Circular No. 1/2878 B. of Feb. 27, 1925, the chapter on **The Founder of Jainism Pages 12-15 Should not from part** of the school teachings, as it contains passages to which objection has been taken by the Jains". The Publishers have been asked to revise the chapter.

१ Letter No. 5258 B. of April 24, 1925, from Director P. I. Punjab to M/s. Uttar Chand Kapur & Sons Publishers, Lahore.

"**The Founder of Jainism**" contains passages objectionable to **Jain**, It has therefore been decided that these may be modified in the light of the criticisms made by Shri Atamanand Jain Sabha.

२ For full resolution, see Hindustan Times, New Delhi, Dated, March 27, 1939.

अकेले जैनवीर सेठ हुकमचन्द जी ने १० लाख रुपये War Relief Fund और पूरे एक करोड़ रुपये War Loan में दिये[1]। जीतने पर भी होमरूल न मिलने के कारण दूसरे महायुद्ध (१९३९–१९४५ ई०) के समय भारत ने अंग्रेजों को सहयोग देने से इंकार कर दिया, तो ये अहिंसा-प्रेमी वीर श्री महात्मा गांधी ही थे कि जिन्होंने संसार में सुख-शान्ति स्थापित करने के हेतु आपत्ति के समय अंग्रेजों की सहायता के लिये देश को तैयार किया। देश की आवाज पर जैनी कैसे पीछे रह सकते थे? न केवल रुपये से सहायता की, बल्कि Engineers, Scientists and Pilots आदि अनेक रूप में जैन नवयुवकों ने अपने भारत-वासियों के कन्धे-से-कन्धा मिला कर वह वीरता और योग्यता दिखाई कि युद्ध विजयपूर्वक समाप्त होगया। भारत को स्वतन्त्र करने के स्थान पर जब इसके नेताओं और देशभक्तों पर अत्याचार होने लगे, तो न केवल जैन-वीर बल्कि जैन-महिलाएँ भी आगे बढ़ीं। जैन-वीर और वीराङ्गनाएँ जेलों में गये, पुलिस के डण्डे खाये, जुर्माने अदा किये। यही नहीं, बल्कि जिनको जेल में ठूंस दिया जाता था, उनके पीछे उनके स्त्री-बच्चों को तङ्ग किया जाता था। जुर्माने की वसूलयाबी में उनके घर का जरूरी सामान और खाने-पीने की रसद तक कुर्क कर ली जाती थी। अनेक जैन-वीरों ने उनके जुर्माने अपने पास से भरे और उनके कुटुम्बियों को बिना किसी स्वार्थ के खाने-पीने का सामान और हर प्रकार का सहयोग दिया।

George Catlion के शब्दों में महात्मा गांधी जी की माता जैन-धर्म अनुरागी थीं और उनके हृदय पर जैन-साधु का

---

१ सर सेठ हुकमचन्द अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० १३१।

अधिक प्रभाव था[१]" । Roman Rollard के अनुसार "महात्मा गाँधी के माता-पिता जैनधर्मी थे[२] और उनके विलायत जाने से पहले उनकी माता ने उन्हें जैन साधु से मांस, शराब और पर-स्त्री सेवन के त्याग की तीन प्रतिज्ञाएँ दिलवाई थीं[३]" । Alfred Master, I. C. S., C. I. E. भी इसी बात की पुष्टि करते हुए कहते हैं, "म० गाँधी को तीनों प्रतिज्ञाएँ किसी ब्राह्मण से नहीं, बल्कि बेचर जी नाम के जैन-साधु से दिलवाई थीं[४]" । म० गाँधी जी अपनी 'आत्मकथा' में स्वयं स्वीकार करते हैं कि, "मुझे कई बार मांस-भक्षण और शराब पीने के लिये विलायत में मजबूर किया गया, परन्तु ऐसे अवसरों पर जैन-गुरु से ली हुई प्रतिज्ञा मेरे सम्मुख आ खड़ी होती थी, जिसके कारण मैं इन पापों से बचा रहा[५]" । आज का सारा संसार गाँधी जी को अहिंसा का सच्चा पुजारी स्वीकार करता है और वास्तव में वे अहिंसा के दृढ़ श्रद्धानी थे और इन्हीं के प्रभाव से देश ने अहिंसाको अपनाया, परन्तु गाँधी जी ने अहिंसा तत्व को कहाँ से प्राप्त किया ? इटली के विचारक Luciano Magrini के शब्दों में, "महात्मा जी ने अहिंसा सिद्धान्त को जैनधर्म से ही सीख कर इतनी ऊँची पदवी प्राप्त की है[६]" । Dr. Felix Valyi के अनुसार, "जैनगुरु

---

१ "M. K. Gandhi's mother was under Jain influence. Although she was a Vaishnava Hindu, she came much under the influence of **a Jain Monk**" —In the Path of Mahatma Gandhi, P. 20.

२-३ His (Gandhi's) parents were the followers of **Jains.** Before leaving India his mother made him take three **Vows of Jains,** which precribe abstention from meat, wine and sexual intercourse. —Roman Rollard: Mahatma Gandhi. P. 9, 11

४ Before the late Mahatma Gandhi left Rajkot for England as a youth, his mother persuaded him to vow to abstain from wine flesh and women. not before a Brahman, but before Pujya Bechar Ji. a well known **Jaina Sadhu.**
--Vir Nirvan Day in London (World Jain Mission) P. 6

५ महात्मा गाँधीः आत्मकथा भा० १ पृ० ३६ ।

६ "It is **Jain Religion** to which his (Gandhi's) relatives belonged, which taught him the principle of Ahinsa that governs the **whole** of his **apostleship.** —India, Brahma & Gandhi

के प्रभाव से गाँधी जी अहिंसा के दृढ़ विश्वासी हुए हैं[१]"। डा० पट्टाभि सीतारमैय्या ने इसलिये कहा, "इस सचाई से कोई इन्कार नहीं कर सकता कि गाँधी जी ने अहिंसा-तत्व को जैनधर्म से प्राप्त किया है[२]"। कुमार स्वामीराजा के अनुसार "गाँधीवाद जैनधर्म का ही दूसरा रूप है[३]"। स्वयं महात्मा जी स्वीकार करते हैं, "यूरोप के तत्त्व ज्ञानियों में महात्मा टॉल्स्टाय को पहली श्रेणी और रास्किन को दूसरी श्रेणी का विद्वान् समझता हूँ, परन्तु जैन धर्मानुयायी श्रीमद् राजचन्द्र जी का अनुभव इन दोनों से बढ़ा-चढ़ा है[४]। इनके जीवन का प्रभाव मेरे जीवन पर इतना पड़ा है कि मैं वर्णन नहीं कर सकता[५]"। यही नहीं बल्कि उन्होंने बताया, "भगवान महावीर अहिंसा के अवतार थे। इनकी पवित्रता ने संसार को जीत लिया था। अहिंसा तत्त्व को यदि किसी ने अधिक से अधिक विकासित किया तो वह महावीर स्वामी थे[६]"। Dr. Herr Lothar Wendel के अनुसार, "अहिंसा के बिना भारत स्वप्न में भी स्वतन्त्र नहीं हो सकता था[७]"। जब ऐतिहासिक रूप से यह सिद्ध है कि जैन वीर महात्मा गाँधी ने जैन सिद्धान्त—अहिंसा द्वारा भारत को स्वतन्त्र कराया तो क्या गाँधी जी की विजय जैन सिद्धान्त की विजय नहीं है ?

---

१ "Gandhi ji himself was inspired by **Jain Guru**".-VOA. II.P.102

२-३ इसी ग्रन्थ के पृ० १७५, ८६, ७७।

४-६ M. Gandhi: Shri Rajchandra (Raichandra Jain Shashtramala, Kharakua, Johari Bazar, Bombay-2) Bhumika.

७ "Without non-violence the political independence of India would be un-thinkable." —VOA. Vol. I. ii. P. 31.

**गणतन्त्र राज्य:** आदि पुरुष श्री ऋषभदेव जी के पुत्र प्रथम चक्रवर्ती जैन सम्राट् भरत के नाम पर भारतवर्ष कहलाने वाला[1] हमारा पवित्र देश १५ अगस्त १९४७ को स्वतन्त्र और २६ जनवरी १९५० को Sovereign Democratic Republic हो गया है। इस राज्य की नियुक्ति ही अहिंसा सिद्धान्त पर स्थिर है। राष्ट्रपति डा० राजेन्द्रप्रसादजी और प्रधान मन्त्री पं० जवाहरलालजी नेहरू ने इस सत्य की घोषणा भी कई बार की कि हम अहिंसा सिद्धान्त के विश्वासी महात्मा गाँधी जी के बताये हुए अहिंसा मार्ग पर चलेंगे।

जिस पक्षपात को मिटाने और ऊँच-नीच के भेद को नष्ट करने का यत्न भ० महावीर ने किया था, उसीको दूर करने के लिए भारत सरकार ने रायबहादुर, खानबहादुर आदि की पदवियों को समाप्त करके छोटे-बड़े सबके लिए एक शब्द 'श्री' निश्चित करके श्री महाराजा भोज और श्री गङ्गातेली में समानता की स्थापना करदी। अङ्गरेजी राज्य में सरकारी ऑफिसर और पुलिस जनता से मन-माना व्यवहार करते थे, हमारी सरकार ने आज्ञापत्र निकाल कर घोषणा कर दी, "बड़े से बड़ा कर्मचारी भी जनता का छोटा सा सेवक है, इस लिये किसी को नीच या छोटा न समझो, सबके साथ प्रेम व्यवहार करो"। इनके अहिंसामयी कार्यों का इतना प्रभाव पड़ा कि हिंसा में विश्वास रखने वाले भी अहिंसा को अपनाने लगे। Hydrogen Bombs के बनाने वाले अमेरिका के प्रेजीडेण्ट Eisenhower तक को स्वीकार करना पड़ा, "संसार में सुख और शान्ति भयानक हथियारों से नहीं बल्कि अहिंसा द्वारा प्राप्त हो सकती है[2]"। लन्दन के House of Commons के प्रसिद्ध मेम्बर Lord Fenner Brockway ने भारत को अहिंसा का दृढ़ श्रद्धानी

---

१–२ इसी ग्रन्थ का पृ० ४१०, ३५२।

जान कर स्पष्ट कह दिया, "वर्तमान हिंसामयी व्यवस्था में संसार भारत से ही विश्व-शान्ति की आशा करता है[1]"। भारत के अहिंसा तत्त्व से ही प्रभावित होकर, विश्वशान्ति को स्थिर रखने वाली सबसे बड़ी संस्था United Nations General Assembly का सभापति भारत वीराङ्गना श्रीमती विजयलक्ष्मी पंडित को चुना। हिंसामयी अनेक हथियार निष्फल रहने पर संसार ने हमारे ही प्रधान मन्त्री पं० जवाहरलालजी को कोरिया-युद्ध रोकने के लिये अहिंसा का अतिशय दिखाने को कहा तो इन्होंने अपने उस अहिंसा के हथियार से जो महात्मा गाँधी जी बतौर अमानत इनको सौंप गये थे, सारे संसार को चकित करते हुए कोरिया युद्ध को समाप्त कराने में सफल हो गये। क्या पण्डित जी की यह विजय महात्मा जी की विजय, अहिंसा की विजय, जैनधर्म की विजय तथा भारत की विजय नहीं है?

देश की उन्नति तथा बेकारी को दूर करने के लिये भारत सरकार ने पाँचसाला योजनाएँ बनाईं और देश को इसमें सहयोग देने को कहा तो जैनियों ने करोड़ों रुपये के सरकारी क़र्ज़े खरीदे। अकेले Sahu–Jain Ltd. और इनके अधिकारी कारखानों में आज तक लाखों करोड़ों रुपये भारत सरकार की Securities में लगा हुआ है। २५ अक्तूबर १९५२ को हमें स्वयं इनकी Rohtas Industries Ltd. देखने और इसके Guest House में ठहरने का अवसर मिला तो श्री V. Podder, वर्क मैनेजर से लेकर श्री बुधू मजदूर तक को अत्यन्त सन्तुष्ट पाकर इनके उत्तम प्रबन्ध की प्रशंसा करनी पड़ती है। यही कारण है कि हर प्रकार योग्य जानकर इनके Managing Director साहू शान्तिप्रसाद जी जैन को भारत के व्योपारियों ने अपनी सबसे बड़ी संस्था Fede-

१ इसी ग्रन्थ का पृ० ३५२।

ration of Indian Chambers of Commerce & Industries का सभापति नियुक्त किया और अपना Representative बना कर इनको विदेशों तक में भेजा। डालमिया नगर के जैन मन्दिर में इन्होंने भ० महावीर की इतनी विशाल, मनोहर और प्रभावशाली मूर्त्ति स्थापित कर रखी है कि घण्टों दर्शन करने पर भी हमारा हृदय तृप्त नहीं हुआ। श्री सम्मेदशिखरजी की यात्रा को जाने वालों के लिये रास्ते में दर्शन करने का यह बड़ा सुन्दर साधन है। **सेठ घनश्यामदास जी बिड़ला** भी बड़े अहिंसाप्रेमी हैं। इन्होंने धर्म प्रभावना और लोकसेवा के लिये न केवल स्थान २ पर मन्दिर और धर्मशालायें बनवाईं, बल्कि अहिंसा की शक्ति को दृढ़ करने के लिये इन्होंने महात्मा गाँधी जी को बड़े-बड़े दान दिये। संसार के प्रसिद्ध व्यापारी **सेठ हुकमचन्द जी**, जो बम्बई के स्पीकर Hon. K. S. Firodia के शब्दों में Merchant King[1] और मध्य भारत के मुख्यमन्त्री श्री तख्तमल जी के अनुसार Cotton Prince of India[2] हैं और जिन्होंने देश-उन्नति, समाज-सेवा तथा जैनधर्म की प्रभावना के लिये अनेक अवसरों पर ८० लाख रुपये दान दिये[3]। अपनी आवश्यकता के अनुसार द्रव्य रखकर समस्त व्यापार तथा अरबों रुपये की सम्पत्ति त्याग कर परिग्रह प्रमाण व्रत धारण कर लिया। यदि हमारे देश के सब ही पूञ्जीपति जैनधर्मी साहू शान्तिप्रसाद जी, सेठ हुकमचन्द जी तथा अहिंसाप्रेमी सेठ घनश्यामदास जी बिड़ला के समान देश तथा समाज-सेवा और धर्म प्रभावना के कार्य करें तो निश्चित रूप से हमारा देश स्वर्ग के समान सुख-शान्ति का स्थान बन जाये।

**गणतन्त्र राज्य** में भी नग्न जैन साधु बिना किसी प्रकार की रोक-टोक के मनवांछित स्थानों में विहार करते हैं। जैनियों ने

१—३ सेठ हुकमचन्द जी अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० २२०—२२१, १७५, १८८

अनेक नये जैनमन्दिर बनवाये, रथ उत्सव निकलवाये और पंच कल्याणक पूजायें कराईं। जैनियों के अनेक अनाथालय, कॉलिज, हस्पताल तथा कारखानें चल रहे हैं, जिनसे सारा देश लाभ उठा रहा है और लाखों नौजवान अपनी जीविका प्राप्त कर रहे हैं। इनसे ही प्रभावित होकर हमारे उत्तर-प्रदेश के प्रधानमन्त्री पं. गोविन्दवल्लभ पन्त जी ने कहा, "जैनियों ने लोक-सेवा की भावना से भारत में अपना एक अच्छा स्थान बना रखा है। उनके द्वारा देश में कला और उद्योग की काफी उन्नति हुई है। उनके धर्म और समाज सेवा के कार्य सार्वजनिक होने की भावना से ही होते रहे हैं और उनके कार्यों से जनता के सभी वर्गों ने लाभ उठाया है[1]"।

कुछ जैनियों को भ्रम हो गया था कि Constitution of India उनके धार्मिक कार्यों में बाधक है। २५ जनवरी १६५० को उनका एक डेपूटेशन प्रधानमन्त्री पं० जवाहरलाल जी से मिला तो उन्होंने कानून का मतलब स्पष्ट करते हुए विश्वास दिलाया, "जैनियों को अपने धर्म और समाज के सम्बन्ध में किसी प्रकार का भय करने का कोई कारण नहीं है, क्योंकि देश का क़ानून उनके किसी धार्मिक कार्य में बाधा नहीं डालता[2]"।

---

१ जैन सन्देश (१५-२-१६५१) पृ० २ व इसी ग्रन्थ का पृ० ८८।

२ Letter No. 23/94/50 P. M. S. New Delhi, dated 31-1-1950 from Shri A. V. Pai, the Principal Private Secretary of the Prime Minister to Shri S. G. Patil, Representative of Jain Deputation, 10 Court Road, New Delhi:—"With reference to the deputation of certain representatives of the Jains, who met the Prime Minister on 25th January, I am desired to say that **there is no cause, whatever, for Jains to have any apprehension regarding the future of their religion and community.** Your deputation drew attention to article 25, Explanation II of the Constitution. This constitution only laydown a rule of constitution for limited purposes of the provision in the Article and as you will notiee, it mentions not only Jains but also Buddhists and Sikhs. It is clear that Buddhists are not Hindus. It is therefore, there is no reason for thinking that Jain are considered as Hindus. It is true that Jains are some ways closely aliked to Hindus and have many customs in common, but there is no doubt that they are a distinct religious community and the constitution does not in any way effect this well recognized position."

# ऐतिहासिक काल के कुछ जैन सेनापति

"The JAINS used to enlist themselves in Army and distinguished on the battle-fields."
—Dr. Altekar : Rastrakuta & Their Times.

| सेनापति | किस राजा के ? | जैनधर्मी होने का प्रमाण |
|---|---|---|
| १—सिंहभद्र | वैशाली के चेटक | इसी ग्रन्थ का पृ० ३९१ |
| २—जम्बूकुमार | शिशुनागवंशी बिम्बसार | जम्बूस्वामी चरित्र |
| ३—कल्पक | नन्दवंशी नन्दीवर्द्धन | वीर, वर्ष ११, पृ० ६८ |
| ४—चाणक्य | मौर्यवंशी सम्राट् चन्द्रगुप्त | Anekant Vol. II. P. 104 and Jain S. Bhaskar Vol. 17. P. I. |
| ५—मृगेश | कदम्बावंशी राजे | वीर, वर्ष ११, पृ० ६८ |
| ६—दुर्गराज | चालुक्य अम्प द्वि० | इसी ग्रन्थ का पृ० ४५५ । |
| ७—नागवर्मा | ,, जगदेकमल्ल द्वि० | दि० जैन, वर्ष ९, पृ० ७२ B |
| ८—चामुण्डराय | गङ्गावंशी राचमल | Rice. Ep. Car. Inscr. Sr. P. X5 & SHJK and Heroes. PP. 96—100. |
| ९—महादेव | ,, एकरल द्वि० | Guirenot J. B. No. 431. Vir XI P. 70 |
| १०—विजय | राष्ट्रकूट इन्द्र तृ० | Ep. Ind. X. PP. 149—150. |
| ११—गङ्गराज | होय्सलवंशीय विष्णुवर्द्धन | Ep. Car. II 118. PP. 48—49. |
| १२—हुल्ल | ,, नरसिंह प्र० | Saletore. Loc. Cit. 141—142. |
| १३—शान्त | ,, सोमेश्वर | जैन शिलालेख संग्रह, ९८ |
| १४—रविमय्य | ,, बल्लाल | ,, ,, |
| १५—बैचप्प | विजयनगर के हरिहर द्वि० | इसी ग्रन्थ का पृ० ४२७ |
| १६—इरुगप्पा | ,, ,, | ,, ,, |
| १७—कुलचन्द्र | परमारवंशी सम्राट् भोज | Reu. loc. cit. Vol. I. P. 115-121 and Ball. loc. cit P. 207. |
| १८—विमलशाह | सोलङ्की भीम प्र० | माधुरी २ फरवरी १९३९ |
| १९—आभू | सोलङ्की भीमदेव द्वि० | हमारा पतन पृ० १४०-१४२ |
| २०—वस्तुपाल | बघेलवंशी धवल | सं. जै. इ. भा. २ खं २ पृ. १३७ |
| २१—तेजपाल | ,, ,, | ,, ,, |
| २२—दयालदास | महाराणा राजसिंह | रा.पू.के जैनवीरोंका इ. पृ ११३ |
| २३—आशाशाह | महाराणा उदयसिंह | ,, पृष्ठ ९० |
| २४—भामाशाह | महाराणा प्रतापसिंह | इसी ग्रन्थ का पृ. ४३०-४३१ |
| २५—कोठारीजी | महाराणा संग्रामसिंह | ,, पृ० ४३१-४३२ |
| २६—इन्द्राज | अजमेर के विजयसिंह | हमारा पतन, पृ० १३७ |

# अजैन दृष्टि से जैन अष्टमूल गुण

शुभ-विचार, प्रेम-व्यवहार, शुद्ध आहार और निरोगता के उपयोगी मार्ग

**१—मांस का त्याग:** International Commission के अनुसार मनुष्य का भोजन मांस नहीं है[१]। जिन पशुओं का भोजन मांस है वे जन्म से ही अपने बच्चों को मांस से पालते हैं, यदि मनुष्य अपने बच्चों को जन्म से मांस खिलाये तो वे जिन्दा नहीं रह सकते[२]। मनुष्य के दाँत, आँख, पञ्जा, नाखून, नसें, हाजमा और शरीर की बनावट, मांस खाने वाले पशुओं से बिलकुल विपरीत है[३]। मनुष्य का क़ुदरती भोजन निश्चित रूप से मांस नहीं है[४]।

Royal Commission के अनुसार मांस के लिये मारे जाने वाले पशुओं में आधे तपेदिक के रोगी होते हैं इस लिये उनके मांस भक्षण से मनुष्य को तपेदिक का रोग लग जाता है[५]। Science के अनुसार मांस को हज़्म करने के लिये सहकारी भोजन से चार गुणा हाज़मे की शक्ति की आवश्यकता है[६] इस लिये संसार के प्रसिद्ध डाक्टरों के शब्दों में बदहज़्मी, दर्दगुर्दा, अन्तड़ियों की बीमारी, जिगर की खराबी आदि अनेक भयानक रोग होजाते हैं[७]। Dr. Josiah Oldfield के अनुसार ९९%

---

१ Inter- Allied Food Commission Report London, July 8, 1918

२ Prof. Moodia: Bambay. H. League Publication No. XVII. P. 14.

३-४ Meat Eating A. Study (South I. H. League.)Vol. I PP. 3-5.

५ Royal Commission on T. B. reports that it is a cognisable fact about 50%of the cattle killed for food are tuberculous and T. B, is infeciitious. —Bombay H. League Tract No. 17. P. 19.

६ Science tells us that 4 times, as much energy has to be expended to assinilate meat than vegetable products. —Ibid P. 15

७ World-fame Medical Experts—Graham, O. S. Fyler, J. F. Newton, J. Smith etc. corroborate the fact that meat-eating causes various diseases such as Rheumatism, Paralysis, Cancer, Pulminary, *Tubercolisis, Consti pation, fever, Intestinal* worms etc. —*Meat Eating A Study*, P. 15.

मृत्यु मांस भक्षण से उत्पन्न होने वाली बीमारियों के कारण होती हैं[१], इस लिये महात्मा गाँधी जी के शब्दों में मांस भक्षण अनेक भयानक बीमारियों की जड़ है[२]।

मांस से शक्ति नहीं बढ़ती। घोड़ा इतना शक्तिशाली जानवर है कि संसार के इंजनों की शक्ति को इसकी Horse Power से अनुभव किया जाता है। वह भूखा मर जायेगा, परन्तु मांस भक्षण नहीं करेगा। वैज्ञानिक खोज से यह सिद्ध है—"सब्जी में मांस से पाँचगुणा अधिक शक्ति है[३]"। Sir William Cooper C. I. E. के कथनानुसार घी, गेहूँ, चावल, फल आदि मांस से अधिक शक्ति उत्पन्न करने वाले हैं[४]। यह भी एक भ्रम ही है कि मांस-भक्षी वीरता से युद्ध लड़ सकता है। प्रो० राममूर्त्ति, महाराणा प्रताप, भीष्मपितामह, अर्जुन आदि योद्धा क्या मांसभक्षी थे?

मांस-भक्षण के लिये न मारा गया हो, स्वयं मर गया हो, ऐसे प्राणियों का मांस खाने में भी पाप है, क्योंकि मुर्दा मांस में उसी जाति के जीवों की हर समय उत्पत्ति होती रहती है जो दिखाई भी नहीं देते और वे जीव मांस भक्षण से मर जाते हैं। वनास्पति भी तो एक इन्द्रिय जीव है फिर अनेक प्रकार की सब्जियाँ खाकर अनेक जीवों की हिंसा करने की अपेक्षा तो एक बड़े पशु का वध

---

१ Flesh eating is one of the **most serious causes of diseases,** that carry 99%, of the people that are born". —Ibid, P. 15.

२ Mahatma Gandhi : Arogya Sadhan.

३ Many people erroneously think that there is more food value in meat. Scientists after careful investiagation have found more food value in one pound of peanuts than in *5* pounds of flesh food. —Health & Longevity (Oriental Watchman, Poona) P.35.

४

| **Food Stuff** | **Strength** | | |
|---|---|---|---|
| Almonds.... | 91% | Corn Flour.... | 86% |
| Grain ...... | 87% | Dried Fruits.... | 73% |
| Unpolished Rice | 87% | Cream ........ | 69% |
| Butter & Ghee | 87% | Meat ........ | 28% |
| Wheat Flour | ..86% | Eggs ........ | 26% |
| | | Fish ........ | 13% |

—Meat Eating A Study (Suth Indian H. League, Madras) P. 22.

करना उचित है, ऐसा विचार करना भी ठीक नहीं है क्योंकि चल-फिर न सकने वाले एक इन्द्रीय स्थावर जीवों की अपेक्षा चलते-फिरते दो इन्द्रिय त्रस जीवों के वध में असंख्य गुणा पाप है और बकरी, गाय, भैंस, बैल आदि पंच इन्द्रिय जीवों का वध करना तो अनन्तानन्त असंख्य गुणा दोष है। अन्न-जल के बिना तो जीवन का निर्वाह असम्भव है, परन्तु जीवन की स्थिरता के लिये मांस की बिल्कुल आवश्यकता नहीं है।

विष्णुपुराण के अनुसार, "जो मनुष्य मांस खाते हैं वे थोड़ी आयु वाले, दरिद्री होते हैं[1]। महाभारत के अनुसार, "जो दूसरों के मांस से अपने शरीर को शक्तिशाली बनाना चाहते हैं, वे मर कर नीच कुल में जन्म लेते और महादुखी होते हैं[2]। पार्वती जी शिव जी से कहती हैं—"जो हमारे नाम पर पशुओं को मार कर उनके मांस और खून से हमारी पूजा करते हैं, उनको करोड़ों कल्प तक नरक के महादुख सहन करने पड़ेंगे[3]। महर्षि व्यास जी-के कथनानुसार—"जीव-हत्या के बिना मांस की उत्पत्ति नहीं होती इस लिये मांसभक्षी जीव-हत्या का दोषी है[4]"। महर्षि मनु जी के शब्दों में, "जो अपने हाथ से जीव-हत्या करता है, मांस खाता है, बेचता है, पकाता है, खरीदता है या ऐसा करने की राय देता है

---

१ अल्पायुषो दरिद्राश्च परकर्मोपजीविनः ।
दुष्कुलेषु प्रजायन्ते ये नरा मांसभक्षकाः ॥ —विष्णुपुराण

२ स्वमांसं परमांसेन यो वर्द्धयितुमिच्छति ।
नास्ति क्षुद्रतरस्तस्मात् सनृशंसतरो नरः ॥ —अनु. पर्व, अध्याय ११६

३ मदर्थे शिव कुर्वन्ति तामसा जीवघातनम् ।
आकल्पकोटि नरके तेषां वासो न संशयः ॥ —पद्मपुराण शिवं प्रति दुर्गा

४ Meat is not produced from grass, wood or stone. Unless life is killed meat can not be obtained. Flesh-eating therefore is a great evil. —Mahabharata, Anusasan Parva. 110-13

वह सब जीव हिंसा के महापापी हैं[१] । भीष्मपितामह के शब्दों में, "मांस खाने वालों को नरक में गरम तेल के कढ़ाओं में वर्षों तक पकाया जाता है[२]" । श्रीकृष्ण जी के शब्दों में, "यह बड़े दुख की बात है कि फल, मिठाई आदि स्वादिष्ट भोजन छोड़ कर कुछ लोग मांस के पीछे पड़े हुए हैं"[३] । महर्षि दयानन्द जी ने भी मांस भक्षण में अत्यन्त दोष बताये हैं[४] । स्वामी विवेकानन्द जी के अनुसार, "मांस भक्षण तहजीब के विरुद्ध है[५]" । मौलाना रूमी के अनुसार, "हजारों खजाने दान देने, खुदा की याद में हजारों रात जागने और हजार सजदे करने और एक-एक सजदे में हजार बार नमाज पढ़ने को भी खुदा स्वीकार नहीं करता, यदि तुमने किसी तिर्यंच का भी हृदय दुखाया[६] । शेखसादी के अनुसार, "जब मुँह का एक दाँत निकालने से मनुष्य को अत्यन्त पीड़ा होती है तो विचार करो कि उस जीव को कितना कष्ट होता है जिसके शरीर से उसकी प्यारी जान निकाली जावे[७] । फिरदौसी के अनुसार, "कीड़ी को भी अपनी जान इतनी ही प्यारी है, जितनी हमें, इस लिये छोटे से छोटे प्राणी को भी कष्ट देना उचित नहीं है[८]" । हाफिज अलया-

---

१ Manu Ji : Manusmriti, *5–51*.

२ Meat eaters take repeated briths in various wombs and are put every time to un-natural death through forcible suffocation. After every death they go to 'Kumbhipaka Hell' where they are baked on fire like the Potter's vessel. —M.B. Anu 115-31

३ It is pity that wicked discarding sweetmeats and vegetable etc, pure food, hanker after meat like demons, —Ibid. 116-1-2

४ Urdu Daily Pratap, Arya Samaj Edition (Nov. 30. 1953,) p. 6.

५ "Meat eating is uncivilized" —Meat Eating A Study p. 8

६ هزار گنج عبادت- هزارگنج کرم- هزار طاعت شب‌ها- هزار بیداری
هزار سجده- و به هر سجده هزار نماز- قبول نیست گرطائیر بیازاری-

७ ندیده که چه سختی رشد بجان کسے- که از دهانش کند دندانے-
قیاس کن که چه حالش بود دوران ساعت- که از وجود عزیزش بد رکند جانے

८ میازار مورے که دانه کش رست- که جان دارد وجان شرین خوش است

अलरहीम साहिब के अनुसार—"शराब पी, कुरानशरीफ को जला, काबा को आग लगा, बुतखाने में रह, लेकिन किसी भी जीव का दिल न दुखा"[1]। हिन्दू, मुसलमान, सिख, ईसाई तथा पारसी आदि सब ही धर्म मांस-भक्षण का निषेध करते हैं[2], इस लिये महाभारत के कथनानुसार सुख-शान्ति तथा Supreme Peace के अभिलाषियों को मांस का त्यागी होना उचित है[3]।

२—शराब का त्याग: शराब अनेक जीवों की योनि है जिसके पीने से वह मर जाते हैं, इस लिये इसका पीना निश्चितरूप से हिंसा है। Dr. A. C. Selman के अनुसार यह गलत है कि शराब से थकावट दूर होती है या शक्ति बढ़ती है[4]। फ्रान्स के Experts की खोज के अनुसार, "शराब पीने से बीवी-बच्चों तक से प्रेम-भाव नष्ट हो जाते हैं। मनुष्य अपने कर्तव्य को भूल जाता है, चोरी, डकैती आदि की आदत पड़ जाती है। देश का क़ानून भङ्ग करने से भी नहीं डरता, यही नहीं बल्कि पेट, जिगर, तपेदिक आदि अनेक भयानक बीमारियाँ लग जाती हैं[5]। इङ्गलैण्ड के

---

१ مے خورد۔ مصحف بسوز وآتشی اندر کعبه زن۔
ساکن بت خانه باش و مردم‌آزاری مکن —آئنه صدود ی صفه ۷۵

२ This book's PP.60-69.

३ "He, who desires to attain **Supreme-Peace** should on no acconnt eat meat". —Mahabharta, Anu. 115-55.

४ "Every class and kind of wine, whisky brandy, gin, beer or toddy all contain alcohal, which is not a food, but is a powerful poison. Thinking that it is a useful medicine, removes tiredness, helps to think or *increases strength* is **absolutely wrong.** It stupefies brain, destroys power, spoils health, shortens life and does not cure disease at all".

—Health & Longevity (Oriental Watchman P. H. Poona) P. 97-101.

५ "Wine causes to lose natural effection, renders inefficient in work and leads to steal and rob and makes an habitual lawbreaker. It is a prime cause of many serious diseases—Paralysis, inflammation, insanity, kidneys, tuberculosis etc."
I bid. P. 97.

भूतपूर्व प्रधानमंत्री Gladstone के शब्दों में युद्ध, काल और प्लेग की तीनों इकट्ठी महा-आपत्तियाँ भी इतनी बाधा नहीं पहुँचा सकतीं जितनी अकेली शराब पहुँचाती है[1]।

३—मधु का त्यागः शहद मक्खियों का उगाल है। वह बिना मक्खियों के छत्ते को उजाड़े प्राप्त नहीं होता इसीलिये महाभारत में कहा है, "सात गाँवों को जलाने से जो पाप होता है, वह शहद की एक बूँद खाने में है। इसमें कोई सन्देह नहीं है कि जो लोग सदा शहद खाते हैं, वे अवश्य नरक में जावेंगे[2]"। मनुस्मृति में भी इसके सर्वथा त्याग का कथन है[3], जिसके आधार पर महर्षि स्वामी दयानन्द जी ने भी सत्यार्थप्रकाश के समुल्लास ३ में शहद के त्याग की शिक्षा दी है। चाणक्य नीति में भी शहद को अपवित्र वस्तु कहा है[4] इसलिये मधु-सेवन उचित नहीं है।

४—अभक्ष्य का त्यागः जिस वृक्ष से दूध निकलता है उसे क्षीरवृक्ष या उदुम्बर कहते हैं। उदुम्बर फल त्रस जीवों की उत्पत्ति का स्थान है इस लिये अमरकोष में उदुम्बर का एक नाम 'जन्तु फल' भी कहा है और एक नाम हेमदुग्धक है, इसलिये पीपल, गूलर, पिलखन, बड़ और काक ५ उदुम्बर के फलों को खाना त्रस अर्थात् चलते-फिरते जन्तुओं की संकल्प हिंसा है। गाजर, मूली, शलजम आदि कन्द-मूल में भी त्रस जीव होते हैं, शिवपुराण के अनुसार,

---

१ "The combined harm of three great scourges—war, famine and pestilence is not as terrible as wine drinking". I bid. P.97

२ सप्त ग्रामेषु दग्धेषु यत्पापं जायते नृणाम् ।
तत्पाप जायते पुंसां मधु बिन्दुैक भक्षणात् ॥ —महाभारत

३ वर्जयेन्मधुमांसं च·········प्राणिनां चैव हिंसनम् । मनु. अ. २, श्लो. १७७

४ सुरां मत्स्यान् मधुमांसमासवं कृसरौदनम् ।
धूर्तैः प्रवर्तितं ह्येतत् नैतद् वेदेषु कल्पितम् ॥—चा. नीति अ. ४, श्लो. १६

"जिस घर में गाजर, मूली, शलजम आदि कन्दमूल पकाये जाते हैं वह घर मरघट के समान है। पितर भी उस घर में नहीं आते और जो कन्दमूल के साथ अन्न खाता है उसकी शुद्धि और प्रायश्चित्त सौ चान्द्रायण व्रतों से भी नहीं होता। जिसने अभक्षण का भक्षण किया उसने ऐसे तेज जहर का सेवन किया जिसके छूने से ही मनुष्य मर जाता है। बैङ्गन आदि अनन्तानन्त बीजों के पिण्ड के खाने से रौरव नाम के महा दुखःदायी नरक में दुःख भोगने पड़ते हैं[1]"। श्री कृष्ण जी के शब्दों में अचार, मुरब्बा आदि अभक्ष्य, आलू, शकरकन्द आदि कन्द और गाजर, मूली, गंठा आदि मूल खाने वाले को नरक की वेदना सहन करनी पड़ती है[2]।

---

१ यस्मिन् गृहे सदा नित्यं मूलकं पच्यते जनैः ।
श्मशान तुल्यं तद् श्म पितृभिः परिवर्जितम् ॥
मूलकेन समं चान्नं यस्तु भुंक्ते नराधमः ।
तस्य शुद्धिर्न विद्येत चान्द्रायण शतैरपि ॥
भुक्तं हलाहलं तेन कृतं चाभक्ष्यभक्षणम् ।
वृ ताकमक्षणं चापि नरो याति च रौरवम् ॥ —शिवपुराण

२ चत्वारो नरकद्वारं प्रथमं रात्रिभोजनम् ।
परस्त्रीगमनं चैव संधानानन्तकाय ते ॥
ये रात्रौ सर्वदाहारं वर्जयन्ति सुमेधसः ।
तेषां पक्षोपवासस्य मासमेकेन जायते ॥
नोदकमपि पातव्यं रात्रावत्र युधिष्ठिरः ।
तपस्विनो विशेषेण गृहिणां च विवेकिनाम् ॥ —महाभारत

अर्थात्—श्रीकृष्ण जी ने युधिष्ठिर जी को नरक के जो (१) रात्रि भोजन, (२) परस्त्री-सेवन, (३) अचार-मुरब्बा आदि का भक्षण, (४) आलू, शकरकन्दी आदि कन्द अथवा गाजर, मूली, गंठा आदि मूल का खाना, यह चार द्वार बताये और कहा कि रात्रि-भोजन के त्याग से १ महीने में १५ दिन के उपवास का फल स्वयं प्राप्त हो जाता है।

५—बिना छने जल का त्याग: जैनधर्म अनादि काल से कहता चला आया है कि वनस्पति, जल, अग्नि, वायु और पृथ्वी एक इन्द्रिय स्थावर जीव हैं परन्तु संसार न मानता था। डा० जगदीश-चन्द्र बोस ने वनस्पति को वैज्ञानिक रूप से जीव सिद्ध कर दिया तो संसार को जैनधर्म की सच्चाई का पता चला। इसी प्रकार जल को जीव मानने से इन्कार किया जाता रहा तो कैप्टिन स्कोर्सबी ने वैज्ञानिक खोज से पता लगाया कि पानी की एक छोटी सी बूँद में ३६४५० सूक्ष्म जन्तु होते हैं[1]। यदि छान कर पानी न पिया जावे तो वह सब जन्तु शरीर में पहुँच जावेंगे, जिससे हिंसा के अलावा अनेक बीमारियों के होने का भी भय है। मनुस्मृति में जल को वस्त्र से छान कर पीने की शिक्षा दी गई है[2], जिसके आधार पर महर्षि स्वामी दयानन्द जी ने भी सत्यार्थप्रकाश के दूसरे समुल्लास में जल को छान कर पीने के लिये कहा है।



जल की एक छोटी सी बूँद में ३६४५० जीव

१ 'सिद्धपदार्थ विज्ञान' यू० पी० गवर्नमेंट प्रेस, सरल जैनधर्म, पृ० ६५-६६
२ "दृष्टिपूतं न्यसेत्पादं वस्त्रपूतं जलं पिबेत्।" —मनुस्मृति ६/४६

सूक्ष्म जन्तुओं को नष्ट करने और नजर न आने वाले जीवों की उत्पत्ति को रोकने का है। दीपक, हण्डे तथा बिजली की तेज रोशनी में भी यह शक्ति नहीं बल्कि इसके विरुद्ध बिजली आदि का स्वभाव मच्छर आदि जन्तुओं को अपनी तरफ खींचने का है, इस लिये तेज से तेज बनावटी रोशनी में भोजन करना वैज्ञानिक दृष्टि से भी अनेक रोगों की उत्पत्ति का कारण है[1]।

सूर्य की रोशनी में किया हुआ भोजन जल्दी हज्म हो जाता है इस लिये आयुर्वेद के अनुसार भी भोजन का समय रात्रि नहीं बल्कि सुबह और शाम है[2]।

रात्रि को तो कबूतर और चिड़िया आदि तिर्यंच भी भोजन नहीं करते। महात्मा बुद्ध ने रात्रि भोजन की मनाही की है[3]। श्री कृष्ण जी ने युधिष्ठिर जी को नरक जाने के जो चार कारण बताये हैं, रात्रि भोजन उन सब में प्रथम कारण है[4]। उन्होंने यह भी बताया कि रात्रि भोजन का त्याग करने से १ महीने में १५ दिन के उपवास का फल प्राप्त होता है[5]। महर्षि मार्कण्डेय के शब्दों में रात्रि भोजन करना, मांस खाने और पानी पीना लहू पीने के समान

---

१ We can ward off diseases by judicious choice of food light. From our own laboratories experience, we observe that carbohydrates oxidized by air, *only in presence of light.* In a tropical country like India, the quality of food taken by an average individual is poor, but the **abundance of sunlight undoubtly compensates for this dietary deficiency.**
—Prof. N. R. Dhar D. Sc: J. H. M. (Nov. 1928) P. 28-31.

२ सायं प्रातर्मनुष्याणामशनं श्रुतिचोदितम् ।
नान्तरा भोजनं कुर्यादग्निहोत्रसमो विधिः ॥ —ऋषि सुश्रुत

३ मज्झिमनिकाय, लकुटिकोपम सुत्त, जिसका हवाला डा० जगदीशचन्द्र के महावीर वर्धमान (भ० जै० महामण्डल, वर्धा) पृ० १२ पर है।

४–५ इसी ग्रन्थ के पृ० ५१४ का फुटनोट नं० २।

महापाप है[1]। महाभारत के अनुसार, "रात्रि भोजन करने वाले का जप, तप, एकादशी व्रत, रात्रि जागरण, पुष्कर-यात्रा तथा चान्द्रायण व्रतादि निष्फल हैं[2]"। इस लिये वैज्ञानिक, आयुर्वैदिक, धार्मिक सब ही दृष्टि से रात्रि भोजन करना और कराना उचित नहीं है।

७-हिंसा का त्याग: मांस, शराब, शहद, अभक्षण, बिन छाना जल तथा रात्रि भोजन के ग्रहण करने में तो साक्षात् हिंसा है ही, परन्तु महर्षि पातञ्जलि के अनुसार, "यदि हमारी वजह से हिंसा हो तो स्वयं हिंसा न करने पर भी हम हिंसा के दोषी हैं[3]" इस लिये ऐसी हिंसा का भी त्याग किया जावे, जिसको हम हिंसा ही नहीं समझते:—

(क) फैशन के नाम पर हिंसा—सूत के मजबूत कपड़े, टीन के सुन्दर सूटकेस, प्लास्टिक की पेटी, घड़ी के तस्मे, बटवे आदि के स्थान पर रेशमी वस्त्र और चमड़े की वस्तुएँ खरीदना।

(ख) उपकारिता के नाम पर हिंसा—साँप, बिच्छू, भिड़ आदि को देखते ही डण्डा उठाना, चाहे वह शान्ति से आ रहे हों या तुम्हारे भय से भाग रहे हों। महात्मा देवात्माजी के शब्दों में जहरीले जानवरों को भी कभी-कभी पृथ्वी पर चलने का अधिकार है इस लिए अपने जीवन की रक्षा करते हुए उनको शान्ति से न जीने देना[4]।

---

१ अस्तंगते दिवानाथे, अपो रुधिरमुच्यते।
अन्नं मांससमं प्रोक्तं मार्कण्डेय महर्षिणा। —मार्क. पु. अ. १३ श्लो. २

२ मद्यमांसाशनं रात्रौ भोजनं कन्दभक्षणम्।
ये कुर्वन्ति वृथा तेषां तीर्थयात्रा जपस्तपः॥
वृथा एकादशी प्रोक्ता वृथा जागरणं हरे।
तथा च पुष्करी यात्रा वृथा चान्द्रायणं तपः॥ —महाभारत

३ Personally to kill creatures, to cause creatures to be killed by others and to support killing are three **mainforms of Hinsa**
—Patanjali the Yogdarshan 2/34.

४ This book's P, 91.

(ग) व्यापार के नाम पर हिंसा—महाभारत के अनुसार मांस तथा चमड़े की वस्तुएँ खरीदना, बेचना और ऐसा करने का मत देना[1]।

(घ) अहिंसा के नाम पर हिंसा—कुत्ता आदि पशु के गहरा जख़्म हो रहा है, कीड़े पड़ गये, मवाद हो गया, दुख से चिल्लाता है तो उसका इलाज करने के स्थान पर, पीड़ा से छुड़ाने के बहाने से उसे जान से मार देना। यदि यही दया है तो अपने कुटुम्बियों को जो शारीरिक पीड़ा के कारण उनसे भी अधिक दुःखी हों क्यों नहीं जान से मार देते?

(ङ) सुधार के नाम पर हिंसा—बड़ों का कहना है "नीयत के साथ बरकत होती है"। जब से हमने अनाज की बचत के लिये चूहे, कुत्ते, बन्दर, टिड्डी आदि जीवों को मारना आरम्भ किया अनाज की अधिक पैदावार तथा अच्छी झड़त होना ही बन्द हो गई।

(च) धर्म के नाम पर हिंसा—देवि-देवताओं के नाम पर तथा यज्ञों में जीव बलि करना और उनसे स्वर्ग की प्राप्ति समझना।

(छ) भोजन के नाम पर हिंसा—मांस का त्याग करने के स्थान पर मछलियों की काश्त करके मांस भक्षण का प्रचार करना और कराना।

(ज) विज्ञान के नाम पर हिंसा—शरीर की रचना और नसें-हड्डी आदि चित्रादि से समझाने की बजाय असंख्य खरगोश तथा मेंढक आदि को चीर फेंकना।

(झ) दिल-बहलाव के नाम पर हिंसा—दूसरों की निन्दा करके, गाली देकर, हँसी उड़ाकर, चूहे को पकड़ कर बिल्ली के निकट छोड़ कर, शिकार खेलकर, तीतर-बटेर लड़वाकर और दूसरों को सताकर आनन्द मानना।

## ८—अर्हन्त भक्तिः श्री भर्तृहरि कृत शतकत्रय के अनुसार

---

1 He, who purchases, sells, deals, cooks or eats flesh comits hinsa.
—Mahabharat (Anu.) 115/40

'अर्हन्त' समस्त त्यागियों में मुख्य हैं[१]। स्कन्ध पुराण के अनुसार, "वही जिह्वा है जिससे जिनेन्द्रदेव का स्तोत्र पढ़ा जाये, वही हाथ है जिस से जिनेन्द्र की पूजा की जावे, वही दृष्टि है जो जिनेन्द्र के दर्शनों में तल्लीन हो और वही मन है जो जिनेन्द्र में रत हो[२]। विष्णु पुराण के अनुसार, "अर्हन्त मत (जैनधर्म) से बढ़ कर स्वर्ग और मोक्ष का देने वाला और कोई दूसरा धर्म नहीं है[३]"। मुद्राराक्षस नाटक में अर्हन्तों के शासन को स्वीकार करने की शिक्षा है[४]। महाभारत में जिनेश्वर की प्रशंसा का कथन है[५]। मुहूर्त चिन्तामणि नाम के ज्योतिष ग्रन्थ में 'जिनदेव' की स्थापना का उल्लेख है[६]। ऋग्वेद में लिखा है, "हे अर्हन्तदेव! आप विधाता हैं, अपनी बुद्धि से बड़े भारी रथ की तरह संसार चक्र को चलाते हैं। आपकी बुद्धि हमारे कल्याण के लिये हो। हम आपका मित्र के समान सदा संसर्ग चाहते हैं[७]। अर्हन्तदेव से ज्ञान का अंश प्राप्त करके देवता पवित्र होते हैं[८]। हे अग्निदेव! इस वेदी पर सब मनुष्यों से पहले अर्हन्तदेव का मन से पूजन और फिर उनका आह्वान करो। पवनदेव, अच्युतदेव, इन्द्रदेव और

---

१–४ इसी ग्रन्थ के पृ० ७०, ४६, ४५, ४७।

५ "काल नेमि निहावीरः शौरिं शूरि जिनेश्वरः" (अनु. पर्व) अ. १४६,।

६ शिवोनृ युग्मेद्वितनौ च देव्यः क्षुद्राश्चरे सर्व इमेस्थिरर्क्षे ।
पुष्येगृह्याविप्र पयक्ष सर्पं भूतादयोन्त्ये श्रवणे जिनश्च ॥६३॥ नक्षत्र २

७ इमं स्तोममर्हते जातवेदसे रथमिव संमहेमा मनीषया ।
भद्राहिनः प्रमतिरस्य संद्यग्ने सख्ये मारिषामावयं तव ॥
—ऋग्वेद मं० १, अ० १५, सू० ६४

८ तावृधन्तावनु द्यून्मर्ताय देवावदभा ।
अर्हन्ताचित्पुरो दधेऽशेव देवावर्वते ॥ –ऋ० मं० ५, अ० ६, सू० ८६

भी देवताओं की भाँति अर्हन्त का पूजन करो[1]। वे सर्वज्ञ हैं। जो मनुष्य अर्हन्तों की पूजा करता है, स्वर्ग के देव उस मनुष्य की पूजा करते हैं[2]।

यह तो स्पष्ट है कि अर्हन्त = अर्हन् = जिनेन्द्र = जिनदेव = जिनेश्वर अथवा तीर्थङ्कर की पूजा का कथन वेदों और पुराणों में भी है। अब केवल प्रश्न इतना रह जाता है कि यह जैनियों के पूज्यदेव हैं या कोई अन्य महापुरुष? हिन्दी शब्दार्थ तथा शब्द कोषों के अनुसार इनका अर्थ जैनियों के 'पूज्यदेव' हैं[3]। यही नहीं बल्कि इनके जो गुण और लक्षण जैनधर्म बताता है वही ऋग्वेद स्वीकार करता है, "अर्हन्देव! आप धर्मरूपी वाणों, सदुपदेश (हितोपदेश) रूपी धनुष तथा अनन्तज्ञान आदि आभूषणों के धारी, केवलज्ञानी (सर्वज्ञ) और काम, क्रोधादि कषायों से पवित्र (वीतरागी) हो। आप के समान कोई अन्य बलवान नहीं, आप अनंतानन्त शक्ति के धारी हो[4]। फिर भी कहीं किसी दूसरे महापुरुष का भ्रम न हो जाये, स्वयं ऋग्वेद ने ही स्पष्ट कर दिया, "अर्हन्तदेव आप नग्न स्वरूप हो, हम आपको सुख-शान्ति की प्राप्ति के लिये यज्ञ की वेदी पर बुलाते हैं[5]।

---

१ ईडितो अग्ने मनसानो अर्हन्देवान्यक्षि मानुषात्पूर्वो अद्य।
स आवह मरुतां शर्धो अच्युतमिन्द्रं नरोबर्हिषदं यजध्वम्॥
—ऋग्वेद मण्डल २, अध्याय ११, सूक्त १

२ अर्हन्तायें सुदानवो नरो असामि शवसः।
प्रयज्ञं यज्ञियेभ्यो दिवो अर्चामरुद्भ्यः॥ —ऋ० मं० ५ अ० ४, सू० ५२

३ इसी ग्रन्थ के फुटनोट नं० २, पृ० ४५ और फुटनोट नं० ३, पृ० ४६

४ अर्हन्बिभर्षि सायकानि धन्वार्हन्निष्कं यजतं विश्वरूपम्।
अर्हन्निदं दयसे विश्वमभ्वं नवाओजीयोरुद्र त्वदस्ति॥ ऋ० २।४।३३

५ द्वे नप्तुर्देववतः शते गोर्द्वारथा वधूमन्ता सुदासः।
अर्हन्नग्ने पैजवनस्यदानं होतेव सद्ममर्षमि रेभन्॥ —ऋ० ७/२/१८

कहा जाता है—मूर्त्ति जड़ है इसके अनुराग से क्या लाभ ? सिनेमा जड़ है लेकिन इसकी बेजान मूर्त्तियों का प्रभाव पड़े बिना नहीं रहता, पुस्तक के अक्षर भी जड़ हैं, परन्तु ज्ञान की प्राप्ति करा देते हैं, चित्र भी जड़ हैं लेकिन बलवान योद्धा का चित्र देख कर क्या कमजोर भी एक बार मूँछों पर ताव नहीं देने लगते ? क्या वैश्या का चित्र हृदय में विकार उत्पन्न नहीं करता ? जिस प्रकार नकशा सामने हो तो विद्यार्थी भूगोल को जल्दी समझ लेता है उसी प्रकार अर्हन्तदेव की मूर्त्ति को देखकर अर्हन्तों के गुण जल्दी समझ में आजाते हैं। मूर्त्ति तो केवल निमित्त कारण (object of devotion) है[1]।

कुछ लोगों को शङ्का है कि जब अर्हन्तदेव इच्छा तथा राग-द्वेष रहित हैं, पूजा से हर्ष और निन्दा मे खेद नहीं करते, कर्मानुसार फल स्वयं मिलने के कारण अपने भक्तों की मनोकामना भी पूरी नहीं करते तो उनकी भक्ति और पूजा मे क्या लाभ ? इस शङ्का का उत्तर स्वा० समन्तभद्राचार्य जी ने स्वयम्भूस्तोत्र में बताया:—

*न पूजयाऽर्थस्त्वयि वीतरागे न निन्दया नाथ ! विवान्तवैरे ।*
*तथाऽपि ते पुण्य-गुण स्मृतिर्नः पुनाति चित्तं दुरिताञ्जनेभ्यः ॥५७॥*

अर्थात्—श्री अर्हन्तदेव ! राग-द्वेष रहित होने के कारण पूजा-वन्दना से प्रसन्न और निन्दा से आप दुखी नहीं होते और न हमारी पूजा अथवा निन्दा से आपको कोई प्रयोजन है। फिर भी आपके पुण्य गुणों का स्मरण हमारे चित्त को पाप-मल से पवित्र करता है। श्री मानतुङ्गाचार्य ने भी भक्तामर स्तोत्र में इस शङ्का का समाधन करते हुए कहा:—

---

१ Great men are still admirable. The unbelieving French believe in their Voltaire and burst out round him into very curious hero-worship Does *not* every true man feel *that* he is himself made higher by doing reverence to what is really above him. —English Thinker, Thomas Carlyle

आस्तां तव स्तवनमस्त समस्त दोषं त्वत्संकथापि जगतां दुरितानि हन्ति ।
पूरे सहस्रकिरणः कुरुते प्रभैव पद्माकरेषु जलजानि विकासभाञ्जि ॥

अर्थात्—भगवन् ! सम्पूर्ण दोषों से रहित आपकी स्तुति की तो बात दूर है, आपकी कथा तक प्राणियों के पापों का नाश करती है। सूर्य की तो बात जाने दो उसकी प्रभामात्र से सरोवरों के कमलों का विकास हो जाता है। आचार्य कुमुदचन्द्र ने भी बताया:—

हृद्वर्तिनि त्वयि विभो ! शिथिली भवन्ति, जन्तोः क्षणेन निविडा अपि कर्मबन्धाः ।
सद्यो भुजङ्गममया इव मध्यभागमभ्यागते वनशिखण्डिनि चन्दनस्य ॥

अर्थात्—हे जिनेन्द्र ! हमारे लोभी हृदय में आपके प्रवेश करते ही अत्यन्त जटिल कर्मों का बन्धन उसी प्रकार ढीला पड़ जाता है जिस प्रकार वन-मयूर के आते ही सुगन्ध की लालसा में चन्दन के वृक्ष से लिपटे हुए लोभी सर्पों के बन्धन ढीले हो जाते हैं।

कुछ लोगों को भ्रम है कि जब माली की अव्रती कन्या अर्हन्त भगवान के मन्दिर की चौखट पर ही फूल चढ़ाने से सौधर्म नाम के प्रथम स्वर्ग की महाविभूतियों वाली इन्द्राणी हो गई[1]। धनदत्त नाम के ग्वाले को अर्हन्तदेव के सम्मुख कमल का फूल चढ़ाने से राजा पद मिल गया। मेंढक पशु तक बिन भक्ति करे, केवल अर्हन्त भक्ति की भावना करने से ही स्वर्ग में देव हो गया[2] तो घण्टों अर्हन्त-वन्दना करने पर भी हम दुःखी क्यों हैं ? इस प्रश्न का उत्तर श्री कुमुदचन्द्राचार्य ने कल्याण मन्दिर स्तोत्र में इस प्रकार दिया है:—

आकर्णितोऽपि महितोऽपि निरीक्षितोऽपि नूनं न चेतसि मया विधृतोऽसि भक्त्या ।
जातोऽस्मि तेन जनबान्धव दुःखपात्रं यस्मात् क्रियाः प्रतिफलन्ति न भावशून्याः ॥

अर्थात्—हे भगवन् ! मैंने आपकी स्तुतियों को भी सुना, आपकी पूजा भी की, आपके दर्शन भी किये किन्तु भक्तिपूर्वक

---

१ आदर्श कथा संग्रह ( वीरसेवा मन्दिर सरसावा, सहारनपुर ) पृ० ११२।
२ इसी ग्रन्थ का पृ० ३८२-३८३।

हृदय में धारण नहीं किया। हे जनबान्धव ! इस कारण ही हम दु:ख का पात्र बन गये क्योंकि जिस प्रकार प्राण रहित प्रिय से प्रिय स्त्री-पुत्र आदि भी अच्छे नहीं लगते, उसी प्रकार बिना भाव के दर्शन, पूजा आदि सच्ची अर्हन्त भक्ति नहीं बल्कि निरी मूर्तिपूजा है जिसके लिये बैरिस्टर चम्पतराय के शब्दों में जैनधर्म में कोई स्थान नहीं[१]। भाव पूर्वक अर्हन्त भक्ति के पुण्य फल से आज पंचमकाल में भी मनवांछित फल स्वयं प्राप्त होजाते हैं। मानतुङ्गाचार्य की श्री ऋषभदेव की स्तुति से जेल के २४ लोह-कपाट स्वयं खुल गये[२]। समन्तभद्राचार्य की तीर्थङ्कर-वन्दना से चन्द्रप्रभु तीर्थङ्कर का प्रतिबिंब प्रकट हुआ[३]। चालुक्य नरेश जयसिंह के समय वादीराज का कुष्ठ रोग जिनेन्द्र-भक्ति से जाता रहा[४]। जिनेन्द्र भगवान पर विश्वास करने से गङ्गावंशी सम्राट् विनयादित्य ने अथाह जल से भरे दरिया को हाथों से तैर कर पार कर लिया[५]। जैनधर्म को त्याग कर भी होय्सलवंशी सम्राट् विष्णुवर्धन को श्री पार्श्वनाथ का मन्दिर बनवाने से पुत्र[६], सोलङ्की सम्राट् कुमारपाल को श्री अजितनाथ की भक्ति से युद्धों में विजय और भरतपुर के दीवान को वीरभक्ति से जीवन प्राप्त हुआ[७]। कदम्बावंशी सम्राट् रविवर्मा ने सचकहा है, "जनता को श्री जिनेन्द्र भगवान की निरन्तर पूजा करनी चाहिये, क्योंकि **जहाँ सदैव जिनेन्द्र-पूजा विश्वासपूर्वक की जाती है वहाँ अभिवृद्धि होती है, देश आपत्तियों और बीमारियों के भय से मुक्त रहता है और वहाँ के शासन करने वालों का यश और शक्ति बढ़ती है**[८]।

---

१ Jainism is not idolatrous and it has bitterly opposed to idol-worship as the most iconoclastic religion. The Tirthankaras are modles of perfection for our soul to copy. Their images are to constantly remind for the ideal. What is Jainism? P.123

२–८ This book's P. P. 470, 445, 457, 450, 473, 463, 448.

# जैनधर्म का प्रभाव १



श्री गणेशप्रसाद जी वर्णी

हम वैष्णव धर्म के अनुयायी थे। हमारे घर के सामने जैन मन्दिर जी था। वहाँ त्याग का कथन हो रहा था। मुझ पर भी प्रभाव पड़ा और मैंने सारी उम्र के लिये रात्रि भोजन का त्याग कर दिया। उस समय मेरी आयु दस साल की थी।

एक दिन मैं और पिता जी गाँव जा रहे थे। रास्ते में घना जङ्गल पड़ा। हम अभी बीच में ही थे कि एक शेर-शेरनी को अपनी ओर आते देखा। मैं डरा, परन्तु मेरे पिता जी ने धीरे-धीरे णमोकार मन्त्र का जाप आरम्भ कर दिया। शेर-शेरनी रास्ता काट कर चले गये। मैंने आश्चर्य से पूछा, "पिता जी! वैष्णव-धर्म के अनुयायी होते हुए जैनधर्म के मन्त्र पर इतना गहरा विश्वास"? पिता जी बोले कि इस कल्याणकारी मन्त्र ने मुझे बड़ी-बड़ी आपत्तियों से बचाया है। यदि तुम अपना कल्याण चाहते हो तो जैनधर्म में दृढ़ श्रद्धा रखना। मुझे जैनधर्म की सचाई का विश्वास हो गया। इसकी सचाई से प्रभावित होकर समस्त घर बार और कुटुम्ब को छोड़कर फाल्गुण सुदी सप्तमी वीर सं० २४७४ को आत्मिक कल्याण के हेतु मैंने जैनधर्म की क्षुल्लक पदवी ग्रहण करली[१]।

---

१ मेरी जीवन गाथा, गणेशप्रसाद वर्णी जैन ग्रन्थमाला, भदैनी घाट, बनारस।

ॱ लिये जैन-सन्देश, ॱ

# जैन धर्म का प्रभाव २



अध्यात्मयोगी श्री कानजी स्वामी

श्री कानजी स्वामी का जन्म विक्रमी सं० १६५६ की वैशाख शुक्ला द्वितीया को रविवार के दिन काठियावाड़ के अमराला गाँव में स्थानकवासी सम्प्रदाय में हुआ था। उनके वैरागी चित्त को सांसारिक सुख पसन्द न आये और कुटुम्ब वालों के बहुत कुछ समझाने पर भी मार्गशीर्ष शुक्ला ६ सं० १६७० को रविवार के दिन दीक्षा लेकर स्थानकवासी साधु हो गये।

एक दिन श्री कुन्दकुन्द जी का समयसार नाम का महान् ग्रन्थ उनके हाथों में आगया। समयसार जी में अमृत के सरोवर को छलकते देखकर उनके हर्ष का पार न रहा। प्रत्येक गाथा को पढ़ते हुए उन्हें ऐसा अनुभव होने लगा कि जैसे अमृत के घूँट पी रहे हों। इससे उनके अन्तरङ्ग आत्मा को वास्तविक वस्तुस्वभाव और वास्तविक निर्ग्रन्थ मार्ग सत्य लगने लगा, इस लिये चैत्र शुक्ला त्रयोदशी सं० १६६१ को उन्होंने स्थानकवासी सम्प्रदाय का चिह्न जो मुँह पर पट्टी थी, उसका त्याग करके दिगम्बर जैन सम्प्रदाय में परिवर्तित होगये। उनके पवित्र जीवन और अपूर्व उपदेशों से प्रभावित होकर कई हजार स्थानकवासी दिगम्बर जैनी हो गये[1]।

---

१ आत्मधर्म जैन स्वाध्याय मन्दिर (सोनगढ़, सौ[illegible] [illegible]७५-१८४

## जैनधर्म का प्रभाव ३



श्री स्वा० कर्मानन्द जी

स्वामी दर्शनानन्द बीमार थे मैं उनसे मिलने गया। उन्होंने कहा, "अब जीवन का भरोसा नहीं"। मैंने कहा, "एक संन्यासी को मृत्यु की क्या चिन्ता"? उन्होंने कहा, "शरीर की नहीं, केवल यह चिन्ता है कि अब जैनियों से शास्त्रार्थ कौन करेगा ?" मैंने जैनियों के साथ शास्त्रार्थ करने का सङ्कल्प कर लिया और प्रथम मोर्चा भिवानी के जैनियों से जमा। फिर देहली, केकड़ी आदि अनेक स्थानों पर शास्त्रार्थ हुए। पानीपत में तो जबानी और लिखित शास्त्रार्थ आठ दिन तक चलता रहा। मेरी लिखी पुस्तक 'दिगम्बर जैनों से १०० प्रश्न' का पं० पन्नालाल जी न्यायदिवाकर ने जो उत्तर भेजा, उससे मुझे विश्वास होगया कि मैंने जैनधर्म को जो समझा था, जैनधर्म उससे भिन्न है। जैनधर्म प्रथमानुयोग में नहीं बल्कि द्रव्यानुयोग में है, जो जैनधर्म का प्रमाण है। धीरे धीरे मेरी आत्मा पर जैनधर्म की सत्यता का प्रभाव पड़ता रहा, जिसका फल यह हुआ कि मुझे जैनधर्म में श्रद्धा होगई। जैनधर्म का ज्ञान तो पहले से ही था लेकिन श्रद्धा न थी, अब श्रद्धा हो गई तो वही ज्ञान सम्यक्ज्ञान हो गया। मैं अपनी आत्मा का स्वरूप पहिचान गया और कर्मों में आनन्द मानने वाले कर्मानन्द से निज (आत्मा) में आनन्द मानने वाला निजानन्द होगया[1]।

---

१ विस्तार के लिये जैन-सन्देश, आगरा, (२२ फरवरी १९५१) पृ० ३४।

इस प्रतिज्ञापत्र की नकल भर कर डाक खर्च सहित प्रकाशक* के पास भेज कर

# 'श्री वर्द्धमान महावीर' बिना मूल्य मँगायें

प्रतिज्ञा लेने से दोषों से छुटकारा हो जाता है। यदि कोई दोष न भी करे तो बिना प्रतिज्ञा के किसी भी अवसर पर दोष लग जाने की सम्भावना हो सकती है। म० गाँधीजी के शब्दों में ज[illegible] मांस, मदिरा आदि पापों के अवसर आये तो जैनगुरु श्री बेच- जी से ली हुई प्रतिज्ञा उनके सम्मुख आन खड़ी होती थी, जिसके कारण वह इन दोषों से बचे रहे। आज मैं भी निम्नलिखित दोषों को पहले केवल एक साल के लिये छोड़ने की प्रतिज्ञा करता हूँ और डाक खर्च के लिये ९॥ का पोस्टल ऑर्डर भेज रहा हूँ। कृपया अपनी पुस्तक की एक प्रति नीचे लिखे पते पर भेज दें।

१—इस सारी पुस्तक को कम से कम एक बार अवश्य पढ़ूँगा और इसके सम्बन्ध में अपनी राय प्रकाशक के पास भेजूँगा।

२—सोने से पहले, दिन भर के किये हुए अच्छे और बुरे दोनों प्रकार के कार्यों पर प्रतिदिन विचार करूँगा।

३—अपनी कुल आमदनी का एक पैसा रुपया अलग निकाल कर दूसरों की भलाई में अपनी इच्छानुसार खर्च करूँगा।

४—हर प्रकार के मांस भक्षण का त्याग।

५—निम्नलिखित में से केवल एक कार्य २४ मिनट तक प्रतिदिन करूँगा—

(क) बारह भावना (इसी ग्रन्थ के पृ० २८४-२९५)। (ख) मौनव्रत।

(ग) आत्मध्यान। (घ) सामयिक। (ङ) धार्मिक ग्रन्थों का स्वाध्याय।

६—निम्नलिखित दोषों में से किसी एक का त्याग:—

शराब, जूते के अलावा चमड़े की वस्तुओं का त्याग, दूसरों की निन्दा।

नाम (साफ अक्षरों में) ..................................................

डिगरी, पदवी तथा व्यवसाय ..................................................

पूरा पता ..................................................

तिथि .............................. १९५४ ई० ..............................

*Digamber Das Jain, Mukhtar, Quzzat Street, Saharanpur (India).

# विचार-बिन्दु

## बड़ी उपयोगी है

...के आध्यात्मिक सन्त श्री १०५ क्षुल्लक गणेशप्रसादजी वर्णी

यह बहुत सुन्दर और बड़ी उपयोगी पुस्तक है। इसे देवनागरी में छपवाया जावे ताकि स्त्री पुरुष सब ही इससे लाभ उठा सकें।

(प्रवचन—१६–४–१९४९)

## बहुत पसन्द है

रा० रा० सर सेठ हुकमचन्द जी इन्दौर को आपकी पुस्तक 'विश्वशान्ति के अग्रदूत श्री वर्द्धमान महावीर' बहुत पसन्द आई और उन्होंने मुझे आदेश दिया है कि इसकी ३० प्रतियाँ मँगा लो।

रामनाथ शास्त्री

(कोपन मनिआर्डर २३–६–५४)

## VERY INTERESTING

**Shri Sahu S. P. Jain**

*Mg. Director Sahu-Jain Ltd.*

It is very interesting and full of information.

(His letter of July 14, 1954)

## VALUABLE CYCLOPAEDIA

**Shri K. P. Jain, M. R. A. S.**

*Hony. Director World Jain Mission*

Let me congratulate you on the successful completion of your unique work. It has become a valuable cyclopaedia about Jainism

(His letter of July 21, 1954)

रघुनाथप्रसाद बंसल द्वारा कमल मुद्रण सदन, सहारनपुर में मुद्रित

# THE VOWS ARE VERY ESSENTIAL



HON'BLE SHRI G. V. MAVALANKAR
SPEAKER LOK SABHA INDIA.

*I have particularly noted the vows prescribed at page 528 and they are undoubtedly very essential to raise the moral and spiritual height of our people. The difficulty with us unfortunately, has been not the want of a proper philosophy of life, but the want of practice of our ancient philosophy. From what I have seen all these years in all walks of life, I feel the necessity of practice of the principles, which we always have on our lips.*

*Non-violence has to be a* **creed** *of the life of everyone of us. It is difficult to make it a* **creed**. *It requires the acquisition of a good number of qualities. Unless a man sheds his fear-complex, speaks truth and looks upon others the same way in which he looks upon himself, it is not possible for him to practise non-violence; and again, mere physical non-violence is not enough. There must be non-violence in* **thoughts** *as well as in* **words** *and* **deeds**. *It is only when we begin to practise on a large scale non-violence of this type that we shall be able to realise full democracy. Mere absence of the foreigner or a machinery for election does not give us democracy in the real sense of the term. In other words, it is necessary to spiritualise our individual as well as national life.*

*(His letter No. D. 1600/54 of the 25th August, 1954.)*